लगी है। मैं देखती हूँ यह॰ इस का घर किसे लगेगा (कहैं इस के घर को कौन सँभालेगा)। डरती हूँ भंगी कीट की भाँति (कहैं कुम्हरिया के कीडे की रीति) से न वही हो जाय (कहैं मन कर के कहीं स्वरूप से निरंतर न हो जाय) ॥ स्मृति अलंकार स्पष्ट है ध्यान से ॥

मूल। रहीअचलसीह्वैमनौं लिखीचित्रकीआहि।
तजेलाजडरलोककौ कहौविलोकतिकाहि ॥ ६८ ॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। रही अचल सी हो कर, जानो लिखी हुई चित्र को मूरति हो, और छोडे हुए लाज और भय संसार का। कहो देखती हो किसे॥ उत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट है॥

मूल। पलनचलैजकिसीरही थकिसीरहीउसास।
अबहीतनरितयौकहा मनपठयौकिहिंपास ॥ ६९ ॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। पलक तेरी नही झपकती, और जड सी हो रही है, और थक रही है साँस भी तेरी। इसी समय घट रीता किया। क्या मन को भेजा है किसी के पास॥ स्मृति और छेकानुप्रास अलंकार। मन पठयौ यह स्मृति है, और जकि सी थकि सी छेकानुप्रास है॥

मूल। नामसुनतहीह्वैगयौ तनऔरैमनऔर।
दबैनहीचितचढिरह्यौ अबैचढायेत्यौर ॥ ७० ॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। नायक का नाम सुनते-ही, हो गया तेरा शरीर और-ही, और मन और। दबता नही जो चित पर चढ रहा है, सो अब चढाये से त्योरी के॥ भेदकातिशयोक्ति और छेकानुप्रास अलंकार।

छंद। औरै पद जहँ होय भेदकाति सो जोय।
अबे दबै यह भास जानहु छेकानुप्रास॥

६८। आहि को अर्थ हो॥ इतिहरिप्रकाशे॥

मूल। पूछेक्योँरुखीपरति सगबगरहीसनेह।
मनमोहनछबिपरकटी कहैकण्यानीदेह ॥ ७१ ॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। मेरे पूछने से तू क्यौँ रूखी होती है। सन रही है नेह मेँ। तौ मन-मोहन (कहैँ श्री-कृष्ण की मनोहर) उन की छवि पर रीझी, सो तेरी सात्विक से रोमाँच भरी देह कहती है। रूखा पडना, अप्रसन्न होना। नेह, प्रीति और तेल॥ काव्यलिंग अलंकार। कण्यानी देह ने स्नेह दृढ समर्थन किया॥

मूल। प्रेमअडोलडुलैनहीँ मुखबोलैअनखाय।
चितउनकीमूरतिवसी चितवनिमाँहिलखाय॥ ७२ ॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। तेरी प्रीति अचल है, चलती नही, और तू मुंह से अनखा कर बोलती है। मन में तेरे नायक की मूरति वसी है। तेरी दृष्टि में दिखाई देती है॥

प्रश्न॥ अडोल कह, फिर कहा डुले नही। यह शब्द पुनरुक्ति सा है। दूसरे, मुख बोलै अनखाय। तौ बोलना मुख-ही से है। यहाँ मुख शब्द अधिक है॥

उत्तर॥ दोहा। मूरति पिय की हिय वसी सो न डुलत दरसाय।
मुख वच अनख सु हिय नही प्रेम अडोल लखाय॥

वार्त्ता। प्रेम अडोल है, सो जाना क्यौँकि डुलता नही। मुख से बोलती है अनखा कर। चित में उन की मूरति वसी है। सो अर्थ यह, कि मूरति नही डुले, इस से तेरा चित उन में दृष्ट आता है। और मुख से बोलने में अनख है, इस से मैं ने जाना हिय में अनख नही। और जो कहो कि बोलने में अनख है, इतने-ही में अर्थ होता है। मुख शब्द अधिक है, तौ वहाँ कहिये नैननि के बैननि में अनख नही, मुख के बैननि में अनख है॥ कहा है। किये बातन कौँ विधि नैन। नैन

७१। नायक सौँ नेह (प्रीति) करि कैँ सनि लगि रही है (अति मिलि रही है)। मन-मोहन की छवि पर तू कटी, आसक्त होय रही है। किंवा मोहन की छवि तेरे मन में परकटी है (प्रकट भई है) सो तेरी कण्यानी सी देह है सो कहती है, कंटक से रोम उठि आए हैँ, ऐसी पुलकित देह॥ इति हरिप्रकाशे॥
७२। अनखाय कहैँ रिसाय के॥

के बैन सच्चे हैं, मुख-बैन झूठे हैं, यह अर्थ॥ अनुमानालंकार। चतुर सखी ने देख कर, उस की चेष्टा से प्रेम अडोल अनुमान से जाना ॥

मूल । ऊँचेचितैसराहियत　　गिरहकबूतरलेत ।
दृगझलकितमुलकितवदन　तनपुलकितकिहिहेत॥७३॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से। ऊपर देख के सराहते हैं सब गिरह-बाज कबूतर, जो उडने में बाजी करता है। और तेरी आँखें डबडबाती हैं, प्रसन्न मुख है, और शरीर में रोमाँच हुये। सो किस लिये ॥ तातपर्य यह, कि नायक के कबूतर देख, नायक का स्वरूप नायका के मन में आया, जि॰ से सात्त्विक भाव हुआ॥ हेतु अलंकार स्पष्ट है ॥

मूल । यहमैंतोहीमैंलखी　　भक्तिअपूरबबाल ।
लहिप्रसादमालाजुभौ　　तनकदंबकीमाल ॥ ७४ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से। यह मैं तुझी में देखी भक्ति अनोखी, हे नायका। पा के नायक के गले के हार को, जो हुआ शरीर तेरा कदम की माला सा। रोमांच सात्त्विक हुआ नायका को ॥ हेतु अलंकार स्पष्ट है ॥

मूल । कोरिजतनकोजैतउ　　नागरिनेहदुरैन ।
कहेदेतचितचीकनौ　　नईरुखाईनैन ॥ ७५ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से। करोड उपाय करो तो भी, हे चतुरी, प्रीति छिपती नहीं। कहे देते हैं ये दोनों मन स्नेह भरा, और नई रुखाई से नैनों की॥ पंचम विभावनालंकार। विरुद्ध से काज हुआ। यहाँ रुखाई से चिकनाई प्रगट हुई ॥

मूल । औरसवैहरखीफिरैं　　गावतिभरीउछाह ।
तुहीवहूविलखीफिरै　. क्योंदेवरकेव्याह ॥ ७६ ॥

७३। अच्छा कबूतर गिरह लेत है। गिरह उडनि विशेष॥ इति हरिप्रकाशे॥

७५। नैन में नई रुखाई है, कपट सों बनाई रुखाई (रूच्छता) है। किंवा, ई (कहिये यह) न रुखाई, रूच्छता नहीं है॥ इति हरिप्रकाशे॥

७६। अर्थ प्रगट है, कि सासु बहू सौं कहै है, कि और सभ तो हर्षित हैं, तूं देवर के व्याह में क्यों दुखित है॥ और दुसरो अर्थ भी होय है, कि जा को देवर को व्याह है सो परोसिनि कहती है, कि जे और सभ हर्षित हैं, तो मेरे देवर के व्याह में तुम क्यों दुखित हो॥ इति अमरचंद्रिकायाम्॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। और सब प्रसन्न फिरती हैं, गावती भरी आनंद से। तूही, हे बहू, अनमनी फिरे है क्यों देवर के व्याह में॥

प्रश्न॥ यहाँ, भी, देवर धर्म-विरुद्ध॥

उत्तर॥ भ्रात-तरुणि के बैन। किहिँ तिय सौं रस-ऐन॥

उल्लासालंकार। और के गुण तें दोष॥

मूल। नैनलगेतिहिँलगनिसौं छुटैनछूटैंप्रान।
कामनआवतएकहू तेरेसौकिसयान॥ ७७॥

टीका।—परकीया प्रौढा का वचन सिक्षक सखी से। मेरे नैन लगे हैं उस प्रीति से, जो प्राण के जाने से भी न छूटेंगे। काम नहीं आता मेरे, तेरे सौ सयानों में एक भी सयान॥ अत्युक्त्यलंकार।

दोहा। सु अत्युक्ति अतिशय अरथ दान-सूर किहुँ माहिँ।
ऐसे नैन लगे छुटैं प्राण छुटे-हु नाहिँ॥

मूल। तूमतमानैमुकतई कियेकपटचतकोटि।
जौगुनहीतौराखियै आँखनिमाहिँअगोटि॥ ७८॥

टीका।—सखी का वचन परकीया प्रौढा मानवती नायका से। तू मत मानै मुकतई (कहैं तू न समझ नायक से जुदाई)। किये कपट-चत कोटि। लोगों के करने में कपट की बातें करोड़ से। जौ गुनही तौ राखियै आँखनि माहिँ अगोटि (कहैं जो नायक तेरा गुनहगार है, तौ नजर बंद कर रख)॥ तातपर्य यह, कि नायक की मान का रूप भला लगा है। सो जान के रुठावे है। सो सखी नायका से कहै है॥ संभावनालंकार।

---

७७। हे सखि, तेरे जे सौक (सैकरों) सयान (चतुराई), ता में एक भी हमारे काम नहीं आवत है॥ इति हरिप्रकाशे॥

७८। किएकपटचतकोटि, यह पाठ है। कपट की कोटि बात किए सौं। "नायक कपटी है," ऐसी तरह लोगनि की बात किए सौं। कपटचित, यह भी पाठ है। चित में जुदाशी मति मान, कोटि कपट किए सौं तेरो मान को है रूप, ता कौं देखिबे के लिए। जौ तोहि बिश्वास नहीं है, तौ, जैसे गुनही (गुनहगार), ता कौं तरह आँखिन-ही में अगोटि राखियै, रोकि राखियै, नजरि बंद करि राखियै। इति हरिप्रकाशे॥

छंद। जो तो पद जहँ होय। संभावन तहँ जोय॥

मूल। धनियहदैजजहाँलख्यौ तज्यौदृगनिदुखदंद।
तुवभागनिपूरबउयौ अहोअपूरबचंद॥ ७९॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। धन्य यह दून, जहाँ देखा, और छोडा आँखौं ने दुख का कलह।। तुम्हारे भाग्यौं से पूरब में उदय हुआ, हे कृष्ण, अपूर्व चंद्रमा॥ अपूर्व कहैं जो पहले न देखा हो॥

प्रश्न॥ दोहा। तिय मुख विधु बड पूर्व जो कहा अपूरब ताइ।
पूरन बिधु पूरब दिसा उदित होत-ही आइ॥

उत्तर॥ दोहा। राका बिन लहि दैज दिन दरस्यौ पूरन चंद।
यही अपूरबता यहाँ सखि बच प्रति नँद-नंद॥

पर्यायोक्ति अलंकार। छल करि साधती है इष्ट, नायका दिखाना नायक कों हेतु॥

मूल। एरीयहतेरीदई क्योंहूँप्रकृतिनजाय।
नेहभरेहियराखिये तूरूखियेलखाय॥ ८०॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। नायका लक्षिता। अरी, यह तेरा, हे भगवान, किसी भाँति सुभाव नही जाता। नेह (कहैं तेल और प्रीति) भरे हिये मैं रखती है, पर तू रूखी-ही दिखाई देती है॥ अतद्गुणालंकार।

दोहा। संगति-हु लहिये न गुण सु अतद्गुण बिधि माहिँ।
नेह भरे हिय में रहे होत चीकनी नाहिँ॥

मूल। धोरेगतिओरेबचन भयौवदनरंगओर।
द्योसकतेंपियचितचढी कहैचढोंहैंत्यौर॥ ८१॥

---

७९। धन्यौ परकीयां पूर्व-दिशावस्थित-हर्म्य-स्थ नायक-मुख-चन्द्र-दर्शन-लुब्धां दृष्टा सखी सखीं प्रति कथयन्ती प्राह। इति प्रगारसप्तशतिकायाम्॥

८०। हे दई (कहैं भगवान)। अरी, यह तेरा सुभाव किसी भाँति नही जाता है॥ इति भाव:॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से। नायका लचिता। और-ही चाल है और-ही बात है तेरी, औ हुआ है मुँह का रंग भी और। कुछेक दिनों से नायक के मन पर चढी है। सो कहती है तेरी चढाई हुई त्यौरी ॥ भेदकातिशयोक्ति अलंकार स्पष्ट है, और और पद से ॥

मूल। रहौफेरिमुहहेरइत　हितसमुहेचितनारि।
दीठिपरतउठिपीठकी　पुलकेंकहतपुकारि ॥ ८२ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से। नायका लचिता। रही फेर के मुँह देख कर इधर, और प्रीति के सनमुख तेरा मन है, हे नारी। नायक की दृष्टि के पडते-ही तेरी पीठ के रोमांच कहते हैं पुकारे॥ अनुमानालंकार पुलकि पद से स्पष्ट है॥

मूल। वेंठाढेउमदातउत　जलनबुझैबडवागि।
जाहीसोंलाग्योहियौ　ताहीकेउरलागि ॥ ८३ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से। नायका नायक को देख सखी से लिपटती है। सो सखी कहे है। वे खडे हुए उमगते हैं, के उमडते हैं। पानी से नही बुझती समुद्र की आग। जिस से लगा है मन तेरा, उसी की छाती से लग। तब यह काम की आग बुझैगी ॥. स्वभावोक्ति का काकूक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

---

८३। वे नायक ठाढे हैं। हमारे गले सौं क्यौं लपटाति है। इति हरिप्रकाशे। नायिका को नायक से लिपटना है, यह स्वभावोक्ति। काकूक्ति यह है, कि सखी कहती है कि मुझ से लिपटने से विरह न मिटेगा बल्कि नायक से चिपटो॥

भिन्नकण्ठध्वनिर्धीरैः काकुरित्यभिधीयते॥ इति साहित्यदर्पणे। काकु वक्रोक्ति का भी एक अंग हो सकता है। यथा साहित्यदर्पणे॥

अन्यस्यान्यार्थकं वाक्यमन्यथा योजयेद्यदि। अन्यः श्लेषेण काक्वा वा सा वक्रोक्तिस्ततो द्विधा॥

अपिच। कियो श्लेष सौं काकु सौं　कल्पित औरै अर्थ।
ताहि कहत वक्रोक्ति हैं　सिगरे सुकवि समर्थ॥

इति गोविंदकविकृत-कर्णाभरणे॥

अपिच। काकु वचन श्लेष करि　और अरथ ह्वै जाइ।
सो वक्रोक्ति सु बरनिये　उत्तम काव्य सुभाइ॥

इति देवकविकृत-भावविलासे॥

सुरत-लचिता वर्णन ।

मूल । लाजगरबआरसउमग भरेनैनमुसकात ।
रातिरमीरतिदेतिकहि औरैप्रभाप्रभात ॥ ८४ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से हो, तो नायका लचिता। और नायका वचन नायक से तो नायका खंडिता। लाज अहंकार आलस्य उमँग से भरी हुई आँख तुम्हारी मुसकाती है। और रात की क्रीडा छिपी देती है कहे यह शोभा भोर की। भेदकातिशयोक्ति अलंकार स्पष्ट है औरै पद से ॥

मूल । नटनसीससावितभई लुटीसुखनकीमोट ।
चुपकरियेचारीकरति सारीपरीसरोट ॥ ८५ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से, तो लचिता। और नायका का वचन सखी से, तो अन्यसंभोग-दुःखिता। मुकरे मत। तेरे सिर साबित हुई। तैं ने जो लूटी है सुखों की पोट। चुपकी यह चुगली खाती है तेरी साडी की पडी हुई सलवट। काव्यलिंग औ अनुमानालंकार स्पष्ट है ॥

मूल । मोसोंमिलवतिचातुरी तूनहिभानतिभेद ।
कहेदेतयहप्रगटही प्रगट्योपूसप्रसेद ॥ ८६ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से, तो लचिता। और नायका का वचन सखी से, तो अन्यसंभोग-दुःखिता। मुझ से मिलाती है चतुराई, और तू नहीं दूर करती भेद बात में से। किये देता है यह प्रगट निकाला हुआ पूस महीने का

८४ । प्रीति सों तूं राति रमी है (रमन कियो है)। प्रभात विषैं औरि जो है प्रभा (कांति) सो कहि देति है। और दिन और प्रभा, आजु औरि प्रभा ॥ इति हरिप्रकाशे ।

८५ । सीस साबित भई, लोकोक्ति। इति हरिप्रकाशे ॥ सरोट सल परी जो सारी है, मसली गई है ॥ इति भावः ॥

८६ । मो सों तू चतुराई की बातैं मिलावै है। तू भेद कों नहीं भानति है (फोरती है), सांच नहीं कहति है ॥ इति हरिप्रकाशे ॥ भेद की बात कहै कि न भामिनी, मो सों चलावत क्यों चतुराई ॥ इति लालचन्द्रिका ॥

पसीना तेरा। प्रथम विभावनालंकार। पूस महीने में पसीने का कारण नहीं। बिन कारण काज हुआ॥

मूल। सहीरँगीलेरतिजगे जगीपगीसुखचैन।
अलसौंहैंसौंहैंकिये कहैंहँसौंहैंनैन॥ ८७॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। नायका लक्षिता। सच-ही नायक रात जागा तेरे साथ, और तू भी जागी पागी सुख चैन से। क्योंकि आलस भरी, सौंगंद कर के, कहे हैं ये तेरी हँसी भरी आखें सुझ से॥

प्रश्न॥ नायका जागी, तौ नायक जागे ही। एक का जागना कहे से, दोनों का समझा जाता है। दोनों का कहना अधिक है, और नाम्रदूषण भी है॥

उत्तर॥ यहाँ रँगीले का जागना मैं ने सहज का समझा था। पर रति पूर्वक जागना सच रँगीले का, तेरे जागने से जाना। और तेरा जागना अलसौंहैं नैन की सौंह से जाना॥

और प्रश्न॥ सुख चैन पुनरुक्ति सा है॥

उत्तर॥ चैन यह कि विरह की पीर मिटी, और संग का सुख हुआ॥ सब ठौर अनुमान हुआ। इस से अनुमानालंकार स्पष्ट है॥

मूल। औरैओपकनीनकन गनीधनीसिरताज।
मनीधनीकेनेहकी बनीछनीपटलाज॥ ८८॥

---

८७। रँगीली इति पाठान्तरम्। हे रँगीली, सही (साँच) तूँ रति जगा में जगी है। विवाहादि में कुल-देवता प्रति स्त्री जागरन करति है। ता में तूँ जगी है। प्रेम में रति के लिये जो जागरन, ता में जगी है। चय शब्द समूह-वाचक, न-कार बहुत-वाचक। सुख के चयन सों (समूहनि सों) पगी रही है (लपटाय रही है)॥ इति हरिप्रकाशे।

८८। कनीनिका (जो तेरी आँखि की पुतरी, ता) में आजु ओप (चमतकार किंवा प्रकाश) और-ही है (औरि दिन कों तरह नहीं)। कैसी है कनीनिका? औरि नायिकनि की गनी (बहुत) जो कनीनिका ता की सिरताज है। सिरताज को अर्थ इहाँ लच्छना सों सरदार लीजिये। फेरि कैसी है? मनी धनी के नेह की। धनी, जो नायक, ता के नेह को मनी है (मानवाली है, नायक को नेह है तो हम-ही सों है, औरि सों नहीं)। किंवा नायक के नेह को मनी है (प्रकासक है, छपाय के निधो है, नैननि ने प्रगट कियो)। अरु भी कनीनिकनि में पट-छनी, लाज बनी है। बड़ी लाज तो आसों रही है, सूक्ष्म लाज बनी है। जो बस्तु कपर-छान कीजिये है, सो सूक्ष्म होति है। पट छनी सोई कपर-छानी। किंवा मानो (रूप-गुन-गरबी) जो तेरो धनी (नायक), ता की जो नेह ता की कनीनिका मनी है, नव-दुलहिनी है, नेह इन सों लग्यो रहत है। दुलहा दुलही कों बनाबनो कहत हैं। या ही तें लाज। सोई है पट। ता में छनी है (छपी है)॥ इति हरिप्रकाशे।

टीका।—सखी का वचन नायका से, तो नायका लक्षिता। औ नायका का वचन सखी से, तो नायका अन्यसंभोग-दुःखिता। और-ही चमक तेरी आँख की पुतलियों की है, इस से मैं ने तुझे गिनी बहुतों की सरदार। पिय के प्रेम की मनी (मनी के दो अर्थ, गर्व औ मणि) सो यही लाज-रूपी पट में छन निकली है। तू लाज में छिपाती है, तो भी प्रगट होती है, जैसे *निर्मल मणि की कांति वस्त्र में* बाँधे भी छन कर निकलती है। इस दोहे का और भी अर्थ है, पर ठीक यही है। इस से न लिखा॥ मनी पद श्लेष॥ भेदकातिशयोक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। यहबसंतनखरीगरम अरीनसीतलबात।
कहक्योंप्रगटेदेखियत पुलकपसीजेगात॥ ८९॥

टीका।—सखी का वचन नायका से, तो नायका लक्षिता। और नायका का वचन सखी से, तो नायका अन्यसंभोग-दुःखिता। यह बसंत ऋतु है। इस में न बहुत गरम, अरी, न बहुत ठंढी पवन है। कह क्यों प्रगटे देखते हैं रोमांच पसीजे हुए अंग में तेरे॥

प्रश्न॥ -दोहा। गरम सीत कहि पुनि पुलक अरु पसीज क्रम हीन।
उत्तर॥ अरी पसीजे गात में दिखयत पुलक सु लीन॥

वार्त्ता॥ यहाँ भाव क्रम है। तो पसीजा गात आधार है, पुलक आधेय है। इस से पुलक पीछे है। जैसे सर्व तीर्थ मथुरा में देखे, तहाँ मथुरा का भाव प्रथम-ही प्रगट होता है॥ प्रथम विभावनालंकार। गरमी और सीतलताई बिन, प्रसेद पुलक हुए॥

मूल। मेरेबूझेबाततू कतबहरावतिबाल।
जगजानीबिपरीतिरति लखिबिंदुलीपियभाल॥ ९०॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। मेरे पूछने से बात तू क्यों बहकाती है, हे बाला। सब ने जानी विपरीति रति तेरी, बेंदी देख पिय के कपाल में लगी॥ अनुमानालंकार बेंदी से स्पष्ट है॥

---

९०। नायक नायिका को वेष बन्यो थो। बिंदुली से बिपरीति जानिबो। इति हरिप्रकाशे।

मूल। सुदुतिदुराईदुरतिनहि प्रगटकरतिरतिरूप।
छुटेपीकग्रौरैउठी लालीग्रोठग्रनूप ॥ ९१ ॥

टीका।—सखी का वचन नायका से, तो नायका लक्षिता। और नायका वचन सखी से, तो नायका अन्यसंभोग-दुःखिता। अच्छी शोभा छिपाई छिपती नही, प्रगट करती है काम-केलि का रूप। छुटने से पीक के, और भी खुली लाली ओठ में नई, के जिस की उपमा नही॥

प्रश्न॥ दोहा। पीक छुडावन की कहा अभिप्राय इहि ठौर।
कहा पान नहि खाति है तिय पिय बिन कहुँ और॥

उत्तर॥ दोहा। अधर-पान में पीक जो छुटी सु है यह अर्थ।
रँग सब पिय अधर न लयो और रंग समर्थ॥

और प्रश्न॥ दोहा। छुटी पीक जो पान की तो सु दुरावति काहि।
शब्द दुरावन नहि बनै वह तो सहज-हि आहि॥

उत्तर॥ दोहा। यह परकिया विलास है पान खात पिय आय।
अधर-पान किये रँग लयौ सो पोँछति यह भाय॥
क्योंकि कहै निज पान की खैबो सु तो बनै न।
रसना रद यो लाल नहि पान खात बिधि है न॥

भेदकातिशयोक्ति अलंकार।

दोहा। भेदकातिशयोक्ति जहाँ औरै पद अति हेत।
औरै लाली ओठ यह अधिकाई कहि देत॥

मूल। रँगीसुरतरँगपियहिये लगीजगीसबराति।
पैंडपैंडपरठठकिकै ऐंडभरीऐंडाति ॥ ९२ ॥

९१। हे सुदुति (हे सुंदरी दुती) दुरायेँ (छपायेँ) दुरति नहीं। तू आपने रूप-ही सौँ नायक को रति कौँ प्रकट करति है। नायक ने तेरो अधर पान कियौ है। ता सौँ पीक छुटि गई है, और लाली ओठ विषेँ अनूप उठो है। किंवा तेरो सुंदरी जो दुति (शोभा) सो दुरायेँ नही दुरति है इत्यादि। इति हरिप्रकाशे॥

९२। सुरत के सुरंग (सुरत के राग सौँ) रँगी है (युक्त है)। इति हरिप्रकाशे।

टीका।—सखी का वचन नायका से, तो नायका लक्षिता। और सखी का वचन सखी से, तो सुरतांत। रंग कर काम-केलि में पिय छाती से लग के जागी सारी रात। इस से डग डग पै खड़ी हो हो कर, अभिमान भरी, अकड़ती है॥ स्वभावोक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। तरवनकनककपोलदुति विचबीचहिबिकान।
लाललालचमकतिचुनी चौकाचीन्हसमान॥ ९३॥

टीका।—सखी का वचन नायका से, तो नायका लक्षिता। और नायका सखी से कहै, तो नायका रूप-गर्विता। ढँढी सोंने की, जड़ाऊ का सोना, गाल की शोभा-में-ही मिल गया। और लाल लाल चमकती है चुन्नी, दाँत के चौके के चिन्ह सम॥ मीलित अरु पूर्णोपमालंकार को संकर।

दोहा। मीलित भेद सम-दृश्य में छिप्यो कपोलनि स्वर्ण।
लाल चुनी चौका चमक सम उपमा वर वर्ण॥

और विधि अर्थ।

दोहा। सखी सखी सों तोय को चीन्ह दुरावति चाहि।
लखि सखि चमक चुनीन की चौका आकृति आहि॥

व्याजोक्ति अलंकार।

दोहा। व्याज-उक्ति कछु कहि जहाँ सैन अकार दुराय।
कही सु चमक चुनीन की चौका सम इहिं भाय॥

मूल। पटकोढिगकतढाँपियत शोभितसुभगसुवेख।
हदरदछदछबिदेखियत सदरदछदकीरेख॥ ९४॥

९३। बिचही बीच बिकानी, बीचही बिकी, यह लोकोक्ति है। किनहूं मोल कराइबे पायी नहीं॥ इति हरिप्रकाशे॥

९४। रदछद, रद नाम दाँत, ता को छद (कहिये आच्छादन करनवाली, अधर, ओठ)। ताहि अधर विषे छबि देत (सोहत है)। सद (कहिये तुरत की) रद (दाँत) ता को छद (कहिये क्षत, घाव) ता की रेखा॥ इति हरिप्रकाशे॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। घूंघट पट के निकट क्यों ढकती हो। यह तो शोभा देती है सुंदर सरूप से। इह भर होठों की शोभा में दिखाई देती है तुरत के दाँतों के घाव की लकीर॥ विभावना औ वृत्यनुप्रास अलंकार स्पष्ट है॥

मुदिता वर्णन।

मूल। कहिपठईमनभावतौ पियआवनकीवात।
फूलीआँगनमेंफिरै आँगनआँगसमात॥ ९५॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। कह कर भेजी मन को चाहीती नायका के नायक ने अपने आवने की बात। उस से प्रसन्न आँगन में फिरै है। शरीर नहो शरीर में समाता नायका का। तातपर्य यह कि अत्यंत प्रसन्न है॥ लोकोक्ति अलंकार। आँग न आँग समात लोक कहन है॥

अनुशयाना वर्णन।

मूल। फिरिफिरिबिलखीह्वैलखति फिरिफिरिलेतिउसास।
साँईसिरकचसेतलौं बीत्यौचुनतकपास॥९६॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। बार बार अनमनी हो देखती है, और बार बार लेती है ऊँची साँस। स्वामी के सिर के बाल धौले चुनने की भाँति हुआ बीता, चुनता कपास देख, नायका को दुख॥ तातपर्य यह कि कपास के खेत में संकेत स्थान था। उस का विनाश हुआ॥ पूर्णोपमा और दृष्टांतालंकार स्पष्ट है॥

मूल। सनसूक्यौबीत्यौबनौ ऊखौलईउखारि।
हरीहरीअरहरअजौं धरधरहरहियनारि॥ ९७॥

---

९६। कपास कि चुनत, वा कौं ऐसो दुख बीत्यो, जैसे स्त्री मरि गये पति दूसरो ब्याह करै। नायिका दुखती होय। पति के माथे में सेत केस आवै। ता कौं चुनत (के उपारि लेत) है, के, जैसो दुख होय, तैसो दुख बीत्यो भयो। इति हरिप्रकाशे।

९७। धरहरि कहिये रोकनवारो को किया॥ इति हरिप्रकाशे॥

टीका।—यह नायका, संकेत स्थान गया जान, सोच करती है, सो सखी समाधान करती है। सन का खेत सूख गया, और कपास का खेत बीत गया, ऊख उखाड़ ली। पर डहडही अरहर अब तक है। रख धीरज मन में, हे नायका, संकेत स्थान है। अनुशयाना नायका स्पष्ट है, और सखी अभिसार कराया चाहती है। इस दोहे में प्रोषितपतिका और मानिनी का अर्थ बलवान नहीं है॥ वीप्सा और छेकानुप्रास अलंकार।

दोहा। हरी हरी है वीपसा　　यह अति हेत विवेक।
　　अरहर धरहर छेक यह　　प्रास बार जो एक॥

पति-अनुरागिनी वर्णन।

मूल। सतरभौंहिरूखेबचन　　करतकठिनमननीठि।
　　कहाकरौंह्वैजातिहरि　　हेरिहँसौंहीडीठि॥ ६८॥

टीका।—नायका-वचन सखी से। सखी मान करवाती है, तहाँ नायका कहती है। टेढी भौंहें, रूखी बातें, करती हूँ। कड़ा मन भी नीठ कर के किया। पर क्या करूँ। हो जाती है, श्री-कृष्ण को देख, हँसौंही दृष्टि मेरी तृतीय विभावनालंकार। सतर भौंह आदि बाधक रहते, हँसौंही दृष्टि होना काज होता है॥

मूल। तुह्कहतिहौंआपहू　　समझतिबहुतसयान।
　　लखिमोहनजौमनरहै　　तौमनराखौंमान॥ ६९॥

टीका।—सखी नायका को मान करने की सीख देती है। सो नायका सखी से कहती है। तू भी कहती है, और मैं आप भी जानती हूँ, बहुत चतुराई। देख कर श्री-कृष्ण को, जो मेरा मन रहै, तो मन में रक्खूँ मैं मान (कहैं क्रोध)॥ विशेषोक्ति और संभावनालंकार।

छंद। हेतु सयान उदोत।　　मन रह काज न होत॥
　　जो तौ पद जहँ होइ।　　संभावन है सोइ॥

---

६८। सतर (तरेरौ) भौंह कोप चढाई, और रूखे सौं बचन में मन को नीठि (कोई तरह) कठोर करति हौं। इति हरिप्रकाशे॥

मूल। दृहँनिगोडेनैनये गहैँनचेतअचेत।
हौँकसिकैरिसकौँकरौँ येनिरखैँहँसिदेत ॥ १०० ॥

टीका।—सखी नायका को मान करने कहे है। सो नायका सखी से कहै है। इग उपालंभ है। जलैँ निगोडी आँखैँ ये मेरी। पकडती नही हैँ चेत। ऐसी हैँ अचेत। मैँ कम कर रिस को करती हूँ। ये नायक को देख कै हँस देती हैँ॥ विभावनालंकार। पूर्वोक्ति से जानियो। हँस देने से रिस काज नही होता॥

मूल। मोहिलजावतनिलजये हुलसिमिलैँसबगात।
भानुउदयकीओसलौँ माननजान्योजात ॥ १०१ ॥

टीका।—नायका वचन सखी से। सखी मान करने को कहे है। सो नायका उस से कहे है। मुझे लजाते हैँ निलज्ज ये, क्योँकि प्रसन्न हो मिलैँ हैँ सब अंग नैन नायक से। और सूर्य उदै की ओस की भाँति मान जाता। नही जानती मैँ कब जाता है॥ पूर्णोपमालंकार। मान ओस लौँ जात। ओस उपमान, मान उपमेय, लौँ वाचक, जाना धर्म॥

मूल। खिचेमानअपराधतैँ चलिगैबढेअचैन।
जुरतदीठितजिरिसखिसौ हँसेदुहनकेनैन ॥ १०२ ॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। पहले तौ रुके, मान से नायका के नैन, और अपराध से नायक के। फिर चल गये बढने से दुख के (कहैँ परस्पर न देखने से)। पुनि मिलते-ही दृष्टि, छोड कै रिस और खिसानपट, हँसे दोनौँ के नेत्र॥ प्रहर्षणालंकार।

---

१०१। मोहि हमारे निलज गात (अंग) लजावत हैँ। इति हरिप्रकाशे॥

१०२। नयने रुद्धे मानतः सचलिते विरहेण।
× मानं जहतुरिमे तदा मिलिते यदा प्रियेण॥

अथ कापिन्मयमं कथंचिन्मानं विधाय, प्रियं दृष्ट्वा स्वीयनेत्रदृशां सखीषु वर्णयन्ती प्राह। हे सखि, इमे मम नयने पूर्वं मानतः हेतोः प्रियापराधजनितकोपावेशात् रुद्धे (कम्पिते)। पुनस्तद्विरहेण हेतुना संचलिते (चञ्चलीकृते)। यदा (यस्मिन् काले) प्रियेण मिलिते (संगते), तदा (तस्मिन् काले) मानं जहतुरित्यर्थः॥ इति शृङ्गारसप्तशतिकायाम्॥ नायका के नैन मान सौँ खिचे, नायक के नैन अपराध सौँ खिचे हैँ॥ इति लालचन्द्रः॥

दोहा । इष्ट सिद्ध जहँ बिन यतन सु प्रहर्षण परतिच्छ ।
बिन उपाय तरुणी मनी सहजैं भी फल इच्छ ॥

मूल । रातिदिवसहौंसिरहै माननठिकठहराय ।
जेतौअवगुनढूँढिये गुनैहाथपरिजाय ॥ १०३ ॥

टीका ।—सखी का वचन सखी से। रात दिन हमैं चाह रहती है, कि नायका से मान करवावैं और देखैं, पर मान ठीक नही ठहरता जो करवावैं । जितना अवगुण नायक का ढूँढती हैं, तितना उस का गुण-ही हाथ मैं पड जाता है ॥ तातपर्य यह, कि जितना दोष मन मैं हम लाती हैं, तितना गुण-ही आता है। इस दोहै मैं, नायका वचन सखी से कोई कहै, तौ न हो सके ॥

प्रश्न ॥ दोहा । अवगुण जा मैं है नही सो अनकूल विख्यात ।
बनै न तिय अनकूल की ढूंढनि अवगुण बात ॥

उत्तर ॥ नायका की निज सखी के वचन सखी से कि, हम मान कराने को नायक के दोष बहुत ढूँढती हैं, पर नायक मैं पाती नही । गुण-ही पाती हैं ॥ विशेषोक्ति अलंकार ।

दोहा । ढूँढन कारण है यहाँ अवगुण मिलै न काज ।
अलंकार यौं जानिये विशेषोक्ति कवि-राज ॥

मूल । जौलौंलखौंनकुलकथा तौलौंठिकठहराय ।
देखेआवतदेखवौ क्यौंहूँरह्यौनजाय ॥ १०४ ॥

टीका ।—सखी नायका को सीख देती है। सु नायका सखी से कहै है। हे सखी, जब तक मैं नायक को देखती नही, कुल की बात ठीक मन मैं ठहरती है। और उसे देखे से, आवता है मन मैं देखना-ही, सो मुझ से किसी भाँति रहा नही जाता बिन देखे नायक के ॥ संभावनालंकार स्पष्ट है, जौ लौं, तौ लौं, शब्द से ॥

मूल । कपटसतरभौंहैंकरी मुखसतरौंहैंबैन ।
सहजहँसौंहैंजानकरि सौंहैंकरतिननैन ॥ १०५ ॥

टीका।—सखी का वचन सखी से कि, हे सखी, हमारे कहे से नायका ने मान किया सो तू देख। कपट से टेढी भौंहैं करीं। और मुख से क्रोध भरी बातैं करीं पर सहज-ही हँसनेवाली समझ कर, नायक के साम्हने नहीं करती अपनी आँखौं को। तातपर्य यह कि, ये उसे देखते-ही हँस देंगी, तौ मान न रहैगा॥ छेकानुप्रास औ यमकालंकार स्पष्ट है। भौंहैं रौहैं। सौंहैं सौंहैं॥

मूल। नहिनचायचितवतिदृगनि नहिबोलतिमुसकाय।
ज्यौंज्यौंरुखरूखौकरति त्यौंत्यौंचितचिकनाय॥१०६॥

टीका।—सखी का वचन सखी से, कै नायका से। न तो नेत्र नचाय नायक की ओर देखती है, और नही बोलती है मुसका के। जैसे जैसे मुख रूखा करती है, तैसे तैसे मन चिकनाता है। मन चिकनाना रीझना कै ललचाना नेह से। नेह तेल औ प्रीति को कहैं हैं॥ विभावनालंकार स्पष्ट है। विरुद्ध तें कार्य॥

मूल। तोहीकौछुटमानगौ देखतहीब्रजराज।
रहीघरिकलौंमानसौ मानकियेकीलाज॥१०७॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। तेरे मन का, छुट कै, मान तो गया देखते-ही श्री-कृष्ण-चंद्र के। पर घडी एक तक तू मान को मान रही, मान किये की लाज से॥

प्रश्न॥ यहाँ मान सौ न चाहिये, मानवती सी चाहिये। कै मानिनी सी होय, तौ बनै॥

उत्तर॥ घडी एक मान की सी मान शोभा रही॥

क्रमालंकार स्पष्ट है। मान किये की लाज से मान रक्खा॥

इति परकीया॥

१०७। घरी एक ताईं मानसौ (मन मैं जी उपजै, सो मानसो) मान करिबे की लाज मानसौ रही (मन मैं रही)॥ इति हरिप्रकाशे।

स्वकीया प्रेम-गर्विता वर्णन।

मूल। कियौजुचिबुकउठायकरि॰ कंपतकरभरतार।
टेढ़ौयेटेढ़ौफिरति टेढ़ेतिलकलिलार॥१०८॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। किया जो, ठोढ़ी उठा कर, काँपते हाथ से, नायक ने टीका नायका को। तौ इस गर्व से अकडती फिरती है, कि मुझ सी सुंदरि कोई नहीं टेढे तिलक माथे के से। कंपत कर कहैं नायका को देख नायक को सात्त्विक हुआ। इस से हाथ काँपा औ टेढा तिलक हुआ॥ पंचम विभावनालंकार। चाहिये टेढे तिलक से लज्जित हो। सो न हो, गर्वित हुई॥

मूल। तुमसौतिनिदेखतदई अपनेहियतेंलाल।
फिरतिसबनमेंडहडही उहैमरगजीमाल॥१०६॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। तुम ने, सौतौं के देखते, दी जो अपनी छाती से, हे लाल, माल। तभी से फिरती है सबौं में डहडही वही मुरझानी लिये माल बाल॥ पंचम विभावनालंकार। मुरझानी माला से डहडहाना काज हुआ॥

मूल। छिनेकउघारतिछिनछुवति राखतिछिनेकछिपाय।
सबदिनपियखंडितअधर दर्पनदेखतजाय॥११०॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। छिनेक खोलती है, छिन छूती है, रखती है छिनेक छिपा कर। सारा दिन नायक के काटे हुये होठ को मुकुर में देखते-ही जाता है नायका को॥ जाति अलंकार लाटानुप्रास स्पष्ट है॥

---

१०८। चिबुक (ठोढी) उठाय कैं, भरतार (जो नायक, ता) के कर सों भयौ जो कंप सात्त्विक। ता सों कंपित कर, ता ने नायिका के लिलार में टेढौ तिलक कियौ। इति हरिप्रकाशे।

१०९। प्रियसौतिनिदेखत। इति पाठान्तरम्। लाल ने प्रिया (जो है नायिका, ता) कौं, सौतिनि के देखत, अपने हृदय सें माला दीनी। वाही मरगजी (मैली) माला सौं सब सौतिनि में डहडही (सानंद) फिरति है। इति हरिप्रकाशे। मरगजी, दलित-मृदिता। इति शृङ्गारसप्तशतिकायाम्।

११०। नायक अधर-खंडन करि परदेस गयौ है। छन एक उघारति है, छन एक आँगुरी सौं छुवति है काहू देखति, छन एक छपाय राखति है। इति हरिप्रकाशे।

परकीया प्रेम-गर्विता वर्णन।

मूल। छलाछबीलेछैलकी　　नवलनेहलहिनारि।
चूमतिचाहतिलायउर　पहरतिधरतिउतारि ॥ १११ ॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। छल्ला छबीले नायक का नई प्रीति में पा कर, नायका चूमती है, देखती है, और धरती है उतार कर॥ प्रेम और जाति अलंकार स्पष्ट-ही है॥

स्वकीया रूप-गुण-गर्विता वर्णन।

मूल। दुसहसौतिसालैसुहिय　गनतिननाहबिवाह।
धरेरूपगुनकोगरब　फिरैअछेहउछाह ॥ ११२ ॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। हे सखी, दुख सौति का खटके है जो सब स्त्रियों के मन में, सो यह नायका गिनती-ही नहीं नायक के विवाह को। मन में रक्खे हुए रूप और गुण का अहंकार फिरती है अनंत आनंद से॥

प्रश्न॥ अनंत आनंद का हेतु क्या॥

उत्तर॥ इस में रूप औ गुण है सौति में नहीं, सो इस ने समझा कि नायक अब ताईं सब स्त्रियों को सुफ-सी-ही जानता है, सो अब मेरा गुण जानेगा। जैसे रात होने से दिन का प्रभाव जाना जाता है॥ पंचम विभावनालंकार।

दोहा। कारज होय विरुद्ध तें　　सो विभावना मान।
आगम सौति उछाह को　　कारण विरुध सु आन॥

मूल। सुघरसौतिबसपियसुनत　दुलहिनिदुगुनहुलास।
लखीसखीतनदीठिकरि　सगरबसलजसहास ॥११३॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। हे सखी, चतुर सौति के बस नायक को सुनते-ही नायका को दूना आनंद हुआ। इस से देखा निज सखी को ओर नायका ने गर्व सहित लाज सहित हँस कर॥ तात्पर्य यह कि, एक तो अपना गुण

रूप अधिक जानती थी, दूजे समझी जो सुघड के बस हुआ तो सुघड मैं-ही हूँ। मेरे-ही अधीन होगा। यह चार दिन की आई क्या चतुरी होगी। यौं समझ निज सखी की ओर देखा। इस का सार यह कि वह मेरे आगे क्या है॥ विभावनालंकार स्पष्ट है। कारण से कार्य विरुद्ध, सौति के बस होने से हुलास॥

मूल। हँसिओठनिबिचकरउचै कियेनिचौहैंनैन।
खरैअरैपियकेप्रिया लगीबिरीमुखदैन॥ ११४॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। हँस कर होठों में हाथ ऊँचा कर करो नीची आँखैं। और बहुत हठ करने से नायक के नायका लगी बीडी मुख में देने। यहाँ बीडी का अर्थ दाँत रंगने की बीडी का है, पान की का नहीं। और जो पान का अर्थ लीजे, तो नेह की हीनता है, क्यौंकि पान तो खाते-ही हैं॥ जाति अलंकार स्पष्ट है॥

स्वकीया अन्यसंभोग-दुःखिता वर्णन।

मूल। बिथुरयौजावकसौतिपग निरखिहँसीगहिगाँस।
सलजहँसौंहींलखिलियौ आधीहँसीउसास॥ ११५॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। फैली महावर सौति के पाँव में देख कर, हँसी लिये ईर्षा नायका। साथ लाज के हँसती देख के सौति को, लीनो आधो हँसी में नायका ने ठंढी साँस॥ तात्पर्य यह, पहले इस ने जाना था कि यह फूहड है। फिर समझी उस की लजौंही हाँसी देख, कि यह इस के हाथ की महावर लगाई नहीं। यह नायक के हाथ की लगाई है। क्यौंकि सात्त्विक से नायक का हाथ काँपा, इस से यह महावर फैली है॥ तृतीय विषमालंकार। इष्ट सो अनिष्ट हुआ॥

---

११४। खरे (अति) अरे (हठे) सौं॥ इति हरिप्रकाशे॥

११५। बिथुरयौ (अस्त व्यस्त) जावक (महावर ता) कौं देखि कें, गाँस (अभिप्राय) ले कें हँसी॥ इति हरिप्रकाशे॥

मूल। छलापरौसिनिहाथतैँ छलकरिलियौपिछानि।
पियहिदिखायौलखिविलखि रिससूचकमुसकानि॥ ११६॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। छला पडोसिनि के हाथ से नायक का छल कर के लिया नायका ने पहचान के। नायक को दिखा आप देख अनमनी हुई क्रोध-बोधक मुसकान से॥ पर्यायोक्तिअलंकार। छल कर नायक को जताना इष्ट साधा॥

मूल। विलखीलखैखरीखरी भरीअनखवैराग।
मृगनैनीसैननभजै लखिवेनीकेदाग॥ ११७॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। अनमनी हो देखे है खडी बहुत भरी क्रोध और उदासी से। मृगलोचनी नायका सेज पर जाने की इच्छा नहीं करती, नायक की सेज में और नायका की चोटी का दाग देख के॥ काव्यलिंग अलंकार। अन्य नायका का आना सेज पर चोटी के दाग ने दृढ किया॥

मूल। ढीठपरौसिनिईठहै कहैजुगहैसयान।
सबैसँदेसेकहिकह्यौ मुसकाहटमैंमान॥ ११८॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। पडोसिनि से नायक कहीं मुसकुराया सो नायका ने देख मान किया। फिर वही पडोसिनि नायक के कहे मान छुडावने आई, सो उस की ढीठता दृढ हुई। और हितकारी हो नायका से सब सँदेसे नायक के निर-अपराध चतुराई से कह के, काकूक्ति कर, यह कहा, मुसकाहट में मान न चाहिये। जो पर स्त्री से बात छिप कर करै, के रति के चिन्ह होंय, तो मान करना ठीक कहै॥

प्रश्न॥ कोई कहै "मुसकाहट में मान" शब्द न चाहिये। "मुसकाहट तें मान", यों चाहिये॥

---

११७। वैराग्य को अर्थ इहाँ वैरागोपनी, अरुचि, जानिए॥ इति हरिप्रकाशे॥

११८। ढीठिपरौसिनि॥ इति पाठान्तरम्॥ ढीठि देखि कैं। ईठ कहिय मित्र। इति हरिप्रकाशे॥

उत्तर॥ ये बोलने की दोनौं रीति हैं। जैसें हाँसी में बुरा न मानिये, और हाँसी से बुरा न मानिये, इन में अर्थ एक-ही है॥

काव्यलिंग अरु सूक्ष्मालंकार। पड़ोसिनि के मुसकुराने से रति का दृढ़ कर मान किया नायका ने॥

दोहा। किहँ भाँति तें जानिये जिय की सूछम रीति।
मुसकाहट में लख लई पियहि पड़ोसिनि प्रीति॥

परकीया अन्यसंभोग-दुःखिता वर्णन।

मूल। गह्यौअबोलौबोलप्यौ आपैपठैबसीठि।
दीठिचुराईदुहुनकी लखिसकुचौंहीदीठि॥ ११९॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। रही चुपकी बुला के नायक को आप-ही भेज सखी, दृष्टि चुराई दोनौं की देख कर और सकुचौंही चितवन॥ अमितालंकार।

दोहा। अमित साधनै भोगवै साधक सिद्ध प्रवीन।
तिय-साधक पिय सुरत सिध सखि साधन तिय लीन॥

ज्येष्ठा कनिष्ठा वर्णन।

मूल। हठिहितकरिप्रीतमलियौ कियौजुसौतिसिंगार।
अपनेकरमोतिनगुह्यौ भयौहराहरहार॥ १२०॥

टीका।— सखी का वचन सखी से। हठ और प्रीति कर नायक ने लिया जो हार, सो किया सौति का सिंगार। अपने हाथ मोतियौं का गूँथा हुआ हार सौति के गले में देख, सो हार हुआ महादेव का हार सा (कहैं साप-सम) नायका

११९। पिय कौं बोलि कैं (बुलवाय कैं) अबोलो (मौन) गह्यो, कोई सुंदरी सखी सौं आपु-ही बसीठ (संदेस) पठाय कैं। कौं दीठि चुराई दुहुन की (साम्हने नजरि नहीं करे हे) लखि कैं (देखि कैं), औ सकुचौंही (लज्जित) दीठि (कौ अर्थ देखि कैं)। दीठि के चोराइवे सौं औ लज्जा सौं संभोग को निश्चय कियौ॥ इति हरिप्रकाशे॥

को॥ व्याघात अलंकार। व्याघात सो जहाँ सुखद दुखद हो जाय। अपने हाथ का गूँथा हार सुखद था, सो दुखद हुआ॥

मूल। सुरँगमहावरसौतिपग निरखिरहीअनखाय।
पियअँगुरिनलालीलखे खरीउठीलगिलाय॥ १२१॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। सुंदर रंग के लाल रंग महावर सौति के पाँव में देख, नायका क्रोध कर के रही। इस लिये कि, जो मुझे अच्छी लगती है, तो नायक को भी भली लगेगी। फिर नायक की उँगलियों में महावर की लाली देख, बहुत-ही उठी लग आग नायका के मन में॥ अनुगुण अलंकार।

दोहा। जो गुण सिध किछुँ विधि अधिक होय सु अनुगुण लेखि।
जावक लखि दुति-यैं सु रिस बढी सु पिय दुति देखि॥

स्वाधीनपतिका वर्णन।

मूल। रहीगुहीबेनीलखे गुहिबेकेत्यौनार।
लागेनीरचुचावने नीठिसुखायेबार॥ १२२॥

टीका।—नायका का वचन नायक से, के सखी का वचन नायक से। रही, तुम ने गूँथी चोटी, और देखी तुम्हारी गूँथने की चतुराई। लगे पानी से चुवाने जो नीठ कर हम ने सुखाये ये बाल। तात्पर्य यह कि, दंपति को सात्त्विक हुआ॥ परिहत्त्यलंकार।

दोहा। परिहत कीजे और कछु उपज परे कछु और।
गुहिवे कारज लें लख्यो नीर चुवनि तिहि ठौर॥

मूल। पियप्राननिकीपाहरू जतनकरतनितआप।
जाकीदुसहदसाभये सौतिनकूँसंताप॥ १२३॥

१२१। त्यौनार, ढंग। इति हरिप्रकाशे। यह नायक सखी भेष ह्वै के, नायका की शृंगार करन लाग्यो। वेणी गुहति सात्त्विक भाव समझ्यो। तब नायका ने जान्यो, जो नायक यों कहति है। इति कृष्णदत्तः। नीठि, कैसे-हू। इति हरिप्रकाशे।

१२३। नायिका पिय के प्राणिनी को पाहरू (चौकीदार है)। जो यह मरे तो नायक हू भी जीवे नहीं। इति हरिप्रकाशे।

टीका।—सखी का वचन सखी से। नायक के प्राण रखनेवाली है नायका, इस से इस का यत्न करता है सदा नायक। और जिस की दुसह दसा (कहैं मरण दसा) होने से सौतौं को भी दुख हुआ॥ तातपर्य, जो यह मरैगी, तौ नायक भी न बचेगा॥ संबंधातिशयोक्ति अलंकार।

दोहा। संबंधातिशयोक्ति अर्थ योग अयोगहि देत।
सौतिन ताप अयोग मो कह्यौ योग्य इहिं हेत॥

मूल। टुनिहाईसबटोलमैं रहीजुसौतिकहाय।
सुतौऐंचिपियआपत्यौं करीअदोखिलआय॥ १२४॥

टीका।—सखी का वचन नय नायका से। ज्यौं टौना करनेवाली सब सखियौं के समूह में तेरी जो सौति बाज रही थी, सो तौ बस कर नायक को आप तैं ने त्यौं की अदोष आ कर॥ लेशालंकार।

दोहा। सौतिन कौ बस कर करम हुतौ दोष-मय जोइ।
टौना पद तें अबस वह जान्यौ गुण-ही सोइ॥
ता तें बसि कर करम वह दोष सु भौ गुण रूप।
किहुँ प्रकार तें दोष गुण होय लेश कवि भूप॥

स्वकीया प्रोषितपतिका वर्णन।

मूल। रह्योऐंचअंतनलह्यो अवधिदुसासनवीर।
आलीबाढतविरहज्यौं पंचालीकौचीर॥ १२५॥

टीका।—नायका वचन सखी से। रहा खैंच अंत न पाया अवधि-रूपी दुःशासन वीर ने। सखी, बढता है बिरह जैसे द्रौपदी का चीर॥ पूर्णोपमालंकार। बिरह उपमेय, चीर उपमान, ज्यौं वाचक, बढना धर्म॥

---

१२४। तेरी सौति है, सो सब टोलनि में टुनिहाई कहाय रही है। जो टौना जाने सो टुनिहाई। सो तैं आय कैं आपु त्यौं आपनी ओर या नायक कौं ऐंचि कैं (रूप सौं खैंचि कैं), सौतिन कौं अदोखिल करी (दोष-रहित करी)। टौनहो होती तौ नायक तेरे बस नाहीं होतो॥ इति हरिप्रकाशे॥

मूल। हियश्रौरैसीह्वैगई टरैअवधिकेनाम।
दूजैकरिडारीखरी बौरीबौरैआम ॥ १२६ ॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। मन में श्रौरही सी हो गई टलने अवधि के नाम से नायका। दूसरे कर डाली बहुत बावली मौले आँव ने नायका को॥ भेदकातिशयोक्ति अलंकार श्रौरै पद तें स्पष्ट है॥

परकीया प्रोषितपतिका वर्णन।

मूल। छतौनेहकागदहियै भईलखाइनटाँक।
विरहतचैउघर्‍योसुअव सेँहुडकोसौआँक ॥ १२७ ॥

टीका।—सखी का वचन सखी से, कै नायक से, कै नायका वचन सखी से। जो थी प्रीति कागद-रूपी निर्मल मन में श्रौर हुई प्रसिद्ध न थोडी भी। सो विरह की आग से सिक कर, खुली अब यूहर दूध के लिखे अच्चर सी॥ पूर्णोपमालंकार। नेह उपमेय, सेँहुड-आँक उपमान, सौ वाचक, उघडना धर्म॥

मूल। चितत्तरसतमिलतनवनत वसपरौसकैवास।
छातीफाटीजातिसुनि टाटीओटउसास ॥ १२८ ॥

टीका।—नायका वचन सखी से, कै नायक वचन दूती से। मन तरसता है, मिलना नहीं बनता, बस कै पडौस के घर में भी। छाती फटी जाती है सुन टट्टी की ओट में लंबी साँस॥ विशेषोक्ति छेकानुप्रास अलंकार। पडौस का वास हेतु है, औ मिलना नहीं होता। औ फाटी टाटी छेक॥

---

१२६। टलौ अवधि। इति पाठान्तरम्॥ टलो (बीतो) जो अवधि (आयबे को ठिकानो) ता को नाम सुनि कें फलानो दिन टल्यो। इति हरिप्रकाशे। अवधि-दिने इयोत (गते इति) सा बाला छ्यततरा बहुदंष्टा: सा भवन इव जाता॥ इति शृङ्गारसप्तशतिकायाम्॥

१२७। कागद कहिए हृदय, सो कागद है। ता में नेह हतौ (प्रीति थी) संयोग में। टाँक (थोरो भी) लखाय नहीं भई (लखित नहीं भई)। अब विरह-अग्नि तचें (तपें) पर उघरो जैसे सेँहुड (दूहर)। ता के दूध सों लिखे कागद पे, फेरि तपावे, तब आँक (अच्चर) उघरें (जाहिर होय)। इति हरिप्रकाशे॥

स्वकीया प्रवत्स्यत्पतिका वर्णनं ।

सूल । रहिहैंचंचलप्रानये कहिकौंनकीअगोट ।
ललनचलनकीचितधरी कलनपलनकीओट ॥ १२९ ॥

टीका ।—नायका वचन सखी से । रहैंगे चंचल प्राण ये मेरे, तू कह, किस के रोकने से । नायक ने तौ चलने की बात मन में रक्खी, और मुझे कल नही पडती पलक ओट होने से नायक के ॥ मरणाक्षेप काकूक्ति वृत्त्यनुप्रास अलंकार स्पष्ट है ॥

सूल । अज्यौंनआयेसहजरँग विरहदूबरेगात ।
अवहीकहाचलाइयत ललनचलनकीबात ॥ १३० ॥

टीका ।—सखी का वचन नायक से, के नायका वचन नायक से । अब तक नही आये सहज के रंग जो थे बिरह के दुबले शरीर में । अभी क्या चलाते हो, हे कृष्ण, चलने की बात ॥ अधैर्याक्षेपालंकार । गमन निषेध किया अपनी अधीरताई दिखाय कै ॥ जो नायका यौं कहै कि तुम्हारे शरीर का रंग नही आया अरु मेरे बिरह की क्षीणता भी नही गई, तौ उपायाक्षेप अलंकार । और सखी जो दोनौं की अवस्था कहै, तौ छेकानुप्रास अलंकार, ललन चलन पद से । अरु उत्तरालंकार । उत्तर से प्रश्न समुझिये । नायक ने बिदा माँगी, सो जानी परी ॥

प्रौढा प्रवत्स्यत्पतिका उपायाक्षेप वर्णन ।

सूल । पूसमाससुनिसखिनिपै साँईचलतसवार ।
गहिकरवीनप्रवीनतिय राग्यौरागमलार ॥ १३१ ॥

१२९ । ए सखी, चंचल प्राण कौन के अगोट ( रोके सौं ) रहैंगे । कौन के अगोट रहिहैं, नही रहिहैं काकु करि कै ॥ इति हरिप्रकाशे ॥

१३० । एक बेर नायक परदेस सौं आयो है, फिरि बिदेस कौं जानो चाहत है ॥ इति हरिप्रकाशे ॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। पूस महीने में सुन कर सखियों से कि नायक चलेगा सवेरे विदेस को। गह के हाथ में बीन, चतुरी नायका ने अलापा राग मल्लार॥ तातपर्य यह कि, पूस महीने में मेह बरसे, तो अकाल वृष्टि होय। अकाल वृष्टि में यात्रा नहीं होती॥ उपायाक्षेपालंकार।

दोहा। कीजे काज निषेध जहँ ढक्यो अक्षेप सु लीन।
किय निषेध पिय गमन कौं इहि उपाय परवीन॥

मूल। ललनचलनसुनिपलनमें अँसुआँझलकेआय।
भईलखाइनसखिनहूँ झूठेंहीजमुहाय॥ १३२॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नायक का चलना सुन के नायका की पलकों में आँसू झलके आ कर। हुई मालूम नहीं सखियों को भी यह बात झूठी जँभाई लेने से नायका के॥ व्याजोक्ति अलंकार।

दोहा। दुरवे जहँ आकार कौं व्याजोकति पहिचानि।
आँसू लिये दुराय कै इहाँ सु मिस जमुहानि॥

स्वकीया प्रवत्स्यत्पतिका वर्णन।

मूल। चलतचलतलौंलैचले सबसुखसंगलगाय।
ग्रीखमबासरसिसिरनिसि पियमोपासबसाय॥१३३॥

टीका।—नायका वचन सखी से। चलते चलते तक नायक ले चले मेरे सब सुखों को साथ लगा के। गरमी के दिन और शीत की रात पीउ मेरे पास रख चले॥ ग्रीषम के दिन बड़े और शिशिर की रात बडी होती है, सो पिय बिन कटना कठिन है। कै ऐसे अर्थ कीजे कि, जेठ के दिन सम पूस की रात होगी बिरह की आग से। सो कटनी कठिन॥ लुप्तोपमालंकार स्पष्ट है। बासर जनु ग्रीषम के इत्यादि से॥

मूल। बिलखीडबकौंहैंचखन तियलखिगमनबराय।
पियगहबरआयौगरौ राखीगरैलगाय॥ १३४॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। जब देखा नायका ने नायक की ओर, डबडबा के आँखैं तिय की देख, जाना टाल, नायक का गला भर आया। तब गले से लगाय रक्खा नायका को। गला भर आना कहैं रोने को होना॥ लाटानुप्रास अलंकार स्पष्ट है, गरो गरै तातपर्य भिन्न से॥

मूल। वामाभामाकामनी कहिबोलौप्रानेस।
प्यारीकहतलजातनहिं पावसचलतविदेस॥ १३५॥

टीका।—नायका वचन नायक से। तातपर्य यह कि "वामा", "भामा," "कामिनी," ये नाम साधारण स्त्रियौं के हैं। सो कह कर मुझे बुलाओ, हे प्राण-पति। "प्यारी" कहते लजाते नही? जो बर्षा काल में चलते हो विदेस मुझे छोड के॥ विचित्रालंकार।

सो विचित्र जहँ यतन तें इच्छा फल-विपरीति।

यत्न करो बिछडने का, जिस में कुप्यारी थपौं। और मुख से प्यारी कहो, प्यारी नाम थापने को है, प्यारी नहो॥

मूल। मिलिचलिचलिमिलिमिलिचलत आँगनअथयौभान।
भयौमुहूरतभोरतैं पौरीप्रथममिलान॥ १३६॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। मिल कर चलते, और चल कर मिलते, फिर हाथ पकड के चलते, इस में आँगन के बीच-ही अस्त हुआ सूरज। भयौ मुहूरत भोर तैं (कहैं हुआ दो घडी भोर की से) डौढी मैं पहला प्रस्थान (कहैं डेरा)॥ लाटानुप्रास अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। चाहभरीअतिरिसभरी विरहभरीसबबात।
कोरिसँदेसेदुहुनके चलेपौरिलौंजात॥ १३७॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। प्रीति भरी, और बहुत क्रोध भरी, और विरह भरी हैं सब बातैं। कडोड सँदेसे दोनौं के चले घर से डौढी में जाने तक॥ लाटानुप्रास अलंकार स्पष्ट है भरी भरी पद से॥

---

१३५।" इमैं "वामा," "भामा," "कामिनी" कहि कैं बोली। वामा को अर्थ दुष्ट, भामा को अर्थ क्रोधी। प्यारी कहत लजात नहो? इति हरिप्रकाशे।

मूल। नयेविरहवढतीबिथा भईविकलजियवाल।
बिलखीदेखिपरौसिन्यौ हरखिहँसीतिहिँकाल॥१३८॥

टीका।—सखो का वचन सखी से। नये बिरह बढती पीडा से हुई विकल जी में नायका। और अप्रसन्न देख पड़ौसिन को, हरख कर हँसी तिस समें। तात-पर्य यह कि सौति को भी दुख है मेरे नायक का॥

प्रश्न॥ दोहा। सौति साल की अधिकई न्यून भयौ पति प्रेम।
रसाभास दूषण तदपि नहि स्वकियनि की नेम॥

उत्तर॥ दो०। बिछुरत मरिहौं कहति ही सो सोचति हिय वाल।
सब आली ठाढी लखैं छण छण बिथा बिशाल॥
चिन्ह परौसिनि इक लखे अब यह छाँडति देह।
यौं बिलखी सु लखी कहूँ इन बिरहन युत नेह॥
तब जानी तिय में कि अब लच्छण पूरण प्रेम।
बिलखी सखि सौ हलु लखि वह हरखी युत नेम॥
देखि परौसिनि को बिलख तिय कीनी अनुमान।
मो मृत लखि बिलखी सु यह भी हित पूर्ण प्रमान॥

अनुमानालंकार स्पष्ट है॥

परकीया प्रवत्स्यत्पतिका वर्णन।

मूल। चलतदेतआभारसुनि वहीपरौसिनिनाह।
लसीतमासेकीदृगन हाँसीआँसुनिमाह॥१३९॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। इस दोहे में प्रवत्स्यत्पतिका भी मुदिता है॥ चलते हुए देते घर का बोझ सुन कर-उसी पडौसिन के पति को, जिस से इस से प्रीति थी। शोभायमान हुई चंचल नैनौं में हाँसी आँसुओं के

१३९। तमासे की दृगन, दर्शनीय जे दृग हैं। पर-पति सौं मिलिबो इष्ट, या की सिद्धि बिन जतन। इति हरिप्रकाशे॥

बीच॥ प्रहर्षण औ पर्याय अलंकार। इष्ट सिद्ध है बिन यतन, प्रहर्षणालंकार। एक में अनेक का बास, दृगन में हाँसी आँसू, पर्याय॥

मूल। भयेबटाऊनेहतजि बादबकतिबेकाज।
अबअलिदेतउराहनौ उरउपजतिअतिलाज॥१४०॥

टीका।—सखी चलने के समय नायक को उलाहना देती है, सो नायका सखी से कहै है॥ हुए पथिक प्रीति छोड कर, वृथा कहती है बिन काज। अब, सखी, देते हुए उलहना मन में उपजती है बहुत लाज॥ तातपर्य यह कि नेह त्यागी और बटाऊ को उलहना देने में अति लाज आती है॥ काव्यलिंग और आक्षेपालंकार।

दोहा। लाज उराहन देत तिहिँ करत समर्थन एह।
यह जु बटाऊ शब्द है काव्यलिंग गुण गेह॥
दुरै निषेध जु विधि वचन सो आक्षेप बखान॥

स्वकीया आगम-लक्षिता वर्णन।

मूल। मृगनैनीदृगकीफरक उरउछाहतनफूल।
बिनहीपियआगमउमगि पलटनलगीदुकूल॥१४१॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। मृगलोचनी नायका की बाईं आँख फडकते-ही, मन में आनंद औ शरीर प्रफुल्लित हुआ, और बिन-ही नायक के आये बदलने लगी कपडे॥ अनुमानालंकार स्पष्ट है॥

मूल। बामबाहुफरकतमिलै जौहरिजीवनमूरि।
तौतोहीसोंभेंटिहौं राखिदाहनीदूरि॥ १४२॥

टीका।—नायका वचन बाँई बाँह से। हे बाँई बाँह, तेरे फडकते हुए मिले जो कृष्ण मेरे जीव की जड है, तो तुझी से आलिंगन करूँगी रख कर दाहनो बाँह को दूर॥ संभावनालंकार।
जो यों, तो यों पद जहाँ संभावन है जानि॥

मूल। मलिनदेहवेईवसन मलिनविरहकीरूप।
पियआगमऔरैचढी आननओपअनूप ॥ १४३ ॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। मैली देह औ वेई हैं कपडे मैले विरह के रूप में। नायक का आना सुन और-ही बढा मुख पर पानिप नया कै जिस की उपमा नहीं ॥ भेदकातिशयोक्ति अलंकार स्पष्ट औरै पद तें॥

परकीया आगमोत्सव वर्णन।

मूल। छिपौसयानीसखिनसौं नहिसयानयहभूल।
दुरैदुराईफूललौं क्यौंपियआगमफूल ॥ १४४ ॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। तैं ने करी जो चतुरी सखियौं से चतुराई, सो नहीं चतुराई। यह भूल है तेरी। छिपे; छिपाई फूल की सुगंधता की भाँति, क्यौंकर नायक के आवने की प्रफुलता (कहैं प्रसन्नता)॥ पूर्णोपमालंकार। पिय-आगम-फूल फूल लौं न दुरै। पिय-आगम-फूल उपमेय, फूल उपमान, लौं वाचक, न दुरना धर्म॥

स्वकीया आगमपतिका वर्णन।

मूल। रहैवरौठेमेंमिलत पियप्राननिकेईसु।
आवतआवतकीभई विधिकीघरीघरीसु ॥ १४५ ॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। रहा वार के बाहर में मिलता हुआ जो प्राण-नाथ। तो आवते आवते की हुई ब्रह्मा की घडी, घडी नायका को ॥ धर्म-वाचक-लुप्तोपमालंकार। घडी उपमेय, ब्रह्मा की घडी उपमान॥

मूल। भेटतवनतनभावतौ चिततरसतअतिप्यार।
धरतिउठायलगायउर भूखनवसनहथ्यार ॥ १४६ ॥

१४५। आवत आवत की जो घरी है, "अब आवत है" "अब आवत है", सु (को अर्थ दूसरे करि मध्यो है यों) घरी पति प्रेम की आतुरता में विधि की (विधाता की) घरी भई, पति नहीं भई॥ इति हरिप्रकाशे॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। सुसराल में नायक गया है, सो नायका की क्रिया। मिलते बनता नही नायक से, और मन तरसता है बहुत प्यार से नायका का। रखती है, उठा कर, लगा छाती से, गहने कपड़े और शस्त्र नायक के नायका॥ प्रेमालंकार।

दोहा। जहँ नहि कपट पिरीति तहँ लखि प्रेमालंकार।
सो यहाँ हिय की प्रीति है नहि दिखवन आचार॥

मूल। बिछुरेजियेसकोचयह मुखतेंकहतनवैन।
दोउदौरिलगेहिये कियेनिचौंहैंनैन॥ १४७॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। बिछड के जिये नायक और नायका, सो सँकोच यह है दोनों के मन में। इस से मुँह से कहते नही वचन। परस्पर दौड के लगे छाती से किये हुए लजौंहीं आँखें॥

तातपर्य यह कि, संयोग में परस्पर कहते थे कि वियोग में जीवेंगे नही, इस से सँकोच कर लज्जित हुए॥

काव्यलिंग अलंकार। सँकोच का लजौंहैं नैनों ने दृढ समर्थन किया॥

मूल। ज्योंज्योंपावकलपटसी तियहियसौंलपटाति।
त्यौंत्यौंछुहीगुलाबकी छतियाअतिसियराति॥१४८॥

टीका।—नायक बिदेस से आया, सो नायका से मिले हैं। सखी का वचन सखी से। जिस जिस रीति से, आग को लपट सी, नायका अपने हिय पूर्वक चाह से लिपटती है, तिस तिस रीति से गुलाब के छिडकने की भाँति, छाती नायक की बहुत ठंढी होती है॥ विभावनालंकार। विरुद्ध तें कार्य। पावक सौं सियराति॥

परकोया आगमपतिका वर्णन।

मूल। आयौमीतबिदेसतें काहूकह्यौपुकारि।
सुनिहुलसीबिहसीहँसी दोउदुहुननिहारि॥ १४९॥

१४७। बिछुरे सौं जिये सें सँकोच है॥ इति हरिप्रकाशे॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। "आया जार विदेस से", किसी ने नायका से कहा पुकार कर। सुन के प्रसन्न हुई, मुसकुराई, और हँसी दोनौं दोनौं की देख के॥

प्रश्न॥ सुन कर, कौंन हुलसी, कौंन विहसी, और हँसी दोनौं को देख के कौंन॥

उत्तर॥ हुलसी नायका की छाती, विहसी बत्तीसी, हँसी दंपती की आँखैं परस्पर देख के॥

प्रश्न॥ यहाँ अक्षरौं में छाती आदि का विचार नही, और दोनौं का देखना हँसना भी असमंजस सी बात है। क्या एक आँख हँसती है, जो दो कहा॥

सिद्धांतार्थ।

दोहा। यहाँ लच्छिता जाहि सौं मुकरति-ही निज गेह।
सु वह निकट बैठी हुती त्यौं आयो मित गेह॥
अंतरंग किहुँ बोलि कै वचन सुनायो तास।
यह उन जानी-यैं नही वहिरँग बैठी पास॥
तहँ सुनि तिय हुलसी यह सुधि न रही वहिरंग।
यह इक सौं इक कहति है लखि दोउन को रंग॥
अरी किहूँ आयो कह्यौ मीत पुकार सु लेखि।
सुनि हुलसी विहसी हँसी दोउ परस्पर देखि॥
तहाँ अभिप्रायहि सुनो हुलसेवो दुहुँ माँहि।
यह तो हुलसी मीत को आवन सुनि उहि ठाँहि॥
यह हुलसी वहिरंग यौं चोरी लही सु आज।
तहँ हुलास तहँ विहसिवो अंगन में सुख साज॥
ये दोउ विहसी कहाँ हँसी सु पुनि मुसकाय।
वहिरँग तो लखि कै हँसी सकी न नेह छिपाय॥
यह सु हँसी ही चतुर वह अब लौं लखी न वात।
ऐसें या के अर्थ की रचना-विधि सरसात॥

अनुमानालंकार। हुलसनि में मीत प्रीति जानी॥

कलहांतरिता वर्णन।

मूल। अहेवाहेनकहाकह्यौ तोसौंनंदकिसोर।
वडवोलीकतहोतिहे वडेदृगनकेजोर ॥ १५० ॥

टीका।—आधे दोहे में नायका वचन, आधे में सखी का। नायक आया, तब नायका ने क्रोध किया, गया, जब सखी से बुलवाया, फिर सखी से पूछने लगी। अरी, कहे न क्या कहा तुझ से नंद-किशोर ने॥ सखी नायक की ओर हो बोली "वड बोली क्यों होती है बडी आँखों के बल से"॥ तातपर्य यह कि श्री-कृष्ण-चंद्र को नंद-किशोर न्यून कर क्यों कहती है॥ उत्तरालंकार।

प्रति-उत्तर जहँ होइ। उत्तर कहिये सोइ॥

आगमपतिका वर्णन।

मूल। यदपितजरोहालवर लगीनपलकीवार।
तउखेंडौघरकौभयौ पैंडौकोसहजार ॥ १५१ ॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। जो भी पराक्रम से अति चलनेवाला है अच्छा नायक का घोडा, और नायक की आते एक पल भी बेर न लगी। तो भी गाँव की सीमा का पंथ नायक के आवते आवते नायका को सहस्र कोस हुआ उत्सुकता से॥ विशेषोक्ति अलंकार। तेज रोहाल कारण शीघ्रता का, सो शीघ्रता काज न हुआ॥

उत्कंठिता वर्णन।

मूल। नभलालीचालीनिसा चटकालीधुनिकीन।
रतिपालीआलीअनत आयेवनमालीन ॥ १५२ ॥

टीका।—नायिका वचन सखी से। आकाश में लाली हुई और रात चली, चिडी भी बोलि। प्रीति करी, हे सखी, और ठौर, इस से आये श्री-कृष्ण नहीं॥ छन्त्यनुप्रास अलंकार।

अनुप्रास बहु वार। छन्त्यनुप्रास विचार॥

वासकसज्जा वर्णन।

मूल। झुकिझुकिझपकौंहैंपलन फिरिफिरिजुरिजमुहाय।
जानिपियागमनींदमिस दींसबसखीउठाय॥ १५३॥

टीका।—झुक झुक के, कर झपकौंही पलकें, और बार बार ऐंडाय जँभाय के जान के नायक का आना, नींद का मिस कर, दी सब सखियों को उठाय नायका ने अपने निकट से॥ पर्यायोक्ति अलंकार।

दोहा। छल कर साधिय इष्ट जहँ पर्यायोक्ति सु नाम।
सखि उठायवी इष्ट मिस नींद सिद्ध किय काम॥

मूल। ज्योंज्योंआवतिनिकटनिसि त्योंत्योंखरीउताल।
झमकिझमकिटहलैंकरै लगीरहंचटैबाल॥१५४॥

टीका।—सखी का वचन सखी से॥ जैसे जैसे आवती है हुई पास रात, तैसे तैसे बहुत उतावली से झट झट काम करे है नायका, लगी अपने मनोरथ के चसके से॥

प्रश्न॥ जो स्वकिया आतुर सु क्यों परकिय रति निहचैन।
दासी बाल न संभवै प्रश्न तीन हैं ऐन॥
उत्तर॥ आयौ पीव विदेस तैं स्वकिया ही यह बाम।
सास सासना लेन हित करति उताइल काम॥

स्वभावोक्ति अलंकार।

दोहा। झमकि झमकि टहलैं करति भाव जु बरन्यौ सोइ।
जहँ स्वभाव-वर्णन तहाँ स्वभावोक्ति लखि होइ॥

स्वकीया अभिसारिका वर्णन।

मूल। फूलीफालीफूलसी फिरतिजोविमलविकास।
भोरतरैयाँहोंहिगी चलततोहिपियपास॥ १५५॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से। फूली हुई, जो फूल सी सौतें तेरी, फिरती हैं निर्मल जोति से। सो भोर के तारौं की भाँति होंयगी, तुझे चलते देख नायक के पास ॥

प्रश्न ॥ फूल सी जो हैं, सो भोर के तारौं समान होंय, यह कुछ असमंजस बात है ॥

उत्तर ॥ यौं कहा चाहिये विमल विकास फूल सी जो हैं, सो तेरे चलने से कुम्हलाने फूल सी होंगी। तातपर्य यह कि फूल सी कुम्हला कै तारौं समान छबि-छीन होंगी ॥

उपमेयलुप्ता और धर्मोपमेयवाचकलुप्तोपमालंकार का संकर ॥

दोहा। फूल रु सी जु विकास पद उपमेय लुप्ता होय।
भोर तरैयाँ त्रय लुपत इक उपमानहि जोय ॥

परकीया अभिसारिका वर्णन।

मूल। उठिठकठकएतौकहा पावसकेअभिसार।
जानपरैगीदेखियौं दामिनिघनअँधियार॥ १५६ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से। उठ बखेडा इतना क्या है बरषा के चलने में नायक के पास। जानी जायगी दिखाई देने से ऐसे कि बिजुली बादल काले के अँधेरे में है ॥ भ्रांत्यालंकार। दामिनि घन का भ्रम होगा ॥

मूल। गोपअथाइनितेंउठे गोरजछाईगैल।

मूल। छप्यौछपाकरछितिछयौ तमससिहरनसँभारि।
हँसतिहँसतिचलससिमुखी मुखतैंघाँचरटारि ॥१५८॥

टीका।—सखी का वचन नायका से शुक्लाभिसारिका आधी वाट में जाते चंद्रमा छिपा सो कहे है। छिपा चंद्रमा भूमि पर छाया अँधेरा, तू सकुचै मत, अपने ताईं सँभाल के, चाँद का छिपना सँभाल। हँसती हँसती चल, ए चंद्र-सुखी, मुँह से घूँघट को हटा कर॥ काव्यलिंग अलंकार।

दोहा। काव्यलिंग सामर्थता जहँ दृढ कहति प्रवीन।
चलवे में सुख-चंद रद ज्योति समर्थन कीन॥

शशि-सुखी वाचकधर्मलुप्तोपमालंकार भी स्पष्ट है॥

मूल। सघनकुंजघनघनतिमिर अधिकअँधेरीराति।
तऊनदुरिहैस्यामयह दीपसिखासीजाति ॥१५९॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। निविड कुंज है, बहुत मेघ का अँधेरा है, अति काली रात है। तो भी न छिपैगी, हे कृष्ण, यह नायका। दीप-सिखा सी जाती॥

प्रश्न॥ दिये की चोटी का रंग स्याम है। यह कैसे बने कि न छिपैगी॥
उत्तर॥ दीप-सिखा सी जाति ऐसे अर्थ है॥

और प्रश्न॥—दोहा। आवत दुरिहै नाहि यौं चहियै जाति बनै न।
उत्तर॥ यामहि लै चलि कुंज पिय कह्यौ तहाँ सखि बैन॥

सखी नें तिय-दुति कहि पिय की रुचि बढाई॥ विशेषोक्ति औ लुप्तोपमेय अलंकार का संकर।

दोहा। होतु न कारज हेतु जहँ विशेषोक्ति लख भेद।
सब विधि तम में नहि दुरै अरु लुप्ता उपमेद॥

दीप-सिखा उपमान, सो वाचक, न दुरिहै धर्म। तिय-नाम उपमेय नही॥

१५८। छपाकर, चंद्रमा॥ इति हरिप्रकाशे।

टीका।—सखी का वचन नायका से। फूली हुई, जो फूल सी सौतैं तेरी, फिरती हैं निर्मल जोति से। सो भोर के तारौं की भाँति हौंयगी, तुझे चलते देख नायक के पास॥

प्रश्न॥ फूल सी जो हैं, सो भोर के तारौं समान हौंय, यह कुछ असमंजस बात है॥

उत्तर॥ यौं कहा चाहिये विमल विकास फूल सी जो हैं, सो तेरे चलने से कुम्हलाने फूल सी हौंगी। तातपर्य यह कि फूल सी कुम्हला के तारौं समान छवि-छीन हौंगी॥

उपमेयलुप्ता और धर्मोपमेयवाचकलुप्तोपमालंकार का संकर॥

दोहा। फूल र सो जु विकास पद    उपमिय लुप्ता होय।
भोर तरैयाँ त्रय लुपत    इक उपमानहि जोय॥

परकीया अभिसारिका वर्णन।

मूल। उठिठकठकएतौकहा पावसकैअभिसार।
जानपरैगोदेखियौं दामिनिघनअँधियार॥ १५६॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। उठ बखेड़ा इतना क्या है बरषा के चलने में नायक के पास। जानी जायगी दिखाई देने से ऐसे कि बिजुली बादल काले के अँधेरे में है॥ भ्रांत्यालंकार। दामिनि घन का भ्रम होगा॥

मूल। गोपअथाइनितेंउठे गोरजछाईगैल।
चलिबलिअलिअभिसारिके भलीसँझोखेसैल॥ १५७॥

टीका।—संध्याभिसारिका सखी का वचन नायका से। गोप चौपाऔं से उठे, और गाय के पाओं से उड़ के धूल पंथ में छाई है। चल नायक के पास, मैं बलिहारी जाऊँ, सखी, अभिसार की अच्छी साँझ समै है सैल॥ काव्यलिंग अलंकार॥

---

१५६। देखि (तू काहूँ कौं देखिबे चाहै), तौ यौं जान परैगी (यौं जानैगी) दामिनी (बिजुरी) है, घन (मेघ) के अँधियार में। इति हरिप्रकाशे॥

मूल। छप्यौंछपाकरछितिछयौ तमससिहरनसँभारि।
हँसतिहँसतिचलससिमुखी मुखतैंआँचरटारि ॥१५८॥

टीका।—सखी का वचन नायका से शुक्लाभिसारिका आधी बाट में जाते चंद्रमा छिपा सो कहे है। छिपा चंद्रमा भूमि पर छाया अँधेरा, तू सकुचै मत, अपने ताई सँभाल के, चाँद का छिपना सँभाल। हँसती हँसती चल, ए चंद्र-मुखी, मुँह से घूँघट को हटा कर॥ काव्यलिंग अलंकार।

दोहा। काव्यलिंग सामर्थता जहँ दृढ कहहि प्रवीन।
चलबे में मुख-चंद रद ज्योति समर्थन कीन॥

शशि-मुखी वाचकधर्मलुप्तोपमालंकार भी स्पष्ट है॥

मूल। सघनकुंजघनघनतिमिर अधिकअँधेरीराति।
तऊनदुरिहैस्यामयह दीपसिखासीजाति ॥१५९॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। निविड कुंज है, बहुत मेघ का अँधेरा है, अति काली रात है। तो भी न छिपैगी, हे क्षण, यह नायका। दीप-सिखा सी जाती॥

प्रश्न॥ दिये की चोटी का रंग स्याम है। यह कैसे बने कि न छिपैगी॥

उत्तर॥ दीप-सिखा सी जाति ऐसे अर्थ है॥

और प्रश्न॥—दोहा। आवत दुरिहै नाहि यौं चहिये जाति बनै न।
उत्तर॥ यामहि लै चलि कुंज पिय कह्यौ तहाँ सखि बैन॥

सखी ने तिय-दुति कहि पिय की रुचि बढ़ाई॥ विशेषोक्ति औ लुप्तोपमेय अलंकार का संकर।

दोहा। होतु न कारज हेतु जहँ विशेषोक्ति लख भेद।
सब विधि तम में नहि दुरै अरु लुप्ता उपमेद॥

दीप-सिखा उपमान, सी वाचक, न दुरिहै धर्म। तिय-नाम उपमेय नही॥

---

१५८। छपाकर, चंद्रमा॥ इति हरिप्रकाशे॥

चंद्राभिसारिका वर्णन।

मूल। जुवतिजोन्हमेंमिलिगई नैकुनहोतिलखाइ।
सौंधेकेडोरेलगी अलीचलीसँगजाइ ॥ १६० ॥

टीका।—सखी का वचन सखी सें। नायका चाँदनी में मिल गई। थोडी भी नही देती है दिखाई॥ सुगंध की डोर से लगी सखी चली संग जाती है नायका के॥ उन्मीलितालंकार।

दोहा। उन्मीलित किहुँ बात तें जहाँ भेद दरसाय।
मिली चाँदिनी में तरुणि दई सुवास जताय॥

कृष्णाभिसारिका वर्णन।

मूल। निसिअँधियारीनीलपट पहिरिचलीपियगेह।
कहोदुराईक्योंदुरे दीपसिखासीदेह ॥ १६१ ॥

टीका।—आधे दोहे में सखी वचन, औ आधे में रूप-गर्विता का। रात अँधेरी है। नीले कपडे पहिर के चलि नायक के घर। कहो, छिपाई क्यौंकर छिपैगी यह मेरी दीप-सिखा सी देही। चली की ठौर चलि का अर्थ लीजै। कहा है।

गुरु लघु लघु गुरु होत है निज इच्छा अनुसार॥

विशेषोक्ति अलंकार औ उत्तरालंकार।

दोहा। होत न कारज हेतु सब विशेषोक्ति उद्योत।
तम रु नील पट हेतु सब दुरबो तऊ न होत॥

प्रत्युत्तर तें उत्तरालंकार है॥

मूल। अरीखरीसटपटपरी विधुआधेमगहेरि।
संगलगेमधुपनलई भागनगलीअँधेरि ॥ १६२ ॥

---

१६२। 'पंकज छाँडि सुगंध के लोभ लगी संग भौंरन की पवनी री। ताही समय मग-भागनि धाय कै धाय लई उन कुंज-गली री॥ इति कृष्णदत्तः॥

टीका।—नायक वचन सखी से। अरी सखी बहुत घबराहट हुई सुभी चंद्रमा को आधे पंथ में देख कर। साथ लगे हुए भौंरों से ली, भागों से, ला कर गली अंधेरी॥

प्रश्न॥ दोहा। खरी कहा सटपट अबर अलि न होत निसि संग॥

उत्तर॥ इक परकिय विधु लखि तरुणि पद्मिनि अलि जहँ संग॥

प्रहर्षणालंकार।

दोहा। इष्ट सिद्धि हुई बिन यतन कहत प्रहर्षण नाम।
बिन उपाय अलि छांय बहु साध लियो मन-काम॥

दंपति दिवाभिसारिका वर्णन।

मूल। मिसहीमिसआतपदुसह दईऔरिबहकाय।
चलेललनमनभावतिहिँ तनकीछाँहछिपाय॥ १६३॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। बहाने-ही बहाने धूप कठिन के, दिया औरों को बहका कर (कहीँ टाल)। ले चला नायक नायका को शरीर की छाँह छिपा कर॥

तातपर्य यह कि, नायका परकीया है। छाया (कहीँ काँति) सो वस्त्र उढ़ा, ले चले श्री-कृष्ण॥ पर्यायोक्ति अलंकार। छल कर इष्ट साधा॥

दंपति निशाभिसारिका वर्णन।

मूल। मिलिपरछाँहींजोन्हसोँ रहेदुहुनिकेगात।
हरिराधाइकसंगही चलेगलीमेँजात॥ १६४॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। मिली ही परछाँईं जैसे चाँदनी से ऐसे मिले हैं नायक नायका के शरीर। श्री-कृष्ण और राधिका एक साथ-ही चले हुए गली में जाते हैं दोनों॥ मीलितालंकार।

दोहा। मिलित जहाँ सादृश्य तेँ भेद न जान्यो जाय।
परछाँईं पिय जोन्ह तिय मिलि न परत लखाय॥

१६३। मिस (छल) करि कैँ "आतप (धूप) दुसह है" या बात कहि कैँ, औरि (दूसरी) सखी कौँ बहकाय दीनी, "तुम सब घरैँ आइ"। इति हरिप्रकाशे॥

१६४। परछाँहीं सौँ, जोन्ह (चाँदनी) सौँ, मिलि कैँ दुहुन के गात रहे हैं। नायक स्याम हैं, सो नायिका की परछाँहीं सौँ मिल्यो है। नायिका जोन्ह सौँ मिली॥ इति हरिप्रकाशे॥

स्वकीया खंडिता वर्णन।

मूल। पलनिपीकअंजनअधर धरेमहावरभाल।
आजमिलेसुभलीकरी भलेबनेहौलाल ॥ १६५ ॥

टीका।—नायका वचन नायक से। पलकौं में पीक लगी है, काजल होंठ में लगा है, और रक्खे हुए ही महावड का रंग माथे पर। आज मिले सो भला किया। अच्छे बने हो, हे श्री-कृष्ण ॥ धीराधीरा ॥ दूजा असंगत्यलंकार।

दोहा। अरु थल कारज और थल परै असंगति नाम।
पल कज्जल थल पीक तहँ अधर पीक थल स्याम ॥

ऐसे-ई महावड ॥

मूल। मरकतभाजनसलिलगत इंदुकलाकीरेख।
झीनझँगामेंझलमलै स्यामगातनखरेख ॥ १६६ ॥

टीका।—नायका वचन नायक से। प्रौढा अधीरा। नीलमणि का पात्र जैसे पानी में पड़ा, तिस में चंद्रमा की कला का प्रतिबिंब हो। तैसे तुम्हारे महीन जामे में चमकती है स्याम शरीर के बीच नख की लकीर ॥ लुप्तवस्तूत्प्रेक्षालंकार।

दोहा। जनु मरकत भाजन सलिल यौं सु झीन पट स्याम।
उत्प्रेक्षा मनु लुप्त की वस्तु माहिँ गुण-धाम ॥

मूल। वैसीयैजानीपरति झँगाऊजरेमाँह।
मृगनैनीलपटीजुहिय वेनीउपटीबाँह ॥ १६७ ॥

टीका।—नायका वचन सखी से, कै नायक से। वैसी-ही जानी जाती है जामे उजले में। मृग-लोचनी लिपटी है जो छाती से सो उस की चोटी उपडी है बाँह में ॥ अनुमानालंकार स्पष्ट है ॥

मूल। कतबेकाजचलाइयत चतुराईकीचाल।
कहेदेतिगुनरावरे सबगुननिर्गुनमाल ॥ १६८ ॥

टीका।—नायका वचन नायक से। क्यौं बिन काम चलाते हो चतुराई की रीति॥ कहे देती है दोष आप के सब गुण निर्गुण माला (कहैं माला के चिन्ह मात्र तेरे गुण है औ बिन डोरे छाती पर शोभायमान है)। उस ने राति के चिन्ह प्रगट किये॥ विरोधाभास अलंकार।

दोहा। विरुधाभास विरुद्ध सौं　　भासै अविरुधवंत।
निर्गुण मैं गुण कथनि कहुँ　　निर्गुण अर्थ अनंत॥

मूल। तुरतसुरतकैसैंदुरत　　मुरतनैनजुरिनीठि।
डौंडीदैगुनरावरे　　कहैकनौंडीडीठि॥ १६८॥

टीका।—नायका वचन नायक से। तुरत का मैथुन किस भाँति छिपे, मुड़ते हैं नेत्र मिल कर नीठि तुम्हारे। और ढँढोरा दे दोष आप के कहे है कनौंडो दृष्टि॥ वृत्त्यनुप्रास लोकोक्ति छेकानुप्रास अलंकार।

दोहा। वृत्ति तुरत सुरतादि पद　　डौंडी उक्ति सु लोक।
प्रास कनौंडी के धरे　　छेकनुप्रासहि ओक॥

मूल। पावकसोनैननिलग्यौ　　जावकलाग्योभाल।
मुकुरहोहुगेनेकुमैं　　मुकुरविलोकौलाल॥ १७०॥

टीका।—नायका वचन नायक से। आग सी लगी है आँखों में, महावड लगी है माथे पर। मुकुर रहोगे थोडी बेर में। दरपन में देखो, हे लाल॥ पूर्णोपमा यमक लाटानुप्रास अलंकार का संकर।

दोहा। पावक सौ जावक लग्यौ　　पूरण उपमा जानि।
मुकुर मुकुर यह यमक है　　लगि लगि लाट बखानि॥

मूल। प्रानप्रियाहियमैंबसै　　नखरेखाससिभाल।
भलौदिखायौआनियह　　हरिहररूपरसाल॥ १७१॥

---

१६८। तुम्हारे नैन हमारे नैन सौं जुरि कैं, (मिलि कैं, साम्हने होइ कैं) नीठि (कोई तरह सौं, जोरावरी सौं, फेरि लाज सौं) मुरत हैं (फिर जात हैं)॥ इति हरिप्रकाशे॥

टीका।—नायका वचन नायक से। प्राण-प्यारी तुम्हारे हृदे में बसे है, जैसे विष्णु के हृदे में लक्ष्मी। और नख की लकीर सिर पर है, जैसे चंद्रमा शिव के माथे पर है। भला दिखाया रूप आन कर यह तुम ने विष्णु और शिव का रस का घर॥ रूपकालंकार स्पष्ट है, हरि हर के रूपक से॥

मूल। नखरेखासोहैंनई अरसोहैंसबगात।
सोहैंहोतननैंनये तुमसोहैंकतखात॥ १७२॥

टीका।—नायका वचन नायक से। नुहटा सोहै है टटका, और आलस भरे सब अंग हैं तुम्हारे, और साम्हने होती नही आँखें ये। तुम सौगंदें क्यौं खाते हो॥ यमकालंकार स्पष्ट है, सोहैं सोहैं पद से॥

मूल। पलसोहैंपगिपीकरँग छलसोहैंसबबैन।
बलसोहैंकतकीजियत येअलसोहैंनैन॥ १७३॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। पलकैं शोभती हैं पगी पीक के रंग से, और छल से शोभायमान हैं सब बातें तुम्हारी। बल से साम्हने क्यौं करते हो ये आलस भरी आँखें॥ वृत्यनुप्रास अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। पटसौंपौंछिपरीकरौ खरीभयानकभेख।
नागिनह्वैलागतिदृगनि नागबेलिरँगरेख॥ १७४॥

टीका।—नायका वचन नायक से। कपडे से पौंछ कर दूर करो, बहुत डरावने रूप है। साँपनि हो काटती है मेरी आँखौं को जो तुम्हारी आँखौं में पान की पीक लगी है सो॥

प्रश्न॥ खरी भयानक कहा॥
उत्तर॥ एक तो नागिनि, दूजे दृग की डसन या तें॥
लुप्तोत्प्रेक्षालंकार। जनौं नागिनि लगी है दृगनि॥

मूल। जिहिंभामिनिभूखनरच्यौ चरनमहाउरभाल।
उहींमनौंअँखियाँरँगी ओठनिकेरँगलाल॥१७५॥

टीका।—नायका वचन नायक से। जिस नायका ने सिँगार बनाया अपने पाँव को महावड तुम्हारे माथे में लगा कर, उसी ने मानों तुम्हारी आँखें रंगी हैं अपने होंठों के रंग से, हे कृष्ण॥

तातपर्य यह कि, उस ने मान किया, तुम पाँव पडे, सो महावड माथे में सोहै है। और रात जागे सुख में इस से हैं आँखें लाल॥ वस्तूत्प्रेक्षा औ द्वितीय असंगति अलंकार। वस्तूत्प्रेक्षा मनों पद से स्पष्ट है।

दोहा। सु असंगति अरु यत्नहि की काज और थल होय।
चरण-महाउर भाल में अधर-रंग दृग जोय॥

मूल। गडेबडेछबिछाकिछकि छिगुनीछोरछुटैन।
रहेसुरँगरँगरँगिउहौ नहदीमहदीनैन॥ १७६॥

टीका।—महदी का वर्णन है। नायका वचन नायक से तो खंडिता, औ नायक वचन सखी से तो गुण-कथन। लगे हैं बडे (कहैं बहुत ऐसे कि) उस की सुंदरता के मद में मतवाले हो रहे हैं, और कनँगुली के छोर से छुटते नहीं। रहे हैं नौंह की दो अच्छे रंग की महदी के रंग में रंग कर नैन॥

तातपर्य यह कि, नायक के नेत्र लाल हैं॥

दोहा। प्रश्न, बडे छबि नहि बनै कहन बडी छबि आहि॥
उत्तर, छबि को छाक जे बडी तिनहि कहि चाहि॥

वार्त्ता॥ द्वितीय प्रश्न॥ एक रंग शब्द अधिक है॥

उत्तर॥ महदी का रंग हरा है। उस में नहीं, उस के सुरंग रंग में, रंग रहे हैं॥

छेकानुप्रास लाटानुप्रास वृत्त्यनुप्रास अलंकार का संकर।

दोहा। छेकनुप्रास गडे बडे नहदी महदी और।
रँग रँग लाट सु वृत्ति विधि वरण-मित्रता ठौर॥

---

१७६। नायक सखी सौं कहत है। बडे जो छबि के छाक (मत्तता) ता सौं छकि कैं (मत्त होय कैं) हमारे नैन छिगुनी (कनिष्ठांगुली, ता) के छोर (अग्र भाग, ता) में गडे हैं (कहियं लगे हैं), छुटत नहीं हैं। कनिष्ठांगुली को जो नख, ता के जो मेंधी, ता की जो सुरंग (सुंदर रंग), तहो (कहियं वाही) सौं रंगि रहे हैं (अनुरागी होय रहे हैं)॥ इति हरिप्रकाशे।

लुप्तोत्प्रेचा अलंकार भी है। मानी उसी नौंह दी महदी के रंग में नैन रँगे हैं॥ और खंडिता की सखी से शठ नायक के वचन, हमारे नेत्र उसी की नौंह दी महदी के रंग में रँगे हैं कहा। तेरी-ही नायका की महदी के रंग में रँग रहे हैं। और प्रकार से लाल मत समझे॥ इस अर्थ में व्याजोक्ति अलंकार।

दोहा। व्याज उकति कछु करि जहाँ　लीजै काज दुराय।
　　छिगुनी रंग प्रच्छन्न किय　बडी सु छाक जताय॥

मूल। बेईगडगाडैंपरी　उपड्यौहारहियैन।
　　आन्यौमोरिमतंगमनु　मारिगुरेरनिमैन॥ १७७॥

टीका।—नायक आया है। नायका वचन नायक से, कै सखी से। बेई गड के गढे पडे हैं। उपडा मोतियों का हार छाती में नहीं। लाया है फेर कर हाथी को मानों मार के गुलेलों से काम-देव। ह्याँ हाथी नायक जानिये। और कोई मन को हाथी कहै, तौ ठीक नहीं॥

प्रश्न॥ दोहा। मन कौं कहौ मतंग जो　तौ न बने इहि ठौर।
　　लगैं गुरेरा देह में　देह और मन और॥

उत्तर॥ कहति स्वकीया युक्ति सखि　मनु गज आन्यौ मैन।
　　नहीं कहाँ ऐबी बनत　दिवसहिं पिया मिलै न॥

गज नायक मनु शब्द उत्प्रेचा। असिद्धास्पदहेतूत्प्रेचालंकार।

दोहा। तहँ गुरेर असिधासपद　मैं लै आयौ हेत।
　　असिद्धासपद हेतु की　उत्प्रेचा यह चेत॥

मूल। ह्यांनचलैबलिरावरी　चतुराईकीचाल।
　　सनखहियेखिनखिननटन अनखबढावतलाल॥ १७८॥

टीका।—नायका वचन नायक से। यहाँ नहीं चलैगी, साहिब, आप की चतुराई की रीति। साथ नुहट्टे लगाये हुए छाती पर, बार बार सुकर के, मेरी रिस को क्यों बढाते हो, हे लाल॥ विरोधाभास अलंकार।

दोहा। विरुधाभास विरुद्ध सों अविरुध भासे शुद्ध।
सनख अनख सों विरुध है रोम अर्थ अविरुद्ध॥

मूल। बातकहियतदुखदैनकौं रचिरचिवचनअलीक।
सबैकहाउरहैंलखैं लालमहाउरलीक॥ १७९ ॥

टीका।—नायका वचन नायक से। क्यों कहते हो दुख देने को बना बना कर बातें झूठी। सब क्या तुम्हारा मन है जो देखें, हे कृष्ण, महावर की लकीर माथे लगी है। इस से जाना कि मानिनी नायका के पाओं पड़, भोग कर आये हो॥ छेकानुप्रास अलंकार। कहाउर महाउर शब्द से॥

मूल। तरुनकोकनदबरनबर भयेअरुननिसिजागि।
वाहीकेअनुरागदृग रहेमनौअनुरागि॥ १८० ॥

टीका।—नायका वचन नायक से। सद्यः कमल के रंग अच्छे हुए रात जाग कर। और उसी की प्रीति में रहे हैं मानो रंग कर॥ उक्तास्पदवस्तूत्प्रेक्षालंकार। अरुण नेत्र में कोकनद की उत्प्रेक्षा॥

मूल। नकरनडरसबजगकहत कतबिनकाजलजात।
सौंहैंकीजैननजो साचीसौंहैंखात॥ १८१ ॥

टीका।—"न कर न डर", सब जग कहता है। तुम क्यों बिन काम लज्जित होते हो। तो सामने करो आँखें, जो सच्ची सौगंदें खाते हो॥ लोकोक्ति औ यमकालंकार। न कर, न डर, लोक-कथन। सौंहैं सौंहैं यमक॥

मूल। लालनलहिपायेदुरै चोरीसौंहकरैन।
सीसचढेपनहाप्रगट कहैंपुकारेनैन॥ १८२ ॥

---

१७९। सब कहाउ रह्यो लखै॥ इतिपाठान्तरम्॥

१८०। तरुन (नवीन) कोकनद (कमल) को जो बर्न (रंग), ता सौं बर (श्रेष्ठ) अरुन (लाल) भए हैं, निसि (राति) में जागि कैं, तुम्हारे दृग॥ इति हरिप्रकाशे॥

१८१। न कर, न डर,——जो करिये तो डिये डरिये बिन किये किती डरिये। इति कृष्णदत्तः॥

१८२। लहि पाये, जानि लिये कैसे कपटी तुम हौ। सौंह (शपथ) किए चोरी न दुरै (नहीं छिपे)॥ इति हरिप्रकाशे॥

टीका।—नायका वचन नायक से। रात औरि नायका के यहाँ नायक जागा है, सो लाल आँखें देख कहै है। हे कृष्ण, मैं ने जान लिये जैसे तुम कपटी हो। छिपै चोरी सौगंद किये नहीं। सिर पर चढ़े पनिहा (कहैं चोरी की थाँग लगानेवाले) प्रत्यक्ष कहैं हैं पुकारे हुए तुम्हारे नैन॥ काव्यलिंग अलंकार।

दोहा। चोरी कौं दृढ करत हैं नैन अरुण इहि ठौर।
काव्यलिंग या तें यहाँ जानहु कवि-सिरमौर॥

मूल। रह्यौचकितचहुँघाँचितै चितमेरौमतिभूलि।
सूरउदैआयेरही दृगनमाँझसौफूलि॥ १८३॥

टीका।—नायका वचन नायक से। रहा चकित चारो ओर देख मन मेरा मति भूल कर। सूरज के उदय हुए तुम आये, और रही है आँखों में तुम्हारो साँझ सी फूल के॥

तातपर्य यह कि, नायक रात जाग कहीं से आया, सो लाल आँख देख नायक को कहै है॥ तृतीया विभावना औ धर्मलुप्तोपमालंकार।

दोहा। रवि छत संध्या फूलई बाधक छत तें काज।
सु विभावन अरु अरुण बिन धर्मलुप्त को साज॥

परकीया खंडिता वर्णन।

मूल। आपुदियौमनफेरिलै पलटैदीनीपीठि।
कौनचालियहरावरी लाललुकावतदीठि॥ १८४॥

टीका।—नायका वचन नायक से। तुम ने जो आप दिया था मन, सो फेर लि के उस के बदले पीठ दी मुझे। कौन सी रीति है यह आप की, हे कृष्ण, जो छिपाते हो अब दृष्टि॥ विनिमयालंकार।

दोहा। जहँ बदले कछु दीजिये विनिमय कहिये सोइ।
ह्याँ मन लै बदले दई पीठ लछन यह जोइ॥

मूल। मोहिदियौमेरौभयौ रहतजुमिलिजियसाथ।
सोमनबाँधिनदीजिये पियसौतिनिकेहाथ॥ १८५॥

टीका।—नायका वचन-नायक से। मन आप ने मुझे दिया, मेरा हुआ, रहता है जो मिल के मेरे जी के साथ। यह मन बाँध के न सौंपियेगा, हे प्रीतम, सौतों के हाथ॥ काव्यलिंग अलंकार। मेरा हुआ मेरे जी के साथ रहै, यह सामर्थता दृढ़ करी॥

मध्या धीरा वर्णन ।

मूल । ललनसलौनेअरुरहे अतिसनेहसौंपागि ।
तनकाकचाईदेतिदुख सूरनलौंमुखलागि ॥ १८६ ॥

टीका।—नायका वचन नायक से तो धीरा, औ नायका सखी से कहै तौ परकीया स्वाधीनपतिका॥ हे कृष्ण, तुम सलौने (कहैं लावन्य सहित) हो, और रहे अति सनेह (कहैं प्रीति औ तेल) से पग। तुम्हारी थोडी कचाई देती है दुख मुँह की लाग (कहैं झूठ बोलना)॥

प्रश्न॥ दोहा। सूरन की समता दई नायक कौं कहि वाम।
तहँ सुख लगिबो लगत नहि नायक पच्छ इहिं ठाम॥
जो या के सुख लगत है तौ दुख याहि न होय।
जो सौतिहि के मुख लगै तौ न सूर्न विधि जोय॥
सूरन तौ जिहिं मुँह लगै ता-ही कौं दुख जानि।
या तें सुख लगिबो इहाँ कैसें अर्थ बखानि॥

उत्तर॥ दोउनि के मुँह लाग तौ देत दुःख यह अर्थ।
पिय को नहि हिय लाग है सुख मीठी सब व्यर्थ॥

सोरठा। जा में है मुँह लाग तिहीं कहत मुँह लागिबो।
देत दुःख अनुराग हिये न ऊपर-ही झलक॥

प्रश्न॥ दोहा। और प्रश्न, जु सनेह अति तहँ न कचाई होइ।
दुहू ओर यह अर्थ तौ है विरुद्ध पद सोइ॥

१८६। सूरन, जमीकंद। पूरब में ओल कहत हैं॥ इति हरिप्रकाशे॥

उत्तर॥ अर्थ यहै कि सनेह सौं पगि तहाँ यह मानि।
पगी वस्तु की सुघरता ऊपर-ही की जानि॥
भीजि जहाँ अंतर भिदै रस सो पद ह्याँ नाहि।
पग्यौ नेह या मैं कह्यौ ऊपर हित इहिँ ठाहि॥
सूरन-ह्व मैं नेह कौ पगिबौ व्यंगहि माहि।
कहा कि ऊपर-ही लग्यौ अंतर भिद्यौ सु नाहि॥
जैसैं प्रीति उठी वहैं उठिबौ बैठन माहि।
जग कि प्रीति कूल्यौ चहति अन्य क्रिया इमि नाहि॥

वार्त्ता।—घी तैल में पगना बोलने की रीति नही। पगना मीठें में होता है, पर सुघड लोग जहाँ घी तेल की कमी देखैं, तहाँ व्यंग से कहैं हैं कि यह सामग्री घी से पागी है। अर्थ यह कि ऊपर-ही घी है भीतर भिदा नही॥

पूर्णोपमा औ श्लेषालंकार।

दोहा। सूरन लौं मुँह लगि ललनं पूरण उपमा जोइ।
स्नेह सलौन विविध अरथ सो श्लेष यह होइ॥

यथा॥ परकीया स्वाधीनपतिका वचन सखी से कि, कृष्ण सलौने हैं, और नेह में पगे हैं। पर इतनी-ही बाचाई है। जैसे सूरन मुँह लग के दुःख देता है, तैसे ये भी मुँह लग के दुख देते हैं। हेतु यह कि ऐसे आधीन हैं, लगे-ही रहते हैं। और मुझे चवाव का डर है। अलंकार इस में भी वही है॥

हुए हैं। ठाने हुए नये ठीक को, पर ठहरते नहीं। मन की प्रीति के चुगल हैं ये, सदा के से न होंय तुम्हारे नैन॥

तातपर्य यह कि, आज चल विचल हैं आँख तुम्हारी, इस से हम ने जाना सब तुम्हारे मन का भेद॥ भेदकातिशयोक्ति औ वृत्त्यनुप्रासालंकार स्पष्ट है। और-ही पद मे भेदकातिशयोक्ति, नए ठए वृत्ति॥

मध्या अधीरा उत्तमा वर्णन।

मूल। अनतबसेनिसिकीरिसनि उरबरह्योविसेखि।
तउलाजआईभुकत खरेलजौंहेंदेखि॥ १८८॥

टीका।—नायका वचन सखी से, कै सखी का वचन सखी से। और ठौर रहा नायक, इस से मन जल रहा अधिक कर के। तौभी लाज आई क्रोध करते नायका को, निपट लज्जित देख के नायक को, कै खडे हुए लजौंहें देख कै॥ पंचम विभावनालंकार।

दोहा। कारज होइ विरुद्ध तें सु विभावन कवि-राज।
खरे लजौंहें तें छिये क्रोध होय तहँ लाज॥

मूल। फिरतजुअटकतकटनिविन रसिकसुरसनखियाल।
अनतअनतनितिनितिहितनि कतसकुचावतलाल॥१८९॥

टीका।—नायका वचन नायक से। फिरते हो जो इलझते रीझ बिना, हे रसिक, सो रस नहीं ख्याल है। और और ठौर मो प्रीति को क्यों सुकचावते हो, हे कृष्ण॥

तातपर्य यह कि, लोक कहेंगे नायका नायक से प्रीति नहीं करती, इस से नायक ठौर ठौर अटकता फिरता है॥ लोकोक्ति अलंकार।

दोहा। लोक रीति जहँ कहन है सो लोकोकति जान।
सो रस कटनि बिन होत यह अटकन ख्याल सु मान॥

१८९। तुम कटनि बिना (कटनि को अर्थ अति आसक्त, ताहि बिना), अटकत (स्रोन सौं उरझात) फिरत हौ॥ इति हरिप्रकाशे। सुरसनखियाल। रसमपि बुध्यसि नैव, रसास्वादं न जानासि॥ इति शृङ्गारसप्तशतिकायाम्॥ सुरस, शृङ्गार-रस। "यह सुरस है" ख्याल नहीं। निति निति (सदा) अनत अनत (नए नए) हित सौं नवीन हित करत फिरत हौ। ता सौं कत (क्यौं) सकुचावत है (सजात हौ)?॥ इति हरिप्रकाशे॥

मूल। कतसकुचतनिधरकफिरौ रतियौखोरितुम्हैन।
कहाकरौजोजाहिँये लगैँलगौँहैँनैन॥ १९०॥

टीका।—नायका वचन नायक से। क्यौँ सुकचते हो, बेधडक फिरो, एक रत्ती भी दोष तुम्हैँ नही है। क्या करो, जो जा कर ये लगैँ तुम्हारे लगौँहैँ नैन॥ व्याजस्तुतिनिंदालंकार।

दोहा। रति न खोरि निर्दोष हो यह अस्तुति को भाइ।
अभ्यंतर निंदा फिरो हगनि लगौँहै लाइ॥

मूल। तेहतरेरौत्यौरकरि कतकरियतदृगलोल।
लीकनहीयहपीककी स्तुतिमनिझलककपोल॥ १९१॥

टीका।—सखी का वचन अधीरा नायका से। क्रोध से डरावना मुँह कर क्यौँ करती हो आँखैँ चंचल। लकीर नही यह पीक की जो तुम समझी हो, कि औरि नायका ने चुंबन किया है, सो नही। नायक जो कान मैँ कुंडल पहरे है, उस के रत्न की लाल झलक गाल पर है॥ व्याजोक्ति अलंकार।

दोहा। व्याजोकति कछु कहि जहाँ लेत अकार दुराय।
पीक दुराई कहि इहाँ श्रुति-मणि झलक जताय॥

मध्या धीराधीरा वर्णन।

मूल। कतलपटैयतमोगरैँ सोनजुहीनिससैन।
जिहिँचंपकबरनीकिये गुल्लालाँरँगनैन॥ १९२॥

टीका।—नायका वचन नायक से। क्यौ लिपटाते हो मुझे गले से। वह नही मैँ जो थी रात को तुम्हारे साथ सोई सेज पर, जिस चंपक-बरनी ने जगा कर फूल लाले के रंग करीँ आँखैँ॥ मोगरे सौँनजुही चंपा गुल्लाला, यह फूल बंध है। इस मैँ मो गरे सौँ नँ जु ही पद श्लेष है॥

प्रश्न॥ दोहा। मोगरादि मैँ द्विय अरथ चंपकादि मैँ नाहि।
उत्तर॥ श्लेष उपम विधि है इहाँ दिख ई कविता माहि॥

---

१९०। तुम कहा करौ?। तुमारी बस नहीँ, ए तुमारे लगौँहैँ (लागिबे को है स्वभाव जिन को) नैन, जो चोरि सौँ जाय लगैँ (चासक होँहि)॥ इति हरिप्रकाशे॥

१९१। तेह (गुस्सा, ता) सौँ तरेरे त्यौर (डरपावनी सूरति) करि, क[illegible] को) दृग की [illegible] करियतु है। इति हरिप्रकाशे॥

श्लेष और लुप्तोपमालंकार। मोगरे सोनजुही में श्लेष। चंपक-बरनी उपमेय-वाचक-धर्म लुप्ता। गुल्लाला-रँग नैन वाचक-धर्म-लुप्ता॥

प्रौढा धीरा वर्णन।

मूल। मैंतपायचंयतापसौं राख्यौहियौहमाम।
मतिकबहूँआयेइहाँ पुलकापसीजहिँस्याम॥ १८३॥

टीका।—नायका वचन सखी से नायक के साक्षात, और भक्त का वचन मन से। मैं ने तचा कर तीन दुख से अपना हृदय हमाम कर रक्खा है। जो कभी आये, तो रोमांच हो, पसीजेंगे श्री-कृष्ण॥

तातपर्य यह कि, कृपा कर मेरे मन के संताप दूर करेंगे॥ तीन ताप, एक, अधिदैवक, जो देवता से होय, सो देवता मनाते दुख पाया। दूसरा, अधिभौतिक, जो लोगों से होय, सो लोगों से भी दुख पाया। तीसरा, अध्यात्मिक, जो आत्मा से होय, सो जीव से भी दुख पाया। इन तीनों संताप से तचाय, होय अपना हमाम किया है। जो स्याम आवैं तो पसीजैं (कहूँ प्रसन्न होंय)॥ रूपक अलंकार स्पष्ट है, हृदय और हमाम से॥

मूल। जोतियतुममनभावती राखीहियेबसाय।
मोहिखिजावतिदृगनिह्वै वहईउभकतिआय॥१८४॥

टीका।—अपना प्रतिबिंब देख नायक की आँखों में, नायका वचन नायक से। जो नायका तुम्हारे मन भाती है, उसे तुम ने हृदे में बसा रक्खी है। मुझे खिजाती है, तुम्हारी आँखों में हो, वही झाँकती है आ कर॥ लुप्तोत्प्रेक्षालंकार।

दोहा। अपनी छाया में करति तरक कि वह ई बाम।
मनु जनु पद के लोप तें लुप्त जान इहिँ नाम॥

प्रौढा अधीरा वर्णन।

मूल। सदनसदनकेफिरनकी सदनछुटैहरिराय।
रुचैतितैबिहरतफिरौ कतबिहरतउरआय॥ १८५॥

१८३। मति आशंका विषे॥ इति हरिप्रकाशे॥
१८५। सद, सभाव॥ इति हरिप्रकाशे॥

टीका।—नायका वचन नायक से। घर घर के फिरने की टेव तुम्हारी नही छुटती, हे कृष्ण-जी। इच्छा होय तहाँ विहार करते फिरो क्यौं चीरते हो छाती मेरी आ के। विहरत चीरने को कहते हैं। नायक को सापराध देख कहे है॥ लाटानुप्रास औ यमकालंकार स्पष्ट है, सदन सदन औ विहरत विहरत पद से। विहरत में श्लेष, फिरना औ लीला करना॥

मूल। सुभरभर्‌यौतुवगुनकननि पकयौकुवतकुचाल।
क्यौंधौंदार्‌यौंलौंहियौ दरकतनहिनँदलाल॥१८६॥

टीका।—नायका वचन नायक से। अच्छा बहुत भरा है तुम्हारे गुणों के सूखे धान से और पकाया तुम्हारी बुरी बात औ बुरी चाल ने। क्यौं धौं अनार की भाँति मेरा हृदय फटता नही, हे नंद-लाल॥ गुण औ कण का रूपक। पूर्णोपमा औ विशेषोक्ति अलंकार। अनार उपमान, हिय उपमेय, लौं वाचक, दडकना धर्म।

दोहा। विशेषोक्ति जहँ हेतु सब कारज सिद्ध न होइ।
हिय दरकन के हेत बहु पै नहि दरकत सोइ॥

मूल। केसरकेसरकुसुमके रहेअंगलपटाय।
लगेजानिनखअनखली कतबोलतिअनखाय॥१८७॥

टीका।—नायक की सखी का वचन नायका से। केसर के फूल के तंतु रहे हैं अंग में लिपट के। लगे जान कर और नायका के नोह, क्रोध लिये, क्यौं बोलती है खिजला के नायक से॥

प्रश्न॥ कोई कहे एक केसर पद अधिक है। केसर कहने से अर्थ होता॥

उत्तर॥ दो केसर कहने से पिसो केसर का अर्थ समझा जाता॥

व्याजोक्ति अलंकार पूर्वोक्ति से जानियो॥

---

१८७। केसर के कुसुम (फूल), ता के केसर (किंजल्क)॥ इति हरिप्रकाशे॥

## प्रौढा धीराधीरा वर्णन।

मूल । रसकैसेरुखससिमुखी हँसिहँसिबोलतिबैन ।
गूढमानमनक्यौंरहै भयेबूढरँगनैन ॥ १९८ ॥

टीका।—नायक की सखी का वचन नायका से। रस के से त्यौर से, हे चंद्रमुखी, तू कहती है बात। पर छिपा हुआ मान मन में क्यौंकर रहै। हुई हैं बीरवहुटी के रंग आँखें तेरी॥ काव्यलिंग औ धर्मवाचकलुप्तोपमालंकार।

दोहा। गूढ मान दिखयो सु दृढ बूढ रंग कौ कर्म।
काव्यलिंग रँग बूढ दृग लुप्त वाचकधर्म॥

मूल । मोहूसोंबातनलगै लगीजीभजिहिंनाय ।
सोईलैउरलाइये लाललागियतपाय ॥ १९९ ॥

टीका।—नायका वचन नायक से। मानवती नायका से नायक मनाने की बातें करे है, सो नायक के मुख से उस नायका का नाम निकला, जिस का नाम सुन इस ने मान किया था। सो नायका कहे है। मुझ से भी बातें करते, लगी तुमारी जीभ जिस नायका से, उसी को ले, छाती से लगाइये, हे कृष्ण। मैं तुम्हारे पाँव पडती हूँ, मुझे छोडो॥ काव्यलिंग अलंकार। नामोच्चारने नेह दृढ समर्थन किया॥

मूल । गहकिगाँसऔरैगहे रहेअधकहेबैन ।
देखिखिसौंहेंपियनयन कियेरिसौंहेंनैन ॥ २०० ॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। उमग के, आशय और-ही लिये, बात करती थी। सो रहीं अधकहीं बातें। देख कर खिसानी नायक की आँखें, करीं रिस भरीं आँखें नायका ने॥

तात्पर्य यह कि, नायक की खिसानी आँखौं से नायका ने जाना कि ये आसक्त

१९८। रिसकौसी॥ इति पाठान्तरम्॥ रिस (क्रोध) को सो रुख (तौर, चेष्टा) है तेरो॥ इति हरिप्रकाशे॥

१९९। नाय, नाम॥ इति हरिप्रकाशे॥

२००। गहकि (कोलाहल करि कैं) गाँस (अभिप्राय, दो॰ ११५ की टीका) और-ही गहे (नायक और-ही कहे, नायिका और समुझी)॥ इति हरिप्रकाशे॥

कहीं और हैं ॥ भेदकातिशयोक्ति औ छेकानुमास अलंकार स्पष्ट है। औरै पद से भेदकातिशयोक्ति, और सौंहैं सौंहैं छेक ॥

उत्तमा खंडिता वर्णन ।

मूल । घाहीकोचितचटपटी धरतअटपटेपाय ।
लपटवुझावतविरहकी कपटभरेऊआय ॥ २०१ ॥

टीका।—नायका वचन नायक से। उसी नायका के मिलने को मन में आतुरता है। इसी से रखते हो टेढे बकचे पांव। मेरे विरहानल की लपट बुझाते हो, कपट भरे भी आ के, तुम॥ पंचम विभावनालंकार।

दोहा। कारज होत विरुद्ध तें सु विभावन कवि-राज ।
विरहागनि न बुझे कपट है विरुद्ध तें काज ॥

मूल । दच्छिनपियह्वैवामवस विसराईतियआन ।
एकैवासरकैविरह लागेवरखवितान ॥ २०२ ॥

टीका।—दक्षिण पद का अर्थ चतुर लीजिये तो नायका वचन नायक से। और दक्षिण पद का अर्थ बहु-मीत नायक लीजे, तो सखी का वचन सखी से। हे चतुर पिय, तुम ने, हो कर एक स्त्री के बस, भुलाई स्त्री और। एक-ही दिन के विरह में लगे वर्ष समान कटने हमें ॥

प्रश्न ॥ दो०। कैसें इहिं दक्षिण कहैं तज तिय इक वस होइ ।
उत्तर ॥ दक्षिण पद वामहिं लगै तो न प्रश्न यह कोइ ॥
द्वितीय अर्थ॥ सखि सखि वच यह दच्छिनहि जिन विसराई वाम ।
कैसी जिन कौं दिन बरख सम बीतत निज धाम ॥
प्रश्न ॥ दो०। आन तियनि के विरह कौ वर्णन थल न दिखाय।
उत्तर ॥ पियहि विरह वा वाम के वस दिन बरख विहाय ॥

वार्त्ता।—इस से नायक दक्षिण नहीं। परकीया के ऐसा वस हुआ। सो दिन को मिलन नहीं होता है। सो उस को वर्ष सम कटै है॥

काव्यलिंग अलंकार। वस होने के दिन को विरह ने द[illegible] किया॥

मध्यमा वर्णन।

मूल। वालमंवारिसौतिकै सुनपरनारिविहार।
औरसअनरसरँगरली रीझखीझइकवार॥ २०३॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नायक ने, बारी में सौति की, किया, पर-नारी के यहाँ जाय के, भोग। यह नायका ने सुना। सुन कर नायका को हुआ सुख और दुख। इस रंग में मिल कर, रीझी और खीजी एक-ही वेर॥

तातपर्य यह कि, रस तौ हुआ। सौति की बारी टली समझ के कि, भला हुआ। उस ने दुख पाया। और अनरस हुआ इस से कि, मेरे पास न आ के, और के पास गया। फिर इस रंग में मिल कर, रीझी इस बात पर कि, मेरी बारी तौ कभी नही टाली। और खीजी इस से कि, कहीँ मेरी बारी में भी ऐसा न करे, यह टेव बुरी पडी॥

दीपकालंकार।

दोहा। दीपक वर्ण्य अवर्ण सौं इक पद लागै जाय।
भौ यह पद रस अनरसै रीझ खीझ में पाय॥

मधमा वर्णन।

मूल। मुँहमिठासदृगचीकने भौंहैँसरलसुभाय।
तउखरेआदरखरो छिनछिनहियौसँकाय॥२०४॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। मुँह से मीठी बातें करे है, नेह भरी आँखौं से देखै है, भौंहैं सूधी सुभाव-ही की हैं। तौ भी नायका के अति आदर से बहुत छिन छिन में मन डरता है नायक का, इस लिये कि ऐसा न हो कि अभी क्रोध कर उठे॥

दूजे अर्थ में सादराधीरा है कि, ज्यौं ज्यौं नायका आदर से मीठी बातें करे है, त्यौं त्यौं नायक बहुत डरता है, और अर्थ वैसे ही जानियो॥ पंचम विभावनालंकार।

दोहा। कारज होय विरुद्ध तें स विभावन कवि-राज।
आदर तें शंका भई इहाँ विरुध तें काज॥

मूल । रहीपकरिपाटीसुरिस भरेभौंहचितनैन ।
लखिसपनेपियआनरति जगतहुलगतिहियैन ॥२०५॥

टीका ।—सखी का वचन सखी से । पाटी पलंग की पकड के रही वह क्रोध भरे हुए भौंह मन और आँखों में नायका । देख के स्वप्न में नायक को औरि नारी से संभोग करते, जाग के भी नायक की छाती से लगती नही ॥ यहाँ समय के भाव से भ्रमखंडिता नायका हुई । कहा है ।

देश काल वय भाव तें कौशव जानि अनेक ॥

भ्रांत्यलंकार ।

दोहा ॥ भ्रांति सु औरै वस्तु में औरै भ्रम जहँ होय ।
रति के भ्रम तें नहि लगति पिय हिय तिय यह जोय ॥

इति श्री-कवि-लाल-विरचित-लाल-चंद्रिकायां विहारि-सप्तशतिका-
टीकायां नायक-नायिका-वर्णनं नाम प्रथमं प्रकरणं
समाप्तम् । शुभम् ॥ १ ॥

अथ

# संयोग-शृङ्गार-वर्णनं

## नाम द्वितीयं प्रकरणम् ॥

संयोग शृंगार वर्णन ।

मूल । अँगुरिनिउचिभरभींतदै उलमिचितैचखलोल ।
रुचिसौंदुहूँदुहूनके चूमेचारुकपोल ॥ २०६ ॥

टीका ।—सखी का वचन सखी से । पाँव की उंगलियों से उंचक, बोझ भींत पै दे, लटक के, देख चंचल आँख से चारों ओर । अभिलाष से दंपती ने परस्पर चूँमे सुंदर गाल ॥ स्वभावोक्ति अलंकार स्पष्ट है ॥

विपरीत रति वर्णन ।

मूल । पर्योजोरविपरीतरति रुपीसुरतरनधीर ।
करतिकोलाहलकिंकिनी गह्योमौनमँजीर ॥ २०७ ॥

टीका ।—सखी का वचन सखी से । पडा है भार विपरीत संभोग का । सो पडी है नायका, संभोग रूपी युद्ध में धीर हो । करते हैं अच्छा शब्द कमर के घुंघरू और रही है चुपकी नूपुर (कहैं पाजेब) ॥ जात्यलंकार अथवा समासोक्ति ।

---

२०६ । पांव की अँगुरिनि सौं ऊंचे होय, (भीति बीच में है), भार भीति पै दै करि, उलमि (लटकि) कैं, इत्यादि हरिप्रकाशे ।

दोहा। समासोक्ति प्रस्तुत फुरै अप्रस्तुत विषे आइ।
कढति सुरत की रीति मधि सुरत लखौ इहिं भाइ॥

मूल। नीठिनीठिउठिवैठिहू पियप्यारीपरभात।
दोउनींदभरेखरे गरेलागिगिरिजात॥ २०८॥

टीका।—सुरतान्त वर्णन। सखी का वचन सखी से। नीठि नीठि कर उठ कर बैठ के भी, प्रीतम औ प्यारी भोर समैं दोनौं नींद से भरे खरे, गले लग के, गिर पडते हैं॥ स्वभावोक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। विनतीरतिविपरीतकी करीपरसिपियपाय।
हँसिअनवोलिहीदियौ उतरदियौबताय॥ २०९॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। बिनती विपरीत संभोग करने की नायक ने, नायका के चरण छू के, करी। नायका ने हँस के अनबोले-ही दिया उत्तर, सो मैं ने तुझे बता दिया॥

तातपर्य यह कि, न बोलना-ही प्रमाण करना है॥ प्रथम विभावनालंकार।

दोहा। कारण बिन कारज उदय सो विभावना माहिँ।
उतर कारज तो भयो कारण बोल सु नाहिँ॥

और दिया उत्तर बताने के अर्थ में चतुर्थ विभावनालंकार स्पष्ट है। और दियौ दियौ पद यमक है॥

मूल। रसनकह्यौहँसिरमनिसौं रतिविपरीतविलास।
चितईकरिलोचनसतर सगरबसलजसहास॥२१०॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नायक ने कहा हँस के नायका से

२०८। नीठि नीठि, कैसें कैसें-इ॥ इति हरिप्रकाशे॥
२०९। दियौ बताय कैं, दीप बुझाय कैं॥ इति हरिप्रकाशे॥

विपरीत संभोग को लीला करने को। नायक को ओर देख कर के, आँखैं कीं रूखी, लाज क्रोध और हाँसी समेत; नायका ने॥ यहाँ किलकिंचित हाव औ स्वभावोक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

प्रेम-खेल वर्णन।

मूल। प्रीतमदृगमिहिचतप्रिया पानिपरससुखपाय।
जानिपिछानिअजानलौं नैकुनहोतिजनाय॥ २११॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। पीछे से आ नायक आँख मीचता है नायका की। और हाथ के लगने से सुख पा कर, नायका, जान पहचान के, अजान की भाँति होती है। सो सखियौं पर थोडी भी नही खुलती यह बात॥ पर्यायोक्ति अलंकार।

दोहा। छल कर साधिय इष्ट जहँ पर्यायोक्ति विचारि।
मिस अजानता के परस मोद इष्ट लह नारि॥

मूल। मरससुमिलिचिततुरँगकी करिकरिअमितउठान।
गोइनिवाहैजीतिये प्रेमखेलचौगान॥ २१२॥

टीका। सखी का वचन नायका से। गोद मैदान का रूपक प्रेम खेल से अनुराग सहित, भली भाँति मिल नायक से, चित-रूपी घोडे के कर कर के अनगिनत धावे (कहैं मनोरथ)। गोइ कहैं गेंद, और गोइ कहैं छिपा के, निबाहने से जीतते हैं खेल प्रेम और मैदान का॥

तातपर्य यह कि, जैसे गोद की मैदान में घुड-सवार हद तक लकडी से मार के ले जाते हैं और जीतते हैं, तैसे तू भी छिपा के बुद्धि से निबाह ले मर्याद तक तो जीतेगी॥ रूपक अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। दृगमींचतमृगलोचनी भर्योउलटिभुजबाथ।
जानिगईतियनाथको हाथपरसहीहाथ॥ २१३॥

२११। बाथ मैं अंकवार में। इति हरिप्रकाशे।

टीका।—सखी का वचन सखी से। पीछे से आ आँख मूँदते-ही, मृग नैनी ने भरा, उलट के हाथ, अँकवार में नायक को। समझ गई नायका नायक का हाथ है छूते-ही हाथ से॥ काव्यलिंग अलंकार।

दोहा। काव्यलिंग सामर्थता जिहिँ दृढ कहत सु जान।
मेयो पिय कर परस किय दृढ समर्थ पहिचान॥

मूल। मैंमिसहासोयोसमुझि मुँहचूम्यौढिगजाय।
हँस्यौखिसानीगरगह्यौ रहीगरेलपटाय॥ २१४॥

टीका।—नायका वचन सखी से। मैं ने बहाना करनेवाले को सोया जान के, उस का मुँह चूमा, पास जा के। जब वह हँसा, तब मैं खिसानी हुई। नायक ने मेरा गला पकडा, मैं उस के गले से लिपट रही॥

तातपर्य यह कि, नायक ने गला पकड, चाहा कि चूँबा लूँ। पर मैं ने ऊँचा मुँह कर गले से लिपट चूँबा न दिया॥

भ्रांत्यलंकार। सोवने का भ्रम हुआ नायका को, नायक के मिस से॥

मूल। मुँहउघारिप्यौलखिरहत रह्यौनगौमिससैन।
फरकेओठउठेपुलक गयेउघरयुगनैन॥ २१५॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। मुँह खोल कर नायक देख रहा। तब रहा न गया जो सोई थी बहाना कर। फडके होठ और उठे रोम औ गई खुल दोनो आँखें नायका की॥ जात्यलंकार। बहाने से सोना नायका का॥

चोर मिहीचनी वर्णन।

मूल। दोऊचोरमिहीचनो खेलनखेलअघात।
दुरतहियेलपटायकै छुवतहियेलपटात॥ २१६॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नायक औ परकीया नायका दोनों

२१५। नायिका मुंह पैं कपडा डारि कैं सोई है। मुंह कौं उघारि कैं प्यौ (नायक) के देखत, मिस (छल) की सैन में रह्यौ नहीं गयौ। इति हरिप्रकाशे।

आँख-मिचौली खेलते हैं, पर नहीं खेल से मन भरता। छिपते हैं छाती से लिपट कर, और छूते हैं छाती से लिपट के॥ विशेषोक्ति अलंकार।

दोहा। होत न कारज हेतु जहँ विशेषोक्ति उदोत।
हिय लपटन है हेतु पै काज अघान न होत॥

मद-पान वर्णन॥

मूल। हँसिहँसिहेरतिनवलतिय मदकेमदउमदाति।
वलकिवलकिबोलतिवचन ललकिललकिलपटाति॥२१७॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। हँस हँस कर देखती है नई नायका (कहैं नवोढा) और मद (कहैं हर्ष औ मदिरा) हर्ष की मदिरा से उमँगती है। उफन उफन के करती है बात, और ललकि ललकि (कहैं बढ बढ के) लिपटती जाती हैं नायक से। बलकना, उफनना कै उमँगना। जात्यलंकार स्पष्ट है, कै वीप्सालंकार॥

सोरठा। इकहि शब्द बहु बार अधिकाई हित वीपसा।
हँसि हँसि बलकि विचार अधिकाई के हेतु हैं॥

मूल। निपटलजीलीनवलतिय बहकिवारुनीसेइ।
त्योंत्योंअतिमीठीलगै ज्योंज्योंढीठ्योदेइ॥२१८॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। निपट लाजवती थी नवोढा नायका, सो बहकी मद पान कर॥ त्यौं त्यौं अच्छी लगै है, जौं जौं ढिठाई करती है नायक को॥ जात्यलंकार स्पष्ट है॥

मूल। खिलितवचनअधखुलतदृग ललितस्वेदकनजोति।
अरुनवदनछविमदछकी खरीछबीलीहोति॥२१९॥

टीका।—सखी का वचन सखी से, कै नायक से। खिलखिला कर बातें करती है, औ अधखुली आँखें हैं, औ सुंदर पसीने के मोतियों की जोति चमकती है लाल मुँह है, औ शोभा के मद से मतवाली अति शोभायमान होती है नायका॥ जात्यलंकार स्पष्ट है॥

मूल। रूपसुधाआसवछक्यौ आसवपियतबनैन।
प्यालेओठप्रियावदन रह्यौलगायेनैन ॥ २२० ॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नायका के रूप-अमृत-मद से मत्त हो रहा है नायक, उस से मद पिया नहीं जाता। प्याले से होठ लगाये है, और नायका के मुँह से रहा है लगाय के आँखें ॥ आसव-क्षत मदिरा ॥ तुल्ययोगितालंकार।

दोहा। तुल्ययोगिता धर्म इक वर्ण्य अवर्णहि होइ।
प्याले अरु दृग को धरम लगिबो इक ह्याँ जोइ ॥

अचानक खोर की मिलन वर्णन।

मूल। गलीअँधेरीसाँकरी भौभटभेरोआनि।
परेपिछानेपरसपर दोऊपरसिपिछानि ॥ २२१ ॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। गली अँधेरी सँकडी में हुई आ कर भट भेर दंपति से। पहचाने गये परस्पर दोनौं शरीर से शरीर लगने से॥ उन्मीलतालंकार।

उन्मीलत सादृश्य तें जहाँ भेद दरसाय॥

स्पर्श से भेद जाना॥

मूल। लटक्लटकिलटकतचलत डटतमुकटकीछाँह।
चटकभर्योनटमिलगयो अटकभटकवनमाँह ॥२२२॥

टीका।—नायका वचन सखी से। झुक झुक के, झूमता, चलता, देखता हुआ मुकुट की छाँह को। चटक (कहैं फुरती की) छवि को छटा भरा नट (कहैं नटवर भेष) श्री कृष्ण मुझे मिल के गया अटकता भटकता बन में॥ अटक भटक शब्द में अनुभाव है, इस से अनुराग जाना जाता है॥ जात्यलंकार श्री स्वभावोक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

---

२२२। अटक भटक, भटभेरा करि॥ इति हरिप्रकाशे॥

नायक का परिहास नायका से।

मूल। अहेदहेँडीजिनधरै जिनतूलेइउतारि।
नीकेहैछींकोछुवे ऐसैहीरहनारि॥ २२३॥

टीका।—नायक वचन नायका से। छींके पर दही की हाँडी रखते अंग देख प्यारा लगा नायक को नायका का, सो नायका से कहे है। अरी दही की हाँडी मत रक्खे, और मत तू ले उतार के। अच्छी भाँति है छींका छुए हुए। ऐसे ही रह, ए नारि॥ जाति की स्वभावोक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। मनंनमनावनकौंकरै देतरुठायरुठाय।
कौतुकलाग्योपियप्रिया खिझहूरिझवतिजाय॥२२४॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नायक का मन नायका के मनाने को नहीं करे है, इस से देता है रुठा रुठा कर। लीला में लगी हुए नायक को नायका का क्रोध भी रिझाता जाता है॥ पंचम विभावनालंकार। विरुद्ध तें काज होइ। खीज से रीझ॥

नायका-परिहास नायक से।

मूल। छिछिगुनीपहुँचौगिलत अतिदीनतादिखाय।
बलिबामनकोब्योंतसुनि कोबलिहैंपत्याय॥२२५॥

टीका।—नायका वचन नायक से। परकीया नायका से नायक रति माँगे है, सो नायका हँसी करे है। छू कर कन-उँगली, पहुँचा पकड़ते हो, बहुत गरीबी दिखा के। राजा बलि और वामन अवतार की रीति सुन के कौन, अजी, तुम्हारा विश्वास करे॥

---

२२३। छींका कौं पूरब में सिकहर कहत हैं। इति हरिप्रकाशे॥

२२५। कनिछौंगुरि, ता कौं छुइ कैं, पहुँचा लीलत हौ। आँगुरी पकरत, पहुँचा पकरत हौ, यह अर्थ। नायक कहै है, "चलौ. कुंज देखौ, फूल तोरौ", थोरी बात कहि. बहुत कछु चाहत हैं। यह बात जानि, नायिका को वचन नायक सौं। ब्यौंत, बनाव॥ इति हरिप्रकाशे॥

तातपर्य यह कि, जैसे तुम ने बौंन हो के राजा वलि का राज तीन डग मैं ले लिया औ दुख दिया, तैसे छल कर हमैं भी दुख दिया चाहते हो ॥ लोकोक्ति अलंकार ।

दोहा । लोक-काहन जहँ बरणई लोकोकति पहिचानि ।
गिलत शब्द अरु व्यौंत ये लोक कथनि है जानि ॥

सखो का परिहास नायका से ।

मूल । चिरजीवौजोरीजुरै क्यौंनसनेहगँभोर ।
कोघटियेवृषभानजा वेहलधरकेवीर ॥ २२६ ॥

टीका ।—आजम-शाही सतसई की मिसल बन्द पर दोहों की मिमल है । उस में इस दोहे को सखी का परिहास नायका से लिखा है, सो ठीक नहीं । यहाँ नायक नायका की अंतरंगिनी सखी का वचन सखी से है ॥ सदा जियो राधा कृष्ण को जोडी, और लगे क्यौं नहीं इन की प्रीति गहरी । दोनों में कौन घाट है, ये वृषभानु की बेटी औ वे बल-देव के भाई ॥

दोहा । या मैं सखि की उक्ति यह क्यौं न नेह अधिकाय ।
दोउन कौ संबंध इक थाप्यौ उक्ति बनाय ॥
उत्तम हेत समान सौं है प्रसिद्ध यह बात ।
वृषभानु रु हलधर दुवौ अगिन तेज सरसात ॥
वृष-सूरज मैं तेज अति अर्थ कियौ बृषभान ।
शेष-नाग हलधर सु तौ महा सु तेज-निधान ॥

---

२२६ । यह जो राधा कृष्ण की जोरी है, सो चिरजोवी । जुरै (मिलैं सौं) क्यौं नहीं गँभीर प्रीति होय, अर्थात होत-ही है । प्रीति बरोबरो-ही सौं शोभा पावति है ।

"लायक-ही सौं कीजिये बैर ब्याह अरु प्रीति" ।

या में को घटी है । दोउ बरोबर हैं । राधा, वृषभानु की बेटी है । वे, जो कृष्ण, सो हलधर (बलदेव जो, तिन) के बीर (कहिये भाई) हैं ॥ इहाँ समालंकार भयौ ।

"अलंकार सम तीनि बिधि (१) यथा-योग्य को संग ।" इत्यादि ॥

इहाँ वचन की मिल नहीं भयौ । जो इन्हें वृषभानु-जा कह्यौ, तौ उन्हें नंदनंदन कह्यौ चाहिये । मान मैं सखी को प्रश्न, तहाँ नायिका को वचन । सखी कहै है "चिरजीवी या जोरी । जुरै (मिलैं सौं) क्यौं नहीं गँभीर नेह होत है । इहाँ घटी कौन है, वृषभानु-जा" । तब नायिका को उक्ति, "वे हलधर के बीर" । हलधर पद सौं गँवार जानिये । ता को भाई गँवार ॥ इति हरिप्रकाशे ॥

प्रश्न ॥ वे दुहिता करि कैं कहीं ये जु कहे बल भ्रात।
इहां भिन्न संबंध सौं बनत न इक सी बात ॥
उत्तर ॥ दुहुँ-घाँ इक सी सँपति तौ प्रीति न बर तहँ मानि।
भिन्न भिन्न की अधिकई प्रीति अधिक तहँ जानि ॥
जौं नृप नृप रु धनी धनी इक सौ सुख निज गेह।
कौंन नए सुख मित्र के चहै जु करि करि नेह ॥
महा-धनी अरु नृपति सौं दिन दिन अधिकै प्रीति।
इक अन्ना सुख चहत है इक धन सुख यह रीति ॥
ता तें भिन्न संबंध में यौं रस बढत अपार।
कह्यौ इहाँ-हूँ समुझियें सासन बल निरधार ॥

हल पृथ्वी। हल-धर शेष-नाग। बल-देव जो शेष का अवतार हैं॥ समालंकार।

दोहा। सम प्रभाव कहि दुहुनि को जिहिं तें अति हित आहि।
मिलै जहाँ अनुरूप कछु सत असतै सम चाहि ॥

वार्त्ता ॥ कोई अज्ञानी बैल औरहल का संबंध कहता है॥

नायक की सखी की उराहनी नायका सौं।

मूल। कहाकहैंतैंदृगकरे परेलालबेहाल।
कहुँमुरलीकहुँपीतपट कहूँमुकुटबनमाल॥ २२७॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। ऐसे क्या लाडले तैं ने अपने नैन किये हैं, जो पडे हैं यो लाल अचेत। कहीं बाँसुरी, कहीं पीला वस्त्र, कहीं मुकुट, औ बन-माला पडी है। तिन्हैं कुछ सुध नहीं किसी की, जब से तेरी आँख देख गये हैं॥

तातपर्य यह कि, तू चल कर देख॥

व्याजस्तुति अलंकार स्पष्ट है, निन्दा-मिस स्तुति से।

नायका की सखी की उराहनी नायक सौं॥

मूल। यौंदलमलियतनिरदई दईकुसुमसेगात।
करधरदेखौधरधरा अजौंनउरकीजात॥ २२८॥

२२८। दलमलियत, मसलियत॥ इति हरिप्रकाशे॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। ऐसे दल कर मलते हैं, निर्दई, हे भगवान, फूल से शरीर को। हाथ रख के देखो धडकना अब तक नही छाती का जाता॥ भाविक अलंकार और टीका-कारों ने कहा है। सो नही। यहाँ विषमालंकार है।

पूर्व पक्ष॥ दोहा। अलंकार भाविक इहाँ  धर्यो कविन किहुँ आनि।
सु तौ न क्यौ-हूँ संभवै  लेहु सु कवि पहिचानि॥

भाविक का लक्षण।

दोहा। भूत भविष कौं जहँ कहैं  वर्त्तमान सौं लाय।
सो भाविक ह्याँ धरधरा  वर्त्तमान दरसाय॥
वर्त्तमान-ही होय तौ  बनै न लक्षण सोइ।
भूत भविष व्रतमान सौं  कहे पुष्ट तब होइ॥
कर धर देखौ तब कह्यौ  जब वह है डर होय।
यजौं सु पद निरधार किय  वर्तमान लखि पीय॥

भाविक अलंकार का उदाहरण।

दोहा। या कौ रूप उदाहरण  कवियौं करत बखान।
लखत विदेसहुँ जनु प्रिया  देत स्मित युत पान॥

या तें भाविक नहि। इहाँ है विषमालंकार। विषम लक्षण।
विषम उचित नहि योग जिहिं  मृदु तन दलन प्रकार॥

शिक्षा वर्णन॥

मूल। मैंतोसौंकैवाँकह्यौ  तूजिनइन्हैंपत्याय।
लगालगीकरिलोइननि उरमैंलाईलाय॥ २२८॥

टीका।—सखी का वचन नायका से कोई कहै, तौ नीरस है, देखने को मनह करना। नायका वचन अपने मन से इस में रस अधिक है। हे मन, मैं ने तुझ से कई वेर कहा, तू मत इन का विश्वास करै। लाग लगा के आँखौं ने निदान छाती में आग लगाई-ही॥

तातपर्य यह कि, जब उसे नही देखे तब हिया विरह रूपी आग से जले है॥ असंगति अलंकार स्पष्ट है, आँखों की लाग से उर में आग लगना॥

मूल । मननधरतिमेरीकह्यौ तूआपनेसयान ।
अहेपरनिपरिप्रेमकी परहथपारनप्रान ॥ २३० ॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। मन में नही रखती मेरी बात तू अपनी चतुराई से। अरी, पडनि में पड प्रेम को, पै पराये हाथ डाले मत जीव।

तातपर्य यह कि, दूती के बस मत पडे। तू आप प्रेम कर॥ वृत्त्यनुप्रास अलंकार।

वर्ण मित्र जहँ होइ। कहैँ वृत्ति कवि लोइ॥

मूल । बहकानइहिंबहनापने जबतबवीरविनास ।
बचैनबडीसबीलह चील्हघोँसुआंमास ॥२३१॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। बहके मत इम बहनापन से, जब न तब, बहिन, इस में विनास है। क्योंकि बचता नही बडी ततबीर से भी चील के घोंसलि में मास॥

प्रश्न॥ दो०। अन्योकति में अर्थ यह भासत है इन बैन।
बहिनापन के सदन यदि सुन्दर नारि बचै न॥
जहँ जैहै बचिहै न तहँ रसाभास इहिँ अर्थ।
चील्ह पुरुष अरु मास तिय समता-हू न समर्थ॥

उत्तर॥ बहनापे करि उनि सदन थाप्यौ चहति सँकेत।
तहँ सखि कहति सँकेत तू करि जिन अन्य निकेत॥
महा छबीलौ सब नगर बगर बगर इहिँ चाह।
जहँ जैहै लैहै सु वह करि अपनी ही नाह॥

दृष्टांतालंकार स्पष्ट है।

मूल । तूरहिहौंसिखिहौंलखौं चढनअटावलिबाल ।
विनहीउगेससिसमुझि देहैअर्घ्यअकाल ॥ २३२ ॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। तू रह, ए सखी। मैं ही देखूं। चढे मत कोठे पर। मैं तेरे बलि जाऊँ, हे बाला। बिन-हीं उदे चंद्रमा समझ के देंगे अर्घ असमय तेरे मुख-चंद के उजास से॥

प्रश्न॥ दो०। तिय मुख पूरण विधु सही  चौथ चन्द्रमा छीन।
अरु पूरब दिस कौ अरघ  तहँ सनमुखता हीन॥

उत्तर। अग्नि-उजास कौं देत हैं  अरघ सु उत्तम रीति।
सुख-उजास लखि देंहिंगे  अर्घ अकाल अनीति॥
पूरण विधु अरु छीण विधु  प्रश्न रह्यो इहि नाहिं।
सनमुखता सु उजास की  भई चहूँ दिस माहिं॥

वार्त्ता। जैसी या घर के चहुँ पास नित प्रति पून्यौ-ई रहै, तौ मुख को उजास बरन्यौ चारौं ओर॥

पर्यायोक्ति अलंकार॥

दोहा। परियायोकति जहँ कहैं  कछु रचना सौं बात।
करति बडाई व्यंग सौं  रचना शब्द दिखात॥

मूल। दियौअरघनीचैचलौ संकटभानैजाय।
सुचितौह्वैऔरैसबै ससिहिबिलोकैंआय॥ २३३॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। दिया अर्घ। अब नीचे चलो। कष्ट को तोडैं (जा के तातपर्य यह कि, कुछ खाँय पियैं)। सुचितौ हो और सब चंद्रमा को देखैं आ कर॥

दोहा। प्रश्न इहाँ दुचिती कहा  तहँ है चंदहि जानि।
अर्घ देन तें फिर गई  कछु अनीति सी मानि॥
या तैं चल नीचे सु वे  सुचित लखैं विधु आय।
राका अरु विदिशान विधु  है कौ संशय जाय॥

---

२३३। हे सखि, इदानीमर्घो दत्तम् इति हेतोस्त्वमवः प्रयाहि। एतेनार्घदानाय प्रासादे गता इति प्रतीयते। अन्या अपि चन्द्रं निःशङ्कं पश्यन्तु॥ इति शृङ्गारसप्तशतिकायाम्॥

वार्त्ता ॥ उत्तम पच उजास का अर्थ। मध्यम पच चंद्र को देखे अर्थ। सो यहाँ मध्यम पच है। नायका का अब-ही आवना हुआ है पति के घर से, तिस से सब को भ्रम हुआ ॥

संशयालंकार।

द्वै पदार्थ में निश्चय नाहिं। यह कै यह यौं संशय माहिं॥

भाव वर्णन।

मूल। नाकचढैसीबीकरै जितैछबीलोछैल।
फिरिफिरिभूलिउहैगहै पियकँकरीलीगैल ॥ २३४ ॥

टीका।—सखी का वचन सखी से।

प्रश्न॥ दो०। सीबी रुचि काँकर गडनि चित नहि निरदय पीय।

उत्तर॥ छैल गैल वह निज गहै लखि सुकमार सु तीय॥
पिय के पग में लगत-ह काँकर कसकत याहि।
अवधि जानि सुकमारता पर दुख व्यापत जाहि॥

तातपर्य यह कि, किसी तीर्थ में नायक नायका नंगे पाओं जाते हैं। सो नायक अच्छी राह में नायका को लिये जाता है, और आप कँकडीली वाट में चलता है। सो देख के नायका की नाक चढती है सिसकी भरते। यह भाव नायक को अच्छा लगता है, इस से फिर फिर भूल के कँकडीली-ही राह में चलता है नायक रीझ के॥ असंगति अलंकार। लागै पिय के। कसकै तिय के॥

सात्विक भाव वर्णन।

मूल। लखिलखिअँखियनिअधखुलिनि अंगमोरिअँगराय।
आधिकउठिलेटतिलटकि आलसभरीजँभाय॥२३५॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। देख देख आधी खुली आँखों से नायक को, शरीर मरोड, अँगडाई ले कर। आधी एक उठ कर लेटती है, झुक के, और आलस्य भरी जँभाई ले के॥ स्वभावोक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

आलंबन-विभाव वर्णन ।

मूल। दोऊचाहभरेकछू चाहतकह्योकहैंन ।
नहिजाचकसुनिसूमलौं बाहिरनिकसतबैन ॥२३६॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। दोनों, नायका और नायक, चाह से भरे हुए कुछ चाहते हैं कहा, पर मारे लाज औ संकोच के कहते नहीं। जैसे जाचक की आया सुन, सूम घर से बाहर नहीं निकलता, तिसी भाँति दंपती के मुख से नहीं निकलते वचन॥ उपमालंकार। सूम उपमान, बैन उपमेय, लौं याचक, न निकसना धर्म॥

उद्दीपन-विभाव वर्णन।

मूल। उयौसरदराकाससी करतिक्योंनचितचेत ।
मनौमदनछितिपालको छाँहगीरछबिदेत ॥ २३७ ॥

टीका।—सखी का वचन मानवती के अभिसारिका से। उदे हुआ सरद पून्यों का पूरण चंद्रमा। करती क्यों नहीं मन में ज्ञान। इसे चंद्रमा मत समझ। यह ऐसा जाना जाता है कि, मानों काम-देव पृथीराज का छाता शोभायमान है॥ वस्तूत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट है। पूर्ण चंद्र पै तर्क से॥

अनुभाव वर्णन।

मूल। नावकसरसेलायकै तिलकतरुनिइततांकि।
पावकझरसीझमककै गईझरोखाझाँकि ॥ २३८ ॥

टीका।—नायक वचन सखी से। नावक के तीर से लगाये तिलक नायका इधर देख के, आग की लपट सी चमक कर अभी गई है खिडकी में झाँक के॥

तातपर्य यह कि, जब से मैं ने देखा है तब से बिन देखे बे-चैन हूँ॥ छेकानुप्रास औ उपमालंकार।

२३८। नावक (नलिका) के सर समान तिलक ॥ इति हरिप्रकाशे॥

दोहा। नावक पावक शब्द में है छेकानुप्रास।
तिय पावक भार सी भमक उपमा पूर्ण प्रकास॥

किलकिंचित हाव वर्णन।

मूल। सुनिपगधुनिचितईइतै न्हातिदियेहीपीठ।
चकीभुकीसकुचीडरी हँसीलजीलीदीठ॥२३९॥

टीका।—नायक वचन सखी से। सुन कर मेरे पाँव का शब्द देखा मेरी ओर न्हाती जो थी दिये हुए पीठ। चौंकी, निहुडी, सुकची, डरी, हंसी लजीली दृष्टि कर के नायका। उस समय की शोभा जो मेरे जी में समाई है, सो मैं कुछ कह नहीं सकता। मेरा जीव-ही जाने है॥ समुच्चयालंकार।

इकहि बार बहु भाइ। हौंहिं समुच्चय गाइ॥

मूल। सहितसनेहसकोचसुख स्वेदकंपमुसिकानि
प्रानपानिकरिआपनै पानदयेमोपानि॥२४०॥

टीका।—नायक वचन सखी से। साथ-ही प्रीति, सकुच, रोमांच, कंप औ मुसकाने के, मेरा जीव हाथ कर के अपने पान दिये मेरे हाथ में। और अर्थ में विवाह का भी समय बने। ग्रंथ बढने के लिये अधिक अर्थ नही कहा। एक अर्थ पुष्ट कर कहा है॥ विनिमयालंकार।

दोहा। जहँ दे के कछु लीजिये सो विनिमय की गाथ।
प्राण आपने हाथ लिय पान दये मो हाथ॥

विभ्रम हाव वर्णन।

मूल। रहीदहेंडीढिगधरी भरीमथनियाबारि।
करफेरतिउलटीरई नईबिलोवनिहारि॥२४१॥

टीका।—सखी का वचन नायका से, के सखी से। नायक को देख नायका का मन स्थिर नही, सो सखी कहे है। रहीं दही की हाँडियाँ पास धरी हुई, औ ले ने भरी दही मथने की घडी हाँडी पानी से। हाथ मे फिराती है उलट दही

मथने की लकडी । इस से मैं ने जाना कि तू अनोखी बिलोवनवाली है ॥ बिलोवना मथना । भ्रांत्यालंकार । दहेंडी के भ्रम पानी में उलटी रई डाली ॥

मूल । वेसरिमोतीदुतिभलक परीओठपरआय ।
चूनोहोइनचतुरतिय क्योंपटपोंछीजाय ॥ २४२ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से । नथ के मोती की चमक की भलक पडी है होठ पर आ के । चूना पान का न हो, हे चतुर स्त्री, जो कपडे से पोंछा जाय ॥

प्रश्न ॥ दोहा । भ्रमवारी कों चतुर किम संबोधन यह आहि ।
उत्तर । व्यंग इहाँ ज्यों भूल में कहँ सुघर पद चाहि ॥

भ्रांत्यपन्हुति अलंकार ।

दोहा । भ्रांति अपन्हुति और की शंका भ्रांति निवार ।
चूने को भ्रम दूर किय मुकुत भलक कहि चार ॥

ललित हाव वर्णन ।

मूल । टटकीधोईधोवतो चटकीलीमुखजोति ।
फिरतिरसोईकेबगर जगरमगरदुतिहोति ॥ २४३ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायक से, के सखी से । तुरत की धोई धोती पहने, चटकीली मुख की जोति से, फिरती है रसोई के आँगन में, तो जगमग जगमग होती है शरीर की शोभा ॥ स्वात्यलंकार लोकोक्ति छेकानुप्रास है । जगर मगर लोकोक्ति, टटकी चटकी छेक ॥

मूल । छिनेकचलतिठठकतिछिनेक भुजप्रीतमगलडारि ।
चढीअटादेखतिघटा बिज्जुछटासीनारि ॥२४४॥

टीका ।—सखी का वचन सखी से । थोडी एक बेर चलती है, खडी होती है थोडी देर, बाँह नायक के गले में डाल कर । अटी कोठे पे देखती है बादल

बिजुली की कौंध सी नायका ॥ धर्मलुप्तोपमा औ वृत्यनुप्रास अलंकार। नारि उपमेय, बिज्जु-छटा उपमान, सी वाचक, औ अटा घटा वृत्ति ॥

दंपती का लीला हाव वर्णन ।

मूल । राधाहरिहरिराधिका बनिआयेसंकेत ।
दंपतिरतिविपरीतिसुख सहजसुरतहूलेत ॥२४५॥

टीका ।—सखी का वचन सखी से। राधा कृष्ण बनी, कृष्ण राधा बन के, दोनों आये मिलाप की ठौर में। नायका नायक संभोग उलटे का सुख सहज के संभोग में भी लेते हैं ॥ काव्यलिंग अलंकार ॥

दोहा । काव्यलिंग सामर्थता जहं दृढ कहिये भाव ।
सहज सुरत विपरीत सुख दृढ किय लीला हाव ॥

विभ्रम हाव वर्णन ।

मूल । चलतघैरघरघरतऊ घरीनघरठहराति ।
समुझिउहीघरकोंचलै भूलिउहीघरजाति ॥२४६॥

टीका । सखी का वचन सखी से । परकीया नायका ।

प्रश्न ॥ दो० । भूलि उही घर जाय में कठति बात इम आय ।
यह कि समुझि निज घर चलै भूलि सु पिय घर जाय ॥

उत्तर ॥ जो व्हाँ समुझि उही घरहि चली नहीं ये भाय ।
समुझि उही घैरहि चलै घरहि भूलि उहि जाय ॥

घैर चवाव, कै निंदा ।

तातपर्य । समझ यही क्या कि, यह घर घर के चवाव की समझ के चलो अपने घर को । फिर अनुराग से निंदा को भूल, नायक के घर को ही जाती है। घर में घड़ी भर नहीं रहती ॥

२४६। घर घर में घैर ( चवाव ) चलै है, "यह पर पुरुष कौं चाहत है"। तौ भी एक घरी घर में नहीं ठहरति है। समुझै है कि, हमारे लोग निंदा करै है, तौ औं धाही के घर कौं चलै है। नायक सौं अनुराग है, ता सौं निंदा भूलै है, तब वही के घर जाति है। इति हरिप्रकाश।

कुट्टमित हाव वर्णन।

मूल। नाहिनहीनाहीककै नारिनिहोरेलेय।
छुवतओठविचअँगुरिन बिरीवदनप्यौदेय॥ २४७॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नंही नही नही कर के, नायका निहोरे से ले है। और छूता है होठ उँगलियों से पान की बीडी मुँह में देते नायक॥ स्वभावोक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मद हाव वर्णन।

मूल। गदरानेतनगोरटी ऐपनआडलिलार।
हृव्योदैअठिलायदृग करैगँवारिसुमार॥ २४८॥

टीका।—नायक वचन सखी से। गदराने शरीर से गोरी नायका ऐपन की आड सिर में लगाये। अठखेली से आँख का धका दे करै है गँवारी सो मुझे घायल॥ जात्यलंकार स्पष्ट है॥

तपन हाव वर्णन।

मूल। जातिमरीबिछुरतघरी जलसफरीकीरीति।
छिनछिनहोतिखरीखरी अरीजरीयहप्रीति॥ २४९॥

टीका।—नायका वचन सखी से। जाती है मर के बिछडने से, पानी और मछली की प्रीति की तो यह रीति है। पल पल में होती है अधिक अधिक, हे सखी, जली वह हमारी प्रीति॥

तातपर्य यह कि, मछली तो मर के दुख से छुटती है, औ अधिक प्रीति होने से मैं दुख पाती हूँ, क्योंकि प्रीति में दुख बहुत है॥

---

२४७। नाकमोरिनाहीकके॥ इति पाठान्तरम्॥

२४८। गदरा कहिये परिपक्व यौवन नहीं है। भीगो चाँवर (चावल) औरि हरदी डाली सो ऐपन। हठौ, इति पाठान्तरम्। हृठौ दै, मूठी बाँधि कटि में हाथ लगाय। अठिलाय, चाँग मरोरै है। दृग (नेत्र) सों गँवारि नायिका सुमार करै है (मूर्छित करति है)॥ इति हरिप्रकाशे॥

मुग्ध हाव वर्णन।

मूल। द्वैजसुधादीधितिकला यहलखिदीठिलगाय।
मनौअकासअगस्तिया एकैकलीलखाय॥ २५०॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। दीधिति चंद्रमा। दूज के चंद्रमा की कला को अमृत जान तू यह देख दृष्टि लगा कर। मानौ आकाश-रूपी अगस्ति के हच में एक-ही कली दिखाई देती है॥ प्रतीप पर्यायोक्ति औ उत्प्रेचालंकार।

दोहा। यह लखि दीठि लगाय में दिखवति मोतहि आलि।
मिस करि इहाँ प्रतीप अरु पर्ययुक्ति निज चालि॥

कली को चंद्र-कला कहैं हैं। ह्याँ चंद्र को कली कहा। यह प्रतीप।
छल कर साधा इष्ट। यह पर्यायोक्ति।
चंद्रमा में कली की तर्क यह उत्प्रेचा॥

तात्पर्य यह कि, गुरु जन में खडो नायका चाँद देखै है। सो सखी चतुराई कर नायक को दिखावै है। औ अगस्ति की कली कहि, संकेत जतावै है।

मोट्टायित हाव वर्णन।

मूल। सकुचिसरकिपियनिकटतें मुलकिकछुकतनतोरि
करआँचरकीओटकरि जमुहानीमुखमोरि॥२५१॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। सुकच-कर सरकी नायक के पास से, और मुसकुरा के अँगडाई ली नायका ने। फिर हाथ से अंचल की ओट कर के जँभाई ली मुँह मोड के॥

तातपर्य यह कि, प्रौढा ने संभोग की इच्छा की॥ स्वभावोक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

विच्छित्ति हाव वर्णन।

मूल। बेंदीभालतबोलमुख सीससिलसिलेबार।
दृगआँजेराजेखरी येहीसहजसिंगार॥ २५२॥

टीका।—सखी का वचन नायका से तो अभिसार करावै है, औ सखी नायक से कहै तो रूप-वर्णन। बिंदी माथे पर लगी है। मुँह में पान रच रहा है। सिर में

चिकने वाल हैं। और आँख में काजल दिये-ही शोभायमान है अति इन्ही सहज के सिंगार से ॥ जात्यलंकार स्पष्ट है ॥

विब्बोक हाव वर्णन।

मूल। विधिविधिकौनिकरैटरै नहीपरैहूपान।
चितैकितैतैंलैधर्यो इतौइतैतनमान ॥ २५३ ॥

टीका।—सखी का वचन मानवती से। भाँति भाँति कर नायक ने मनाया तेरा मान जाता नही और पाँव भी पडे। इतना कह सखी हाव से बता कहती है, "देख, कहाँ से ले रक्खा इतना बडा इतने छोटे से शरीर में क्रोध" ॥

प्रश्न ॥ दो०। बिधि बिधि निकरै नहि टरै व्यर्थ दोष इहिं माहिं ॥
उत्तर ॥ बिधि जो कछु बिधि करइ तौ टरै और बिधि नाहिं ॥
अधिकालंकार।

दोहा। अधिक जहाँ आधार तैं आधिय बड दरसाय।
छोटे तन में मान बहु कहा धर्यो यह भाय ॥

ललित हाव वर्णन।

मूल। बतरसलालचलालकौं मुरलीधरीलुकाय।
सौंहकरैभौंहनहँसै दैनकहैनटिजाय ॥ २५४ ॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। बातों के स्वाद के लालच श्री-कृष्ण की बंसी रक्खी छिपा कर नायका ने। सौगंदैं करै है, भौंहों में हँसै है, और देने की कह के नही कर जाती है। पर्यायोक्ति स्वभावोक्ति अलंकार ॥

दोहा। बतरस इष्ट सु छल मुरलि दुरवन पर्यायुक्ति।
भौंह-हँसनि दैबी कहति स्वभावोक्ति यर उक्ति ॥

विक्षेप हाव वर्णन ।

मूल। गुडीउडीलखिलालकी अँगनाअँगनामाँह ।
बौरीलौंदौरीफिरै छुवतिछबीलीछाँह ॥ २५५ ॥

टीका ।—सखी का वचन सखी से। पतंग उडी देख कर श्री कृष्ण की नायका आँगन में, बावली की भाँति दौडी फिरे है, छूती सुन्दरि छाँह की पतंग की ॥

तातपर्य यह कि, पतंग की डोर नायक के हाथ में है। उस की छाँह छूने से नायक के स्पर्श का सुख जान, छूने की दौडै है ॥

छेकानुप्रास, यमक, औ पूर्णोपमालंकार। गुडी उडी छेक। अँगना अँगना यमक। अँगना उपमेय, बौरी उपमान, लौं वाचक, फिरना धर्म ॥

बोधक हाव वर्णन ।

मूल। लखिगुरुजनबिचकमलसौं सीसछुवायौस्याम ।
हरिसन्मुखकरिआरसी हियेलगाईबाम ॥२५६॥

टीका ।—सखी का वचन सखी से। देख के गुरु-लोकों में नायका को कमल के फूल से सिर छुलाया श्री कृष्ण ने। श्री कृष्ण के साम्हने कर के दरपन छाती से लगाया नायका ने ॥

दोहा। कमल जु पद तिहिं छुइ सिर प्रणति जताई स्याम ।
लै प्रतिबिंब कह्यो मिलन आरसि दुति निस वाम ॥

सूक्ष्मालंकार ।

दोहा। किहूँ भाव सौं जानिये जिय की सूक्षम गाउ ।
अलंकार सोई कह्यौ दंपति समझि भाउ ॥

---

२५५। अँगना (नायिका) अँगना (आँगन में) ॥ इति हरिप्रकाशे ।

२५६। कमल सौं सीस छुवायो, प्रणाम कियो। सूर्य के सन्मुख आरसी करि हिए लगाई। कृष्ण कौं पथार करि बरनत है। सूर्य जब अस्ताचल कौं आयगो, तब मिलौंगी ॥ इति हरिप्रकाशे ॥

अथ विप्रलंभ शृंगार। प्रथम, पूर्वानुराग स्नेह-दशा वर्णन।

मूल। मैंहोजान्यौलोयननि जुरतवाढिहैजोति।
कोहोजानतदीठिकौं दीठिकिरकिटीहोति ॥२५७॥

टीका।—नायका वचन सखी से। मैं ने या जाना, आँखौं के मिलते-ही बढैगी जोति आँखौं में। कौन या यह जानता दृष्टि को दृष्टि-ही किरकिटी होती है। किरकिटी, छोटी कँकडी ॥

तातपर्य यह कि, जौं नायका और नायक की आँख मिली, तौं देखते-ही इसे साचिक भाव हुआ, औ आँख में आँसू भर आये। अच्छी भाँति देख न सकी। सो सखी से कहती है ॥

विषमालंकार स्पष्ट है। दृग जोति का उद्यम किया, भई किरकिटी ॥

मूल। हरिछविजलजबतेंपरे तबतेंछिननिबरेन।
भरतढरतबूडततरत रहतघरीलौंनैन ॥ २५८ ॥

टीका।—नायका वचन सखी से। कृष्ण के छवि-रूपी जल में जब से पडे हैं तब से छिन भर भी निचिंत नही। भरते हैं, ढलते हैं, डूबते हैं, तिरते हैं, औ रहते हैं कटोरे की घडी की भाँति मेरे नैन॥ उपमालंकार। नैन उपमेय; घडी उपमान, लौं वांचक, भरना आदि धर्म॥

मूल। अलिइनलोयनकौंकछू उपजीवडीबलाय।
नीरभरेनितिप्रतिरहैं तऊनप्यासबुझाय ॥ २५९ ॥

टीका।—नायका वचन सखी से। सखी, मेरी इन आँखौं को कुछ बडा रोग हुआ है। पानी भरी निरंतर निश्चय रहती हैं, और इन की प्यास नही बुझती॥ यह पूर्वानुराग है। न देखे से नायक के नायका की आँख में सदा आँसू भरे रहैं हैं, और देखने को तृषा आँखौं की नही जाती॥ विशेषोक्ति अलंकार स्पष्ट है। नीर भरे हेतु है, औ प्यास बुझना काज नही होता।

मूल। अलिइनलोयनसरनिकी खरोविषमसंचार।
खगैलगायेएकासे टुहुवनकरतसुमार॥२६०॥

टीका।—नायका वचन सखी से। सखी, इन नैन-बानों की अति कठिन गति है। ये लगे से और लागाने से दोनों को करते हैं मूर्छित॥

प्रश्न॥ सोरठा। लागत सर से आनि सु तौ लगाये-ही प्रसिध।
अधिक दोष यह जानि वृथा लगाये शब्द यह॥

दोहा। अरु जो कीजै यों अरथ लगी सु अपने जानि।
और लगाये को अरथ पर के लगे सु मानि॥
क्यौंकि जबै या कै लगैं नैन मीत के आइ।
यह न लखै तौ होत नहिं पिय सुमार यौं पाइ॥
तौ दोऊ तन सर लगैं दोऊ भए सुमार।
तौ काहे की विषमता रीति जगत निरधार॥
इक तौ चहिये विषमता इहाँ सुनौ कवि-राव।
दूजे खरी कहा सु कहु इहै चाहिये भाव॥

उत्तर॥ दो०। जगत रीति पहिले सुनौं ता तैं भिन्न जु होइ।
सोई है वह विषमता अद्भुत रस तहँ जोइ॥
महा सुभट युद्धहि करत सुनियत समर मझार।
सर सौं सर काटत सु तकि इक से करि संचार॥
जु वै लगाये एक से लगैं अबाधित जाय।
पवन अन्य भट सर परस वच कैं मिलैं सु धाय॥
तौ वे दोऊ सर सु कटि परत भूमि पर रीति।
बाधा नहिं सर-प्रेरकनि सरनि बाध यह नीति॥
नैन लगाये जौं लगैं बाधा लाजहि टारि।
तौ प्रेरक जे नैन के ते सुमार चित धारि॥
यही विषम ह्याँ सर गिरत इहाँ सरनि के ईस।
खरी विषमता यह कि दृग रूप यथा चित दीस॥

असंगति अलंकार। वियभिरत नैन। दंपति अचैन॥

मूल। लोभलगेहरिरूपके करीसाँटजुरिजाय।
होंइनवेचीबीचही लोयनवड़ीबलाय॥ २६१॥

टीका।—भूमिका। नायका ने श्रवण दर्शन किया नायक का, और मिलने का मनोरथ करे चली। अचानक नायक आय गया बाट में। आँखें इस की जाय मिलीं, औ मन हुआ आधीन नायक के। सो आँखों की निंदा सखी से करै है॥

तातपर्य यह कि, मैं कृष्ण के पास तक न जाने पाई, कि इन लालची आँखों ने बीच में ही मिल कर सट्टा (कहैं बदला) किया। कि नायक का रूप आप लिया और उस के पलटे मुझे बेच उन के बस किया। ये आँखें नहीं, कोई बड़ी बलाय हैं॥ रूपक अलंकार स्पष्ट है। साँट कहैं पलटे से॥

मूल। नैनानैकुनमानहीं कितौकह्योसमभाय।
तनमनहारेहूहँसैं तिनसौंकहाबसाय॥ २६२॥

टीका।—नायका वचन सखी से। आँखें मेरी कुछ नही मानती, मैं ने कितना-हीं समझा कर कहा। शरीर औ मन हारने से भी हँसैं हैं। उन से क्या बस चले॥ विशेषोक्ति अलंकार। समझाना हेतु है और मानना काज नही होता॥

मूल। ढरेढारतेहीढरत दूजेढारढरैन।
क्योंहूँआननआनसौं नैनालागतनैन॥२६३॥

टीका।—नायका वचन सखी से होय तो नेत्र निंदा, औ नायक वचन नायका से हो तो मानवती। हे सखी, जिस ओर झुकी हैं, उसी ओर झुकती हैं, दूसरी ओर झुकती नही। किसी भाँति और के मुख के रूप से आँखें लगती नही, ऐसी आसक्त हुई॥ छेकानुप्रास अलंकार।

दोहा। आवृति वरण अनेक की दोइ दोइ जब होइ।
है छेकानुप्रास यह समता बिन-हूँ सोइ॥"

२६२। तिन सौं कहा बसाय, हमारो क्या जोर चले है॥ इति हरिप्रकाशे।

२६३। ताही ढार (तरह सों) ढरे (ढलें चले हैं जानिये)। दूजे ढार (दूसरी तरह) चले नहीं। नैन दोय पद है। न (कहिये भांति, सो) नहीं है॥ इति हरिप्रकाशे॥

मूल। काहतसबैकबिकमलसे मोमतनैनपषान।
नतरककतङ़निबियलगत उपजतबिरहकृशान ॥२६४॥

टीका।—नायका के नायक का वचन सखी से, के निज मन से। कहते हैं सभी कवि नैन कमल से हैं, पर मेरे मते पत्थर हैं। नही है क्यौं तडक इन में दोनौं के लगते उपजती है विरह की आग॥ हेतूत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट है। आग पत्थर तडकने का हेतु है, और क्यौं नही तडके॥

मूल। साजिमोहनमोहकौं मोहीकरतकुचैन।
कहाकरौंउलटेपरे टौनेलोनेनैन ॥ २६५ ॥

टीका।—नायका वचन सखी से। अंजन लगाय साजे थी कृष्ण के मोहने को, और मुझे ही करते हैं अचैन। मैं क्या करूं, उलटे पडे जादू सावरे नैनौं के॥ विषमालंकार। भले उद्यम से बुरा होय॥

मूल। मोहूसौंतजिमोहदृग चलेलागिउहिगैल।
छिनकछ्वायछबिगुरडरी छलेछबीलेछैल ॥ २६६ ॥

टीका।—नायका वचन सखी से। मुझ से भी, छोड के मोह, आँख मेरी चली उन के पीछे ही उन्ही की राह से। छिन एक छुवाय के छवि-रूपी गुड की डली ठगौं छबीले नायक ने मेरी आँखैं॥ रूपकालंकार। ठग का रूपक स्पष्ट है॥

मूल। नखसिखरूपभरेखरे तउमागतमुसकान।
तजतनलोचनलालची येललचौंहीबान॥ २६७ ॥

टीका।—नायका वचन सखी से, के नायक वचन सखी से। नायक के नख-सिख के रूप से अति भरे हैं, तौ भी मागते हैं मुसकुराना। छोडते नही लालची ये ललचाने का सुभाव॥ विशेषोक्ति अलंकार।

२६४। न तरक, या के दोय अर्थ। (१) न (नाहीं) तरक है (दुबधा की बात नहीं है, सांच है)। किंवा (२) ना तरके। यह ढूंढार देश की भाषा है। ए-कार छंद के लिये ओप्यो। अर्थ, नाहीं तो॥ इति हरिप्रकाशे॥ नतरककत॥ इति पाठान्तरम्॥

२६५। मैं, ब्रजबाद सौं, आंजि (कज्जल देइ) कै, मोहन (जो है ब्रज-मोहन, ता) कौं मोहिबे कौं साजे। नायक को देखे बिना मोहि लिये कुचैन (दुख) को करत हैं। इति हरप्रकाशे॥

दोहा। भरे खरे यह हेतु है पै न अजाचक ताइ।
होत न कारज हेतु जहँ बिशेषोक्ति वह पाइ॥

मूल। यसअपयसदेखतिनहीं देखतिसाँवलगात।
कहाकरौंलालचभरे चपलनैनचलजात॥ २६८॥

टीका।—आधे दोहे में सखी का वचन औ आधे में नायका का। स्तुति और निंदा को तू देखती नहीं, देखती है साँवले शरीर को। मैं क्या करूँ जो लालची चंचल आँख मेरी चल जाय तो॥ उत्तरालंकार।

दोहा। जहँ प्रत्युत्तर-हूँ लखौ सो उत्तर चित आनि।
प्रथम अर्ध में सखि वचन पुनि तिय वच पहिचानि॥

मूल। लाजलगाममानहीं नैनामोवसनाहिँ।
येमुखजोरतुरंगलौं ऐंचतहूचलिजाहिँ॥ २६९॥

टीका।—लाज-रूपी लगाम को नहीं मानते, नैन मेरे बस में नहीं हैं। ये मुँह-जोर घोडे की भाँति चल कर जाते हैं नायक की ओर। अर्थात क्रोध में भी नहीं रुकते॥ उपमालंकार औ रूपक। नैन उपमेय, मुँह-जोर घोडा उपमान, लौं वाचक, चलना धर्म॥ लाज औ लगाम का रूपक॥

मूल। इनदुखियाअँखियानिकौं सुखसिरजोहीनाँइ।
देखेंवनेनदेखते अनदेखेअकुलाँइ॥ २७०॥

टीका।—परकीया नायका का वचन सखी से। मेरी इन दुखी आँखों के लिये सुख ब्रह्मा ने बनाया-ही नहीं। देखना बनता नहीं लोकों के देखते लाज से, और बिन देखे घबराती हैं॥ विशेषोक्ति अलंकार।

दोहा। दरसन पिय सुख हेतु है पै न होत सुख काज।
होतु न कारज हेतु जहँ विशेषोक्ति कवि-राज॥

मूल। कोजानैह्वैहैकहा जगउपजीअतिआगि।
मनलागैनैननिलगै चलैनमगलगिलागि ॥ २७१ ॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। कौन जाने होगा क्या, जगत में उपजी अचरज की आग। आँखों के लगने से मन में लगै है। इस से तू प्रेम की बाट के निकट लग मत चलै। लगने के दो अर्थ, मिलना औ जलना॥

प्रश्न॥ लाग शब्द होता, तो यह अर्थ ठीक था। पर यहाँ लागि शब्द है। तिस से यह अर्थ न बना॥

उत्तर॥ दोहा। गुरु जन सखि सिच्छा इहै सो सँग लागि चलै न।
मग लगो पहुँचाऊँ सु ज्यौं ठगिया तोहि ठगै न॥

असंगत्यलंकार।

दोहा। नैननि सु लगै लगति पुनि मनहि जाय अति आगि।
अलंकार सु असंगतै काहुँ लागै काहुँ लागि॥

मूल। वनतनकौंनिकसतलसत हँसतहँसतइतआय।
दृगखंजनगहिलैगयो चितवनिचेपलगाय ॥२७२॥

टीका।—नायका वचन सखी से। वन की ओर को निकलता हुआ शोभित हँसता हँसता इधर आ के। मेरे नैन ममोलों को पकड़ के ले गया अपनी चितवन का ल्हासा लगाय के नायक॥ रूपकालंकार स्पष्ट है। खंजन ल्हासे पद से बहेलिया (कहैं चिंडीमार) से॥

मूल। दृगउरझतटूटतकुटुम जुरतिचतुरसँगप्रीति।
परतिगाँठिदुरजनहिये दईनईयहरीति ॥ २७३ ॥

टीका।—नायका वचन सखी से कै मन से। आँखों के लगने से छूटता है कुनबा, और लगती है नायक के मन से प्रीति। पड़ती है गाँठ शत्रु के मन में। हे भगवान, यह नई रीति है॥ असंगति अलंकार।

दोहा। सु असंगति अन-धाम की काम धाम अन-ठाठ।
या यख उरझत गोत टुट साट सजन अरि गाँठ॥

मूल । हैहियरहतिहईछई नईयुतियहजोइ ।
आँखिनआँखिलगीरहैं देहदूवरीहोइ ॥ २७४ ॥

टीका।—नायका वचन सखी से। हाय, हाय, तौ हिये में रहती-ही है छाई नई रीति यह देख। आँखों से आँखें लगी रहती हैं, और शरीर सूखता है॥ असंगति अलंकार। कारण और ठौर, कार्य और ठौर॥

मूल । क्योंवसियेक्योंनिवहिये नीतिनेहपुरनाहिँ ।
लगालगीलोयनकरैं नाहकमनबँधजाहिँ ॥२७५॥

टीका।—नायका वचन सखी से, कै नायक वचन सखी से। क्योंकर बसें और क्योंकर निबहैं, न्याव प्रीति के नगर में नहीं। लाग लगाती हैं आँखें और बिन अपराध मन बाँधा जाता है॥ असंगति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल । जातसयानअयानह्वै वेठगकाहिठगैंन ।
कोललचायनलालके लखिललचौहैंनैन ॥ २७६ ॥

टीका।—नायका वचन सखी से, कै सखी वचन नायका से। जाता है सयान अयान ही कै, वे जो हैं ठग नायक के नैन सो किसे न ठगैं (तात्पर्य यह कि, अति सुंदर हैं)। कौन ललचाय नहीं कृष्ण के देख के लालच भरे नैनों को॥ व्याजस्तुति अलंकार।

दोहा। निंदा के मिस स्तुति जहाँ व्याजस्तुति कहि ताहि॥
ठग करि कहै सु निंद सी पै प्रसंसता आहि॥

मूल । डरनटरैनोदनपरै हरैनकालविपाक ।
छिनछाकैउछकैनफिरि खरौविषमछविछाक॥ २७७॥

टीका।—नायका कै नायक का वचन सखी से। नैनों की लगन कहै है। मद का मद जाता है डर से, यह रूप का मद नहीं टलता डर से। उस में नींद आती है, इस में नींद नहीं आती। वह जाता है समय पूरा होने से, इसे नहीं खोता समय

२७६। सुजान है, सो अजान होय जात है। वे नायक किंवा नैन ठग हैं, काहि (कौन कों) नहीं ठगैं (काकु करि सबै ठगें)। इति हरिप्रकाशे।

का अंत भी। उस के पीने से चेत होता है फिर के, इस के छिन भर पीने से चेत नहीं होता फिर। इस से मद के मद से वडा है कठिन रूप के मद का मद॥

प्रश्न॥ दो०। खरी विषम कह फिरि कह्यौ हरै न काल-विपाक।
बहुरि कह्यौ उछकै न फिरि सु पुनरुक्ति मधि छाक॥

उत्तर॥ मद में इक सम छाक है जा में सुधि व्यौहार।
विषम सु इक बकिवौ निडर जहँ निद्रादि प्रकार॥
तौ सु विषम छाकैं बहै अरु छवि-छाक जु आहि।
ये सब विधि विपरीति जहँ खरी विषम इमि चाहि॥
उछकन ता कौ अर्थ यह मद छुटि चेतन भाइ।
छिन छाकै कह छिनक मद लेइ उछक तहँ पाइ॥
सो ह्याँ छिन-हूँ के छके कह छिन दुति जु लखाइ।
तउ न उछक इहिं हेतु नहि काल-विपाक नसाइ॥

आक्षिप्तोपमा में उपमेयाधिक्य व्यतिरेकालङ्कार। उपमान से उपमेय अधिक होय तौ व्यतिरेक कहिये॥

दोहा। छवि सु छाक उपमेय है मद्य-छाक उपमान।
सो ह्याँ छवि के छाक कौ अधिकाई सु वखान॥
तौ उपमेयाधिक्य कौ व्यतिरेक सु इहिं ठौर।
इव कौ है आक्षेप इमि है आक्षिप्त विधि और॥

वार्त्ता। मद नहीं सम छवि को छाक के, यौं कहा चाहिये। सो सम का आक्षेप कर लीजिये। आक्षेप कहैं आकर्षण॥

मूल। चितवितबचतनहरतहठि लालनदृगवरजोर।
सावधानकेबटपरा येजागतकेचोर॥ २७८॥

टीका।—नायका वचन सखी से। हे सखी, मेरा मन धन वचता नहीं, छीन लेते हैं, हठ कर के, श्री कृष्ण के अच्छे नैन जोर से। सावधान के बटमार हैं, और ये जागते के चोर हैं॥ विभावनालङ्कार।

दोहा । बाधक छत-ह्र काज ह्याँ सावधान के और ।
जागत छत-ह्र बित हरत काज होय इहिं ठौर ॥

मूल । चखरुचिचूरनडारिकै ठगलगायनिजसाथ ।
रह्यौराखिहठलैगयौ हथाहथीमनहाथ ॥ २७९ ॥

टीका ।—नायका वचन सखी से। आँखों की शोभा रूपी बुरकी डाल के, ठग नायक लगा कर अपने साथ। रहा रख के मेरा हठ, पर वह हाथों हाथ मन को बस कर ले-ही गया ॥

तातपर्य यह कि, नायक अपने नैन की शोभा दिखा, मेरे मन को बस कर हाथ पकड अपने साथ लगाय ले गया। मेरा हठ रोक न सका। जैसे ठग बुरकी डाल बटोही को बस कर, हाथों हाथ साथ लगा कर ले जाता है ॥

रूपक औ विशेषोक्ति अलंकार स्पष्ट है। ठग का रूपक औ रोकने कारण से रुकना काज न हुआ ॥

मूल । कौनेहूँकोरिकयतन अबगहिकाढैकौन ।
भौमनमोहनरूपमिलि पानीमैंकौलौन ॥ २८० ॥

टीका ।—नायका वचन सखी से। किये भी कडोडेक उपाय मैं ने अब पकड कर निकाले कौन। हुआ मन मेरा कृष्ण के रूप में मिल के, पानी में के नौन सा ॥ दृष्टांतालंकार स्पष्ट है ॥

मूल । फिरिफिरिचितउतहीरहतु टुटीलाजकीलाव ।
अंगअंगछबिभौंरमैं भयौभौंरकौनाव ॥२८१॥

टीका ।—नायका के नायक की दसा देख कर सखी का वचन सखी से। फिर फिर के मन उधर-ही रहता है, और टूटी लाज रूपी रस्सी। अंग अंग की शोभा के समूह में मन हुआ भँवर की नाव सा ॥

तातपर्य यह कि, जैसे गुन टूट नाव भँवर से निकले और फिर पडे, तैसे लाज

टूट मन भी अंग अंग के रूप में पड़े है॥ रूपकालंकार स्पष्ट है भँवर नाव के रूपक से॥

मूल। ओठउचैहाँसीभरी दृगभौँहनकीचाल।
मोमनकहानपीलियौ पियततमाखूलाल॥२८२॥

टीका।—नायका वचन सखी से। होठ ऊँचे कर हाँसी भरी नैन भौंहों की चाल में। मेरा मन क्या न पी लिया पीते हुए तमाखू नायक ने॥ स्वभावोक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। लरिकालैबेकेमिसनि लंगरमोढिगआय।
गयौअचानकआँगुरी छातीछैलछुवाय॥२८३॥

टीका।—नायका वचन सखी से। लड़का लेने के बहाने से ढीठ मेरे पास आ के, गया, अचानक ही उँगली छाती में छैल छुला के, नायक॥ पर्यायोक्ति अलंकार।

दोहा। छल करि साधै इष्ट जहँ पर्यायोक्ति विचारि।
लरिका लैबे के छलनि परसे उरज निहारि॥

सखी वचन वर्णन।

मूल। नईलगनिकुलकीसकुच विकलभईअकुलाय।
दुहूँओरऐंचीफिरै फिरकीलौंदिनजाय॥२८४॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नई प्रीति और कुल की सकुच इन दोनों से व्याकुल हुई घबरा के। दोनों ओर ऐंची फिरती है नायका, और फिरकी की भाँति दिन जाता है इस का। कभी इधर फिरती है, कभी उधर॥

उपमेयलुप्तोपमालंकार।

दोहा। फिरकी सी उपमान है लौं वाचक उर आनि।
दुहूँ ओर ऐंची धरम उपमेय लुप्त मानि॥

मूल। झटकिचढतिउतरतिअटा नेकुनथाकतिदेह।
भईरहतिनटकोबटा अटकीनागरिनेह॥२८५॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। झट चढती है झट उतरती है कोठे से और तनक भी नही थकता है शरीर। हुई रहती है नट का बटा नागरि (कहैं चतुरी) लगी हुई प्रीति से नायका॥ विशेषोक्ति औ रूपकालंकार।

दोहा। चढिबौ उतरन हेतु तैं थकन काज नहि होत।
विशेषोक्ति, नट को बटा रूपक-हूँ उद्योत॥

मूल। इततैंउतउततैंइतै छिननकहूँठहराति।
जकनपरतिचकईभई फिरिआवतिफिरिजाति॥२८६॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। इधर से उधर, उधर से इधर, औ छिन भर भी नही कहीं ठहरती। कल नही पडती। चकई हुई। फिर के आवती है औ फिर के जाती है नायका नायक के देखने को॥ उपमेयवाचकलुप्तोपमालंकार।

दोहा। चकई ह्याँ उपमान है धर्म सु आवन जान।
उपमेय रु वाचक सहित लुप्तोपमा सु जान॥

मूल। उरउरझ्योचितचोरसौं गुरुगुरुजनकीलाज।
चढेहिंडोरेसेहिये कियेबनैगृहकाज॥२८७॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नायका मध्या। मन अटका चित का चोर जो है नायक, उस से। और बडी बडे लोगों की लाज है। हिंडोले से हिये पर चढे हुए भी घर का काम किये-ही बनता है नायका को॥

तातपर्य यह कि, हिंडोले से डाँवाडोल मन से भी घर का काम करना-ही पडता है॥

छेकानुप्रास अलंकार स्पष्ट है, उर उर गुरु गुरु शब्द से॥

मूल। उनिहरकीहँसिकेइतै इनसौंपीमुसिकाय।
नैनमिलेमनमिलगयो दोऊमिलवतगाय॥२८८॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नायक ने गायँ अपनी हाँकी, हँस के नायका की ओर। नायका ने अपनी गायँ सौंपी, मुसका के नायक को। आँखों के परस्पर मिलते-ही मन मिल गया दोनों का गाय मिलावते-ही। हरकना हाँकना। गाय मिलाना दुहने को भी कहते हैं। यहाँ पुष्ट नहीं॥ द्वितीय असंगति अलंकार।

दोहा। सु असंगति अरु काज जहँ होय अरंभो आन।
गो मिलवन आरंभ यहाँ भो मन-मिलन सु जान॥

मूल। उनकौहितउनहींबनै कोऊकरौअनेक।
फिरतकाकगोलकभयौ दुहूँदेहज्यौएक॥ २८८॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। दंपति का हित दंपति-ही से बनि आवै। और कोई अनिक प्रीति करो, पर न बनै। फिरता है, कौवे की आँख जैसे, जीव दोनों के शरीर में एक-ही॥

तातपर्य, जैसे कौवे की एक आँख दोनों आँख में फिरै है, तैसे नायक नायका का एक जीव दोनों शरीर में है॥

दृष्टांतालंकार।

दोहा॥ दुहूँ देह में जीव इक जैसैं गोलक काग।
जैसैं को आछेप है दृष्टांत सु बड भाग॥

मूल। याकेउरऔरैकछू लगीबिरहकीलाय।
पजरैनीरगुलाबकै पियकीबातबुझाय॥२८९॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नायका प्रोषितपतिका। इस के हिये में और-ही कुछ लगी है विरह की आग। जलै है गुलाब जल छिड़कने से, और पी की बात से बुझती है॥

तातपर्य यह कि, और आग पानी से बुझती है और पवन से बढ़ती है। बात पवन औ वचन। विरह की आग पानी से भड़कती है, औ बात से बुझती है॥

विभावनालंकार स्पष्ट है, विरह तें काज॥

---

१८८। कौवा की एकै आँख दुहूँ ओर फिरै है। इति हरिप्रकाशे॥

मूल। तियनिजहियजुलगीचलत· पियनखरेखखरोट।
सूकनदेतिनसरसई खौंटिखौंटिखतखोट॥२९१॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नायका प्रोषितपतिका। नायका की छाती में जो लगी है चलते हुए नायक के नुह की खरौंट की लकीर। सो सूखने देती नही उस की अधिकाई, उखाड उखाड घाव के खुरंड को। यही नायका में दोष है॥ अनुज्ञालंकार।

दोहा॥ दोष जाचियत किहुँ सुगुण लखे अनुज्ञ निबाहु।
पीर दोष तन लिय सु लखि पिय हित बड गुण लाहु॥

नायका की सखी का वचन नायक से।

मूल। वसिसकोचदसवदनवस साँचदिखावतिवाल।
सियलौंसोधतितियतनहि लगनिअगनिकीज्वाल॥२९२॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। बस के लाज-रूपी रावन के बस में, सच अपना दिखाती है नायका। सीता जी की भाँति शुद्ध करती है नायका शरीर को लगन-रूपी आग की लपट में। जैसे सीता जी ने आग की लपट से अपना शरीर रावन के बस से निकल के शोधा था, तैसे नायका भी घर से निकस संकेत में आई है, और उत्कंठित हो तुम्हे देखे है कि, कब श्री कृष्ण आवैं और मैं अपना सच दिखाऊं। इस से तुम संकेत में शीघ्र चलो॥

तातपर्य यह कि, जैसे रावन के बस हो सीता जी पूरण प्रेम से राम जी का ध्यान करती थीं। तैसे *नायका भी लाज के बस में प्रेम से तुम्हारा ध्यान करती* थी। औ जैसे ह्वाँ से निकल सीता जी ने अग्नि में पैठ परीक्षा दी, तैसे यह भी लगन की अगन में बैठी है परीक्षा देने को। तुम चल के देखो॥

पूर्णोपमा औ रूपक अलंकार स्पष्ट है। तिय उपमेय, सिय उपमान, लौं वाचक, शोधना धर्म। तिय सिय का रूपक। सोधना सुध करने को भी कहते हैं॥

---

२९२। लगनिअगनि, मदन-दहमैन॥ इति महारसप्रतिकायाम्॥

मूल। नैकुनभुरसौविरहभर नेहलताकुँभिलाति।
निनिनितिहोतिहरीहरी खरीभालरतिजाति ॥२८३॥

टीका।—सखी का वचन सखी से, के नायका वचन सखी से। भुलस के विरह की आग की लपट से प्रीति की बेलि थोडी भी नहीं कुँभिलाती। दिन दिन होती है डहडही, और खरी बढती जाती है। झालरति बढने को कहते हैं॥ विशेषोक्ति अलंकार। विरहाग्नि भुलसने का हेतु है, औ कुँभिलाना काज नहीं होता॥

मूल। खलबढईबलकरिथकै कटैनकुबतकुठार।
आलबालउरझालरी खरीप्रेमतरुडार ॥ २८४ ॥

टीका।—सखी का वचन नायका से, के नायका वचन सखी से। खोटे नर बढई बल कर हारे कटता नहीं बुरी बात कुल्हाडी से। थाले-रूपी हिये में बढती हैं अति प्रेम के पेड की डालियाँ॥ प्रेम औ पेड का रूपक, औ विशेषोक्ति अलंकार। बढई कुल्हाडी कटने का हेतु है, कटना काज न हुआ॥

मूल। करतजातजेतीकटनि बढिरससरितासोत।
आलबालउरप्रेमतरु तितौतितौदृढहोत ॥ २८५ ॥

टीका।—सखी का वचन नायका से, के नायका वचन सखी से। करता जाता है जितना कटाव बढ के (रस प्रीति औ जल) रस-रूपी नदी का बहाव, थाले रूपी हिये में प्रेम का पेड तितना-ही तितना पुष्ट होता है॥

प्रश्न॥ दोहा। इहाँ प्रश्न रस को अरथ प्रीति, प्रेम-हूँ प्रीति।
उहाँ सु जल तरु भिन्न है कटनि भाव किहिँ रीति॥

उत्तर॥ सो०॥ रस चसको अधिकाय अरु मायल हैबो कटनि।
त्यों तरु प्रेम दृढाय अद्भुत भासत जन्न कटनि॥

विरोधाभास अलंकार।

प्रथम विरुध सो भास। अविरुध पुनि परकास॥

दोहा॥ तरु बाढे जल कटनि सों विरुध सु रस जल अर्थ।
अविरुध रस चसकौ कटनि मायल अर्थ समर्थ॥

वार्त्ता॥ रस के दो अर्थ जल और चसका। कटनि के दो अर्थ कटाव और मायल होना। यहाँ प्रेम की पेड ठहराया, सो जब कहिये जल के कटाव से पेड दृढ हुआ, तब तौ विरोध है। औ जब कहिये चसके से जितना मायल होय तितना प्रेम वृक्ष दृढ होय तब अविरुद्ध। इस से विरोधाभास हुआ॥

मूल। बालबेलिसूखीसुखद इहिरूखेरुखघाम।
फेरिडहडहीकीजिये सुरससींचिघनश्याम॥२८६॥

टीका।—नायका की सखी का वचन मानी नायक से। नायका बेल-रूपी सुख देनवाली सूखी तुम्हारे रूखे रुख की धूप से। चल के फिर डहडही कीजे अच्छा रस सींच के, हे घनस्याम॥ रस औ घनस्याम पद श्लेष। रस, जल औ प्रीति। घनस्याम, बादल औ श्री कृष्ण॥ परिकरांकुरालंकार।

दोहा॥ साभिप्राय विशेष्य जहँ परिकर अंकुर मानि।
नाम यहाँ घनस्याम यह साभिप्राय सु जानि॥

मूल। देखतचुरेकपूरज्यौं उपैजायजिनलाल।
छिनछिनहोतिखरीखरी छीनछबीलीबाल॥ २८७॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। विरह-निवेदन। देखते देखते, कपूर के चूरे की भाँति, कहीं बिलाय न जाय, हे कृष्ण। छिन छिन में होती है दुबली अधिक अधिक सुंदरी नायका॥ पूर्णोपमा औ वीप्सालंकार॥

नायका उपमेय, कपूर-चूर उपमान, ज्यौं वाचक, बिला जाना धर्म। छिन छिन खरी खरी वीप्सा॥

मूल। कहाकहौंवाकीदसा हरिप्राननिकेईस।
बिरहज्वालजरबौलखें मरिबौभयौअसीस॥ २८८॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। पूर्वानुराग-विरह दशा। मैं क्या कहूँ

२८७। कपूर की चूर लौं उपै जनि जाय, अदेख न होय॥ इति हरिप्रकाशे॥

नायका की अवस्था, हे प्राणपति। विरहाग्नि में जलना देखे मरना आशीर्वाद हुआ॥ लेशालंकार॥

दोहा॥ लेश जहाँ गुण-दोष सो दोष सु गुण आकार।
मरिबो ह्याँ गुण मय कह्यौ जु हो दोष परकार॥

मूल। हरिहरिबरिबरिकरिउठति करिकरिथकीउपाय।
वाकौज्वरबलिवैदज्यौं तोरसजायतुजाय॥२९९॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। व्याधि-अवस्था, विरह-निवेदन॥ कष्ट में, हरि हरि (हाय हाय) जली जली कर उठती है, औ हम उपाय कर हारीं। उस की ताप, बली, वैद की भाँति, तेरे रस से जाय, तो जाय॥

तात्पर्य, हे कृष्ण, तू बल के दूर कर जो जल जल के उठती है, हम यत्न कर हारीं। उस की तप, बलैया लूँ, वैद्य की भाँति, तेरे रस से जाय, तो जाय॥

रस पद श्लेष, पारद घटित औषध, औ स्नेह॥ वृत्त्यनुप्रास औ श्लेषालंकार स्पष्ट है। हरि हरि आदि वृत्ति, औ रस श्लेष से॥

मूल। यहबिनसतनगराखिकै जगतबडौयसलेहु।
जरीविषमज्वरजाइयै आयसुदरसनदेहु॥३००॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। विरह-निवेदन। यह विनस्ता हुआ स्त्री-रूपी रत्न रख कर जगत में बडा जस तुम लो। विषम ज्वर से जली जाती है। आ के अच्छा दरसन दो॥ सुदरसन पद श्लेष, अच्छा दरशन, औ सुदरसन चूरन विषम ज्वर पर प्रसिद्ध है॥ श्लेषालंकार स्पष्ट है॥

मूल। नैकुनजानीपरतियौं पर्योविरहतनछाम।
उठतिदियालौंनाँदिहरि लियेतुम्हारौनाम॥३०१॥

---

२९९। हरि हरि, कष्ट विषैं, हाय हाय जानिये। बलि, हे बलि, आदर विषैं संबोधन, बलि जाऊँ बिहारी॥ इति हरिप्रकाशे॥

३००। जरीविषमज्वरज्याइये॥ इति पाठान्तरम्॥

३०१। ४२२ वें दोहे को देखिये। उपमेयलुप्तोपमालंकार। दिया उपमान, औ वाचक, नाहना धर्म, उपमेय नायका नहीं कही।

टीका।—सखी का वचन नायक से। विरह-निवेदन। थोडी भी पहचानी नहीँ पडती, ऐसा हुआ है विरह से शरीर दुबला नायका का। उठती है दिये की भाँति चैतन्य हो के, हे कृष्ण, लेने से तुम्हारा नाम॥

तातपर्य यह कि, जैसे दिया बुझने के समै अच्छा जल उठता है, तैसे नायका भी तुम्हारा नाम लेने से चेत में हो जाती है॥

छाम छीणता॥ उपमालंकार। नायका उपमेय, दिया उपमान, लौं वाचक, नादना धर्म॥

मूल। मैंलैटयौलयौसुकर छुवतछनकिगोनोर।
लालतिहारौअरगजा उरह्वैलग्यौअबीर॥ ३०२॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। विरह-निवेदन। मैं ने जो आप से ले के नायका को दिया, सो लिया उस ने सुंदर हाथ में। छूते-ही छुन हो जल गया पानी। हे लाल, तुम्हारा दिया हुआ अरगजा, उस की छाती में हो कर, लगा अबीर॥

अत्युक्त्यलंकार स्पष्ट है अतिशय वर्णन से॥

मूल। हितकरितुमपठ्यौलगे वाविजनाकीवाय।
टरीतपतितनकीतऊ चलीपसीनान्हाय॥३०३॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। प्रीति कर के तुम ने जो भेजा पंखा, उस की पवन लगने से गई गरमी शरीर की, तौ भी पसीने से न्हा गई नायका॥

तातपर्य यह कि, नायक के हाथ का था, इस से सात्विक हुआ॥

पंचम विभावनालंकार स्पष्ट है, विरह से काज हुआ॥

मूल। हँसिउतारिहियतैंदई तुमजुतिहीँदिनलाल।
राखतिप्रानकपूरज्यौँ वहैचिहुटिनीमाल॥ ३०४॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। विरह निवेदन। हँस कर उतार के हिये से दीनी तुम ने जो उस दिन, हे कृष्ण, रखती है जीव नायका का कपूर की भाँति वही गुंज की माला॥

तातपर्य यह कि, घुंघुची रखने से कपूर नहीं उडता, तैसे तुम्हारी गुंजमाल उस के पास है, तिस से उस का जी नहीं निकल जाता॥

काव्यलिंग अलंकार स्पष्ट है। प्राण कपूर रखने की सामर्थता दृढ करी॥

मूल। होमतिसुखकरिकामना तुमहिमिलनकीलाल।
ज्वालमुखीसीजरतिलखि लगनिअगनिकीज्वाल॥३०५॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। विरह-निवेदन पूर्वानुराग में। नायका होमती है सुख से कर के कामना तुम्हारे मिलने की, हे लाल। ज्वालामुखी की भाँति देखी मैं ने जलती प्रीति की आग की लाट में॥

दोहा। इहाँ विरह में होम की रीति कही लखि चित्त।
होता तिय हवि सुख अगनि लगन कामना मित्त॥
प्रश्न॥ पिय के बिछुरत-ही सबै सुख सु बिदा ह्वै जाहिँ।
इहाँ कह्यौ होमति सुखनि सुख कहँ विरहनि माहिँ॥
उत्तर॥ तहाँ अर्थ सुख शब्द को होमति सुख करि सोइ।
प्रश्न॥ प्रश्न, फेरि होमति कहा बिन हवि होम न होइ॥
उत्तर॥ होमति है तन अर्थ यह कढत सु कवि-वर देखि।
लगनि-अगनि में जरति है तन जरिबौ तहँ लेखि॥
सो तहँ मन होता भयौ तन सु हव्य करि जानि।
ज्यौँ सतीन के तन सु हवि मन होता पहिचानि॥
प्रश्न॥ और प्रश्न, ज्वाला-मुखी स्वतह सिद्धि है जानि।
जहाँ न कारण अग्नि कौ काठ आदि चित आनि॥
इहाँ लगनि कारण सहित लखिवौ कारज आहि।
निहकारणै सकारणै क्यौँ व साम्यता ताहि॥

उत्तर॥ चतुर्थ विभावना। अलंकार सु विभावना इक सौ दुहुवन माहिँ।
इहिँ विधि सादृशता लखौ सब विधि संशय नाहिँ॥
कारण बिन कारज जहाँ प्रथम विभावन जानि।
जैसे जावक बिन दिये तिय पग अरुण बखानि॥

हेतु समय न होय जहँ काल विभावन होइ।
सर कटाच छाडै तरुणि जिह बिन भूषण जोइ॥
कारण काहु और को ता सौं कारज होय।
तज प्रसिद्ध कारण सु ज्यौं शंख बीन धुनि जोय॥
कंठ शंख ता तें कढत बानी धुनि ज्यौं बीन।
तौ तहँ कारण शंख नहि बीन धुनिहि परबीन॥
त्यौ-ही ज्वालमुखी सु मधि काष्ठ आदिए नाहिँ।
था नहि कारण है तहाँ हुइ न और थल माहिँ॥
गिरिस्थान पाषाण को हेतु प्रसिध यह जानि।
सो व्हाँ देखौ अगनि को हेतु विभावन मानि॥
तैसैं इहाँ सु लगनि कौं थाप्यौ अगनि विचारि।
तौ तहँ कारण अगनि के काष्ठ आदि निरधारि॥
तै तौ नही दृग दृग मिलन इहिँ कारण सौ होत।
दृग मिल चीन्हहि हेतु यौं सु विभावन उद्योत॥

सविषयसावयवरूपकालंकार।

दोहा। होम रीति के अंग सब थापे विरह मझार।
रूपक सविषय सावयव सब अँग वर्णन ठार॥

मूल। थाकीयतनअनेककरि नेकुनछाडतिगेल।
करीखरीदुबरीसुलगि तेरीचाहचुरैल॥ ३०६॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। हम थकीं, उपाय अनेक कर के, तनक भी नहीं छोडती पीछा नायका का। करी है बहुत दुबली लग के, हे नायक, तेरे

३०६। त्यजति कदापि न तत्पथं प्रीतिः कृष्ण तवैव।
पिशाचीव हृदयालया दुर्बलयत्यधुनैव॥
हे कृष्ण, तव प्रीतिः हृदये (मानसे) आलयो यस्याः सा पिशाचीव कदापि (कस्मिँश्चिदपि काले) तत्पथं (तस्याः मार्गं) न त्यजति (न मुञ्चति)। किंतु एव (निश्चयेन) अधुना (इदानीं) दुर्बलयति (बलहारिणी भवति) इति अन्वयः॥' इति शृङ्गारसप्तशतिकायाम्।

मिलने की अभिलाषा-रूपी चुडैल ने नायका को॥ विशेषोक्ति औ वृत्त्यनुप्रास अलंकार।

दोहा। विशेषोक्ति जहँ हेतु के होत-हु काज न होय।
करी खरी दुवरी जु पद वृत्त्यनुप्रासहि जोय॥

मूल। लालतिहारेविरहकी अगनिअनूपअपार।
सरसैवरसैनीरहूँ भरहूँमिटैनभार॥ ३०७॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। विरह-निवेदन। हे कृष्ण, तुम्हारे विरह की आग अनूप औ अपार है। बढ़ै है बरसे पानी के भी, औ झड से लपट भी नहीं मिटती॥

प्रश्न॥ पानी भी बरसे, झड भी बरसे, यह एक-ही बात है॥ और प्रश्न, जो पानी के बरसे बढ़ै, तो चाहिये झड के बरसे अति बढ़ै। यहाँ कहा नीर बरसे, सरसे, औ झड से झाल न मिटै॥

उत्तर॥ यहाँ विरहागनि अनूपता औ अपारता दिखाई। अनूपता तो यह कि, बढ़ै बरसने से पानी के भी, और अपारता यह कि, झड के बरसने से भी लपट नहीं मिटती॥ पंचम विभावनालंकार स्पष्ट है। विरह से काम॥

मूल। जौवाकेतनकीदसा देख्योचाहतआप।
तौवलिनैकुविलोकिये चलिऔचकचुपचाप॥ ३०८॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। विरह-निवेदन। जो नायका के शरीर की अवस्था देखा चाहते हो तुम, तो, मैं बलिहारी, तनक देखिये, अचानक चल के चुपचुपाते॥ काव्यलिंग औ संभावनालंकार। चुपचाप शब्द ने कृशता दृढ करी। नायका का दुबलापन देखा चाहो तो तुम मत दिखाई दो। तातपर्य, तुम्हें देख मोटी होगी॥ जो तो पद से संभावन स्पष्ट है॥

इति नायका को दृष्टानुराग वर्णन॥

अथ नायका की श्रुत्वानुराग वर्णन।

मूल। खईसौंहसीसुननकी तजिमुरलीधुनिश्रान।
किथेरहतिनितिरातिदिन काननलागेकान॥ ३०९॥

टीका।—सखी का वचन सखी से, कै नायक से। ली है सौगंद सी सुनने की छुट बंसी की टेर और बात की। किये रहती है निरंतर रात दिन ध्यान बंसी का वन की ओर कान लगे से॥ लुप्तोत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट है। मानौं सौगंद सी खाई है और बात के सुनने की॥

मूल। उरलीनैश्रतिचटपटी सुनिमुरलीधुनिधाय।
हौंनिकसीहुलसीसुतौ गौहुलसीउरलाय॥ ३१०॥

टीका।—नायका वचन सखी से। मन में लिये हुए अति शीघ्रता, सुन कर बंसी की टेर, दौडी, मैं निकली घर से प्रसन्न, वह तो गया हुलसी लगा कर छाती में मेरी नायक॥ यमकालंकार स्पष्ट है, हुलसी हुलसी पद से॥

मूल। सुरतिनतालरुतानकी उठैनसुरठहराय।
एरीरागबिगारिगौ बैरीबोलसुनाय॥ ३११॥

टीका।—नायका वचन सखी से। सुरत नही ताल और तान की सुझि, औ उठता भी नही सुर ठहरा के। अरी राग बिगाड गया नायक, बैरी बोल अपना सुना के। नायका को स्वरभंग सात्विक हुआ, इस से गला बिगडा। औ वचन सुन नायक ठहरा नही, इस से बैरी कहा॥ लोकोक्ति अलंकार बैरी पद से स्पष्ट है॥

प्रश्न॥ दो०। बैरी पद प्रिय उचित नहि प्रिय वचन-हुं नहि सोइ॥
उत्तर॥ है री बैरी को अरथ गौ सुनाय बच दोइ॥

छेकानुप्रास अलंकार एरी बैरी पद से स्पष्ट है॥

इति नायका की श्रुत्वानुराग वर्णन॥

अथ नायक को दृष्टानुराग वर्णन ।

मूल । चितवनिभोरेभायकी गोरेमुँहमुसकानि ॥
लगनिलटकियालीगरे चितखटकतिनितिश्रानि ॥३१२॥

टीका ।—नायक वचन सखी से । नायका का देखना भोलापन का औ गोरे मुँह का मुसकुराना, लगना लटक के सखी के गले से, उस का मेरे मन में सालता है निति आय के ॥ स्वभावोक्ति अलंकार स्पष्ट है ॥

मूल । छिनछिनमेंखटकतिसुहिय खरीभीरमेंजात ।
कहिजुचलीअनहींचितै ओठनिहीमेंवात ॥३१३॥

टीका ।—नायक वचन सखी से । छिन छिन में खटकती है वह नायका मेरे मन में आ के । मैं बडी भीड में था । वह कह कर, जो चली और ओर देख के, होठ में वात ॥

प्रश्न ॥ दो० । खटकति है सो वात कहि- खरी भीर कौं पाइ ।
कहि जु चली प्रिय सौं प्रिया ओठनि में छ्रवाइ ॥

उत्तर ॥ अनही चित है आप की उपालंभ यह दीन ।
सोई खटकति वात यह समझत परम प्रवीन ॥

स्मृति अलंकार स्पष्ट है ॥

मूल । चिलकचिकनईचटकसौं लफतिसटकलौंआय ।
नारिसलोनीसाँवरी नागिनिलौंडसिजाय ॥३१४॥

टीका ।—नायक वचन सखी से । चमक चिकनाई की चटक से लचकती हुई पतली छडी की भाँति आ के । नायका सलोनी साँवली नागिनी की भाँति डस जाती है ॥

तातपर्य यह कि, उसे देख मेरा जी व्याकुल है । तू मुझे उस से मिला ॥

पूर्णोपमालंकार ॥ नारि उपमेय, नागिनी उपमान, लौं वाचक, डसना धर्म ॥

३१३ । जु, यह पादपूरणार्थ ॥ इति हरिप्रकाशे ॥

मूल। डगकुडगतिसीचलिठठकि चितईचलीनिहारि।
लियेजातिचितचोरटी वहैगोरटीनारि ॥३१५॥

टीका।—नायक वचन सखी से। नायक सखी को नायका दिखावै है। पैंड एक डगमगाती चल के, खडी हो, देखा मेरी ओर, फिर चलि देख के मुझे। लिये जाती है मन मेरा चोटी गोरी वही स्त्री तू देख॥ स्वभावोक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। भौंहउचैआँचरउलटि मोरिमोरिमुँहमोरि।
नीठिनीठिभीतरगई दीठिदीठिसौंजोरि ॥३१६॥

टीका।—नायक वचन सखी से। चेष्टा वर्णन। भौंहौं को चढाय अंचल को उलट ऐंडाय जँभाय के। किसी न किसी भाँति निज मंदिर में गई, मेरी दृष्टि से दृष्टि मिला कर॥ स्वभावोक्ति अलंकार।

दोहा॥ स्वभावोक्ति वर्णन जहाँ होय सुभाव विलास।
भौंह उचन मुंह मोरिबौ कह्यौ सुभाव प्रकास॥

मूल। रह्योमोहमिलनौरह्यो यौकहिगहैंमरोर।
उतदैसखिहिंउराहनौ इतचितईमोओर ॥३१७॥

टीका।—नायक वचन सखी से। वचन-विदग्धा,क्रिया-विदग्धा। "रहा मोह औ मिलना रहा" ऐसे कह के किया मान। उधर दे सखी को उलहना इधर देखा मेरी ओर। गूढोक्ति औ अन्योक्ति अलंकार। गूढोक्ति और के मिस और कौं उपदेस। अन्योक्ति और की बात और पर कहे॥

मूल। चुनरीस्यामसतारनभ मुखससिकीअनुहारि।
नेहदवावतनींदलौं निरखिनिसासीनारि ॥३१८॥

---

३१७। सखि दृष्टस्तव राग इति दृष्टं मिलनमथापि।
पश्यति मामुक्त्वा सखीं सा विधुमुखी तथापि॥
"हे सखि, तव रागः (स्नेहः) मया दृष्टः। अथापि मिलनमपि दृष्टं।" इति सखीमुक्त्वा सा विधुमुखी (चन्द्रमुखी) तथापि मां पश्यति॥ इति शृङ्गारसप्तशतिकायाम्॥

टीका।—नायक वचन सखी से। रात औ नारी का रूपक। चुनरी काली पहने है। सो तारों समेत आकाश है, औ मुंह चंद्रमा की भाँति है। उस की प्रीति अचेत करती है नींद की भाँति, देखी है मैं ने जब से रात सी स्त्री को॥ रूपकालंकार स्पष्ट है॥

मूल। फेरुवाकूकरिपौरितें फिरिचितईमुसकाय।
आईजामनलेनकौं नेहैचलीजमाय॥ ३१९॥

टीका।—नायक वचन सखी से, के सखी का वचन सखी से। कुछ पेच कर पौली से फिर के देखा मुसका के। आई थी जामन लेने को, प्रीति को जमा चली॥ असंगति औ पर्यायोक्ति अलंकार।

दोहा। सु असंगति अरु काज जहँ होय अरंभ्यौ और।
दधि जमबौ आरंभ ह्याँ जम्यौ नेह द्दृ ठौर॥
छल करि साधिय इष्ट जहँ पर्यायोक्ति विचारि।
जामन मागन छल कियौ चितौ मित्र सौं नारि॥

मूल। देहलग्यौढिगगेहपति तऊनेहनिरवाहि।
ढीलीअखियननिहीँद्दतैं गईकनखियनिचाहि॥३२०॥

टीका।—नायक वचन सखी से। मेरे शरीर से लगा हुआ पास बैठा था उस का घरवाला, तौ भी प्रीति निवाह गई। ढीली आँखों ही इधर गई कनखियों से देख के नायका॥ पंचम विभावनालंकार॥

दोहा। काज होय प्रतिबंध जहँ प्रतिछ विभावन नाम।
नेह निवाह्यति गेह-पति बाधक-ह पति वाम॥

कनखियाँ तिरछी दृष्टि॥

मूल। लखिसूनैंघरकरगह्यौ दिखादिखीकैईठि।
गडीसुचितनाहीकरन करिललचौंहींदीठि॥३२१॥

टीका ।—नायक वचन सखी से, कै सखी का वचन सखी से। पा के सूना घर मैं ने देखा-देखी की मित्रता कर। गडा है सो मेरे मन में नहीं करना, ललचौंहीं दृष्टि कर, कहने का॥

प्रश्न ॥ दो० । सूने घर में कर गहन गडी जु चित सु करै न ।
तौ नायक की हीनता या में रस कछु है न ॥

सखी का वचन सखी से ॥

उत्तर ॥ सो० । करि ललचौंहीं डीठि नाही करी सु हिय गडी।
हाँ तें मिष्ट जु ईठि लगी सरस नाही हिये ॥

यह सुरतारंभ है ॥ जात्यलंकार स्पष्ट है ॥

इति नायक कौ दृष्टानुराग वर्णन ॥

दूती वर्णन ।

मूल । कालबूतदूतीबिना जुरैनऔरउपाय ।
फिरिताकेटारेबनै पाकेप्रेमलदाय ॥ ३२२ ॥

टीका ।—यह प्रस्ताविक नीति प्रेम के परिपक्व करने पर कवि की उक्ति। प्रेम-रूपी लदाव का निर्वाह। कालबूत-रूपी दूती बिन मिलता नहीं और उपाव से। फिर उस का टालना-ही बनता है प्रेम का लदाव पकने से॥ रूपकालंकार स्पष्ट है॥

दूती वचन नायका से वर्णन ।

मूल। तोपरवारौंउरवसी सुनराधिकेसुजान ।
तूमोहनकेउरवसी ह्वैउरवसीसमान ॥ ३२३ ॥

३२२ ।—लदाव, गुम्मज। मिट्टी के ढेरे सौं गुम्मज बनायत हैं। ता कौ नाम कालबूत। ता मैं गुम्मज चुनत हैं। कालबूत, सोई है दूती, ताही बिना औरि उपाय सौं गुम्मज नहीं जूटै। जो हठी है, जो नायक, ता सौं येह भी नहीं जूटै। फेरि ताहि कालबूत कौं जो दूती कौं टारे बने (दूरि किये बने) प्रेम, सो है लदाव, सा के पाकि (पक्क भये, दृढ भये) पर॥ इति हरिप्रकाशे॥

दूती काप्यधिरोहिणी प्रेम धवलसदनेषु ।
सा न साधिका पुनरहो साधु कृतेषु च तेषु ॥

प्रमाणेव धवलसदनानि (धवलगृहाणि), तेषु दूती नाम कापि अधिरोहिणी (आरोहण-साधनं निःश्रेणीति यावत्)। अहो इति कोमलालापे। पुनस्तेषु प्रेम-धवलसदनेषु, साधु यथा स्यात्, तथा कृतेषु च सत्सु (सम्यक् संपन्नेषु सत्सु) सा दूती (अथवा सा अधिरोहिणी) साधिका न भवति (साधन-कर्त्री नेत्य न्वयः॥ इति शृङ्गारसप्तशतिकायाम्॥

टीका ।—दूती वचन नायका से। तुझ पर मैं निछावर करूँ इंद्र की अप्सरा, सुन, हे राधा प्रवीण। तू श्री-कृष्ण के हृदे में बसी है, हो वार उरबसी के समान। उरबसी, धुकधुकी औ लक्ष्मी ॥

तातपर्य यह कि, दूती मान में कहे है कि, सौति तेरी नायक को छाती पर धुकधुकी समान है। औ जैसे विष्णु के हृदे में लक्ष्मी बसी है, तैसे तू मोहन के हृदे में बसी है। यह समान है, तू विशेष है ॥

प्रश्न ॥ दो० । नही निरंतर उर बसी  भूषण उर निरधार ।

उत्तर ॥ समता तिहिँ क्यौं दी तहाँ  श्री-उर बसी विचार ॥

यमकालकार स्पष्ट है। उरबसी उरबसी पद से ॥

मूल । तूमोहनमनगडिरही गाढीगडनिगुवालि ।
उठैसदानटसाललौं सौतिनिकेउरसालि ॥३२४ ॥

टीका ।—दूती वचन स्वाधीनपतिका से स्तुति कर स्नेह बढावै है। तू श्री-कृष्ण के मन में गड रही है गाढी गडनि से, हे ग्वालिनि। उठै है सदा टूटे काँटे की भाँति तू सौतौं की छाती में खटक के ॥

प्रश्न ॥ गड रही गाढी फिर गडनि क्या ॥

उत्तर ॥ मोहन सब के मन में गडे है। मोहन के मन में कोई गाढी गडनि जिस की होय, सो गडे। सो तू गाढी गडनेवाली है। तेरी गाढी गडनि है इस से उस के मन में गडी है ॥

असंगति अलंकार स्पष्ट है। गडे मोहन के, कसके सौतौं के ॥

मूल । पियमनरुचिह्वैबौकठिन तनरुचिहोतसिँगार ।
लाखकरौआँखिनबढै बढैबढायेबार ॥ ३२५ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से। नायक के मन में अभिलाषा होनी कठिन है, तन की शोभा सिंगार होता है। लाख यत्न करो आँख नही बढती, बढते हैं बढाये से बाल ॥

प्रश्न ॥ दो० । पिय-मन रुचि ह्वैबी कठिन सखि वच नीरस जोय ।
उत्तर ॥ कहति सु तिहिं के भूषणनि चहति जु पिय वस होय ॥

तातपर्य यह कि, नायका सौति को सिँगार करती देख, अपने मन में विचारै है कि न कहीँ इस से नायक के मन की रुचि हो जाय । उस काल सखी समाधान करती है ॥

दृष्टांतालंकार स्पष्ट है ॥

मूल । जालरंध्रमगअँगनिकौ कछुउजाससौपाइ ।
पीठदियेजगसौंरहै दीठिझरोखालाइ ॥ ३२६ ॥

टीका ।—दूती का वचन नायका से । जाली के छेद की राह तेरे अंगौँ का कुछ उजाला सा पा के, मुँह फेरे जग के लोगौँ से रहै है, दृष्टि खिडकी से लगा के, नायक ॥

तातपर्य यह कि, सब से विमुख तेरे देखने की अभिलाषा किये रहता है ॥

परिसंख्यालंकार ।

दोहा । अर्थ निषेधे एक थल दूजे थल ठहराइ ।
परिसंख्या जग पीठ दिय दीठि झरोखा लाइ ॥

मूल । यद्यपिसुंदरसुघटपुनि सगुनौदीपकदेह ।
तऊप्रकासकरैतितौ भरियेजितौसनेह ॥ ३२७ ॥

टीका ।—दूती वचन नायका से । अनुराग बढाना हेतु । जो भी सुंदर है अच्छा घाट है, फिर गुण समेत है दीपक सी देही तेरी, तौ भी प्रकाश करै है उतनाही जितना भरिये सनेह ॥ गुण, के दो अर्थ बत्ती औ गुण, सनेह दो अर्थ तेल औ प्रीति । शरीर औ दिये का रूपक ॥ श्लेष औ रूपकालंकार का संकर ।

दोहा ॥ सगुणी पद सु श्लेष है रूपक दीपक देह ।
यौँ श्लेष रूपकहिं कौ संकर जानहु एह ॥

मूल । सनिकज्जलचखझखलगनि उपज्यौसुदिनसनेह ।
क्यौननृपतिह्वैभोगवै लहिसुदेससबदेह ॥ ३२८ ॥

टीका।—दूती वचन नायका से। शनैश्चर काजल, नैन मीन लगन, उपजा अच्छे दिन में सनेह। तू क्यौं नहीं राजा हो भोग करै या के सुंदर देस-रूपी शरीर॥

प्रश्न॥ दोहा। प्रश्न सनीचर मीन के बहु जन जनि नृप नाहिँ।

उत्तर॥ शनि भख लगन-हु सु-दिन औ होय सु-नृप भुव माहिँ॥

तातपर्य्य यह कि, सुदिन केन्द्रवर्त्ती कहैं, उच्चवर्त्ती और भी शुभ ग्रह जानिये॥ रूपकालंकार स्पष्ट है, नृप-नेह कौ रूपक सै॥

मूल। लखिलौनेलोयननिकी कोयनहोयनआज।
कौनगरीबनिवाजिबो किततूठ्यौरतिराज॥ ३२९॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। देख कर सलौने नैनौं के कोयौं को, कौन वस न होगा आज। किस गरीब को निवाजना है। किधर संतुष्ट हुआ कामदेव॥ इस अर्थ में नायका कुलटा॥

प्रश्न॥ दोहा। को निवाजिबो तरुणि सौं वचन सु नीरस आहि।

उत्तर॥ नायक सौं सखि को वचन को निवाजबो चाहि॥

प्रश्न॥ कोई कहै गरीब शब्द नायका पक्ष असंभव है॥

उत्तर॥ नायका को चतुर सुघड़ कहिये, तौ गरीब भी कहने का दोष नहीं॥ वृत्त्यनुप्रास अलंकार स्पष्ट है। लोयन कोयन शब्द से॥

मूल। लागतकुटिलकटाछसर क्यौंनहोयबेहाल।
लगतजुहियेदुसारकरि तऊरहतनटसाल॥ ३३०॥

टीका।—सखी का वचन नायका से, के नायक वचन सखी से, के सखी सखी से कहै। लगते हैं टेढे नैन-रूपी तीर, क्यौं न होय बेहाल नायक। लगते हैं कलेजे में पार हो, तौ भो टूटे काँटे की भाँति खटकैं हैं॥ विभावनालंकार।

---

३२९—लखि लोयन लोयननि के को इन होइ न आज। इति पाठान्तरम्। सखी वचन नायक सौं। तुमारै लोयन (नैन, ता) के लोयन (लावन्य) लखि (देखो) कैं, को (कौन नायिका) इन नैननि आधीन न होय। आजु ऐसी छबि बनी है, कौन गरीब निवाजिबो। र, ल, एक है। अब को ठौर मैं व। कौन गली अब निवाजहुगे। किंवा, कौन की गली कौं निवाजोगे, कौन को गली कौं पधारोगे। गरी ब को अर्थ गरीब करैं नीरस होय। "अभिमानी," "त्यागी," "शत्रु," इत्यादि नायक को लक्षण नहीं लागे॥ इति हरिप्रकाशे॥

दोहा ॥ बिन कारण कारज जहाँ कुटिल न हेतु दुसार।
सोई कुटिल कटाक्ष यह सर दुसार भो पार ॥

वार्त्ता। तीर पार हुआ हिया फोड के, तब नटसाल का कारण नहीं रहा। तो भो नटसाल है ॥

मूल। नागरिविविधविलासतजि बसीगवेलिनिमाहि।
मूढनिमेंगनिबोकितू हूठ्योदेइठलाहि ॥ ३३१ ॥

टोका।—नायका और गाँव की स्त्रीयों में मान कर बैठी है। तहाँ दूती वचन नायका से। अन्योक्ति कर कहे है। हे चतुरी, अनेक लीला छोड के, तू बसी गंवारनियों में। मूरखों में गिने तुझे जो धका दे के इठलाती है ॥ पर्यायोक्ति अलंकार।

कछु रचना सौं बात। पर्यायोक्ति विख्यात।
बचन रचन मधि आनि। छुडवति झूठी बानि ॥

दूती वचन नायक से वर्णन।

मूल। रहीलटूहैलालहौं लखिवहबालअनूप।
कितोमिठासदयोदई इतेसलोनेरूप ॥ ३३२ ॥

टीका।—दूती वचन नायक से। रही रीझ कर मैं, हे लाल, देख के उस नायका अनूप को। कितना मिठास दिया है ब्रह्मा ने थोडे से सलोने रूप में ॥ स्तुति कर नायक की रुचि बढावे है ॥ विरोधाभास अलंकार।

दोहा। विरुधाभास विरुद्ध सौं भासै विरुध जु नाहिं।
वर्णन कियो मिठास ज्यों विरुध सलौने माहिं ॥

मूल। तीजपरबसौतिनसजे भूखनबसनसरीर।
सबैमरगजेमुँहकरी वहैमरगजेचीर ॥ ३३३ ॥

टीका।—सखी का वचन नायक से, कै सखी से। सावन की तीज के त्यौहार में सोतों ने पहने गहने कापडे शरीर में। सब को मैली मुँह की उसी मलगजे वस्त्र से ॥

---

३३१।—तूं छोडि सूधी, तूं मूर्ख कि में। अब में कहति हौं, सब तूं टूंबौ रे चढिबाहि, मूठी भाँति कमर सौं लगाय कें बैठे है। इति हरिप्रकाशे ॥

तातपर्य यह कि,—

दोहा। पिय विदेस तें आय निज सीमहि कियो मिलान।
तहँ चित लुभी सु बोल निसि करि पठई रति जान॥
उहि सु गरब तें नहि मजे भूषण पट सु बनाइ।
वे लखि भई मलीन सब रति सपत्नि दुख-दाइ॥

और अर्थ कि, मलगजे चीर में पति के पसीने की बास आती थी, इस से न उतारे। प्रेम-गर्विता॥ असंगति अलंकार।

दोहा। सु असंगति कारण अनत कारज भिन्न सु थान।
युत मलीन-पट-पति अदुति अदुति करी तिय आन॥

मूल। सोहतिधोतीसेतमें कनकबरनतनबाल।
सारदबारदबीजुरी भारदकीजतलाल॥ २३४॥

टीका।—दूती वचन नायक से। शोभा देती है धोती धौली पहरने में कंचन बरनी नायका ऐसी। जो क्वार कातिक के बादलों की बिजली की शोभा को मात करती है उस के शरीर की गुराई की ज्योति, हे कृष्ण॥ प्रतीप औ वृत्त्यनुप्रास अलंकार। उपमेय से उपमान का अनादर प्रतीप। सारदादि पद वृत्ति॥

मूल। हौंरीझीलखिरीझिहौ छबिहिछबीलेलाल।
सोनजुहीसीहोतिदुति मिलतमालतीमाल॥ २३५॥

टीका।—दूती वचन नायक से। मैं रीझी देख के। तुम रीझोगे उस की छवि को देख, हे छबीले कृष्ण। सोनजूही सी होती है शोभा पहरने से चँबेली की माला की॥ तद्गुणालंकार।

दोहा। तद्गुण निज गुण तज जहाँ औरै गुण लपटाय।
माला तन दुति संग भई सोनजुही रँग भाय॥

मूल। छिनेकछबीलेलालवह जौलगिनहिबतराय।
ऊखमऊखपियूखकी तौलगिभूखनजाय॥ २३६॥

२३४।—सारद (सरद ऋतु, कुवार-कार्तिक), ता का जो बारद (मेघ) सेत, ता में जो है बीजुरी, ता की जो भा (कहिए दीप्ति), ता कौं रद कीजत है॥ इति हरिप्रकाशे॥

टीका।—दूती नायका की वाणी की मधुराई नायक से कहै है। छिन एक, हे छबीले कृष्ण, वह जब तक नही बोलती, ईख मधु औ अमृत की तब तक भूख (कहैं चाह) नही जाती॥ वृत्त्यनुप्रास औ व्यतिरेकालंकार।

दोहा। रुचि उपजावति सखि पियहि तिय मधु बैन बखान।
वृत्ति और वितरेक कौ संकर इहाँ सु जान॥
ऊख मऊख पियूष यह वृत्त्यनुप्रास विचार।
तिय बच में मधुता अधिक यह वितरेक निहार॥

मूल। ढोरीलाईसुननकी कहिगोरीमुसकात।
थोरीथोरीसकुचसौं भोरीभोरीबात॥ ३३७॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। मुग्धा की बात सुनने की रट लगाई औ मुसकुराता है नायक। कहै है गोरी नायका थोडी थोडी सकुच से भोली भोली बात॥ छेकानुप्रास औ वीप्सालंकार।

दोहा। ढोरी गोरी छेक पद इक-हि बार समताइ।
भोरी भोरी वीप्सा अति तें बहु पद भाइ॥

मूल। नैकौउहिनजुदीकरी हरखिजुदीतुममाल।
उरतेंबासछुट्यौनहीं बासछुटेहूलाल॥ ३३८॥

टीका।—दूती वचन नायक से। तनक भी उसे न अलग करी प्रसन्न हो जो दो तुम ने माला। छाती से बसना उस का छूटा नही सुगंध जाने से भी, हे कृष्ण॥ तातपर्य यह कि, फूल माल सूखने से सुगंध गई, पर नायका ने छाती से न उतारी॥ यमकालंकार स्पष्ट है। जुदी जुदी बास.बास शब्द मे॥

मूल। मोहिभरोसौरीझिहै उझकिझाँकिइकबार।
रूपरिझावनहारवह येनैनारिझवार॥ ३३९॥

टीका।—दूती वचन नायका से। हेतु प्रीति कराना। मुझे भरोसा है कि तू

१३७।—नायक में सुनिवे की ढोरी (बानि) लगाई है। इति हरिप्रकाशे।

रीझैगो उचक कर झाँक एक बार खिडकी में। नायक का रूप रिझानेवाला है, औ तेरे नैन रीझनेवाले हैं॥ समालंकार।

दोहा। जहाँ मिलै अनुरूप कछु सत असतै सम धार।
दोऊ सम रिझवार औ रिझवनहार निहार॥

मूल। ल्याईलालविलोकिये जियकीजीवनमूलि।
रहीभौनकेकौनमें सौनजुहीसीफूलि॥ ३४०॥

टीका।—दूती का वचन नायक से। मैं ले आई, हे कृष्ण, चल कर देखिये जो तुम्हारे जीव के रखने की जड है नायका, तिसे। रही है मंदिर के कोने में पीली जूही सी फूल के॥ उपमालंकार। नायका उपमेय, सौनजुही उपमान, सी वाचक, फूलना धर्म॥

मूल। नहिँहरिलौँहियराधरौ नहिँहरलौँअरधंग।
एकतहीकरिराखिये अंगअंगप्रतिअंग॥ ३४१॥

टीका।—दूती वचन नायक से। हे कृष्ण, न विष्णु की भाँति हृदे पै रक्खो, न शिव की रीति आधे अंग में। मिला रखिये अपने अंग अंग से उस के अंग॥ दूषणोपमालंकार।

दोहा। दूषण जहँ उपमान तैं दूषणोपमा मानि।
हरि के हिय अर्धंग हर ऐसे होहि न जानि॥

मूल। रहीपैजकीनीजुमैं दीनीतुम्हैंमिलाय।
राखौचंपकमालसी लालगरैलपटाय॥ ३४२॥

टीका।—दूती वचन नायक से। रही प्रतिज्ञा जो की थी मैं ने दी तुम्हें मिला कर नायका। रक्खो चंपे की माला जैसी को, हे कृष्ण, अब गले से लगा कर॥ उपमेयलुप्तोपमालंकार॥ चंपक-माल उपमान, सी वाचक, लगा रखना धर्म, नायका उपमेय नहीं॥

साक्षातदर्शन ।

मूल । केवाँआवतइहिँगली रह्यौचलायचलैँन ।
दरसनकीसाधैरहे सुधैरहतननैँन ॥ ६४३ ॥

टीका।—नायक की सखी का वचन नायका से। कई बेर आवते इस गली में मैं ने देखा नायक। रहा चला कर, पै न चले। दरसन की अभिलाषा-ही में हैं हैं। इस से सूधे रहते नही नैन नायक के।

प्रश्न ॥ सो० । सूधे रहैं न नैन कहा होत टेढे कछू।
क्रोध सहित दृग ऐन टेढे तौ तिन कौं कहत ॥

उत्तर॥ दो० । मग में दृग सौंहैं चलत यह सु रीति विख्यात ।
इहाँ जितै प्यारी सदन यै तिन कौं मुरि जात ॥

वार्त्ता। जिस गली में प्यारी का मंदिर है तहाँ नायक जाता है। जब ताईं मंदिर आवे, तब ताईं तौ नैन सौंही चले जाते हैं। जद वह ठौर आई, तद आगे चलने से रहे, और मंदिर की ओर ही जाते हैं। सूधे मारग की ओर नही रहते कैसे हैं नैन जिन की दरसन की अभिलाषा रहै है। यह विशेषण नैनौं-ही का है॥ हेतु अलंकार। गली का आना टेढे होने का कारण, औ टेढा होना काज। इस से हेतु ॥

स्वप्न-दर्शन वर्णन ।

मूल । देखौजागंतवैसियै साँकरिलगीवापाट ।
कितह्वैआवतजातभजि कोजानेकिहिँबाट ॥ ३४४ ॥

टीका।—नायका वचन सखी से। देखौ, जागते हुए वैसी-ही संकल लगी है किवाड में। किधर ही आवता है, औ किधर ही जात है भाज के, कौंन जाने किस राह से ॥ प्रथम विभावनालंकार।

दोहा ॥ कारण बिन कारज उदै सु विभावन विख्यात।
खुले कपाटन हेतु नहि भजबे की भज जात ॥

मूल । सुखसौंबीतीसबनिसा मनुसोयेइकसाथ।
मूकामेलिगहेजुछिन हाथनछोडेहाथ ॥ ३४५ ॥

टीका।—नायका वचन सखी से, कै नायक वचन सखी से। सुख से बोती सारी रात मानो सोये एक साथ। मीखे में डाल कर पकडे जो हाथ, सो छिन भर नही छोडे हाथ॥ मूका मीखे कौं कहते है। पडौस की प्रीति है॥

दूजा अर्थ।—नायका सपने की बात सखी से कहती है कि, सुख से सारी रात बीती कि, मानो एक साथ सोये हैं। मूका दोनो हाथ से पकड कर मोंचने को कहते हैं। सो कहती है कि, अपने-ही हाथ पकड, अपना हाथ छिन भी न छोडा। इस अर्थ में मूका मेलि शब्द अलग्न है॥ उत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट है, मनु शब्द से॥

चित्र-दर्शन वर्णन।

मूल। दुचितैचितहलतिनचलति हँसतिनभुकतिविचारि।
लिखतचित्रपियलखिचितै रहीचित्रलौंनारि॥ ३४६ ॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। दुचिते मन हलती है, न चलती है, औ हंसती है, न क्रोध करती है, विचार के। नकार दोनौं ठौर देहरी दीपक जानियौं। लिखते हुए चित्र नायक को देख, ताक रही चित्र सी हो नायका॥

तातपर्यार्थ।—नायक ने चित्र लिखने का आरंभ किया, औ नायका पीछे से जा देख आप चित्र सी हो तक रही। दुचिते मन तो इस लिये है कि, मेरी मूर्ति लिखै है कि और को। हलती चलती नही इस कारण कि, आहट पावेगा तो न लिखैगा। हंसती क्रोध करती नही यह विचार कै कि, मेरी मूरति लिखै है के और स्त्री की॥ संशयालंकार स्पष्ट है॥

छाया-दर्शन वर्णन।

मूल। करमुँदरीकीआरसी प्रतिबिंब्योप्योआय।
पीठिदियेनिधरकलखै इकटकडीठिलगाय॥ ३४७॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। हाथ की अंगूठी की आरसी में प्रतिबिंब

नायक का आया। सो पीठ फेरे निर्भय देखे है इकटक दृष्टि लगा के नायका नायक को ॥ प्रहर्षणालंकार।

दोहा। इष्ट सिद्धि हुइ बिन यतन सु प्रहर्षण सरसाहिँ।
बिना यतन पिय दरस इहिँ भयो आरसी माहिँ ॥

ध्यान-दर्शन वर्णन।

मूल। ध्यानआनिढिगप्रानपति मुदितरहतिदिनराति।
पलकंपतिपुलकतिपलक पलकपसीजतिजाति॥३४८॥

टीका।—सखी का वचन सखी सी। ध्यान में ला के नायक, जो है इस के जीव का स्वामी, तिसे निकट, प्रसन्न रहती है दिन रात नायका। पल में काँपती है, रोमांच होते हैं पल में, औ पल भर में पसीना होता है नायका को। हेतु यह स्मृति करने से सात्विक होता है॥ स्मृति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। पियकैध्यानगहीगही रहीवहीह्वैनारि।
आपआपहीआरसी लखिरीझतिरिझवारि॥३४९॥

टीका।—सखी का वचन सखी सी। नायक का ध्यान धर धर रही वह-ही ही के सी। आप-ही आप दरपन देख के, रीझ रही रीझनेवाली नायका॥

प्रश्न॥ दोहा। गही शब्द इक अधिक है अरु इक प्रश्न विख्यात।
आप आप पै रीझबो यह असमंजस बात॥

उत्तर॥ पिय के ध्यान गही जु तिहि गही आरसी वाम।
मन करि हरि ह्वै कै लखी तिय छवि आरसि धाम॥

तद्गुणालंकार।

दोहा॥ तदगुण निज गुण तजि जहाँ औरै गुण लपटाय।
ध्यान धरत-ही सम तिया पिय मन भौ इहि भाय॥

नायका वचन नायक से वर्णन ।

मूल । लालतिहारेरूपकी कहौरीतियहकौन ।
जासौंलागैंपलकदृग लागैंपलकापलनौन ॥ ३५० ॥

टीका ।—नायका वचन नायक से, कै सखी वचन नायक से। विरह-निवेदन। हे लाला, तुम्हारे रूप की कहो यह कौन सी रीति है। जिस से लगते हैं एक पल नैन, लगती पलक पल भर भी नहीं उस को ॥ विरोधाभास अलंकार।

दोहा ॥ विरुधाभास विरुद्ध सौ भासे अविरुध चाहि ।
लगत पलक न लगत पलक विरुध बात सी आहि ॥

मूल । अपनीगरजनिबोलियत कहानिहोरौतोहि ।
तूप्यारौमोजीयकौ मोजौप्यारौमोहि ॥ ३५१ ॥

टीका ।—नायका वचन नायक से। अपने अर्थों से बोलते हैं इस में क्या निहोरा है तुझे। तू प्यारा है मेरे जीव का औ मेरा जीव प्यारा है मुझे॥ काव्यलिंग अलंकार।

दोहा ॥ काव्यलिंग सामर्थता जहँ दृढ करत बखानि।
बोलन कौं दृढ किय कि मो जिय प्यारी मुहि जानि॥

मूल । तोहीनिरमोहीलग्यौ मोहीयहैसुभाव ।
अनआयेआवैनहीं आयेआवैआव ॥ ३५२ ॥

---

३५० । पल नहीं लागे, नींद नहीं आवै । इति हरिप्रकाशे ॥

३५१ । रोष-भाव भयें, औत्सुक्य-भावोदय भयें पै, कलहान्तरिता की उक्ति नायक सों। अपनी गरज सों (अपनी चाह सों) बोलियत है, तुमें या बात को का निहोरा। इति हरिप्रकाशे॥

निज-प्रयोजन-सिद्धये वदाम्यहं न तवैव।
कृष्ण प्राणप्रियो ऽसि मे प्राणाः प्रिया ममैव॥

कृष्ण, निजप्रयोजनसिद्धये (स्वार्थलाभाय) त्वां प्रति अहं प्रवदामि। तव प्रयोजनाय नैवेति। एतेन मम त्वां प्रति आविलासे सति ममैव प्रायश्चाणाद्दपः स्वार्थः, न कोऽपि तव स्वार्थ इति प्रतिपादयति। यतस्त्वं मे प्राणप्रियो ऽसि (प्राणानां प्रियो ऽसि)। प्राणास्तु ममैव प्रिया इत्यन्वयः। इति शृङ्गारसप्तशतिकायाम्।

३५२ । तो हो, तेरे हो (कहिये हृदय, मन) । इति हरिप्रकाशे ।

टीका ।—नायका वचन नायक से । नायक की निठुरता औ अपने मन की आसक्ति प्रगट कर उलाहना दे व्यंग कर बुलावै है । तेरा मन निर्मोही । उस मे लगा मेरा मन । इस से मेरे मन का यही सुभाव हुआ कि, निठुर हुआ, मेरे पास रहता नही । बिन आये तेरे आवता नही, औ तेरे आने से आता है । इस से तू आव, जो मेरा मन मेरे पास आवै ॥ यमकालंकार औ लाटानुप्रास स्पष्ट है । मोही मोही यमक औ आये आये लाट ॥

मूल । छुटननपैयतछिनेकवसि नेहनगरयहचाल ।
मारौफिरिफिरिमारियै खूनीफिरतखुश्याल ॥३५३॥

टीका ।—नायका वचन सखी से, औ सखी का वचन सखी से भी संभवै ॥ मारा हुआ फेर फेर कर मारा जाता है, औ मारनेवाला फिरता है प्रसन्न ॥ रूपक औ असंगति अलंकार । नेह औ नगर का रूपक स्पष्ट है ।

दोहा । सु असंगति औ यलहि कौ　　काज और यल ठार ।
मार सु खूनी कौं उचित　　यहाँ मारे कौं मार ॥

मूल । निरदयनेहनयौनिरखि भयौजगतभयभीत ।
यहअबलौंनकहूँसुनी मरौमारियेमीत ॥ ३५४ ॥

टीका ।—मान में नायक की सखी का वचन नायका से । बिन दया की प्रीति देख के हुआ है संसार भयमान । यह बात अब तक नही कही सुनी कि मर के मारिये मित्र को । द्वितीय पर्यायोक्ति अलंकार ॥

दोहा । पर्यायोक्ति जहाँ कहै　　कछु रचना सौं बैन ।
पिय सौं मिल आश्रय सु यह　　कहै रचन बच ऐन ॥

मूल । दुखहायनिचरचानहीं आननआननआन ।
लगीफिरतिढूकादियै काननकाननकान ॥ ३५५ ॥

३५३ । नेह (प्रीति) को नगर । तहाँ छन एक भी बसि कें छुटने नही पावत है, औ इहाँ की यह चाल (रीति) है ॥ इत्यादि हरिप्रकाशे ॥

३५४ । मरो मारिये मीत, यह भी पाठ है ॥

टीका ।—नायका वचन सखी से। दुखदायनियों के मुख में और चरचा नहो में सौगंद कर कहती हूँ। क्योंकि मेरे पीछे लगी फिरती हैं ढुकी दिये निकुंज बन में कान लगाये। एक आनन, मुख। दूसरा, और नही। आन, सौगंद। कानन कानन, निकुंज-बन। ढुकी, छिप कर देखना॥ यमक औ वीप्सालंकार। आनन आनन यमक, औ कानन कानन वीप्सा॥

मूल । वहकेसवजियकीकहत ठौरकुठौरगनैन ।
छिनऔरैछिनऔरसे येछविछाकेनैन ॥ ३५६ ॥

टीका ।—नायका वचन सखी से। बहके हुए सब जीव की बात कहते हैं ठौर कुठौर देखते नही। छिन में और-ही, औ छिन में और से होते हैं ये नायक की छवि मे छके हुए नैन मेरे॥ भेदकातिशयोक्ति अलंकार औरै पद से स्पष्ट है॥

मूल । नैकुउतैउठिवैठिये कहारहेगहिगेह ।
छुटीजातिनहदीछिनेक महदीसूखनदेह ॥ ३५७ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायक से। तनक उधर उठ के बैठिये। का रहे हो पकड के घर। छूटी जाती है नीह की दिई छिन एक में महदी सूखने दो॥
तातपर्य यह कि। व्यंग से सखी नायक को जतावे है कि, तुम्हें देख नायका को सात्त्विक भाव हुआ। प्रीति बढाना हेतु॥

वक्रोक्ति अलंकार स्पष्ट है। टेढे भाव के कहने से॥

इति पूर्वानुराग॥

मान वर्णन ।

मूल । चितवनरूखेदृगनिकी हाँसीविनमुसकान ।
मानजनायोमानिनी जानलियोपियजान ॥ ३५८ ॥

टीका ।—सखी का वचन सखी से। चितवन रूखी आँखों की से, औ हाँसी विन मुसकान की से। मान जताया मानिनी नायका ने, औ जान लिया नायक चतुर ने॥ लाटानुप्रास अलंकार स्पष्ट है, जान जान पद भिन्नार्थ से॥

मूल । पतिऋतुअवगुनगुनवढतु मानमाहकोसीत ।
जातकठिनह्वैअतिमृदौ रमनीमननवनीत ॥३५८॥

टीका ।—नायका की सखी का वचन नायक को सखी से, वा प्रस्ताविक कवि की उक्ति भी संभवे । पति के औगुण से बढता है मान, औ ऋतु के गुण से बढता है माह (महीने) का जाडा । जाता है कठिन हो अति नरम नायका का मन और माखन ॥ क्रमालंकार ।

दोहा । पति औगुण ऋतु के गुणनि बढत मान उहिँ शीत ।
होत मान तेँ मन कठिन हिम तेँ है नवनीत ॥

दृष्टांत औ रूपकालंकार स्पष्ट है । जैसे सीत से नवनीत दृष्टांत । पति ऋतु का रूपक ॥

मूल । वाहीनिसितेंनामिट्यौ मानकलहकौमूल ।
भलेपधारेपाहुने ह्वैगुडहरकौफूल ॥ ३६० ॥

टीका ।—खंडिता नायका की सखी का वचन नायक से । उसी रात से नहीं मिटा मान जो क्लेश का मूल है । अच्छे आये, हे पाहुने, हो के गुडहल का फूल ॥

तातपर्य यह कि, नायक आने को एक रात कह गया, औ आया कै दिन पीछे प्रात । औ रति के चिन्ह लिये आया, माथे पर महावर, पलक में पीक, नैन लाल, इस से गुडहल के फूल की उपमा दी । औ पाहुना संबोधन इस हेतु कि, तुम घर घर के जाने रहनेवाले हो । औ गुडहल फूल लोक कहते हैं कि, जहाँ रहता है, तहाँ क्लेश होता है ॥ वाचकलुप्तोपमा औ लोकोक्ति अलंकार । पाहुना उपमेय, गुडहल फूल उपमान, कलह धर्म । पाहुने औ गुडहल फूल का रूपक करन लोकोक्ति ॥

मूल । खरैअदबइठलाहटी उरउपजावतित्रास ।
दुसहसंकविखकौकरै जैसेसौंठमिठास ॥ ३६१ ॥

टीका।—नायक वचन सखी से। नायका सादरा धीरा। अति अदब का इठलाना नायका का मेरे मन में उपजाता है डर। कठिन वाम विष का करै है, जैसे सौंठ की मिठास ॥ विभावना औ दृष्टांतालंकार।

दोहा। तास अदय तें विरुध यह　　है विभावना जान।
जैसे सौंठ मिठास यह　　दृष्टांतहि पहिचान ॥

मूल। दोऊअधिकाईभरे　एकैगौंगहराय।
कौंनमनावैकोमनै　मांनैमतिठहराय ॥ ३६२ ॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। दंपती अति गर्व से एक गौं की-ही बात कहते हैं। कौंन मनावे, और कौन मने। आप-ही मानेंगे, जब इन की मति ठहरैगी। खेल से कलह उपजै, सो प्रणय-मान कहावै॥

तातपर्य यह कि, नायक नायका खेल में दाव लेने की झगडे, औ कुल, वय, रूप, प्रेम का दोनौं को गर्व हुआ। न वह उस की मानै, न यह इस की तब सखी ने सखी से कहा कि, वे आप-ही मनेंगे। हमारे मनाये न मानेंगे। चुप रहो। ये दोनौं एक-ही गौं पर ढले हैं, मान दोनौं को भाया है॥

काव्यलिंग अलंकार। गर्व की सामर्थता दोनौं को दृढ है॥

मान समय में सखी का वचन नायका से वर्णन।

मूल। हँसिहँसायउरलायउठि　कहिनरुखौंहैंबैन।
जकितथकितसेह्वैरहे　तकततिरीछैनैन ॥ ३६३ ॥

टीका।—नायक के वर्तमान सखी का वचन मानिनी नायका से। तू हँस औ नायक को हँसाय छाती से लगाय उठ के, औ कहै मत रूखे वचन। देख लकडा सा थका सा हो के, देख रहा है तेरी तिरछी आँखौं को॥ छेकानुप्रास अलंकार स्पष्ट है। जकित थकित पद से॥

मूल। मानकरतवरजतनहौं　उलटिदिवावतिसौंह।
करीरिसौंहीजाहिंगीं　सहजहँसौंहीभौंह ॥ ३६४ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से, मान-समैं। मान करते हुए मैं मने नहीं करती, और उलटी सौंह दिवावती हूं। उलटी सौंह का हेतु यह कि मैं हंसौं हौं। सौंह पद को उलटे हसौं हुआ। कि मैं हंसती हूं इस लिये, कि तेरी हंसी भरी भौंह तुझ से रिस भरी करी जाँयगी नायक को देख के, जो तू मान करती है ?

तातपर्य यह कि, मान मत करे ॥ काकोक्ति औ छेकानुप्रास अलंकार। व्यंग वचन से काकोक्ति, औ रिसौंही हंसौंहीं छेक ॥

मूल। जोचाहैचटकनघटै मैलोहोयनमित्त ।
रजराजसनछुवाइये नेहचीकनेचित्त ॥ ३६५ ॥

*टीका ।—सखी का वचन नायका से, मान-समैं।* जो तू चाहै है कि चमक प्रीति की न घटै, औ मित्र का मन मैला कै अप्रसन्न न होय, तौ धूल-रूपी रजोगुण मत छुलावै प्रीति से भीगे मन को ॥

तातपर्य यह कि, प्रीतम पर आज्ञा बल कर मत चलावै ॥

नेह तेल औ प्रीति, इस से श्लेषालंकार हुआ। प्रस्ताविक कवि की उक्ति में अन्योक्ति, और रज राजस का रूपक है ॥

मूल। सौंहैंहूचाह्योनतैं कैतीद्याईसौंह ।
एहोक्योंबैठीकिये ऐंठीग्वैंठीभौंह ॥ ३६६ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से, मान-समैं। साम्हने भी न देखा तैं ने नायक के, मैं ने कितनी दिलाई सौगंद। अरी अब क्यौं बैठी है किये हुए टेढी गंठील भौंह ॥ वृत्त्यनुप्रास अलंकार स्पष्ट है, ऐंठी ग्वैंठी पद से ॥

मूल। खरीपातरीकानकी कौनवहाऊंबानि ।
आककलीनरलीकरै अलीअलीजियजानि ॥ ३६७ ॥

३६५ ।—रज (धूरि) सोई है राजस (रजोगुण) नही छुआइये, उन पर हुकुम नही चलाइये ॥ इति हरिप्रकाशे ॥

३६७ ।—हे अली, हे सखी ॥ इति हरिप्रकाशे ॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से । नायक को और के आसक्त जान, मान किया । सो सखी नायका का भ्रम दूर करै है । तू बहुत हलकी है कान की । जो कोई बात कहै है, सो मान लेती है, औ विचारती नही । यह कौन सुभाव है, इसे मैं बहाऊँ । आक की कली से भौंरा बिहार नही करता, हे सखी, यह तू निश्चय अपने जी में विचार ॥ छेकानुप्रास औ यमकालंकार स्पष्ट है । कली, रली छेक, औ अली अली यमक ॥

मूल । तोरसराच्यौआनवस दाख्यौकुटिलमतिकूर ।
जीभनिबौरीक्यौंलगै बौरीचाखखजूर ॥ १६८ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से, मान-समै । तेरी प्रीति में रँग रहा है । उसे और के बस कहा है किसी खोटे मति-कूढ ने । यह बात तू मत माने । जीभ में निबौली क्यौं स्वाद लगैगो, हे बावली, जिस ने खाई है खजूर ॥ अर्थान्तरन्यास अलंकार ।

दोहा । कह्यो अर्थ जहँ पोषिये अर्थ अर्थ सौं लाइ ।
अर्थांतर को न्यास जो स्वाद खजूर जताइ ॥

मूल । गहलीगरबनकीजिये समैसुहागहिपाय ।
जियकीजीवनिजेठसो माहनछाँहसुहाय ॥ १६९ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से, मान-समै । बावली मान न करिये समा प्रीति का पा कर । जान की जान छाँह जेठ महीने में है वह माह (महीने) में छाँह नही सुहाती ॥

---

२६८ । निबौरी, नीम का फल ॥ इति हरिप्रकाशे ॥

२६९ । न कुरु नितम्बिनि गर्वमिति सर्वं समय-विलासि ।
भवति सुखी छाया दिवा न भवति माघे मासि ॥

इति शृङ्गारसप्तशतिकायाम् ॥

हेतु। दो०। तो सौं लगनि सु जेठ तौ तू प्रिय छाँह समान।
सौति लगनि जिमि माह तहँ औरै प्रकृति सु जान॥

दृष्टांतालंकार स्पष्ट है। जैसे माह में छाँह॥

मूल। वहकिबडाईआपनी कतराचरमतिभूल।
विनमधुमधुकरकेहिये गडेनगुडहरफूल॥ ३७०॥

टीका।—मानवती नायका की सखी का वचन नायका की सौति से, जो सुंदरी प्रसन्न हो आय बैठी है। बहक के बडाई अपनी से क्यों राजी हो है। यह मति की भूल है। बिना सुगंध मकरंद भ्रमर के मन में नहीं ख़ुभै गुडहल का फूल॥

दूजा अर्थ। कोई बिन गुण झूठ अपनी बडाई करै, तहाँ कहिये॥

अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है। और की बात और पर कहना॥

मूल। अनियारेदीरघदृगनि कितीनतरुनिसमान।
वहचितवनिऔरैकछू जिहिंवसहोतसुजान॥ ३७१॥

टीका।—सखी का वचन नायका से मान समैं, औ प्रस्ताविक कवि की उक्ति। नोकीले बडे नैन की कितनी-ही स्त्री समान हैं। पर वह चितवन और-ही कुछ है, जिस से बस होता है चतुर नायक॥ व्यतिरेक औ भेदकातिशयोक्ति अलंकार।

दोहा। है सम में इक अधिकई सु वितरेक की युक्ति।
औरै पद जहँ हेत अति भेदकातिशय-उक्ति॥

दोहा। दृग करि बहु तिय सम लसैं पै तुहि अतिता एक।
बस सुजान करियौ सुगम पर यह कहत अनेक॥

१७१। अनियारे, तीखा। इति शृङ्गारसप्तशतिकायाम्॥

मूल। हाहावदनउघारदृग सफलकरैंसबकोइ।
रोजसरोजनकैपरै हँसीससीपीघोइ॥ ३७२॥

टीका।—उत्तमा दूती का वचन मानिनी नायका से। हा(इति खेदे) रात समैं जाय, अति खेद कर कर कहती है। तू मुख खोल। हम आँख अपनी सफल करैं सखी आदि सब कोई। शोक कमलौं के पडे, औ हाँसी चंद्रमा की होय॥

तातपर्य यह कि, तेरा मुख निःकलंक चंद्र है। सौतें तेरी कमल-मुखी हैं। तेरा मान छुटने से उन के शोक पडेगा, औ चंद्रमा की हाँसी होगी, क्योंकि वह कलंक सहित है॥ तृतीय प्रतीपालंकार।

दोहा। उपम अनादर करन तें तृतिय प्रतीप सु होइ।
इहाँ सरोज रु शशी कौ भयौ अनादर सोइ॥

रोज औ रोजडा शोक कौं कहते हैं॥

मान समय सखी का वचन नायक से वर्णन।

मूल। काहालेहुगेखेलमें तजौअटपटीबात।
नेकुहँसौंहींहैंभईं भौंहेंसौंहैंखात॥ ३७३॥

टीका।—मान में सखी का वचन नायक से। क्या लोगे खेल में। छोडो अपनी अटपटाँग की बात। तनक हँसी की सी हुई हैं भौंहें नायका की, मेरे सौगंदैं खाते खाते॥

तातपर्य यह कि, नायक की और से प्रीति जान नायका ने मान किया, औ नायक मनाने की आया। बातौं में नायक के मुख से उसी नायका का नाम निकल गया, जिस के लिये नायका ने मान किया था। उत्तमा दूती वह बात छिपाने को, हाँसी का प्रसंग ला, नायक से कहे है कि, इस खेल में क्या लोगे, ये अटपटाँग को

३७२। काहा खाति हौं, अति निहोरा करति हौं, यह अर्थ॥ इति हरिप्रकाशे।

३७३। हे नायक, और नायिका के संग में तुम खेलत हौ। ए खेल में कहा लेहुगे, कहा दिहि होयगी? वह तो मान करि बैठी है। तुम और के संग में खेलत हो। यह अटपटी बात है, अर्थात कपट-मनवाली क्रिया सो यहाँ अटपटी; पूरब में अटपटाँग कहत हैं। ता को तुम तजो। सौंहैं खात (हमारे सपथ के किये) वा की भौंहैं थोरी सी हँसौंहीं भई हैं॥ इति हरिप्रकाशे।

(खिजाने की) बातें छोड दो । तनक हँसी की सी भौंहें हुई हैं मेरे सौगंदों के खाते खाते ॥

हेतु अलंकार । कारण सहित काज । सौगंदें खाना कारण, हँसौंहीं भौंहें होना काज ॥

मूल । चलौचलिछुटजायगौ हठरावरेसकोच । Selflocal
खरेचढायेहेतेअब आयेलोचनलोच ॥ ३७४ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायक से । मानिनी नायका । चलो, चलने से छुट जायगा हठ आप के सँकोच से । अति चढाये थे वे, अब आये हैं नैन नरमी पर ॥

तातपर्य यह कि, जो तुम देख आये थे, वैसा क्रोध नहीं । कुछ घटा है ॥

काव्यलिंग अलंकार । हठ छुट जायगा, उसे नैन नरस ने दृढ किया ॥

दूजा अर्थ । सखी वचन, चलौ । नायक वचन, चले से छुट जायगा मान ? सखी वचन, आप के सँकोच से छुट जायगा । नायक वचन, बहुत चढाये थे । सखी वचन, वे अब ही आये हैं नैन नरमी पर ॥ उत्तरालंकार स्पष्ट है, प्रत्युत्तर से ॥

मूल । अमरसहूरसपाइये रसिकरसीलीपास ।
जैसेसाठेकीकठिन गाँठैभरीमिठास ॥ ३७५ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायक से । नायका मानिनी । बिन रस भी रस पाओगे, हे रस के घर नायक, उस रसीली नायका के पास चलने से । जैसे गन्ने की कठिन गाँठें हैं, सो भरी हैं मिठास से ॥

तातपर्य यह कि, तुम चलो उस के मान की चेष्टा से प्रसन्न होगे ॥ दृष्टांतालंकार ।

दोहा । पद समूह जहँ युग धरम जिमि बिंबित प्रतिबिंब ।
सुकवि कहत दृष्टांत तहँ ज्यौं मणि दर्पण बिंब ॥

मूल। क्योंहूँसउवातनलगे थाकेभेदउपाय।
हठदृढगढगढवैसुचलि लीजैसुरँगलगाय ॥ ३७६ ॥

टीका।—गुरु मान। सखी का वचन नायक से। किसी भाँति बल की बात हमारी नहीं लगी। थके सब भेद औ यत्न। हठ दृढ गढ की आप गाढ़े हो। चल के सुरंग लगा कर लीजे ॥ रूपक औ श्लेषालंकार स्पष्ट है। हठ औ गढ का रूपक औ सुरंग पद श्लेष। सुरँग अच्छा रंग, औ सुरंग कहैं नकब। औ गढवै गाढे को कहते हैं ॥

मूल। सखतनतुवतातियचन मोरसचीरसखोय।
छिनछिनऔटेछीरलौं खरौसवादलहोय ॥ ३७७ ॥

टीका।—शठ नायक का वचन अधीरा मानिनी नायका से। सकते नहीं तेरे तत्ते वचन मेरे अनुराग के स्वाद को खोय। छिन छिन औटने से दूध की भाँति अति स्वाद का होता है मेरा प्रेम ॥

तातपर्य यह कि, नायका क्रोध कर गालियाँ देती है। सु नायक कहता है कि, तेरी ये बातें मुझे अति स्वाद लगती हैं ॥

उपमालंकार। रस चीर लौं औटै। रस उपमेय, चीर उपमान, लौं वाचक, औटना धर्म ॥

मूल। सकुचिनरहियेस्यामसुनि येसतरौंहैंवैन।
देतरचौंहैंचितकहै नेहनचौंहैंनैन ॥ ३७८ ॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। नायका मानिनी। सकुच कर न रहिये, हे श्याम, ये सुन कर क्रोध भरे वचन। मन का रचा नेह चंचल नाचते से नैन कहे देते हैं ॥ काव्यलिंग अलंकार। नेह से रचौंहैं मन को नचौंहैं नैनों ने दृढ समर्थन किया ॥

---

३७६। हे शठ-नायक, किंवा कोई तरह शठ (संग में) हमारे बातनि में नहीं लगति है। दूसरो अर्थ, कोट पक्ष, सहबात (सीढ़ी) नहीं लगै। इति हरिप्रकाशे ॥

मूल। आयेआपभलीकरी मेंटनमानमरोर।
दूरकरौयहदेखिहै छलाछिगुनियाँछोर ॥ ३७९ ॥

टीका।—मानिनी नायका की सखी का वचन नायक से। आये तुम। सो बात भली की मेटने को मान का गर्व। दूर करो, यह देखेगी नायका, छल्ला जो किसी और नायका का अपनी कनउँगली के छोर में पहर आये हो। क्योंकि यह तुम्हारा नही। तुम्हारा होता, तो भर उँगली में आता॥ विषमालंकार स्पष्ट है। इष्ट उद्यम से अनिष्ट होय॥

प्रवास-विरह वर्णन।

मूल। सीरेजतननिसिसिररितु सहिविरहिनितनताप।
वसवेकोंग्रीखमदिननि पर्योपरोसिनिपाप ॥ ३८० ॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। विरह-निवेदन। की सखी का वचन सखी से। नायका प्रोषितपतिका। ठंढे उपायों से अगहन पौष में सही विरहिणी की शरीर की आँच। अब बसने की जेठ असाढ के दिनों में पडोसियों को पडा है दुख॥

तातपर्य यह कि, नायका के शरीर में ऐसी विरह की आग भडकी है, जो जाडे की ऋतु तो ठंढे यत्न कर काटी, अब गरमी की ऋतु पडोसियों को काटना कठिन है॥

अत्युक्त्यालंकार।

जहँ अतिशयता होय। तहँ अत्युक्ति सु जोय॥

मूल। आडेदैआलेवसन जाडेहूकीराति।
साहसकैकैनेहवस सखीसवैढिगजाति ॥ ३८१ ॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। विरह-निवेदन। की सखी का वचन सखी से। नायका प्रोषितपतिका। आडे दे कर भीगे कपडे जाडे की भी रात में हिम्मत कर के, प्रीति के बस हो, सखी सब पास जाती हैं॥

तातपर्य यह कि, नायका के शरीर में ऐसी विरह की आग है, कि पास जाने से जली जाती हैं॥

अत्युक्त्यलंकार स्पष्ट है। पूर्वोक्ति से जानियो॥

मूल। औंधाईसीसीसुलखि विरहबरतिबिललात।
बिचहीसूखगुलावगौ छींटौछुईनगात॥ ३८२॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। विरह-निवेदन। कै सखी का वचन सखी से। नायका प्रोषितपतिका। उलट कर ढाली जो सखी ने शीशी नायका के सिर पर, सो मैं ने देखी विरह से जलती रोते। बीच-ही में सूख गुलाव गया। छींट भी न लगी उस के शरीर में॥

तातपर्य यह कि, सखी ने विरह की आग से जलते रोते नायका को देख, दया कर ठंढक होने के लिये गुलाव की शीशी उस के सिर पर ढाली। सो एक छींट भी उस के शरीर में न लगी। गुलाव ढालते ढालते विरह की आग से बीच-ही में जल गया॥

अत्युक्त्यलंकार स्पष्ट है॥

मूल। जिहिंनिदाघदुपहररहै भईमाहकीराति।
तिहिंउसीरकीरावटी खरीआवटीजाति॥ ३८३॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। विरह-निवेद। कै सखी का वचन सखी से। नायका प्रोषितपतिका। जिस में ग्रीषम काल की दुपहरी के बीच हुई रहै है माह की राति, तिस खस के बंगले में निपट औटी जाती है नायका। खरी औटी जाती है इस से कि, एक तो विरह, औ दूजे खस की रावटी उद्दीपन करै है॥ विभावना औ छेकानुप्रास अलंकार। उसीर से तप्त होना, काज विरुद्ध। रावटी, आवटी छेक॥

मूल। विकसतनवमल्लीकुसुम निकसतपरिमलपाय।
परसिपजारतिविरहिहिय वरसरहैकीवाय॥ ३८४॥

टीका।—पवन-वर्णन औ प्रोषितपतिका की उक्ति सखी से, कै प्रोषित नायक की उक्ति सखी से। खिलते हुए नई वेलों के फूलों की निकसती सुगंध पा कर, हु

के जलाती है विरही जन के मन की बरसे पीछे की पौन॥ कवि त्रिविधि समीर वर्णन करते हैं, सो तीनों बात इस में हैं। शीतल, मंद, सुगंध। शीतल इस से, कि बरसे पीछे हुई। मंद इस से, कि बेलों में रुक के निकली। सुगंधित इस से, कि खिलते फूलों में बस निकली॥ हेतु अलंकार। शीतल मंद पौन सुगंध के हेतु जलावै है॥ सुगंध उद्दीपन है, यह हेतु॥

मूल। विरहजरीलखिजींगननि कह्यौसुमहकैवार।
अरीआवउठिभीतरौ बरसतआजअँगार॥३८५॥

टीका।—सखी का वचन सखी से, कै सखी का वचन नायक से। विरह-निवेदन। विरह से जली हुई नायका ने देख कर जुगनुओं को, बात कही बहुत के सखी से। कि अरी, आव उठ कर भीतर-ही। बरसते हैं आज अँगारे आकाश मे॥ भ्रांति अलंकार। खद्योत देख, अँगार का भ्रम हुआ नायका को॥

मूल। धुरवाहोंहिंनअलिउठे धुवाँधरिनिचहुँकोद।
जारतुआवतुजगतकौं पावसप्रथमपयोद॥ ३८६॥

टीका।—प्रोषितपतिका नायका का वचन सखी से। बादल होंय नहीं, हे सखी। उठे है धुआँ पृथ्वी के चारों ओर से। जलाता आता है जग को श्रावण भादों का पहला मेघ॥ शुद्धापन्हुति अलंकार।

दोहा। शुद्धापन्हुति और कौ थापन धर्म दुराय।
धुरवाकृति सु दुराय कै दृहि पावस ऋतु पाय॥

मूल। पावकझरतेंमेहझर दाहकदुसहविसेखि।
दहैदेहवाकेपरस याहिदृगनहीदेखि॥ ३८७॥

टीका।—प्रोषित नायक के प्रोषितपतिका का वचन सखी से। आग की झाल से मेह की झाल जलानेवाली कठिन अधिक है। जलता है शरीर उस के छूने से,

३८५। अरी सखी, तू भाजि कैं भीतर घर में आउ॥ इति हरिप्रकाशे।

३८७। मेह कौ झर, इष्ट। इति हरिप्रकाशे॥

औ इसे आँखौं से देखि-हो जलता है॥ व्यतिरेक, व्याघात, यमकालंकार। विशेषता से व्यतिरेक। सुखद-दुखद से व्याघात। भार भार शब्द से यमक॥

मूल। मारसुमारकरीखरी खरीमरीहिनमारि।
सींचगुलाबघरीघरी अरीबरीहिनबारि॥ ३८८॥

टीका।—प्रोषितपतिका की अंतरंगिनी सखी का वचन बहिरंगिनी सखी से। एक तो, काम ने मार, करी है अति व्याकुल नायका को। दूजे, तू छिड़क कर गुलाब घडी घडी। ए री, जली को मत जलावै॥

प्रश्न॥ दोहा। है पुनरुक्ति "मरीहि जिन मारि" "बरीहि न बारि"।
उत्तर॥ तहँ बहरँग सौँ निज सखी वचन कि मोहि न बारि॥

वृत्यनुप्रास औ व्याघात अलंकार स्पष्ट है। मार मार वृत्ति, औ गुलाब सुखद दुखद हुआ सो व्याघात॥

मूल। अरेपरेनकरैहियौ खरेजरेपरजार।
लावतघोरिगुलाबसौं मिलैसलैघनसार॥ ३८९॥

टीका।—प्रोषित नायक का वचन सखा से, कै प्रोषितपतिका का वचन सखी से। अरे, दूर करै न, अति हिये जले को क्यौँ जलाता है। जो लावता है घोल कर गुलाब से मिला चंदन औ कपूर॥

तातपर्य यह कि, एक तो, मेरा हिया बिरह से जल रहा है। दूजे, तू सुगंध मिला लाता है। इसे देख और उद्दीपन होता है॥

प्रश्न॥ दोहा। बनै न हियौ खरे जरे इक बच बहु बच आहि।
उत्तर॥ हियौ प्रजार घनादि तैं खरे जरे हम चाहि॥
और प्रश्न॥ हियौ प्रजारक चाहियै हियौ प्रजार बनै न।
उत्तर॥ उत्तर, भुवपालक कहैं भुवपाल-हु यौँ बैन॥

विषमालंकार। इष्ट जो है शीतलता, तिस का उद्यम उष्णता अनिष्ट होता है॥

मूल। कौँनसुनैकासौँकहौँ सुरतिविसरीनाह।
बदाबदीजियलेतहैँ येबदराबदराह ॥ ३९० ॥

टीका।—नायका वचन सखी से। बिरह की दश अवस्था में चिंता जानियें। कै प्रोषितपतिका की पाती नायक से। कौन सुने मेरा दुख, और किस से कहूँ। सुरति भुलाई मेरी प्रीतम ने। होडा होडी कर मेरा जीव लेते हैं ये असाढ के बादल कुचाली॥

तातपर्य यह कि, कुपथ-गामी हो,सो निर्दई होय। ये निर्दई मुझे दुख देते हैं॥

दूजा अर्थ। कौन सुने, किस से कहूँ। याद भुलाई, हे प्रीतम, तुम ने तो मेरी। होडा होडी कर कर मुझे दुख देते हैं ये असाढ के बादल बदचाल॥ यमकालंकार स्पष्ट है बदरा बदराह शब्द से॥

मूल। फिरिसुधिदैसुधिद्यायप्यौ इहिँनिरदईनिरास।
नईनईबहुरौँदई दईउसासउसास ॥३९१॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नायका प्रोषितपतिका। फिर कर चैतन्य दे, याद दिलाई पी की इस निरदई निरासी ने। नई नई फिर दी, हे भगवान, साँस उकास के॥ सिद्धांतार्थ।

दोहा। लीन हुती पिय-ध्यान में पिक-बच सुधि में कौन।
फिरि पद तें यह बार विय तहँ सखि बचन प्रवीन॥
ध्यान छुटे तन सुधि भई यह तो सुधि को अर्थ।
पिय की सुधि कह पिय बिदिम जान्यौ बिरह समर्थ॥
मो सखि कहति निरास पद पिकहि नीर की आस।
देखौ नै नै गइ सु अब दई उसास उकास॥

३९१। मूर्छा में नायिका थी। सखिनि ने मूर्छा छोडाई। तब नायिका कहति है, फेरि हमें सुधि (चेतन) दै कें, मूर्छा छोडाय कें, सुधि द्याय प्यौ [नायक कौं सुधि (यादि) दिवाय कें]। बहुरौ (फेरि), हे देव, नई नई उसास (ऊपर की सास, सौ) उसास दई (उकसाय दई, फेरि हमें उपरदमी चलो), कैसी सखी निरदै है। पूरब में निरास गायो है। लुगाई कौं लुगाई निरासी गार्यो देती हैं। इति हरिप्रकाशे॥

अलंकार लाटानुप्रास, वीप्सा, यमक का संकर।

दोहा। सुधि सुधि लाटा, वीपसा नई नई पद माँहि।
दई दई पद यमक है संकर त्रय इहिँ ठाँहि॥

मूल। वनवाटनिपिकवटपरा तकिविरहिनिमतमैन।
कुहौकुहौकाहिकाहिउठैँ करिकरिरातेनैन॥ ३९२॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नायका प्रोषितपतिका। बन की बाटौँ में कोयल बटमार ताक के विरहिणी को मते से काम-देव के, मार मार कहि कहि उठती हैँ, कर कर के लाल आँखैँ॥ लाल आँखैँ कोयल की, औ कुहू कुहू वचन भी उस के हैँ॥ रूपकालंकार स्पष्ट है, पिक बटपार का रूपक॥

मूल। दुसहविरहदारुनदसा रह्यौनऔरउपाय।
जातजातजियराखिये पियकीवातसुनाय॥ ३९३॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नायका प्रोषितपतिका। कठिन विरह है। भयावनी अवस्था है। रहा नही और उपाव करना। जाते जाते जीव को नायका के रखिये उस के प्रीतम की बात सुना कर॥

दोहा। पिय संदेस आवन कहन कीनि बहुत उपाय।
अब पिय के सुर-बोल कहि राखति प्राण सुनाय॥

पर्यायोक्ति-अलंकार।

दोहा। छल कर साधै इष्ट जहँ पर्यायोक्ति बिचारि।
पिय की वाणी छल क कै राखति प्राण सु नारि॥

मूल। कहेजुवचनवियोगिनी विरहविकुलअकुलाय।
कियेनकोअँसुवासहित सुवासुबोलसुनाय॥ ३९४॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नायका प्रोषितपतिका। कहे जो वचन वियोगिनी नायका ने विरह में व्याकुल हो घबरा कर। किया नही किस को आँसू

३९२। मैन (काम, ता) के मत सौं (सलाह सौं)॥ इति हरिप्रकाशे।

समेत तोते ने वे नायका के दुख के वचन सुना कर॥ हेतु अलंकार। कारण सहित कारज। सुवा बोल कारण, अँसुवा कारज॥

मूल। सो०। मैंलखिनारीग्यान करिराख्यौनिरधारयह।
वहईरोगनिदान वहैवैदऔखधिवहै॥ ३८५॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नायका प्रोषितपतिका। मैं ने देख कर स्त्री के ज्ञान से, कै नाडी के ज्ञान से, कर रक्खा निश्चय यह। वही जो नायक सो रोग का निदान (कहैं आदि कारण) है, क्यौंकि इसी के विरह से रोग उपजा है। वह नायक मिलै तो रोग छुटै। इस से यही वैद है, औ वही नायक औषधि है॥

तातपर्य यह कि, विरह से अति व्याकुल देख नायका को, वहरंगिनी सखी शीतल अनेक उपाय करै है, औ नायका को आराम न हो, अति दुख होता है। तहाँ अंतरंगिनी सखी का वचन सखी से कि, इसे विन नायक के मिले आराम न होगा॥ द्वितीय हेतु अलंकार।

दोहा। हेतु हेतु मत एक है वहु हेतु स-विवेक।
प्रभु कटाच्छ-ही धनुष ज्यौं वैद औषधी एक॥

मूल। विरहसुखाईदेह नेहकियौअतिडहडह्यौ।
जैसेंवरखेमेह जरैजवासौज्यौजमैं॥ ३८६॥

टीका।—प्रोषितपतिका नायका के विरह औ प्रेम की अति अधिकाई देख, सखी का वचन सखी से। सखी नायका से कहै तो भी संभवै। विरह ने सुखाई नायका की देह, पर प्रेम को किया है अति हरा भरा नायका के। जिस भाँति बरसने से मेह के, जलता है जवासा औ जीव उस का जमता है। जीव कहैं जड हच्छ को जमती है। ज्यौ शब्द से कोई जव अन्न का अर्थ करै, तो ठीक नहीं। क्यौंकि वर्षा समैं जौ नहीं होता॥ दृष्टांतालंकार।

दोहा। क्यौंकि देह लखियत जरति नेह जमतु न लखाय।
त्यौं स जवासे की दसा दृष्टांत स इहिं भाय॥

## पाती वर्णन।

मूल। दो०। कहाभयौजोबीछुरे मोमनतोमनसाथ।
उडीजातिकितहूँगुडी तऊउडायकहाथ॥ ३९७॥

टीका।—नायक वचन नायका से।

प्रश्न॥ दोहा। नायक चलत विदेस कौं गुडी बनत नहि सोइ।
तिया उडायक नहि बनै विरुध दुहूँ पद जोइ॥

उत्तर॥ दोहा। पितु गेहादि चली तिया किहुँ उत्सव विधि पाय।
तहँ नायक के वचन हैं निरखि कहतु समझाय॥

और प्रश्न॥ साथ उहाँ मन दुहन के गुडी पच्छ को साथ।

उत्तर॥ तहाँ लच्छणा करि लखौ गुडी सूत्र संग हाथ॥

वार्त्ता। गुडी नायका, सूत्र मन; उडायक नायक, हाथ मन; डोर अरु हाथ संग है॥ दृष्टांतालंकार स्पष्ट है।

मूल। विरहविथाजलपरसबिन बसियतमोहियताल।
कछुजानतजलथंभविधि दुर्योधनलौंलाल॥ ३९८॥

टीका।—नायका की पत्री नायक से। नायका प्रोषितपतिका। विरह की पीडा-रूपी पानी में बिना स्परस बसते हो मेरे हिये तलाव में। कुछ जानते हो जल-थंभन की बिधि दुर्योधन की भाँति, हे लाल॥ रूपक अतद्गुण औ पूर्णोपमालंकार। हिय ताल का रूपक। जल का गुण न छुआ अतद्गुण। लाल उपमेय, दुर्योधन उपमान, लौं वाचक, जल-थंभन धर्म, पूर्णोपमा।

मूल। सो०। पावसकठिनजुपीर अबलाक्यौंकरिसहिसकै।
तेऊधरतनधीर रक्तबीजसमऊपजतरे॥ ३९९॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। नायका प्रोषितपतिका। श्रावण भादौं

३९७। गुडी (पतंग) कितहूँ उडी जाति है, तौ भी उडायक (उडावनिहार) के हाथ में है। हाथ को अर्थ, लच्छणा करि, मन में जानिये॥ इति हरिप्रकाशे॥

३९८। हे लाल, तुम दुर्योधन की तरह जल-थंभन विधि जानते हो, जैसे दुर्योधन पानी में पैठे, औ पानी नहीं लागे॥

की कठिन पीडा है। सो निर्बल क्यौं कर के सह सकै। वे भी रखते नही धीर्य जो रक्त औ बीज समान से पैदा हुए॥

तातपर्य यह कि, स्त्री का रक्त औ पुरुष का बीज मिल कर मनुष पैदा होता है। जो स्त्री का रक्त अधिक हो, तौ स्त्री होय। औ जो पुरुष का बीज अधिक हो, तौ पुरुष होय। औ रक्त औ बीज समान होय, तौ नपुंसक होय। इस से सखी कहै है कि, स्त्री पुरुष की तौ क्या सामर्थ है, जो पावस की कठिन पीडा में धीरज धरे। नपुंसक भी धीर नही धरता॥ दृष्टांतालंकार स्पष्ट है॥

मूल। ल्यौविजुरीजनुमेह आनिइहाँविरहाधर्‌यौ।
आठौंजामअछेह दृगजुबरतबरखतरहत॥ ४००॥

टीका।—नायका वचन सखी से। नायका प्रोषितपतिका। साथ बिजली के जानो मेह ला कर यहाँ बिरह ने रक्खा। आठौं पहर निरंतर इस से नैत्र जानो जलते हैं औ बरसते रहते हैं मेरे॥ वस्तूत्प्रेक्षालंकार। सहित बिजली जानो बरसता है। सो समेत को कहै हैं॥

मूल। कौडाआँसूबूँद कसिसाँकरबरुनीसजल।
कीनेबदननमूद दृगमलंगडारेरहैं॥ ४०१॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। विरह-निवेदन। नायका प्रोषितपतिका। कौडे आँसू की बूँदें करी संकल पपनी जल समेत। किये हुए मुख को प्रसिद्ध दृग-रूपी मलंग डाले रहते हैं कौडे॥ नायका के नैन से मलंग फकीर का रूपक। रूपकालंकार स्पष्ट है॥

मूल। दो०। कागदपरलिखतनबनै कहतसँदेसलजात।
कहिहैसबतेरौहियौ मेरेहियकीबात॥ ४०२॥

टीका।—प्रोषितपतिका नायका का सँदेसा। सखी वचन नायक से। कागद पै लिखते नही बने है। कहते हुए सँदेसा लाज आवै है। कहैगा सब तेरा मन मेरे मन की बात॥

तातपर्य यह कि, तू अपने मन के दुख से मेरे मन का दुख जानियो॥

परिसंख्यालंकार स्पष्ट है कि, पहले पद में अर्थ निषेद, औ पिछले पद में ठहरा, इस से ॥

मूल। तरझुरसीऊपरगरी काज्जलजलछिरकाय।
पियपातीबिनहीलिखी बाँचीबिरहबलाय ॥ ४०३ ॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नायका प्रोषितपतिका। नीचे तो जली, ऊपर से गली, काजल समेत आँसू के पानी से छिडकी हुई। नायक ने पत्नी नायका की बिन-ही लिखी में बिरह का दुख बाँच लिया ॥

तातपर्य यह कि, नायका नायक की पाती लिखने बैठी, तो बिरह की आग से हाथ लगते-ही नीचे से जली, औ सुध करते-ही नायक की रोने से काजल समेत आँसू से गली, निदान चीठी न लिखी। लपेट, भेज दी। सो नायका का दुख जाना ॥ अनुमानालंकार स्पष्ट है ॥

मूल। बिरहबिकलबिनहीलिखी पातीदईपठाय।
अंकबिहूनीयौंसुचित सूनेबाँचतुजाय ॥ ४०४ ॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नायका प्रोषितपतिका। बिरह से व्याकुल नायका ने बिन-ही लिखी पत्री दी भेज कर नायक को। नायक पाती पाय नायका की सुरत कर घबराय, अक्षर बिना यौं सो मन से सूने-ही पत्र को बाँचता जाता है ॥

तातपर्य यह कि, पत्नी पाते-ही नायक को नायका की सब बिपत मन में भास गई॥ भ्रांत्यलंकार स्पष्ट है ॥

मूल। करलैचूमिचढायसिर उरलगायभुजभेंटि।
लहिपातीपियकीलखति बाँचतिधरतिसमेटि ॥ ४०५॥

टीका।—नायक की पत्नी। सखी का वचन सखी से। हाथ में ले, चूम कर

सिर पर चढाय, छाती से लगाय, भुज से मिला कर, पा के पत्री नायक की देखती है, पढती है, औ रखती है लपेट कर नायका॥ प्रेमालंकार स्पष्ट है॥

मूल। रँगरातीरातेहियें　प्रीतमलिखीवनाय।
पातीकातीविरहकी　छातीरहीलगाय॥ ४०६॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। लाल कागद पर अनुराग भरे मन से नायक ने वना कर लिखी, पत्री तरवार काटनेवाली विरह की को नायका छाती से लगा रही॥ वृत्त्यनुप्रास अलंकार स्पष्ट है, पाती काती शब्द से।

अथ दश दशा वर्णन। अभिलाष दशा वर्णन।

मूल। नाचिअचानकहीउठे　विनपावसवनमोर।
जानतिहौंनंदितकरी　यहदिसनंदकिसोर॥ ४०७॥

टीका।—नायका वचन सखी से, कै सखी वचन नायका से। नाच कर अचानक-ही उठे बिना श्रावण भादौं वन में मोर। जानती हूँ नंदित (कहै सुखी) करी यह दिस नंद-किशोर ने आ कर॥

तातपर्य यह कि, इहाँ नायका की उद्वेग दशा जान कर सखियाँ उपाय करती थीं, कि इस में किसी सखी ने बिन पावस बन में मोर नाचते देख घन-स्याम का आगमन अनुमान से आ सुनाया॥ अनुमानालंकार।

दोहा। हेतु पाय अनुमान तें　समझ लेत अनुमान।
मोर नृत्य तें लखि पखी　आवन स्याम सु जान॥

कोई इस दोहे में लक्षिता औ अन्यसंभोगदुःखिता का अर्थ कहै, तौ ठीक नही। क्योंकि दिस पद से अर्थ पुष्ट नही होता॥

मूल। कौरिजतनकोऊकरौ　तनकीतपतिनजाय।
जौलौंभीजेचीरलौं　रहैनप्यौलपटाय॥ ४०८॥

---

४०६। पाती कैसी है? विरह काटिवे की काती (तलवार) है॥ इति हरिप्रकाशे।

टीका।—अंतरंगिनी सखी का वचन सखी से। कडोड़ उपाय कोई करो नायका के शरीर की जलन न जायगी। जब तक भीगे वस्त्र की भाँति रहै नही है नायक लिपट कर॥ काम के आधिक्य से प्रौढा का भी वचन सखी से संभवै॥ पूर्णोपमालंकार। नायक उपमेय, भीगा चीर उपमान, लौं वाचक, औ लिपटना धर्म॥

मूल। सोवतसपनेस्यामघन हिलिमिलिहरतवियोग।
तबहीटरिकितहूंगई नीदौनीदनजोग॥ ४०९॥

टीका।—नायका वचन सखी से। सोवत हुए स्वप्न में श्री-कृष्ण-चंद्र हिलमिल के दूर करते थे मेरे वियोग को। तिसी समैं टल कर किधर-ही चली गई नीद भी मेरी, इस से अब निंदा करने योग्य हुई।

तातपर्य यह कि, भूख प्यास की तो निंदा करती थी, पर अब नीद की भी निंदा करनी हुई॥ विपरीत्यलंकार।

दोहा। साधन बाधक सिद्ध को सो विपरीति गनाय
नीद मिलावनहार सो बाधक भई पलाय॥

स्मृति दशा वर्णन।

मूल। जबजबवैसुधिकीजियै तबतबसबसुधिजाहिँ।
आँखिनिआँखिलगीरहैँ आँखैंलागतिनाहिँ॥ ४१०॥

टीका।—नायका वचन सखी से।

प्रश्न॥ दोहा। जब जब सुधि में धुनि कढति कबहुँ कबहुँ सुधि होति।
तौ रस हत अरु व्यर्थ पद बिसरति नहि दृग योति॥

उत्तर॥ इहाँ प्रिया वच गुण-कथन किहुं सखि सौं इह भाय।
पिय के अँग अँग सुधि करति बिरह-बिथा अधिकाय॥
परि जब वे सुधि कीजियै आँख लगैं तब नाहिँ।
आँखनि आँख लगी रहैं अरु सब-ही सुधि जाहिँ॥

---

४१०। जब जब वे (को अर्थ हमरो मन) जानत है, ऐसो कोई आलिंगन विशेष ता को सुधि (यादि) कीजियतु है। ता समैं मैं तो सब सुधि (ज्ञान) जातो रहत है, मोह दशा होवि है। इति हरिप्रकाशे॥

वार्त्ता। पिय की आँख और मेरी आँख लगी रहैं हैं। और आँखैं नही लगतीं। सो क्या? कि नीद नही आती। तिस से जब जब वे आँख प्रीतम की सुधि कीजिये, तब तब सब-ही सुधि जाती है। विरोधाभास अलंकार। लगी रहैं और आँखैं नही लगतीं॥

मूल। सघनकुंजछायासुखद सीतलमंदसमीर।
मनह्वैजातुअजौंवहे वाजमुनाकितीर॥ ४११॥

टीका।—नायका वचन सखी से।

दोहा। इहाँ अर्थ जिहिं थल किये पिय सँग सुःख अपार।
तिहिँ थल की सखि सौँ कहति रीति सु विरह मभार॥
सखि अज-ह्र वा थल गये वही सु मन ह्वै जात।
जनु पिय सँग हैं तहँ हँसत करत विलासनि बात॥

प्रश्न॥ तहाँ प्रश्न यह विरह में. वस्तु दुखद सब होय।
यहाँ कह्यौ छाया सुखद बनै न पद यह जोय॥

उत्तर॥ जब मन वह-ही ह्वै गयो तब सब सुखद सरूप।
या तें है वह सुखद पद दोष नही कवि-भूप॥

और प्रश्न॥ तहाँ सुनी अब तौ तरुणि उहि थल सी यह नाहिँ।
बातैं उहि थल की कहति बैठी निज गृह माहिँ॥
वा यमुना के तीर यौं कह्यौ वचन इहि बाम।
या तें जानी जाति है अब नहि यह उहि ठाम॥
तब तौ याहि वियोग-ही है सब बिधि सुधि जाहि।
कैसे याहि सुखद कहैं बनै न कहते ताहि॥

उत्तर॥ सुखद जु नायक तासु की सघन कुंज की छाँह।
मन ह्वै जात अजौं वहै जात सखी तिहि माँह॥

और प्रश्न॥ वा यमुना के तीर जो कह्यौ शब्द इहिँ ठौर।
तौ कहँ यमुना दूसरी है कोउ व्रज में और॥

उत्तर ॥ सो०। यमुना के वा तीर ऐसे अर्थ लही इहाँ।
तीर बहुत कवि धीर जहाँ कुंज छाया सघन ॥

स्मृति अलंकार।

दोहा। कछु सुनि लखि सुमिरन जहाँ होय सुमृति परकास।
सु यहाँ कुंज लखि कै भयौ सुमिरन पीय विलास ॥

मूल। जहाँजहाँठाढौलख्यौ स्यामसुभगसिरमौर।
उनहूँविनछिनगहिरहत दृगनिअजौंवहठौर ॥४१२॥

टीका।—नायका वचन सखी से। जिस जिस ठौर खडे हुए देखा था श्री-कृष्ण सौभाग्यौं के सिर के मुकुट को, उन बिना भी छिन भर पकड रखती है आँखौं को अब तक वह ठौर॥ स्मृति अलंकार स्पष्ट है। उन स्थलौं की सुधि करती है, जिन स्थलौं में श्री-कृष्ण-चंद को खडे देखा था॥

मूल। सोवतजागतसपनवस रसरिसचैनकुचैन।
सुरतिस्यामघनकीसुरति बिसरेहूबिसरैन ॥ ४१३ ॥

टीका।—नायका वचन सखी से, वा सखी का वचन सखी से। सोवते, जागते, स्वप्न में, और प्रीति अप्रीति, वो सुख दुख में, सुरति घन-स्याम की रहै है। सुरति भूले भी भूलती नहीं॥ विशेषोक्ति अलंकार।

दोहा। होत न कारज हेतु सब विशेषोक्ति उद्योत।
सुधि जैबी यह देह तउ सुरति न भूलन होत ॥

गुण-कथन दशा वर्णन।

मूल। भृकुटीमटकनिपीतपट चटकलटकतीचाल।
चलचखचितवनिचोरिचित लियौबिहारीलाल॥४१४॥

टीका।—नायका वचन सखी से। भौंहौं की मटकन से, पीत पट की चट से, लटकती चाल से, चंचल आँखौं की चितवन से, चुरा कर मन मेरा, लिया विहार करनेवाले श्री-कृष्ण ने॥ जात्यलंकार स्पष्ट है॥

---

४१३। इतने सभों में घनस्याम (श्री-कृष्ण ना) की सुरति (यादि) सुरति (भइप, सो) बिसरायें-हू बिसरै नहीं॥ इति हरिप्रकाशे॥

उद्वेग दशा वर्णन ।

मूल । औरैभाँतिभयेवए औसरचंदनचंद ।
पतिविनचतिपारतविपति मारतमारुतमंद ॥ ४१५ ॥

टीका।—नायका वचन सखी से। और-ही भाँति हुए अब चौसर (कहैं चार लड का मोती का, कै फूलौं का, हार) चंदन औ चंद्रमा। नायक विन अति डालते हैं विपति, औ मारती है पौन मंद मुझे॥

प्रश्न ॥ चौसर चंदन का प्रयोजन नही। दूजे अति क्या ॥

उत्तर॥ ऋतु ग्रीषम की है तहाँ बहिरंग सखी को सुधि नही, चौसर चंदन ले आई। तहाँ नायका वचन, "अब ये और-ही भाँति हुए चौसर चंदन तो, और चंद्र औ मारुत (कहैं पवन) ये अति बिपत डालते हैं। क्यौंकि चंद औ मारुत के निवारने को भीतर बैठूँ, तो ऋतु दुख देती है। और बाहिर ये दुख देते हैं। इस से अति बिपत डालते हैं"॥

भेदकातिशयोक्ति अलंकार स्पष्ट है, औरै पद से॥

मूल। हौंहींबौरीविरहवस कैबौरौसवगाम।
काहाजानियेकहतहैं ससिहिसीतकरनाम ॥ ४१६ ॥

टीका।—नायका वचन सखी से। मैं-हीं बावली हूँ विरह के बस से, कै सब *गाम के लोग बावले हैं। क्या समझ कर ये कहते हैं* शीतकर नाम चंद्रमा का। शीतकर ठंढी हैं किरण जिस की सो॥ संदेहालंकार स्पष्ट है। मैं बावली, कै गाम॥

मूल। इतआवतिचलिजातिउत नेकौधरतिनधीर ।
निसिदिनडाढीसीरहै बाढीगाढीपीर ॥ ४१७॥

टीका।—सखी का वचन सखी से, कै सखी नायक से कहै। यहाँ से वहाँ जाती है, औ वहाँ से यहाँ आती है, और तनक भी नही धरती है धीरज। राति

दिन जली सी रहै है, और बढो है कठिन पीडा नायका को विरह की॥ वृत्यनुप्रास अलंकार स्पष्ट है। बाढी गाढी शब्द से॥

मूल। इतआवतिचलिजातिउत चलीछसातिकहाथ।
चढीहिंडोरेसैरहै लगीउसासनिसाथ॥ ४१८॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। विरह-निवेदन। कै सखी वचन सखी से। विरह-वर्णन। इधर आती है, औ चल कर जाती है उधर, चली छ-सातेक हाथ नायका, हिंडोले से पर चढी रहती है साँसों के साथ-ही॥

तातपर्य यह कि, साँस छोडने से वढै है, औ लेने से हटै है॥ उपमेयलुप्तोपमालंकार। हिंडोले चढना उपमान, से वाचक, आना जाना धर्म, उपमेय नायका नही॥

प्रलाप दशा वर्णन।

मूल। फिरिफिरिबूझतिकहिकहा कह्यौसाँवरेगात।
कहाकरतदेखेकहाँ अलीचलीक्यौंबात॥४१८॥

टीका।—नायका की नायक की अति चाह है, सु पुनि पुनि सखी से पूछे है। पुनि पुनि पूछती है कि, तू कह। क्या कहा श्री-कृष्ण-चंद्र ने। क्या करते देखे कहाँ तैं ने, और, सखी, चली क्योंकर मेरी बात नायक के पास॥ प्रेमालंकार स्पष्ट है॥

मूल। जोन्हनहीयहतमवहै कियौजुजगतनिकेत।
होतउदैससिकेभयौ मानौससिहरसेत॥ ४२०॥

४२०। जोन्ह (चाँदनी) यह नही है। यह तम (अंधकार) है, किंवा तम राहु है। चंद्रमा को अर्थ आनंद देनिहारौ। यह दुखदाई, त्याग चाहिये। जो तम है, तो शशि के उदै होत, मानो शशि हरि के (डरनि कैं) सेत (उजरो) भयो है। अनुक्तास्पदवस्तूत्प्रेक्षालंकार। इति हरिप्रकाशे।

नार्य, सखि, रजनी-करो राहुः सुरति निभाशु।
भय-भीतचन्द्रोदये -एवी भाति दिशाद्‌॥

इति शृङ्गारसप्तशतिकायाम्॥

टीका।—चंद्रोदय वर्णन। कवि की उक्ति। कै प्रोषितपतिका का वचन सखी से। कै मान-विध्वंस सखी का वचन नायका से। चाँदनी नहीं। यह अंधकार वह है, जिस ने किया है जगत अपना घर। होते-ही उदय चंद्रमा के, हुआ है सहम के धौला॥

तातपर्य यह कि, यह वही अंधकार है जो जगत में छाय रहा था, चाँदनी नहीं। चाँदनी सुखदाई है। यह दुख देता है। चाँद बैरी को देख, डर कर धौला हो गया है। इस से यह तम-ही है॥

दूजा अर्थ यह कि, जिसे देख तम सहमा तो विरहिणी सहमें-हीगी॥

तीजा अर्थ। दोहा। भेद नायका अर्थ यह प्रसँग विध्वंस उपाइ।
मान छुडावति भयहि सौं शशि रिपु तें डर भाइ॥

हेतूत्प्रेक्षालंकार मानो पद से स्पष्ट है॥

मूल। तजीसंकसकुचतिनचित बोलतिवाककुवाक।
दिनछिनदाछाकीरहति छुटतनछिनछविछाक॥४२१॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। नायका प्रोषितपतिका। प्रलाप उन्माद दशा। विरह-निवेदन। छोडा है डर। सकुचती नहीं मन में। बोलती है वचन कुवचन नायका। दिन रात मत्त रहती है। छुटता नहीं छिन भर भी तुम्हारे रूप का मद॥ व्यतिरेकालंकार।

दोहा। है सम में इक अधिकई व्यतिरेक सु कहि ताहि।
मद छक तें छवि छाक में छुटत न यह अति आहि॥

व्याधि दशा वर्णन।

मूल। करकेमीडेकुसुमलौं गईविरहकुम्हिलाय।
सदासमीपिनिसखिनिहूँ नीठिपिछानीजाय॥४२२॥

टीका।—प्रोषितपतिका नायका की सखी का वचन नायक से। विरह-निवे-दन। कै सखी का वचन सखी से। हाथ के मसले फूल की भाँति गई है विरह से

सुरझाय के नायका। सदा पास रहनेवाली सखी से भी नीठ नीठ पहचानी जाती है॥ उपमेयलुप्तोपमालंकार। कुसुम उपमान, लौं वाचक, कुम्हिलाना धर्म, नायका उपमेय नहीं॥

मूल। नैकुनजानीपरतियौं परयौविरहतनछाम।
उठतिदियालौंनादिहरि लियैतिहारौनाम॥ ४२३॥

टीका।—सखी वचन नायक से। नायका प्रोषितपतिका। तनक भी नहीं जानी जाती, यौं हुआ है विरह से शरीर छीण। पर उठती है दीवे की भाँति डह-डहा कर, हे क्रष्ण, लेने से तुम्हारा नाम नायका॥ छाम छीण को कहते हैं॥ उपमेयलुप्तोपमालंकार। दिया उपमान, लौं वाचक, नादना धर्म, उपमेय नायका नहीं कही॥

मूल। करीविरहऐसीतऊ गैलनछाँडतुनीच।
दीनेंहूचशमाचखन चाहैलखैनमीच॥ ४२४॥

टीका।—सखी का वचन नायक से, कै सखी सखी से कहै। नायका प्रोषितपतिका। करी है विरह ने ऐसी दुबली, तौ भी पीछा उस का नहीं छोडती कमीनी। दिये हुए भी ऐनक आँखों में ढूंढै है पर देखने नहीं पाती मृत्यु नायका को॥ अत्युक्ति अलंकार। हेतु यह कि विरह ने ऐसी दुबली करी है, कि मौत चशमा लगाकर, देखे है, और देखने नहीं पाती, इस से मरती नहीं॥

मूल। नितिसंसौहंसौवचतु मानौइहिअनुमान।
विरहअगनिलपटनिसकै झपटनमीचसिचान॥४२५॥

टीका।—सखी का वचन नायक से, कै सखी का वचन सखी से। नायका प्रोषितपतिका। सदा संशय (कहैं संदेह) रहै है, कि हंस-रूपी जीव कैसे बचै है नायका का। सो मानौ इस अनुमान से बचै है, कि विरह की आग की लपटौं से.

४२१। टी॰ २०१ को देखिये।

झपट नही सकी मृत्यु-रूपी बाज नायका पर॥ सिचान बाज पछी को कहते हैं॥ हेतूत्प्रेक्षालंकार मानौ पद से स्पष्ट है॥

मूल। पलनिप्रगटिवरुनीनिवढि छनकपोलठहराय।
अँसुआपरिछतियाछनेका छनछनायछपिजाय॥४२६॥

टीका।—सखी का वचन नायक से, कै सखी सखी से कहै। पलकौं से प्रगट हो, पपनी पर बढ के, छिन भर गाल पर ठहर कर, आँसू पड के छाती पर छिन में छनछना कर छिप जाय है॥ अत्युक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। प्रगव्यौआगवियोगको वह्यौविलोचननीर।
आठौंजामहियेरहै उड्यौउसाससमीर॥४२७॥

टीका।—सखी का वचन नायक से, कै सखी सखी से कहै। नायका प्रोषित-पतिका। प्रगट हुआ आग विरह की से वहा आँखौं में पानी। आठौं पहर कलेजा रहै है उडा हुआ साँस की पौन से नायका का॥ पर्यायोक्ति अलंकार।

दोहा। पर्यायोक्ति चहै कह्यौ कहै सु रचना लाय।
कही अवस्था होय की पै रचना सौं लाय॥

मूल। तच्यौआँचयवविरहकी रह्यौप्रेमरसभीज।
नैननिकेमगजलवहै हियौपसीजपसीज॥ ४२८॥

टीका।—प्रोषितनायका कै प्रोषितनायक को रोता देख, सखी का वचन सखी से। तचा है आग अव विरह की से औ रहा था प्रेम के रस में भीग के। इस से आँखौं की बाट से पानी वहै है हृदय पसीज पसीज के॥ समासोक्ति अलंकार।

दोहा। समासोक्ति प्रस्तुति विषै अप्रस्तुति फुरै आइ।
विरह माँहि वरकहि जुवन रीति भाँति दरसाइ॥

जड़ता दशा वर्णन।

मूल। चकीजकीसीह्वैरही बूझेबोलतिनीठि।
कहूँडीठिलागीलगी कैकाहूँकीडीठि ॥ ४२८ ॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। औ सखी नायका से कहे, तौ लक्षिता। चौंकी सी अकडी सी ह्वै रही है, औ पूछे से बोलती है नीठ कर। कहीं इस की दृष्टि लगी है, कै किसी की दृष्टि इसे लगी॥ संदेहालंकार स्पष्ट है॥

मरण दशा वर्णन।

मूल। मरीडरीकिटरीविथा कहाखरीचलिचाहि।
रहीकराहिकराहिअति अवमुखआहिनआहि॥४३०॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। मरी पड़ी है कि टली पीड़ा। तू क्या खड़ी है। चल कर देख। रही है कराह कराह के बहुत, अब इसके मुँह में आह भी नहीं है॥ वृत्त्यनुप्रास भ्रांति वीप्सा औ यमकालंकार। मरी डरी वृत्ति, मरी कि टरी बिथा भ्रांति, कराहि कराहि वीप्सा, आहि आहि यमक॥

दैन्य दशा वर्णन।

मूल। गनतीगनवेतैंरहे छतहूअछतसमान।
अलिअवयेतिथिऔमलौं परेरहौतनप्रान ॥ ४३१ ॥

टीका।—नायका का वचन सखी से। नायका प्रोषितपतिका। गिनती गिनने से रहे, रहे से भी अनरहे समान हैं मेरे प्राण। हे सखी, अब वे तिथि-हानि की भाँति पड़े रहो शरीर में प्राण॥

तातपर्य यह कि, जैसे घटी तिथि पत्रे में लिखते हैं, और काम में नहीं आती, तैसे प्राण मेरे शरीर में हैं, और काम नहीं आते, प्राण रहते मृतक समान हूँ॥ पूर्णोपमालंकार। तिथि उपमान, प्राण उपमेय, लौं वाचक, गनती धर्म॥

मूल। बिरहबिपतिदिनपरतही तजेसुखनिसबअंग।
रहिअबलौंअबदुखौभये चलाचलीजियसंग॥४३२॥

टीका।—प्रोषितपतिका नायका का वचन सखी से, कै सखी का वचन सखी से, औ सखी का वचन नायक से भी संभवे। विरह-निवेदन। वियोग आपत्य का दिन पडते-ही छोडा सुखौँ ने सब हर्ष। रह कर अब तक दुख भी चलनेवाले हुए जिय के संग-ही॥

तातपर्य यह कि, सुखौँ ने तो सब अंग छोडे-ही थे, औ दुख साथ था जीव के। सो भी अब जानेवाला हुआ जी के साथ-ही। अब जी रहैगा न दुख रहैगा॥ लुप्तोत्प्रेक्षालंकार। मानौ बिपति पडते-ही साथ छोड गये॥

मूल। मरनभलौबरुबिरहतेँ यहबिचारचितजोइ।
मरनछुटैदुखएककौ बिरहदुहूँदुखहोइ॥४३३॥

टीका।—नायका की विरह में अति व्याकुल देख, दुखी हो, सखी का वचन सखी से। मरना भला है बल्कि विरह से, सखी, यह विचार कर, तू मन में देख। मरने से मिटे है दुख एक का, औ विरह में दोनौँ को दुख होता है॥ लेशालंकार।

दोहा। जहाँ दोष में कीजिये गुण कल्पन सु विशेष।
कै गुण में ठहराइये दोष सु जानहु लेश॥

मरण दोष कौँ गुण माना। औ मरने को युक्ति से भला ठहराया। इस से काव्यलिंग अलंकार भी संभवे॥

द्वितिअर्थ।

प्रश्न॥ सोरठा। जो निज मरण विचार तौ पिय दुखित कियौ चहै।
पियहि अमंगल चार मरण कहौ किहि कौ चहै॥
उत्तर॥ दोहा। सती होन कौँ उदित तिय ता के बच ए जानि।
अरी विरह तेँ मरन-ही अतिहि श्रेष्ट उर आनि॥

मरण मिटै मरवौ न फिर क्यौंकि अमर पद ताहि।
और मिटै दुख ए सखी सुख कौ दुलभ जु आहि॥

"एक कौ" या कौ अर्थ।

वार्त्ता। ए संबोधन। ए सखी, क (जो है सुख, तिस) का दुख मिटै, सुख नहीं प्राप्ति होता। यही दुख है॥

दोहा। बिरह माहिँ तौ दुखन कौं दुखहि होत जग माहिँ।
एक मरण कौ सुखनि कौ दुख सँग काडत नाहिँ॥

यह दोहा करुणा विरह में जानिए॥ व्यतिरेकालंकार।

दोहा। मौ दुख वौ दुख बिरह दुख पिय के है दुख आहिँ।
या तें सखि मौ मरण तें मौ दुख दुख तौ नाहिँ॥

मूल। मरिबेकौसाहससकियौ बढीबिरहकीपीर।
दौरतिहैसमुहेंससी × सरसिजसुरभिसमीर॥ ४३४॥

टीका।—नायका प्रोषितपतिका। सखी का वचन सखी सें। मरने का साहस किया, बढी जो विरह की पीर। दौडती है, हो कर साम्हने चंद्रमा कमल सुगंध औ पवन के, नायका॥ उद्दीपन-विभाव। शशि कमल सुगंध समीर से जु होता है, इसे उद्दीपन कहत हैं। तिस से दुख होता है। सो मरने का साहस कर इन के सौंही दौडती है,कि इन के निकट जाऊं तो मरूं औ दुख से छूटूं॥ विचित्रालंकार।

दोहा। है विचित्र जहँ यतन तें इच्छा फल विपरीति।
कहैं सुकवि ता कौं सबै लखि ग्रंथन की रीति॥
विरह अगनि युत जो सु वह मरण इच्छ चित धारि।
कर तिय तन उलटी सु वह दौरति शशिहि निहारि॥
शशि आदिक जे तपति में जीवन दान सु जानि।
यह तिन तें मरवौ चहति यौं विचित्र पहिचानि॥

मूल। सुनतपथिकमुँहमाहनिसि लुऐंचलतिउहिगाम।
विनबूझेबिनहीसुनें जियतबिचारीबाम॥ ४३५॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नायका प्रोषितपतिका, औ नायक भी प्रोषित॥ सुनते बटोही के मुख से कि माह की रात में उस गाँम में लुयें चलें हैं, बिन-ही पूछे, बिन-ही कहै, नायक ने अपने जी में बिचारी कि, अब तक नायका जीवे है। चला चाहिये॥ अनुमानालंकार। बटोहियों के आपस में बातें करने से, औ माह की रात में लुयें चलना सुन, नायक ने अनुमान से नायका का जीना विचारा॥

नायक की स्मृति दशा वर्णन॥

मूल। मारयौमनुहारनिभरी गारयौखरीमिठाहिँ।
वाकौअतिअनखाहटौ मुसकाहटबिननाहिँ॥ ४३६॥

टीका।—धृष्ट नायक का वचन सखी से। मार भी उस की मनुहार से भरी है, औ गाली भी उस की अति मीठी लगती हैं मुझे। उस का अति क्रोध करना मुसकुरान बिन नहीं॥ क्रिया क्रिया विरोध, क्रिया गुण विरोधालंकार।

मारना क्रिया सो मनुहार क्रिया से विरोध, यह क्रिया विरोध। गाली क्रिया मिठास गुण सों विरोध, यह क्रिया गुण विरोध॥

मूल। लहिरतिसुखलगियेहियै लखीलजौंहींनीठि।
खुलतिनमोमनबँधिरही वहैअधखुलीदीठि॥ ४३७॥

टीका।—नायक वचन सखी से। सुरतांत समय जो नायका ने चेष्टा करी सो स्मरण करै है नायक। लि कर संभोग का सुख लगी जो छाती से, औ देखा लजौंही दृष्टि कर। सो चेष्टा उस को छुटती नहीं, मेरे मन में बँध रही है, अधखुली दृष्टि को॥ विरोधाभास अलंकार॥

| | | |
|---|---|---|
| दोहा। | विरुधाभास विरुद्ध सौं | भासे अविरुध लीन। |
| | खुलति न अरु अधखुलि यहै | यह विरोध परवीन॥ |

मूल। गडोकुटमकोभीरमैं रहीबैठिदैपीठि।
तऊपलकपरिजातिउत सलजहँसौंहींदीठि॥ ४३८॥

४३८। यही को अर्थ यहां नजरि नहीं आवति है॥ इति हरिप्रकाशे॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। परकीया नायका की प्रीति की अधिकाई। दबी है कुटुंब की भीड में औ रही बैठ कर नायक की ओर पीठ दे के। तौ भी पलक पड जाती है उधर सहज ही हँसी भरी दृष्टि की नायक पर॥

तृतीय विभावनालंकार।

दोहा। काज होय प्रतिबंध जहँ प्रतिछ विभावन गाइ।
बाधक भीर कुटुंब की तऊ दीठि परि जाइ॥

मूल। परसतपोंछतलखिरहत लगकपोलकेध्यान।
करलैपियपाटलविमल प्यारीपठयेपान॥ ४३९॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। छूता है, पोंछता है, देख रहता है, लग कर नायका के गाल के ध्यान में नायक। हाथ में नायक गुलाबी निर्मल नायका के भेजे हुए पानों को॥ स्मृति अलंकार।

दोहा। कछु लखि सुनि सुमिरन जहाँ होइ स्मृति सो जान।
प्यारी के पाननि लखे भो कपोल को ध्यान॥

इति श्री-कवि-लाल-विरचित-लाल-चन्द्रिकायां विहारि-सतसतिका-टीकायां संयोग-वियोग-शृङ्गार-वर्णनं नाम द्वितीयं प्रकरणम् समाप्तम्। शुभम्॥ २॥

अथ

# सिख-नख-वर्णनं

## नाम तृतीयं प्रकरणम् ॥

केश वर्णन ।

मूल । सहजसचिक्कनस्यामरुचि सुचिसुगंधसुकुमार ।
गनतनमनपथअपथलखि बियुरेसुथरेवार ॥ ४४० ॥

टीका ।—नायक वचन सखी से । सहज-ही चिकने हैं, औ काले चमकते हुए हैं, पवित्र हैं, सुगंधित औ नरम हैं । गिनता नहीं मन मेरा पंथ अपंथ, देख के बिखरे हुए भले बाल को नायका के ॥

प्रश्न ॥ दोहा । बार लखत पथ गनत नहि दोष अगम्या होइ ।
उत्तर ॥ नव मुग्धा रति अपथ तिहिँ चहत बार-छवि जोइ ॥
और प्रश्न ॥ किमि नव मुग्धा बैस ।
उत्तर ॥ कहे न दीरघ केस ॥

जात्यलंकार ।

दोहा । जाति सु जैसी जासु की रूप कहे तिहिँ साज ।
स्याम सचिक्कन सुगंधमय कच बरनत कबिराज ॥

मूल । छुटेछुटावैंजगतते सटकारेसुकुमार ।
मनबाँधतबेनीबँधे नीलछबीलेबार ॥ ४४१ ॥

टीका ।—नायक वचन सखी से, औ कवि की उक्ति । छुटे हुए छुटावैँ हैँ जगत

४४० । ऐसे सुंदर बार कौं बिथुरे (बिखरे) देखि कैं, मन चाप चढे है । पथ अपथ नहीं देखे है । चिकने पर पाव नही ठहरे । बार अपथ है । बनिबे कौं बिषमी पथ है, मोटी की आकृति है ॥ इति हरिप्रकाशे ॥

से । सटकारे हैं, औ नरम हैं । मन को बाँधते हैं चोटी बंधे से, ऐसे नीले छबीले बाल नायका के हैं । सटकारे कहैं छडी से ॥

प्रश्न ॥ दोहा । छुटे जगत अब मन बँधे पुनि बँधियौ किमि मित्त ।
उत्तर ॥ देखि छुटे जग क्रिय छुटे बँधे देख क्रिय चित्त ॥

चतुर्थ विभावनालंकार ।

दोहा । कारज भए-ही कारणहि होय विभावन लेखि ।
बँधे हेतु नहि बँधन को तिन बाँध्यौ मन देखि ॥

अलक वर्णन ।

मूल । कुटिलअलकछुटिपरतमुख वढिगौइतौउदोत ।
वंकबँकारीदेतज्यौं दामरुपैयाहोत ॥ ४४२ ॥

टीका ।—नायक वचन सखी से, कै कवि की उक्ति । टेढी जुलफ छुट कर पडते-ही मुख की बढ गई इतनी जोति । टेढी लकीर देने से जैसे दाम का रुपया होता है ॥ पूर्णोपमालंकार । मुख अलक समेत उपमेय, बँकारी सहित दाम उपमान, ज्यौं वाचक, उदोत होना धर्म ॥

जूरा वर्णन ।

मूल । कचसमेटिकरभुजउलटि खएसीसपटटारि ।
काकोमनबाँधैनयह जूरोबाँधनिहारि ॥ ४४३ ॥

टीका ।—नायक वचन सखी से, कै कवि की उक्ति । बालौं को समेट के, हाथ की बाँहैं उलट कर काँधे पर सिर का कपडा हटा कर । किस का मन बाँधे नही यह जूडे बाँधनेवाली नायका ॥ जात्यलंकार स्पष्ट है, पूर्वोक्ति से जानिये ॥

टीका वर्णन ।

मूल । नीकोलसतललाटपर टीकोजटितजराय ।
छविहिबढावतरबिमनौ ससिमंडलमैंआय ॥ ४४४ ॥

४४२ । बंकबिकारी ॥ इति पाठान्तरम् ॥

टीका।—नायक वचन सखी से, कै सखी वचन नायक से; कै कवि की उक्ति। अच्छा शोभायमान है माथे पर नायका के टीका जडा हुआ जडाव से। शोभा को बढावता है सूरज मानो चंद्रमा के मंडल में आ कर॥ चंद्र-मंडल मुख, औ जडाऊ टीका सूरज। उक्तास्पदवस्तूत्प्रेक्षालंकार।

दोहा। इहाँ वस्तु उक्तास्पदा उत्प्रेक्षा परवीन।
टीको वस्तु सु उक्त है रवि सु तर्क यह कौन॥

बेंदी वर्णन।

मूल। कहतसबैबेंदीदिये आँकदसगुनौहोत।
तियलिलारबेंदीदिये अगनितबढतउदोत॥४४५॥

टीका।—नायक वचन सखी से, कै सखी वचन नायक से, कै कवि की उक्ति। कहते हैं सब-ही बिंदी देने से अंक दस गुना होता है। नायका के माथे में बिंदी दिये से अनगिनत होती है शोभा॥ व्यतिरेकालंकार।

दोहा। वर्ण्य अवर्ण्यहि तें जहाँ है विशेष व्यतिरेक।
अंक दस गुणौं भाल तिय अगणित अधिक विवेक॥

मूल। भाललालबेंदीललन आखतरहेबिराजि।
इंदुकलाकुजमेंबसी मनौराहुभयभाजि॥४४६॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। माँथे में लाल रोली की बेंदी है नायका के, हे लाल, औ अच्छत उस में शोभा दे रहे हैं। चंद्रमा की कला मंगल में आ बसी है मानौं राहु के डर से भाग कर॥ उक्तास्पदवस्तूत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट है, पूर्वोक्ति से जानिये॥

मूल। सबैसुहायेहीलगैं बसेसुहायेठाम।
गोरेमुँहबेंदीलसै अरुनपीतसितस्याम॥४४७॥

४४६। बेंदी चावल में संभावना। राहु को भय, सो हेतु है। इहाँ हेतूत्प्रेक्षा। इति हरिप्रकाशे।

टीका।—नायक वचन सखी सें, कैं कवि की उक्ति। सभी सुहावने लगते हैं बसने से सुहावनी ठौर में। जैसे गोरे मुख पर बेंदी शोभा देती है लाल पीली धौली काली॥ लाल रोली की, पीली केसर की, धौली चंदन की, काली कस्तूरी की, ये नायका के माँथे में सब शोभायमान होती हैं, सुहावनी ठौर पा कर

प्रश्न ॥ दो०। नहि बेंदी परसंस यहँ सुख प्रसंस इहि धाम।
गोरे मुख तें लसति पद बसति सुहाये ठाम॥
कवि को मत न जु यौं कही मिसलवार मत एहु।
वाही मत के प्रश्न पै बुधि बल उत्तर देहु॥

उत्तर ॥ दो०। ठाम सुहाये लगहिँ जो बसैं सुहाये आनि।
गोरे मुख बेंदीनि तें लसैं पाइ रँगवानि॥

दृष्टांतालंकार।

दोहा। भाव बिंब प्रतिबिंब कै दृष्टांत सु उहि गाइ
मुख बेंदी तें लसत ज्यौं सोहत सोहन पाइ॥

मूल। तियमुखलखिहीराजरी बेंदीबढैविनोद।
सुतसनेहमानौलिये विधुपूरनबुधगोद॥ ४४८॥

टीका।—सखी का वचन नायक से, कैं कवि की उक्ति। नायका के मुख पर देख कर हीरे की जडाऊ बेंदी बढता है हर्ष। पुत्र को स्नेह कर मानो लिये हुए है चंद्रमा पूरण बुध को गोदी में॥

प्रश्न ॥ दोहा। इहाँ प्रश्न बुध हरित रँग हीरा सेत बनै न।
उत्तर ॥ उत्तर, मत सु पुराण के बुध सित ऐसे बैन॥
दूजा उत्तर ॥ दो०। बुध पंडित कौं कहत हैं संबोधन यह जानि।
नेह सहित तिय सुतहि विधु गोद निजाकृति मानि॥

---

४४८। पूरन जो विधु (चंद्रमा) है, ता ने सुत (नाम पुत्र) के नेह सौं बुध कौं गोद में लियो है। जोतिष में बुध को रंग हरित है। सो फल के साधन के लिये देखिबे में सित नजरि आवे है। यह दोहा आश्रित है। वस्तूत्प्रेक्षा अलंकार। इति हरिप्रकाशे।

प्रश्न ॥ दोहा। हीरा किमि विधु-सुत कह्यौ
उत्तर ॥ कवि-प्रिया तिहि साखि।
मोती नाक बुलाक को कह्यौ चंद्र-सुत राखि ॥
यथा। मानौ गोद चंद्र-ही की खेले सुत चंद्र को। उत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट है ॥

मूल। भालबालबेंदीदिये छुटेबारछबिदेत।
गह्यौराहुअतिआहकरि मनुससिसूरसमेत ॥ ४४८ ॥

टीका।—सखी का वचन नायक से, वो कवि की उक्ति। माँथे में, नायका लाल बिंदी दिये है, औ छूटे बाल शोभा देते हैं। पकड़ा है राहु ने अति साहस कर के मानो चंद्रमा को सूरज समेत ॥

प्रश्न ॥ दोहा। राहु-ग्रसित रवि शशि जु हैं ते शोभा-युत नाहिं।
तौ ह्याँ बेंदी भाल की निंदा है इहि माहिं ॥
उत्तर ॥ दो०। इहिं विधि कीजे अर्थ ह्याँ, गह्यौ राहु धर धीर।
मनु शशि सूरज दुहुन मिलि तिहँ शोभा रस वीर ॥
और प्रश्न ॥ दोहा। जो कदापि छबि देत पद कहौ सु बेंदी माहिं।
तौ न बनै तुक देति अरु पुनि समेत इहि ठाहिं ॥
सुख पर काच आवत कछू काच पै सुख नहि जात।
राहु गह्यौ शशि सूर ने अर्थ न पुष्ट लखात ॥
तौ ह्याँ प्रश्न सु तीन हैं बारनि छबि सु बनै न।
देति समेत न तुक बनै काच ऐवौ किमि बैन ॥
उत्तर ॥ दोहा। गह्यौ राहु शशि सूर ने यहो अर्थ वर सोइ।
पै यह इहिँ विधि कीजियै प्रश्न रहै नहि कोइ ॥
अर्थ विधि ॥ दोहा। भाल सु बेंदी लाल की सो यह छबि कों देत।
छूटे बारनि में सु यौं अर्थ करहु चित चेत ॥
काच की छबि सु निषेध किय तुक-हु बनी सु जान।
सुख पै काच को आयबो अब सुनि अर्थ विधान ॥

कहूँ कहूँ यौं-हूं बनत चढि आवतु रिपु कोइ।
ता-ह्न कौ गहिबौ सुन्यौ यह रीति जग जोइ॥

और प्रश्न॥ दोहा। कहौ सु क्यौं करि जानिये गहे राहु कौ भाउ।
कढे उन्ही कौ सबलता मुख छादन सु जताउ॥

उत्तर॥ दोहा। तहाँ सु छूटे केस कौ समय सु वर्णन जानि।
कछु आछादन सुख नही न्हान समय न बखानि॥
न्हान समय बेंदी नहीं होत ढक्यौ सो नाहिँ।
या तेँ यह जानी परति बेंदी छबि मुख माहिँ॥
ग्रहन रीति यौँ राहु ढकि लेत भाव सो नाहिँ।
या तेँ शशि रवि ग्रहन नहिँ गह्यौ राहु कर माहिँ॥

उक्तास्पदवस्तूत्प्रेक्षालंकार।

दोहा। भाल लाल कच वस्तु मेँ शशि रवि तम की तर्क।
लह्यौ वस्तु उक्तास्पद उत्प्रेक्षा कुल-अर्क॥

मूल। मिलिचंदनबेंदीरही गोरेमुखनलखाय।
ज्यौंज्यौंमदलालीचढै त्यौंत्यौंउघरतिजाय॥४५०॥

टीका।—मद-पान समेँ नायक वचन सखी से, कै सखी का वचन सखी से, कै कवि की उक्ति। मिल कर चंदन की बेंदी रही है, गोरे मुख में नहीं दृष्टि आती। जिस भाँति मद की लाली चढती है मुख पर, तैसे तैसे उघड़ती जाती है॥

उन्मीलितालंकार।

दोहा। उन्मीलित लखिये जहाँ किहुं विशेष करि भेद।
मद लाली तेँ लखि परी मलय-बिंदु बिन खेद॥

मूल। सो०। मंगलबिंदुसुरंग ससिमुखकेसरआडगुरु।
इकनारीलहिसंग रसमयकियलोचनजगत॥४५१॥

टीका।—सखी का वचन सखी से, कै कवि की उक्ति। लाल बेंदी मंगल, मुख चंद्रमा, केसर की आड बृहस्पति। एक नारी (कहैँ स्त्री औ राधिका) पाय के संग (रस, स्नेह औ जल) रसमय किये नैन जगत के॥ हेतु यह कि, जब मंगल चंद्रमा

बृहस्पति एक राशि में आवैं हैं, तब जल-योग होता है। इस ने सब जग को रसमय कर दिया॥

प्रश्न॥ दोहा। जब लोचन रसमय किये तौ तिय दूषण जानि।
उत्तर॥ तिय तें दृग रसमय किये नारी जग रस मानि॥

सविषयसावयवरूपकालंकार।

दोहा। रूपक सविषय सावयव सब विधि समता चाहि।
सुख कौं ग्रह संघट्ट करि भाव सु कह्यौ निबाहि॥

मूल। दो०। पचरँगरँगबेंदीबनी खरीउठीमुखजोति।
पहरेंचीरचुनौटिया चटकचौगुनीहोति॥४५२॥

टीका।—सखी का वचन सखी से, कैं कवि की उक्ति। पाँच रंग के रंग की बेंदी लगी है नायका के सिर पर, तिस से अति-ही उठी है मुख की जोति। पहरे है वस्त्र चुनौटिया (कहूँ स्यामता लिये लाल रंग का) इस से मुख की चमक चौगुनी होती है॥

प्रश्न॥ दो०। पँच रँग पुनि रँग शब्द बढि इक यह प्रश्न सु जान।
दूजे चौगुनि चटक किमि लखियत तीन प्रमान॥

उत्तर॥ दो०। किहुँ तिय पिय सौं रँग भयौ सज्यौ सरस शृंगार।
तहँ सखि के सखि सौं वचन कहति सु इहिँ परकार॥
इक मुख दुति दूजे खरी भई रंग पिय पाइ।
तीजे बेंदी चीर लहि चटक चौगुनी गाइ॥

अनुगुणालंकार।

दोहा। निज गुण सिध परसंग अधिक होय सु अनुगुण गाइ।
एक चटक सौं चौगुनी भई संग पर जाइ॥

मूल। खौरिपनचभृकुटीधनुख वधिकसमरतजिकानि।
हनततरुनमृगतिलकसर सुरकिभालभरितानि॥४५३॥

टीका ।—सखी का वचन सखी से, कै कवि की उक्ति। नायका कुलटा खौड है चिल्ला, भौँहैँ कमान, आखेटी कामदेव छीड के लाज मारे है जवान पुरुष मृग को, तिलक तीर। नाक पर से तिलक, सोई है भाल (फल)। तिसे पूरा खैँच के॥ सविषयसावयवरूपकालंकार।

दोहा । रूपक सविषय सावयव सकल वस्तु जु बखान ।
खौर पनच जु शिकार को रूपक कियौ सु जान ।

भृकुटी वर्णन ।

मूल । नासामोरिनचायदृग करीककाकीसौँह ।
काँटेलौँकसकतिहिये गडीकटीलीभौँह ॥ ४५४ ॥

टीका ।—नायक वचन सखी से। नायका परकीया। नाक मोड कर, नचा के आँख, की जो चचा की सौगंद। सो काँटे सी खटकै है मन में मेरे खुभी हुई टेढी भौँह नायका की॥ स्वभावोक्ति औ पूर्णोपमालंकार।

दोहा । जहँ स्वभाव कछु वरणिये स्वभावोक्ति कहि ताहि ।
नासा मोरि नचाय दृग कह्यौ भाव यह चाहि ॥

दोहा । भृकुटी ह्याँ उपमेय है कंटक लहि उपमान ।
लौँ वाचक कसकत धरम पूरण उपमा जान ॥

नयन वर्णन ।

मूल । रससिँगारमंजनकिये कंजनभंजनदैन ।
अंजनरंजनहूबिना खंजनगंजननैन ॥ ४५५ ॥

टीका ।—नायक वचन सखी से। शृंगार रस में न्हाये हुये हैं। कमल के भंजन (कहैं तिरस्कार करनेवाले) हैं। काजल दिये बिना भी खँजरीट की निंदा करनेवाले हैं नैन नायका के॥

प्रश्न॥ दो० । रस मंजन मेँ धुनि यहै छए नये रस माहिँ ।
कंजन खंजन गंजबौ हेतु चमत्कृत नाहिँ ॥

उत्तर॥ दो० । रस सिँगार कौँ ओप दिये रहत सदा दृग बाम ।
या-ही तेँ कंजादि के मद गंजन अभिराम ॥

प्रश्न ॥ दो०। द्वै उपमानहि क्यौं तहाँ कंजनि छवि गुण भूरि।
उत्तर ॥ खंजन-हु में स्यामता चंचलता द्युति पूरि ॥

इन उपमान में सब गुण आये ॥ व्यतिरेकालंकार औ वृत्त्यनुप्रास है।

दोहा। वर्ण्य अवर्ण्यहिँ तें जहाँ है विशेष व्यतिरेक।
कंजादिक तें दृगनि में ओप दैन अति एक ॥

दोहा। अच्छर समता बार बहु आवै वृत्त्यनुप्रास।
मंजन कंजन आदि दे प्रास बहुत परकास ॥

सूल। अरतैंटरतनवरपरैं दईमरक्कमनुमैंन।
होडाहोडीबढचले चितचतुराईनैंन॥ ४५६ ॥

टीका।—सखी का वचन नायक से, कै सखी से कहै। नायका नवयौवना। जिद से टलते नहीं, न बढ निकलैं, दियो है सनकार कै मानौ कामदेव ने। होडा होडी कर बढ चले हैं चित चतुराई औ नैन॥

प्रश्न ॥ दो०। होडा होडी दैन में होत तीन ह्याँ व्यर्थ।
उत्तर ॥ चित की चतुराई नयन है-ही गनौ समर्थ ॥

और प्रश्न ॥ दो०। चतुराई की हद नही नैन बढनि हद आहि।
यह असमंजस सी लगै होडा होडी चाहि ॥

उत्तर॥ दो०। चित चतुराई और पुनि. चतुराई जो नैन।
ते दोऊ बाढी अमित चित चतुराई सैन ॥

प्रश्न ॥ दो०। चतुराई के अर्थ में बने बढि चले नाहिँ।
उत्तर ॥ चित चतुराई युत नयन दोऊ बढे लखाहिँ ॥

वार्त्ता। चतुराई कर के चित बढा और चतुराई कर के नैन बढे, कहने में इस

---

४५६। बर परे, बल भरे हैं। मानौ मैन (काम) मरुक (इति पाठान्तरम्) दीनी है, उत्कर्ष दियो है। देखी कौन जीते या को नाम मरुक। असिद्धास्पदहेतूत्प्रेचा ॥ इति हरिप्रकाशे ॥

भाँति है, पर चतुराई-ही बढी जानिये। जैसे संपति कर मनुष बढे है, तौ तन आकार नहो बढता, संपति-ही बढी जानिये॥ सिद्वास्पदहेतूत्प्रेचालंकार।

दोहा। मैन मरक यह हेतु है मनो बढे इहिँ भाय।
बढनि यहाँ सिद्वास्पद हेतूत्प्रेचा गाय॥

मूल। योगजुक्तिसिखईसबै मनौमहामुनिमैन।
चाहतपियअद्वैतता काननसेवतनैन॥ ४५७॥

टीका।--सखी का वचन सखी से, कै कवि की उक्ति। योग औ कानन शब्द श्लेष। प्रवीनता की रीति, कै जोग की विधि, सिखाई सब मानो बडे मुनि कामदेव ने। चाहते हैँ नायक से एक होने। इस लिये कानौँ को, कै बन को, सेवते हैँ नैन नायका के॥ एकदेशविवर्त्तिसावयव-रूपकालंकार औ असिद्वास्पदफल-उत्प्रेचालंकार।

दोहा। सो इकदेशविवर्त्ति इक लहै कहै बिन भेउ।
योग युक्ति अँग सब थपे दृग सिख पद धरि लेउ॥

उत्प्रेचा॥ दोहा। सेवा नहि असिद्वास्पद फल अद्वैतता चाह।
तर्क करो मनु शब्द करि उत्प्रेचा अवगाह॥

मूल। खेलनसिखएअलिभले चतुरअहेरीमार।
काननचारीनैनमृग नागरनरनिसिकार॥४५८॥

टीका।--सखी का वचन नायका से। नायका कुलटा। खेलने को सिखाये हैँ, हे सखी, अच्छे चतुर शिकारी काम ने। कानन पद श्लेष। कान औ बन। कान तक जानेवाले, कै बन तक जानेहारे, नैन मृगौँ को चतुर नरौँ को शिकार करना (कहैँ चतुरौँ को मारना)। रूपकालंकार श्लेषालंकार अद्भुतरसवदालंकार है।

दोहा। अलंकार रूपक इहाँ वर्ण्यो रूप शिकार।
कानन पद के द्वै अरथ यौँ शलेष निरधार॥

---

४५७। नैन कानौँ को सेवते हैँ, कान तार्इँ नेच हैँ। जोगी कानन (बन) सेवते हैँ॥ इति हरिप्रकाशे।

मृग मनुष्यनि को शिकार खेलैं, यह अद्भुत ॥

मूल। सायकसमसायकनयन रँगेत्रिविधिरँगगात।
झखौंबिलखिदुरिजातिजल लखिजलजातलजात ॥४५६॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। तीर की समान हैं, और माया करने-वाले हैं नैन तेरे। रँगे हैं तीन भाँति के रंग से शरीर इन के। मछली भी देख के छिप जाती है पानी में, औ निरख के कमल लजाते हैं॥

प्रश्न ॥ दोहा। सायक सम दोहा विषैं अर्थ सुनि-बहतु नाहिं।
कहे सितासित दृग बरनि नयरँग क्यौं इहिं माहिं॥
झख दुरिबौ कंजनि लजनि सायक पच्छ लगै न।
या तें या के अर्थ को कहिये विधि सुख दैन॥

उत्तर ॥ दोहा। नहि अलेप विधि तर्क ह्याँ उत्प्रेक्षा लखि लेहु।
सायक सर सम यह समुझि झख जलजनि गति एहु॥
दुरैं लजैं झख कंज दृग सायक मायक जोइ।
इक छूटे बहु है लगैं हम मैं विधि नहि सोइ॥

नय रंग का उत्तर॥

दोहा। लखति पियहि जगि सँग तउ सुकुरति सखि सौं प्रीति।
तहँ तिरविधि नयरँग सु मधि लख निलजनि यह रीति॥
सखी वचन है व्यंग सौं लखी प्रीति अभिराम।
या तें इहि विधि नायका लखी लच्छिता नाम॥

असिद्धास्पदहेतूत्प्रेक्षालंकार।

दोहा। दुरिबौ और लजानि यह असिध हेतु तें जानि।
असिद्धास्पदहेतु की उत्प्रेक्षा मन मानि॥

मूल। बरजीतैंसरमैनके ऐसेदेखेमैंन।
हरिनीकेनैनानितैं हरिनीकेयेनैन ॥४६०॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। श्रेष्ट जीते हैं बान काम के। ऐसे देखे मैं ने नही। मृगी के नैनों से, हे कृष्ण, अच्छे हैं ये नैन नायका के॥

प्रश्न॥ दोहा। बर जीते सर मैन कहि मृग-दृग नीक बनै न।

उत्तर॥ या तें मृग-दृग तें सु बर जीते इन सर मैन॥

काव्यलिंग औ यमकालंकार।

दोहा। जीतन तें सामर्थ दृढ करी नीक की आहि।
काव्यलिंग या तें यहाँ अवर यमक अवगाहि॥

मूल। झूठेजानिनसंग्रहै मनमुँहनिकसेवैन।
याहीतेंमानौकिये बातनिकौंविधिनैन॥ ४६१॥

टीका।—नायक नायका को आँखों में सैन सी बातें करते देखि, सखी का वचन सखी से। झूठे जान के नही ग्रहन करै है मन दंपती का मुंह से निकले वचन को। इसी से मानो किये हैं बातों की ब्रह्मा ने नैन। सिद्धास्पदहेतूत्प्रेक्षालंकार।

दोहा। झूठे मुख लखि हेतु इहिं किये बैन कौं नैन।
नैन बैन सिद्धास्पद हेतूत्प्रेक्षा ऐन॥

मूल। दृगनिलगतबेधतहियौ विकलकरतअँगआन। ×
येतेरेसबतेंविखम ईछनतीछनबान॥ ४६२॥

टीका।—सखी का वचन नायका से, कै नायक वचन नायका से। आँखों में लगते हैं, छेदते हैं हृदय को, व्याकुल करते हैं अंग और। ये तेरे सब से कठिन हैं नैन पैने तीर। असंगति अलंकार।

दोहा। सु असंगति कारण अनत कारज भिन्न सु थान।
लगैं दृगनि बेधैं हियो होत विकल अँग आन॥

मूल। फिरिफिरिदौरतदेखियत निचलेनैकुरहैंन।
येकजरारेकौनपर करतकजाकीनैन॥ ४६३॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। नायका परकीया। बार बार दौड़ते देखती हूँ थिर तनक नहीं रहते। ये बिन काजल का-जल दिये से किस पर करते हैं दौड़ नैन तेरे॥

प्रश्न॥ दोहा। करत कजाकी कौन पर कुलटा रस हत होय।
उत्तर॥ सखि बच नायक दृगनि सौं सहज असितता जोय॥

वाचकोपमानलुप्तोपमालंकार।

दोहा। नैन इहाँ उपमेय है धर्म दौरिबो जानि।
वाचक अरु उपमान को लोप लखो उर आनि॥

मूल। सारीडारीनीलकी ओटअचूकचुकैन।
मोमनमृगकरबरगहै अहेअहेरीनैन॥ ४६४॥

टीका।—नायक वचन सखी से, कै नायका से। साड़ी नीले रंग की डाली-रूपी ओट में अचूक हैं चूकते नहीं। मेरे मन-रूपी मृग को हाथों हाथ, कै कलबल से, पकड़े है, हे शिकारी नैन नायका के॥

प्रश्न॥ दोहा। चुकै न अर्थ अचूक को पुनि अचूक पुनरुक्ति।
उत्तर॥ मो मन-मृग सु अचूक हो किहुँ बर नायक उक्ति॥
और प्रश्न॥ दोहा। अहे वचन नायकनि कौं है अयुक्ति सी बात।
उत्तर॥ हुते अहेरी नैन यों कीजै अर्थ विख्यात॥

अर्थ अहे को हुते॥ सविषयसावयवरूपकालंकार। अहेरी के सब अंग कहे इस से॥

मूल। नीचीयैनीचीनिपट दीठिकुहीलौंदौरि।
उठिऊँचैनीचैदियो मनकुलंगझकझोरि॥ ४६५॥

टीका।—नायक वचन सखी से। निपट नीचे-ही नीचे दृष्टि नायका कीने कुही की भाँति दौड़ कर। उठ कर ऊँचे नीचे दबोचा मेरा कुलंग (काहूँ पक्षी-रूपी) मन झंझोड़ कर॥ पूर्णोपमालंकार।

दोहा । दीठि यहाँ उपमेय है कुही जानि उपमान ।
जौं याचक दौरन धरम पूरण उपमा जान ॥

मूल । फूलेफदकतलैफरी पलकटाछकरवार ।
करतबचावतवियनयन पायकघायहजार ॥ ४६६ ॥

टीका ।—दंपती के नेत्रों की ओर की दृष्टि बचाय आपस में चोट करते देखि, सखी का वचन सखी से । प्रसन्न हो कूदते हैं ले के ढाल पलक औ दृष्टि की तरवार । करते हैं, बचावते हैं, दंपती के नैन-पायक घाव हजारों ॥

प्रश्न ॥ दोहा । पायक खडग बचावहीं दुहुँ दिस खेलत माहिं ।
नायक तिया कटाच कौं सुन्यौं बचावत नाहिं ॥
यह तौ चित चाहत रहत बंक बिलोकनि नारि ।
पलंक मूँदि नहि लेत ज्यौं फरी आड तरवारि ॥

उत्तर ॥ दोहा । नैननि पाइक सम कियौ दुहुँ दिस अर्थ लगाय ।
सो श्लेष य्हाँ तीनि विधि दये सु कवि दरसाय ॥
इक अभिन्न अर्थ सु कह्यौ अवर भिन्न पद जानि ।
तीजे शुद्ध श्लेष इक शब्द अर्थ है मानि ॥
सो अभिन्न अर्थ जु कहै इकै अर्थ दुहुँ ओर ।
ज्यौं पानी तें शोभिये खडग मुक्त सर और ॥
सो फूले फदकत इकै अर्थ सु पाइक नैन ।
फरी पलक सु कटाच्छ अरु खडग भिन्न पद ऐन ॥
करत शब्द यह-ज अभिन करत दुहूं इक अर्थ ।
तहाँ बचावत में सुनो शुद्ध श्लेष समर्थ ॥
वे सु बचावत करत हैं चोट बचावन भाइ ।
ये सु बचावत करत हैं और न सो लख पाइ ॥
या तें तीनौ विधिनि के कहे श्लेष बनाइ ।
कवि कोविद-ही जानिहैं अलंकार के भाइ ॥

कोऊ कहै जु दृगनि कों नहि पायक निरवाह।
पायक औरन सौं नहीं सु बचावत अवगाह॥
तहँ कहियै इहाँ शब्द की कही साम्यता सोइ।
भाव साम्यता नहि तहाँ उदाहरण बहु जोइ॥

यथा सेनापति उक्ति। मंगन को देखे पट देत बार बार हैं।
यथा। मंगन लखि पट देत हैं दाता सूम समान॥
तौ यहाँ पट इस शब्द की साम्यता भई जानिये॥
ऐसे-ही बिहारी की उक्ति।

दोहा। सेवत कानन नैन इहाँ कानन के है अर्थ।
श्रवण और बन तहँ इहाँ समता शब्द समर्थ॥

यथा श्री-राम-चंद्रिकायां॥

विधि के समान है विमान-कृत-राजहंस इति।

दोहा। यह विमान कृत राजहंस विधि सम नृप तहँ जोइ।
तहँ कहियै कहा हंस जब वाहन तब विधि होइ॥
या तें कहूँ कहूँ बनै शब्द साम्य सु श्लेष।
इहिं विधि या के अर्थ कौं समुझत बुद्धि विशेष॥

श्लेष-गर्भित सविषयसावयवरूपकालंकार। नैन का पायक से रूपक॥

मूल। तियकततकमनैतीपढी बिनजिहभौंहकमान।
चितचलवेधेचुकतिनहि बंकविलोकनिवान॥४६७॥

टीका।—सखी का वचन नायका से, कै नायक वचन नायका से। हे स्त्री, तू कहाँ यह कमनैती पढी है बिना चिल्ले की भौंह कमान से। चल के चित निशाने को मारे बिन चूकती नहीं बाँकी चितवन के तीर से॥ द्वितीय विभावनालंकार।

दोहा। हेतु समग्र न होय जहँ काज विभावन होय।
भ्रू धनुष जिह न हेतु सब काज बेध चित होय॥

मूल। चमचमातचंचलनयन बिचघूँघटपटझीन।
मानहुँसुरसरिताविमल जलउछलतजुगमीन॥४६८॥

टीका ।—सखी का वचन नायक से, कै नायक वचन सखी से। चमकती हैं चंचल नैन घूंघट के वस्त्र महीन में। मनो गंगा के निर्मल जल में उछलती हैं दो मछली ॥ उक्तास्पदवस्तूत्प्रेक्षालंकार ॥

दोहा । पट में दृग मनु मीन जल पट दृग वस्तु विचारि ।
वस्तूत्प्रेक्षा है इहाँ उक्त आसपद धारि ॥

मूल । वारौंबलितोदृगनिपर अलिखंजनमृगमीन ।
आधीदीठिचितौनिजिहि कियेलालआधीन ॥ ४६६ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से। वारूं मैं, हे बलैया लूं, तेरे नैनों पर भौंरे ममोले हरिन औ मछलीं। आधी दृष्टि के देखने में जिन्हों ने किये श्री-कृष्ण को आधीन (कहें बस) ॥ प्रतीप औ व्यतिरेकालंकार ।

दोहा । वारौं तहँ निंदा उपम है प्रतीप इहिं भाइ ।
चख आधी दृग बस करे यह व्यतिरेक बताइ ॥

मूल । जेतबहोतदिखादिखी भईअमीइकआँक ।
दगेतिरीछोदीठिअब ह्वैबीछीकौडाँक ॥ ४७० ॥

टीका ।—नायका वचन सखी से, कै नायक वचन सखी से। जे तब होते-ही देखा-देखी के हुई थीं निश्चय कर अमृत दृष्टि। ते जलावैं हैं तिरछी दृष्टि अब ही के बिच्छू के डंक सम ॥

प्रश्न ॥ दगै तिरीछी दीठि कौं चहिये दगी बनै न ।
उत्तर ॥ उत्तर यह अप कौं कहत दगी जरत यौं बैन ॥
क्योंकि तिया तब मुग्ध-ही अमी भई तिहि दाइ ।
अब सु तिरीछी लगति है बीछी डाँक सु भाइ ॥

४७० । जे तब ( पूर्वानुराग में ) देखा-देखी होती, तहाँ जो दृष्टि एक आँक (निश्चय) अमी (अमृत-तुल्य भई थी। इति हरिप्रकाशे ॥

पर्यायालंकार।

दोहा। एक विषै जु अनेकज वास बहु पर्याय।
जिहिं दृग पहिले अमिय अब बीछी डाँक सुभाय॥

नासा-वेध वर्णन।

मूल। वेधकअनियारेनयन वेधतकरननिखेध।
बरबटवेधतमोहियो तोनासाकोवेध॥ ४७१॥

टीका।—नायक वचन नायका से। विछित्ति हाव। छेदनेवाले अनीवाले नैन हैं। तिन्हें तू छेदते कर मत नही। बल कर छेदता है मेरा हृदय तेरी नाक का छेद॥

चतुर्थ विभावनालंकार।

दोहा। आन हेतु तें होइ जहँ, काज विभावन मित्त।
वेधन को कारज नहीं ॥ वेध वेधियत चित्त॥

छंद। वेधे सु कारण चाहि। नय पहरिवे को आहि॥

नासा-भूषण वर्णन।

मूल। जटितनीलमनिजगमगति सींकसुहाईनाक।
मनौअलीचंपककली वसिरसलेतनिसाँक॥४७२॥

टीका।—सखी का वचन सखी से, कै सखी वचन नायक से। जडी हुई नीलमणी से जगमगाती है सींक सुहावनी नाक पर। मानो भौंरा चंपे की कली पर बस के रस लेता है निसंक॥ वस्तूत्प्रेक्षालंकार।

दोहा। सींक वस्तु तिहि में करी अलि की तर्क विचारि।
वस्तूत्प्रेक्षा जानिये प्रगट मनौ पद धारि॥

मूल। यदपिलौंगललितौतऊ तूनपहरिइकआँक।
सदासंकवढियैरहै रहैचढीसीनाँक॥ ४७३॥

---

४७१। . लोचन नेत्र का कोन, ता कौं अनी कहत हैं। बरछी की छुरी को अग्रभाग, सो अनी। तेसे ही नेत्र के कोन (अनियारे) नेत्र वेधक हैं (सो वेधत हैं)। ता कौं तूं निषेध मति करै। इति हरिप्रकाशे॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। जौभी लौंग सुंदर है तौ भी पहरै मत तू निश्चय कर। सदा भय बढा रहता है हमें, रहै है जो तेरी चढी सी नाक।

तातपर्य यह कि, लौंग पहरे से नाक चढी सो रहै है, औ नाक चढने से मान का भ्रम होता है॥ व्याजस्तुति अलंकार।

दोहा। व्याजस्तुति निंदा विषै अस्तुति व्यंग विचार।
नाक चढी सौं डर रहै डर इहिँ करत सुमार॥

मूल। इहिँद्वैहीमोतीसुगथ तूनथगरवनिसाँक।
जिहिँपहिरैजगदृगग्रसति हँसतिलसतिसीनाँक॥४७४॥

टीका।—नायका की नथ की शोभा देखि, सखी वचन नथ से, कै अन्योक्ति। इन दो-ही मोती के अच्छे द्रव्य से, कै गुथने से, हे नथ, तू गर्व कर निसंक। जिस के पहिरने से जग के दृग को पकडे है हँसती सी शोभायमान नाक॥

प्रश्न॥ दो०। इहिँ द्वै-ही मोती कहे तहँ थोरी गथ-जानि।
ता कौं गर्व न संभवै।
उत्तर॥ सुगथ शब्द तें मानि॥
पुनि प्रश्न॥ दो०॥ गर्व कहा नथ में भयौ।
उत्तर॥ तहाँ गर्व इहिँ भाव।
मोहि पहिरं जग दृग ग्रसति नाक सु मो पर-भाव॥
और प्रश्न॥ दो०। जग दृग ग्रसति सु वचन तें कुलटा रस हत होइ।
उत्तर॥ जग दृग स्याम सु जान हैं ग्रसिबौ तिन मन जोइ॥

लक्षणा से मन का ग्रसना जानिये अथवा दृग शब्द देहरी-दीपक है जग के दृग के दृग ग्रहती है नाक॥

काव्यलिंग अलंकार।

दोहा। काव्यलिंग सामर्थता जहँ दृढ रीति लखाति।
सुकतनि वढी समर्थता जिन सौं नाक लसाति॥

मूल। वेसरिमोतीधनितुही कोबूझैकुलजाति।
पीवौकरितियघोठकौ रसनिधरकदिनराति॥४७५॥

टीका।—शृंगार रस में अन्योक्ति, नायक प्रोषित का वचन मोती से। नथ के मोती धन्य तू-ही है। कौन पूछे है कुल और जात। पिया कर नायका के होठ का रस निधडक दिन रात॥

अन्योक्ति अलंकार।

दोहा। अन्योकति जहँ और प्रति कहै और की बात।
इहाँ अधम नर सौं कहत बर तिय लही बिख्यात॥

कपोल वर्णन।

मूल। बरनबाससुकुमारता सबबिधिरहीसमाय।
पखुरीलगीगुलावकी गालनजानीजाय॥ ४७६ ॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। रंग सुगंध सुकुमारता सब भाँति रही है उस में भर के। पँखडी लगी हुई गुलाब की गाल में जानी नही जाती नायका के॥ मीलित अलंकार।

चौ॰। सदृस बस्तु में भेद न लहिये। अलंकार मीलित तहँ कहिये॥

दिठौना वर्णन।

मूल। लौनेमुखदीठिनलगै यौंकहिदीनौईठि।
दूनीह्वैलागनलगी दियेदिठौनादीठि॥ ४७७ ॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। सलौने मुंह में दृष्टि न लगे किसी की, यौं कहि के दिया प्रिय सखी ने। दूनी हो लगने लगी दिये से दिठौने के दृष्टि॥ बिषमालंकार।

दोहा। बिषम इष्ट के उदिम तें है अनिष्ट जहँ जानि।
दीठि न लगै दिठौन दिय सु तौ लगति बहु आनि॥

मूल। पियतियसौंहँसिकैकह्यौ लखैदिठौनादीन।
चंदमुखीमुखचंदतें भलोचंदसमकीन॥४७८॥

टीका।—नायक वचन नायका से। नायक ने नायका से हँस के कहा देख के दिठौना दिये। हे चंद-मुखी, मुख-चंद तैं ने भला चंद्रमा समान किया॥

प्रश्न॥ दोहा। चंद-मुखी नहि चाहिये संबोधन इहिं ठौर।
चंद-मुखी जो हुती तऊ कियौ नयौ कहुँ और॥
कोउ कहै अब-ही भई चंद-मुखी यौं नाम।
सु तौ चंद-मुख ने कियौ कौन शब्द इहिं ठाम॥

दूजा प्रश्न॥ निंदा मुख की कढति ह्याँ क्यौंव चंद सम कौन।
कहा कि निकलँक प्रथम हो भो अब शोभा-हीन॥

तीजा प्रश्न॥ जु दिठौना वर्णन कियौ ता की निंदा होइ।
जिन जु बिगारी बदन छबि प्रश्न तीन विधि जोइ॥

उत्तर चंद-मुखी संबोधन का॥
चंद-मुखी कह चंद जो प्रथम अमल हो जानि।
पाछैं सकलंकित भयौ उहि सम कह्यौ बखानि॥

तहाँ प्रश्न॥ चंद-मुखी के कहत-ही इहो चंद परतीति।
अमल प्रथम निकलंक बिधु सो न शब्द इहिं रीति॥

और अर्थ करि उत्तर॥

दोहा। चंद-मुखी जे नायका तिन मुख तें बर आहि।
और चंद-ह तें भलौ कियौ चंद क्यौं ताहि॥
अर्थ यहाँ कि उपमिय तें भलौ उपम-हूँ तें जु।
सो क्यौं कीनौ चंद सम जिहिं सकलंक कहैं जु॥

इस में भी प्रश्न॥ जहाँ कह्यौ उपमान तें भलौ तहाँ उपमेय।
तिहिं तें भलौ न चाहिये कहिबौ वृथा सु भेय॥
जैसें नृप तें कहि भलौ मंत्री तें सु वृथा-हि।
तैसें उपमा कहि कह्यौ उपमिय चहियै नाहि॥

उत्तर॥ जहँ उपमा, उपमेय कौं दुहुँनि श्रेष्टता आहि।
जहँ प्रतीप, तहँ श्रेष्टता उपमेये-ह चाहि॥

कैसो है यह चंद जिमि तुव मुख अति छवि देइ ।
यह प्रतीप तौ ठौर इहिँ उपमिय वर छवि लेइ ॥
या तैँ दोऊ मतनि के लिये दुहुनि को नाम ।
कह्यौ सु इहिँ विधि अर्थ मैँ प्रश्न नही गुण-धाम ॥

प्रश्न ॥ दोहा । जु यह अर्थ इहि बिधि करौ रीति हीनता छोड़ ।
जैसैँ कह्यौ दुहूँनि तैँ भलो बदन यह जोड़ ॥
तैसैँ ह्याँ चहिये कह्यौ दोउनि सम क्यौँ कीन ।
इहिँ रीति न दुहुँ तैँ भलो क्यौँ इक सम करि लीन ॥
या तैँ बनत न अर्थ यहु अरु दु प्रश्न इहिँ माहिँ ।
सुख निंदा रु दिठौन को निंदा दोउ सरसाहिँ ॥

सिद्धांत अर्थ का उत्तर ॥

दोहा । अब तुम इहिँ विधि अर्थ कौँ सुनौ सु कवि चित लाय ।
क्रिया विछित्तिहि हाव की कीनी तिय इहिँ भाय ॥
रिस मैँ तिय भूषणनि की शोभा धरी उठाय ।
सो विछित्ति अँग-हीनता दिखवति पियहि रिसाय ॥
नित्य कहत है चंद तैँ तो सुख दुति वर लीन ।
सो इनि चितहि रिसाय कै दिखयौ दुति करि हीन ॥
तहँ पिय सुख लखि हँसि कह्यौ भलो चंद तैँ आहि ।
क्यौँकि चंद सम की जु तू भई चहति-ही चाहि ॥
भई चंद सम कीन तउ शोभा सहित अपार ।
या मैँ सुख रु दिठौन की छवि बरणी निरधार ॥
काहु सौँ कोऊ कहति चंद-मुखी सुनि बात ।
यौँ पिय ने तिय सौँ कह्यौ लखि विछित्ति सरसात ॥

व्यतिरेकालंकार ।

दोहा । वर्ण्य अवर्ण्यन्हि तैँ जहाँ है विशेष व्यतिरेक ।
शशि अशोभ स्यामत्व तैँ तुव सुख शोभ अनेक ॥

कर्ण-भूषण वर्णन।

मूल। लस तसतसारीढक्यौ तरलतरौनाकान।
पर्थ्यौमनौसुरसरिसलिल रविप्रतिबिंबविहान ॥ ४७६ ॥

टीका।—सखी का वचन नायक से, कै कवि की उक्ति। शोभा देती है धौली साडी में ढकी हुई चंचल ढेडी नायका के कान में। पडा है मानौ गंगा के जल में सूरज का प्रतिबिंब भोर-ही ॥ वस्तूत्प्रेचालंकार स्पष्ट है ॥

मूल। लसैसुरासातियस्रवन यौंमुकुतनिदुतिपाइ।
मानौपरसकपोलके रहेस्वेदकनछाइ ॥ ४८० ॥

टीका।—सखी का वचन नायक से, कै कवि की उक्ति। सुरासा तरकी। शोभा देती तरकी नायका के कान में यौं मोतियौं की आभा पा कर, मानौ छूने से गाल के रहे हैं पसीने के मोती छाय के॥ हेतूत्प्रेचालंकार।

दोहा। जड-हू के सात्विक भयौ हेतु सु परस कपोल।
हेतूत्प्रेचा जानिये तर्क स्वेद-कण बोल ॥

मूल। सालतिहैनटसालसौ क्यौंहूँनिकसतिनाहि।
मनमथनेजानौकसौ खुभीखुभीमनमाहि ॥४८१॥

टीका।—नायक वचन सखी से। खटकै है टूटे काँटे की भाँति, किसी रीति से निकलती नहीं, मन की मथ के भाले की नौक सो जो चुभो है खुभी मन में। खुभी कान का भूषण है। जो कोई काम के भाले का अर्थ करै, तौ ठीक नहीं। क्यौंकि काम के बान प्रसिद्ध हैं॥ पूर्णोपमालंकार। खुभी उपमेय, नेजा-नौक उपमान, सी वाचक, चुभना धर्म। खुभी खुभी पद यमक ॥

मूल। भीनेपटमेंझुलमुली झलकतिओपअपार।
सुरतरुकीमनुसिंधुमें लसतिसपल्लवडार ॥ ४८२ ॥

टीका।—नायक वचन सखी से, कै सखी वचन नायक से, कै कवि की उक्ति।

महीन कपडे में भुलमुली (कहुँ पीपल पत्ते) की चमकती है जोति अपार। कल्पवृक्ष की मानौ समुद्र में शोभा देती है पत्ते अमित डाली ॥ वस्तूत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट-ही है ॥

दशन वर्णन।

मूल। नैकुहँसौंहीबानितजि लख्यौपरतुमुखनीठि।
चौकाचमकनिचौंधमें परतिचौंधसीदीठि ॥ ४८३ ॥

टीका।—सखी का वचन नायका से, नायक के साक्षात। तनक हँसने का सुभाव छोड दे, देखा जाता है तेरा मुँह नीठ कर के। दाँत के चौके कीं चमक से चौंधाई सी हो जाती है दृष्टि हमारी ॥ हाँसी को उपमा बिजली से है। इस से दृष्टि को चकाचौंधी लगती है ॥ काव्यलिंग अलंकार।

दोहा। काव्यलिंग सु इहाँ जहाँ दृढ समर्थता होति।
लख्यौ परतु मुख नीठि तिहिं दृष्टि करति रद-जोति ॥

चिबुक-गाड वर्णन।

मूल। कुचगिरिचढिअतिथकितह्वै चलीदीठिमुखचाड।
फिरिनटरीपरियैरही परीचिबुककीगाड ॥ ४८४ ॥

टीका।—नायक वचन सखी से। कुच-रूपी-पहाड पर चढ के बहुत हार के चली दृष्टि मेरी मुख की सुंदरता की ओर। फेर न टली पडी-ही रही पडी जो ठोढी के गढे में ॥ काव्यलिंग अलंकार।

दोहा। काव्यलिंग सामर्थता जिहाँ कहैं कवि-मौर।
परी रही यह दृढ कियौ अति थकियौ इहिं ठौर ॥

मूल। डारिठोढीगाडगहि नैनवटोहीमारि।
चिलकचौंधमेंरूपठग हाँसीफाँसीडारि ॥ ४८५ ॥

टीका।—सखी का वचन नायका से, के कवि की उक्ति। डाले हैं ठोढी के गढे में पकड नैन पथिकौं को मार के। तेरे मुख की जोति मकर चाँदनी में रूप ठग ने हाँसी-रूपी फाँसी डाल कर ॥ सावयवरूपकालंकार स्पष्ट है, ठग के रूपक से ॥

मूल। तोलखिमोमनजोलही सोगतिकहीनजाति।
ठोढीगाडगढ्यौतज उड्यौरहैदिनराति ॥ ४८६ ॥

टीका।—नायक वचन नायका से। तुमै देख के मेरे मन ने जो पकडी सो रीति कही नही जाती। ठोढी के गढे में गडा है, तौ भी उडा रहता है दिन राति ॥

प्रश्न ॥ दो०। उड्यौ रहै दिन रैनि तौ गड्यौ पुष्ट नहि होइ।
उत्तर ॥ परसे कर कहुँ चिवुक कौं सोच रहत निति सोइ ॥

विरोधाभासालंकार।

दोहा। विरुधाभास विरुद्ध सौ भासै अविरुध आइ।
गड्यौ उडै नहि विरुध यह अविरुध मन कौ भाइ ॥

गोदना वर्णन।

मूल। ललितस्यामलीलाललन चढीचिवुकछविदून।
मधुछाक्यौमधुकरपर्यौ मनौगुलावप्रसून ॥४८७॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। सुंदर स्याम गोदने की, हे लला, बढी है चिवुक से शोभा दूनी। मकरंद से मत्त हो भौंरा मानो पडा है गुलाब के फूल पर॥ उत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट है मनौ पद से ॥

मुख वर्णन।

मूल। सूरउदितहूमुदितमन मुखसुखमाकीओर।
चितैरहतचहुँओरतें निहचलचखनिचकोर ॥ ४८८ ॥

टीका।—सखी का वचन नायका से, कै नायक वचन सखी से। औ नायका सखी से कहै, तौ रूप-गर्विता। सूरज के उदय होने से भी प्रसन्न मन मुख की शोभा की ओर देख रहते हैं, चारौं ओर से निश्चल नैनौं से चकोर ॥

प्रश्न ॥ चहूँ ओर तें मुख लखत पाछै तहाँ बनै न।
उत्तर ॥ मुख सुखमा चहुँ ओर तें तिन्हिं वै लखत सुखैन ॥

भ्रांत्यालंकार।

दोहा। भ्रांति सु औरै वस्तु में औरै भ्रम जहँ होइ।
धोखे विधु के तिय-मुखहि रहत चकोर सु जोइ॥

मूल। पत्राहीतिथिपाइयै वाघरकेचहुँपास।
नितिप्रतिपून्यौईरहै आननओपउजास॥ ४८९॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। पत्रे-ही में तिथि पाते हैं। उस घर के चारों ओर, निरंतर निश्चय पून्यौं-ही रहै है मुख की जोति के उजास से॥

प्रश्न। जो निशि कौं पून्यौ लखी प्रात प्रतिपदा जान।
होही पत्रा-ही विषै तिथि सु न बनै बखान॥

उत्तर। प्रथम-हि प्रतिपद जान औ पुनि पून्यौ निशि देखि।
सब दिन पून्यौ जान-ही तिथि पत्रा-ही लेखि॥

परिसंख्यालंकार।

दोहा। परिसंख्या सु निषेध करि विधि इक थल ठहराइ।
पत्रा-ही तिथि ह्याँ नही लखियत प्रगटित भाइ॥

मूल। छप्यौछबीलौमुखलसै नीलैअंचलचीर।
मनौकलानिधिझलमलै कालिंदीकेनीर॥ ४९०॥

टीका।—सखी का वचन नायक से, कै कवि की उक्ति। छिपा हुआ सुंदर मुख नायका का शोभा देता है नीले आँचल में चीर के, मानौ चंद्रमा झलकता है यमुना के पानी में॥ वस्तूत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट है॥

किनारी वर्णन।

मूल। जरीकोरगोरेवदन बढीखरीछबिदेख।
लसतिमनौबिजुरीकिये सारदससिपरिवेख॥ ४९१॥

टीका।—सखी का वचन नायक से, कै कवि की उक्ति। जरी की किनारी की गोरे मुख पर अति बढी हुई शोभा देखिये है। शोभायमान है मानो बिजली सरद के चंद्रमा पर मंडल सी॥ वस्तूत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट है॥

ग्रीवा वर्णन।

मूल। खरीलसतिगोरेगरे धसतिपानकीपीक।
मनौगुलूबँदलालकी लाललालदुतिलीक॥ ४६२॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। अति शोभा देती है गोरे गले में धसती हुई पान की पीक। मानो कंठभूषण लालौं का है, हे कृष्ण, लाल लकीर की चमक नही॥

प्रश्न॥ दो०। दुति सु गुलूबँद लाल की गर चहुवाँ रह छाइ।
लीक कहन यह नहि बने और खरी किहिँ भाइ॥

उत्तर॥ मनौ गुलूबँद लाल की दुति कौँ लीक समान।
कह्यो कि अपयश-दानि है खरी लसनि तैँ जान॥

वार्त्ता॥ हे लाल, लाल बाहिर तैँ शोभायमान। पीक भीतर है। तो भी शोभा अधिक। इस से अति शोभायमान है॥

हेतूत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट है। खरी शोभा देती है। इस हेतु से मानो लीक अपयश-दानि रूप है, यह तर्क॥

मूल। पहरतहीगोरेगरे यौँदौरीदुतिलाल।
मनौपरसिपुलकतिभई मौलसिरीकीमाल॥ ४६३॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। पहरते-ही गोरे गले में यौँ दौडी शोभा, हे कृष्ण। मानो छूने से रोमांचित हुई मौलसिरी की माला॥

प्रश्न॥ दो०। पुलकति सी शीत-हि सदा मौलसिरी की माल।
साहि कहैँ पुलकति भई परसै प्रश्न विशाल॥

उत्तर ॥ सो० । पिय जु दई वह माल तिहिं पहिरत गोरैं गरैं ।
यौं बाढी छवि बाल लाल परस पुलकित मनौं ॥

हेतूत्प्रेक्षालंकार । मानौ लाल के छूने कारण से नायका रोमांचित हुई ॥

कर वर्णन ।

मूल । बडेकहावतआपसौं गरुवेगोपीनाथ ।
तौवदिहौंजोराखिहौ हाथनिलखिमनहाथ ॥४९४॥

टीका ।—सखी का वचन नायक से । बडे कहाते हो, आप भी भारो, हे गोपीनाथ । तो मैं मानूंगी, जो रक्खोगे, नायका के हाथ को देख के, मन अपना हाथ में ॥

परमार्थ-पक्ष अर्थ ।

दोहा ॥ कोऊ भलाई नहि लिखी ऐसो लखि मो हाथ ।
तो बदिहौं जु निबाहिहो लेख मेटि व्रजनाथ ॥

संभावनालंकार । जो यौं, तो यौं शब्द से ॥

मूल । वेईकरब्यौरनिवहै ब्यौरौकौनविचार ।
जिनहीउरभौमोहियौ तिनिहीसुरभैबार ॥ ४९५ ॥

टीका ।—नायका वचन सखी से । वे-ई हाथ हैं, औ झाडना भी वही है । भेद किस विचार से है । जिस से उलझा है मेरा मन, तिन-ही से सुलझे बाल ॥ पंचम विभावनालंकार ।

दोहा । कारज होय विरुद्ध तैं यह विभावना मानि ।
सुरझावक किरिया भई तिहि तैं उरझानि जानि ॥

मूल । गोरीछिगुनीनखअरुन छलास्यामछविदेइ ।
लहतमुकतिरतिछिनकयह नैनत्रिवेनीसेइ ॥ ४९६ ॥

टीका ।—नायक वचन अपने नैन से । गोरी कनउँगली है सो गंगा है । नख लाले

४९५ । सखी नायिका के केस सँवारै है । तब नायक पीछे सौं आइ, सखी को उठाइ करि, आपु केस सँवारे है । तब नायिका नायक के कर को परस पिछानि कैं, कहति है । आगैं भी हमारे केस सँवारे थे । वे-ही हाथ हैं । ब्यौरनि वहै । वहै सँवारनौं है । रे मन, तु ब्यौरौ (भेद) क्यों न विचारै । इति हरिप्रकाशे ॥

टीका।—सखी का वचन नायक से, कै कवि की उक्ति। जरी की किनारी को गोरे मुख पर अति बढी हुई शोभा देखिये है। शोभायमान है मानौ बिजली सरद के चंद्रमा पर मंडल सी॥ वस्तूत्प्रेचालंकार स्पष्ट है॥

ग्रीवा वर्णन।

मूल। खरीलसतिगोरेगरे धसतिपानकीपीक।
मनौगुलूबँदलालकी लाललालदुतिलीक॥ ४६२॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। अति शोभा देती है गोरे गले में धसती हुई पान की पीक। मानौ कंठभूषण लालौं का है, हे कृष्ण, लाल लकीर की चमक नहीं॥

प्रश्न॥ दो०। दुति सु गुलूबँद लाल की गर चहुधाँ रह छाइ।
लीक कहन यह नहिं बने और खरी किहिं भाइ॥

उत्तर॥ मनौ गुलूबँद लाल की दुति कौं लीक समान।
कहा कि अपयश-दानि है खरी लसनि तें जान॥

वार्त्ता॥ हे लाल, लाल बाहिर तें शोभायमान। पीक भीतर है। तो भी शोभा अधिक। इस से अति शोभायमान है॥

हेतूत्प्रेचालंकार स्पष्ट है। खरी शोभा देती है। इस हेतु से मानौ लीक अपयश-दानि रूप है, यह तर्क॥

मूल। पहरतहीगोरेगरे यौंदौरीदुतिलाल।
मनौपरसिपुलकतिभई मौलसिरीकीमाल॥ ४६३॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। पहरते-ही गोरे गले में यौं दौडी शोभा, हे कृष्ण। मानौ छूने से रोमांचित हुई मौलसिरी की माला॥

प्रश्न॥ दो०। पुलकति सी होत-हि सदा मौलसिरी की माल।
ताहि कहँ पुलकति भई परसे प्रश्न विशाल॥

उत्तर ॥ सो० । पिय जु दई वह माल तिहिँ पहिरत गोरे गरे ।
यौँ बाढी छवि बाल लाल परस पुलकित मनो ॥
हेतूत्प्रेक्षालंकार । मानौ लाल् के छूने कारण से नायका रोमांचित हुई ॥

कर वर्णन ।

मूल । वडेकहावतआपहू गरुवेगोपीनाथ ।
तौवदिहौंजौराखिहौ हाथनिलखिमनहाथ ॥४६४॥

टीका ।—सखी का वचन नायक से । बडे कहाते हो, आप भी भारी, हे गोपीनाथ । तौ मैं मानूंगी, जौ रक्खोगे, नायका के हाथ को देख के, मन अपना हाथ में ॥
परमार्थ-पक्ष अर्थ ।
दोहा ॥ खोज भलाई नहि लिखी ऐसो लखि मो हाथ ।
तौ वदिहौं जु मिटाविहौ लेख मेटि व्रजनाथ ॥
संभावनालंकार । जौ यौं, तौ यौं शब्द से ॥ *difference*

*Courting* मूल । वेईकरव्यौरनिवहै व्यौरौकौनविचार ।
जिनहीउरझ्यौमोहियौ तिनिहीसुरझेवार ॥ ४६५ ॥

टीका ।—नायका वचन सखी से । वे-ई हाथ हैं, औ झाडना भी वही है । भेद किस विचार से है । जिस से उलझा है मेरा मन, तिन-ही से सुलझे बाल ॥ पंचम विभावनालंकार ।
दोहा । कारज होय विरुद्ध तें यह विभावना मानि ।
सुरझावक किरिया भई तिहि तें उरझनि जानि ॥

मूल । गोरीछिगुनीनखअरुन छलास्यामछविदेइ ।
लहतमुकतिरतिछिनेकयह नैननिवेनीसेइ ॥ ४६६ ॥

टीका ।—नायक वचन अपने नैन् से । गोरी कनउँगली है सो गंगा है । नख लाली

४६५ । सखी नायिका के केस संवारे है । तब नायक पीछें सौं आइ, सखी को उठाइ करि, आपु केस संवारे है । तब नायिका नायक के कर को परस पिछानि कैं, कहति है । आगें भी हमारे केस सँवारे थे । वे-ही हाथ हैं । ब्यौरनि भई । भई सँवारनौं है । ऐ मन, तु ब्यौरी (भेद) क्यौं न निचारै ॥ इति हरिप्रकाशे ॥

है सो सरस्वती है। कक्षा काला है सो यमुना है। ये तीनो शोभा दें हैं। याते-ही रति-रूपी मुक्ति छिन प्रक में, है नैन, यह त्रिवेणी सेय कर॥ रूपकालंकार स्पष्ट है॥

कुच वर्णन।

मूल। चलननपावतुनिगमसंग जगउपजौअतित्रास।
कुचउतंगगिरिवरगह्यौ मीनामैनमवास॥ ४९७॥

टीका।—कवि की उक्ति। चलने नहीं पाता वेद का पंथ संसार में। हुआ है अति डर। कुच ऊँचे पहाड को पकडा है भील काम-देव ने मवास। मवास कठिन ठौर को कहते हैं, जहाँ गया मनुष्य किसी के हाथ न आवै॥

प्रश्न॥ दोहा। अभिप्राय अति त्रास को कहो कहा इहिं माहिं।
उत्तर॥ इक मग निगम न परत सुधि पिय वसहर तिहिं ठाहिं॥

वार्त्ता। निगम का अर्थ जिस पंथ की खबर न पडे। औ मैन-पक्ष में निगम वेद॥

दोहा। मैन त्रास अति यौं भयो उलहत कुच हो त्रास।
अब उतंग कुच मैन है या तें अति परकास॥

रूपकालंकार स्पष्ट है। मीने औ मैन के रूपक से। मीने माडवाड में बटमार को कहते हैं, औ वे वन पहाड पर रहते हैं॥

मूल। गाढेगाढेकुचनिढिलि पियहियकोठहराइ।
उकसौंहैंहीतोहिये सवैदईउकसाइ॥ ४९८॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। कठिन कठिन कुच बिन ढीले हौंयँगे, तब नायक के मन में कौन तेरी सौति ठहरेगो। उकसते-ही तेरे कुचौं ने नायक के मन से सब सौतें हटा दीं॥ नायका मुग्धा॥ चतुर्थ विभावनालंकार।

दोहा। अन्य हेतु सैं काज जहँ होय विभावन गाइ।
सबल उकासत ह्यौं दई उकसौंहैं उकसाइ॥

कञ्चुकी = आंगिया

कंचुकी-वर्णन।

मूल। दुरतिनकुचविचकंचुकी चुपरीसारीसेत।
कविआँकनिकेअर्थलौं प्रगटदिखाईदेत ॥ ४९९ ॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। छिपते नही कुच अंगिया में, औ अतर लगी साडी सेत में। कवि के अक्षरों के अर्थ की भाँति प्रत्यक्ष दिखाई देते हैं कुच नायका के ॥

प्रश्न ॥ दोहा। कवि अंकनि को अर्थ लौं। प्रगट अखी-ई होइ।
तौ टीका काहे करैं बडे ग्रंथ सब जोइ ॥

उत्तर ॥ ज्यौं अंकनि के सब अरथ कवि कौं भासैं आन।
त्यौं-ही कुच बिच कंचुकी सखि-जन जानै जान ॥

पूर्णोपमा औ दृष्टांतालंकार।

दोहा। अंक-अरथ उपमान है कुच उपमेय सु जान।
लौं वाचक, दीसन धरम पूरण उपमा मान ॥
दृष्टांत सु या तें कह्यौ समझहु चतुर समर्थ।
दुरत न कुच बिच कंचुकी ज्यौं अंकनि के अर्थ ॥

मूल। भईजुतनछबिबसनमिलि बरनिसकैसुनबैन।
आँगओपआँगीदुरी आँगीआपदुरैन ॥ ५०० ॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। हुई जो शरीर की शोभा कपड़ों की शोभा से मिल कर कोई बरनन न कर सके, सो बनै नही बरनन करते। अंग की ज्योति से अँगिया छिपी, पर आँगी में अंग (कहैं कुच) सो छिपते नही ॥ मीलित औ विभावनालंकार।

दोहा। मीलित अंग आँगी दुरी आँगी दुरत न अंग।
काज होइ प्रतिबंध लहैं सु विभावन परसंग ॥

वार्त्ता। छिपानेवाली आँगी तिस के होते भी अंग दिखाई देना। बाधक आगे काज होता-ही है। ऐसा अर्थ है ॥

मूल । सौनजुहीसीजगमगै अँगअँगजोवनजोति ।
सुरँगकसूँभीकंचुकी दुरँगदेहदुतिहोति ॥ ५०१ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायक से। पीत जूही सो जगमगै है अंग अंग में जोबन की जोति से नायका के, लाल कुसुंभी आँगी से दुरंगी शरीर की शोभा होती है॥ पूर्णोपमालंकार।

दोहा । अंग-ज्योति उपमेय है सोनजुही उपमान ।
सो वाचक, जगमग धरम पूरण उपमा जान॥

धुकधुकी वर्णन ।

मूल । उरमानिककीउरबसी डटतघटतदृगदाग ।
झलकतबाहिरकढिमनौ पियहियकौअनुराग ॥५०२॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से। नायका लक्षिता। छाती में तेरी मानिक की धुकधुकी जो है नायक की दी, इसे सुकर इस से जो डटती है, तौ घटती है तेरे दृग की जलन जो न देख कर है। चमकता है बाहर निकल मानो तेरी छाती पर नायक का अनुराग॥

अर्थ॥ दोहा । कहति सु भेद उपाय सखि लई जु निज कर मित्त।
पिय सौं तो सौं प्रीति अति दिढवति कहि तिय चित्त॥
परखि जुवति यह दृग जरनि तुव हिय अति अनुराग।
भयो अधिक लखि होति सुधि तब सु घटत दृग दाग॥

वस्तूत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट है॥

त्रिवली वर्णन ।

मूल । करउठायघूँघटकरत उसरतिपटगुझरौट ।
सुखमोटैंलूटीललन लखिललनाकीलोट ॥ ५०३ ॥

टीका ।—सखी का वचन सखी से। हाथ उठा के घूँघट करते हटते हुए उसके

के सलवट खा के। सुख की गठडियाँ लूटी नायक ने देख के नायका की त्रिवली को॥ जाति अलंकार स्पष्ट है॥

कटि वर्णन।

मूल। लहलहातितनतरुनई लचिलगिलौंलफिजाइ।
लगैलाँकलोयनभरी लोयनलेतिलगाइ॥ ५०४॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। शोभा दे रही है शरीर में नायका के तरुणाई, औ लचक कर छडी की भाँति झुक जाय है। लगै है कमर लावण्य भरी पर नैनों को लेती है लगाय के ( कहैं बस कर )॥ पूर्णोपमा औ यमकालंकार।

दोहा। उपमेय रु उपमा धरम अरु वाचक जहँ होइ।
शब्द माहि चारौं जहाँ पूरण उपमा सोइ॥
उपमेय सु लोयन भरी लग उपमान विचारि।
लौं वाचक लफनी धरम पूरण उपम निहारि॥

वार्त्ता। लोयन शब्द दो बार है, औ अर्थ भिन्न है। इन से यमक। लोयन नेत्र, औ लोयन लावण्यता॥

नितंब वर्णन।

मूल। लगीअनलगीसीजुवाटि करीखरीविधिछीन।
कियेमनौवाहीकसरि कुचनितंबअतिपीन॥ ५०५॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। लगी न लगी सो जो कमर करी अति सूक्ष्म विधाता ने। किये हैं मानो उसी कसर से कुच औ चूतड कौं बहुत भारी॥

अर्थ॥ दोहा। खरी पीन कछु तहँ सुनी जिहिँ सु कसरि यौं पाइ।
है वस्तैं अति पीन किय खरी छीण इहिँ भाइ॥

हेतूत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट है। मानौ पद से॥

जंघा वर्णन।

मूल। जंघजुगललोयननिरे करेमनौविधिमैन।
केलितरुनदुखदैनये केलितरुनसुखदैन॥ ५०६॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। जाँघ दोनों लावन्य से निरी मानो विधाता काम-देव ने बनाई हैं। केलि के हर्षों को दुख देनेवाली हैं ये, सो काम कमोन में जुवा नायक को सुख देनेवाली हैं॥

प्रश्न॥ कदलि जंघ तें उलटि गति क्यों तिनि दुखद सु बैन।
उत्तर॥ केलि माह विधि केलि तव केलि-तरुनि दुख-दैन॥

वस्तूत्प्रेक्षा औ यमकालंकार।

दोहा। मनो निरे लोयन करे वस्तूत्प्रेक्षा होइ।
केलि तरुन पद द्वै यमक अलंकार विधि जोइ॥

लोयन अर्थ लावण्यता॥

सुरवान वर्णन।

मूल। रह्यौढीठढाढसगहै ससिहरगयौनसूर।
मुर्‌योनमनमुरवानचुभि भौचूरनचपिचूर॥ ५०७॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। रहा ढीठ नायक का मन भाहस लिये सहम न गया ऐसा सूरमा है। फिरा नहीं, सुरवान (कहे पाँव की कनाइयों) में गड़ कै, हुआ चूड़ों से दब के चूर॥

अर्थ॥ दोहा। सखी कहति ऐसो जु मन नायक को है सूर।
सो न फिर्‌यो मुरवानि भो चूरनि तर धपि चूर॥

संबंधातिशयोक्ति अलंकार।

दोहा।. संबंधातिशयोक्ति जहँ योग अयोगहि देत।
चूरनि पाई योग्यता नहि कछु बर यह हेत॥

एड़ी वर्णन।

मूल। पायमहावरदेनकौं नाइनिबैठीआइ।
फिरिफिरिजानिमहावरी एड़ीमीड़तिजाइ॥ ५०८॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। नायका के पाँव में महावड देने को नाइनि बैठी था के। फिर फिर जान के महावड-ही एडी मीडती जाती है॥

प्रश्न॥ दोहा। नाइनि ठकुराइनि तनहिं जानति किमि भ्रम माहिं।
उत्तर॥ नव दुलही ससुरारि की नाइनि सु लही नाहिं॥

भ्रांति अलंकार।

दोहा। भ्रांति सु औरे वस्तु में होइ और भ्रम आनि।
सहज अरुणता में मली धोखो जावक मानि॥

मूल। कौहरसीएडीनिकी लालीदेखिसुभाइ।
पायमहावरदेनकौं आपभईबेपाइ॥ ५०६॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। इंद्रायन के फल सी लाल एडियौं की लाली सुभाव-ही की देख के, नाइनि पाँव में महावड देने को आई थी, सो आप-ही निर्बुद्धि हुई॥ पूर्णोपमालंकार।

दोहा। कौहर है उपमान ह्याँ एडी लखि उपमेय।
सी वाचक, लाली धरम पूरण उपमा मेय॥

पाइल वर्णन

मूल। कियहायलचितचायलगि वजिपायलतुवपाय।
पुनिसुनिसुनिमुखमधुरधुनि क्यौंनलालललचाय॥ ५१०॥

टीका।—सखी का वचन नायिका से। किया थकित (कहैं घायल) चित के चाव को लग के बज के पाजेब ने तेरे पाँव की। फिर सुन सुन के तेरे मुख की मीठी बानी क्यौं नहीं श्री-कृष्ण ललचायगा॥

प्रश्न॥ दोहा। इहाँ चाय लगि शब्द यह अनमिल अर्थ दिखात।
उत्तर॥ तहँ पहली-ही प्रीति में सखी कहति यौं बात॥
किय हायल चित समझ तू पायल धुनि ही श्याम।
मुख धुनि सुनि ललचे न क्यौं तुम्ह चाइ लगि बाम॥

और प्रश्न ॥ दोहा । पाइल की धुनि सुनि भये घायल चित सु अचैन ।
तौ चहिये सुख धुनि सुनत मूरछ ललच बनै न ॥

उत्तर ॥ सो० । पाइल हाइल कीन सुख धुनि सुनि क्यौं हौंहि नहि ।
या तें कहति प्रवीण क्यौं न लाल सौं ललचरी ॥

काव्यलिंग अलंकार ।

दोहा । काव्यलिंग या तें जहाँ सामर्थन दृढ अर्थ ।
हाइल करिवे कौं इहाँ मधुर जु धुनि सामर्थ ॥

अनवट-वर्णन ।

मूल । सोहतअँगुठापायको अनवटजटितजराइ ।
जीत्यौतरिवनिदुतिसुढरि परयौतरनिमनुपाइ ॥ ५११ ॥

टीका ।— सखी का वचन नायक से । शोभा देता है अँगूठे में पाँव के अनवट जडा जडाव का । जीता है टेढियों ने अच्छी शोभा से, इस से पडा है सूरज मानों पाँव हार के नायका के ॥

प्रश्न ॥ दो० । इहाँ एक अनवट सु क्यौं नहि कछु बैठन युक्ति ।
उत्तर ॥ सएँ कहिये इक जिनस तें होति दुहुनि की उक्ति ॥

प्रश्न ॥ जो दोउ तौ रवि तु इक या तें प्रश्न रहात ।
उत्तर ॥ तहाँ अर्थ अडांग इक अनवट शिवा विख्यात ॥

हेतूत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट है । हेतु तरयन-दुति ने जीता ॥

परमार्थ-पक्ष अर्थ ।

दोहा । कोउ कहतु जु शिष्य सौं ऐसी मन तिहि मारि ।
जीत्यौ मन जु कहावई उहि गति तू मन धारि ॥

अर्थ-विधि ।

दोहा । ऐसी मन सौ हत कहा सो तू मारि कुबाट ।
अँग में ठाँ जो पाय को अनवट अन्य सु वाट ॥

जख्यो अपनपौ जारि वह अब जीत्यौ सुनि ताहि।
तरवनि दुति जो ढरि पख्यो ह्वद्दनि गति लहि जाहि॥
ज्यौं ज्यौं फलैं नवैं सु त्यौं तरनि तरे की भाउ।
सो मन जीत्यौ पाय तू या बातहिं करि चाउ॥

दृष्टांतालंकार। तरवनि की भाँति मन ढरि पख्यौ या तें॥

पग-अँगुरी वर्णन।

मूल। अरुनवरनतरुनीचरन अँगुरीअतिसुकुमार।
चुवतिसुरँगरँगसीमनौ चपिबिछियनकेभार॥ ५१२॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। लाल रंग नायका के पाँव हैं, औ उँगली अति नरम हैं। चूती है लाल रंग सी, मानौ दब के बिछुओं के बोझ से॥ हेतूत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट है॥

गति वर्णन।

मूल। पगपगमगअगमनपरति चरनअरुनदुतिझूलि।
ठौरठौरलखियतउठे दुपहरियासीफूलि॥ ५१३॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। डग डग बाट में आगे पडती है चरण लाल की कांति झूल के। ठौर ठौर देखते हैं दुपहरिया सी फूल कर॥ सी का अर्थ यहाँ मानौ का है॥ लुप्तोत्प्रेक्षालंकार।

दोहा। मनु दुपहरिया से उठे फूलि कहनि इहिं ठाम।
मनौ कढत ह्याँ व्यंग तैं वस्तूप्रेक्षा नाम॥

देह-द्युति वर्णन।

मूल। तनभूखनअंजनदृगनि पगनिमहावररंग।
नहिसोभाकौंसाजियत कहवेहीकौंअंग॥ ५१४॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। शरीर में गहने, काजल आँखों में, औ पाँओं में महावर का रंग, नहीं शोभा को पाते हैं। ये कहने-ही को अंग में हैं॥

तातपर्य यह कि, शरीर के रंग-ही में मिल जाते हैं। इन की शोभा कुछ दिखाई नही देती ॥ मीलित अलंकार ।

दोहा । निज निज अंग रंग जात मिलि　　भूषणादि ये जाइ ।
　　　या तें मीलित मम रंगहि　　　मिले न भेद लखाइ ॥

मूल । मानहुविधितनअच्छछवि　　स्वच्छराखिवेकाज ।
　　　दृगपगपौंछनकौंकिये　　　भूखनपायंदाज ॥ ५१५ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायक से, कै कवि की उक्ति। मानो विधाता ने शरीर की उज्जल शोभा को निर्मल रखने के लिये, आँखौं के पाँव पौंछने को किये हैं गहने पायंदाज। पायंदाज बिछौंने के आगे जो पाँव पौंछने को छोटा बिछौंना रहता है, तिसे कहैं हैं ॥

प्रश्न ॥ दोहा । भूषण लखि अंगनि लखैं　　यह कछु नहिं निरधार ।
　　　　　　अरु सु कपोलादिकनि पै　　नहि भूषण परकार ॥

उत्तर ॥ दोहा । जे वर नर तिन काज नहि　　पायंदाज विचार ।
　　　　　　अवर नरनि के काज जिमि　　पग पौंछन परकार ॥
　　　　　　तैसैं जे दुति रसिक ते　　लखत न भूषण साज ।
　　　　　　जिन की रुचि भूषणनि मैं　　तिन हित पायंदाज ॥
　　　　　　उन-ही के दृग मलिन जे　　धरत भूषणनि दृष्टि ।
　　　　　　रसिक सु-नर वर अमल दृग　　जागत सब विधि सृष्टि ॥

फल-उत्प्रेक्षालंकार ।

दोहा । तन छवि स्वच्छ रहै इही　　फल निमित्त यह काज ।
　　　फल-उत्प्रेक्षा असिध पद　　नहि सिध पायंदाज ॥

मूल । सहजसेतपचतोरिया　पहिरैअतिछबिहोति ।
　　　जलचादरकेदीपज्यौं　जगमगातितनजोति ॥ ५१६ ॥

टीका ।— सखी का वचन नायक से, कै कवि की उक्ति। सहज-ही धौली पचतोलिये की साडी पहरने से अति शोभा होती है नायका के शरीर की। पानी

की चद्दर छुटे है, औ उस के पीछे दिये जला रक्खे हैं, तिस भाँति चमकाती है शरीर की जोति॥ पूर्णोपमालंकार। तन-जोति उपमेय, जल-चादर उपमान, ज्यौं वाचक, जगमगाना धर्म॥

मूल। देखीसौनजुहीफिरति सौनजुहीसेअंग।
दुतिलपटनिपटसेतहू कारतिबनौटीरंग॥ ५१७॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। मैं ने देखा पीत जूही की क्यारी में फिरती पीत जूही के शरीर से नायका को। उस की शोभा की लिपटन वस्त्र धौले की भी करती है कपासी रंग॥ तद्गुणालंकार।

दोहा। अपनो गुण तजि संग गुण लहै सु तद्गुण अंग।
दुति लपटनि तैं सेत पट भयो बनौटी रंग॥

बनौटी रंग कपास के फूल के रंग को कहते हैं॥

मूल। वाहिलखेलोयनलगै कौनजुवतिकीज्योति।
जाकेतनकीछाँहढिग जोन्हछाँहसीहोति॥ ५१८॥

टीका।—नायक वचन सखी से। पूर्वानुराग। उस के देखने से आँखों में लगै कौन सी स्त्री की शोभा भली। जिस के शरीर की छाँह के पास चाँदनी छाँह सी होती है॥ व्यंग्योत्प्रेक्षालंकार।

दोहा। उत्प्रेक्षा ह्याँ व्यंग सौं जानहु बुद्धि समर्थ।
मनो छाँह है ज्यौन्ह यह इहिं विधि प्रगटत अर्थ॥

मूल। कहाकुसुमकहकौमुदी कितिकआरसीजोति।
जाकीउजराईलखि आँखऊजरीहोति॥ ५१९॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। क्या है फूल, औ क्या है चाँदनी, औ दरपन में कितनी जोति है। जिस की जोति देखने से आँख की जोति होती है॥ प्रतीपालंकार।

दोहा। जहँ उपमान किमर्थता　　है प्रतीप ह्याँ सोइ।
कुसुम आरसी कौमुदी　　कहा निंद इम जोइ॥

मूल। कहिलहिकौनसकैदुरी　　सौनजुहीमैंजाइ।
तनकीसहजसुवासना　　देतीजोनवताइ॥५२०॥

टीका।—नायक वचन सखी से। कह, पा कौन सकता, जब छिपी थी पीली जूही में जा के, शरीर की सहज सुगंध जो देती न बताय के॥ उन्मीलितालंकार।

दोहा। उन्मीलित जहँ सदृस मैं　　भेद लहत किहुं भाइ।
तन सुवास तें तिय लखी　　सौनजुही में जाइ॥

मूल। रहिनसक्यौकसकरिरह्यौ　　बसकरिलीनौमार।
भेददुसारकियौहियौ　　तनदुतिभेदौसार॥५२१॥

टीका।—नायक वचन सखी से। रह न सका, बल कर हारा, बस कर-ही लिया काम ने। छेद वार-पार किया-ही मेरे हिये में उस के शरीर की शोभा-रूपी छेदने-वाले शस्त्र ने॥ काव्यलिंग अलंकार।

दोहा। काव्यलिंग सामर्थता　　जहँ दृढ कहिये होइ।
जो भेदी है मार वह　　हिय भेदै है सोइ॥

मूल। कंचनतनधनिबरनवर　　रह्यौरंगमिलिरंग।
जानीजातिसुवासही　　केसरलाईअंग॥५२२॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। कंचन बरन श्रेष्ठ तन नायका का रहा है रंग से रंग मिल के। जानी जाती है सुगंध-ही से, कि केसर लगाई है अंग में॥

दोहा। प्रश्न करत तिय अंग की　　कही सु क्यौं न सुवास॥
उत्तर॥ वह तौ है-ही अन्य विधि　　भई सु करी प्रकास॥

दूजा अर्थ॥

दोहा। अँगना अँग लावत कहूँ　　लागि गई पट माहिं।
या तें कही सुवास-ही　　लखी और विधि नाहिं॥

उन्मीलितालंकार स्पष्ट है। पूर्वोक्ति तें जानिये॥

मूल। ह्वैकपूरमनिमयरही मिलितनदुतिमुक्तालि।
छिनछिनखरौविचच्छनी लखतिछ्वायतिनचालि॥५२३॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। कपूरमणि-मय हो रही है मिल कर शरीर की कांति से मोती की माल। छिन छिन अति चतुरी देखती हैं छुला कर तिनका सखीं॥ तद्गुण औ भ्रांति अलंकार।

दोहा। तद्गुण संगी गुण लहै भ्राँति सु भ्रम जहँ होइ।
दुति सँग मुक्त कपूर दुति भ्रम सौं सखि कहँ जोइ॥

मूल। बालछबीलीतियनमें बैठीआपछिपाइ।
अरगटहीफानूससी परगटहोतिलखाइ॥५२४॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। नायका छबीली स्त्रियों में बैठी आप छिप कर। घूँघट-ही में फानूस सी प्रगट हो के दिखाई देती है॥ पूर्णोपमालंकार। बाल उपमेय, फानूस उपमान, सी वाचक, प्रगट होना धर्म॥

मूल। करतुमलिनआछीछबिहि हरतुजुसहजबिकास।
अंगरागअंगनिलगैं ज्यौंआरसीउसास॥५२५॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। औ नायका वचन सखी से, तो रूप-गर्विता। करता है मलीन अच्छी छबि की, और दूर करता है जो सहज के प्रकास को। अंगराग (कहैं केसर चंदनादि लेपन) करने से अंगों में लगी है ज्यौं दरपन में स्वास॥ विषमालंकार।

दोहा। विषम इष्ट के उदिम तें है अनिष्ट जिहिँ ठौर।
अंगराग शोभहि सजै सु वह्न बिगारतु और॥

---

५२३। नायिका के तन दुति सौं मिलि कैं मुक्तालि (जो है मोती की माला, सो) कपूरमणी-मय होय रही है। अर्थ यह, कपूरमणि-ही होय रही है। यांति यह तैं, खरी विचच्छनी (अति प्रवीण जो है) आली (सखी, सो) भी तृण कौं छुआय कैं लखति है (जानति है)। कपूरमणि कौं हाथ पर धरै, तथ पैं धरि कैं उड़ावै, तो तृण कौं लिप-ही उठि जावै॥ इति हरिप्रकाशे॥

पूर्णोपमा भी संभवै। अंगराग उपमेय, आरसी उपमान, ज्यौं वाचक, मलिन करना धर्म ॥

मूल। पहिरनभूखनकनकके कहियावतुइहिंहेत।
दर्पनकेसेमोरचा देहदिखाईदेत ॥ ५२६ ॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। पहरे मति गहनेसौने के, कहने में आता है इस लिये, कि आरसी के से मोरचे तेरी देह में दिखाई देते हैं॥

तातपर्य यह कि, तू मति जाने कि सखी गहना पहरने को बरजे है। मैं इस लिये कहती हूँ कि तेरे शरीर की शोभा के आगे ये मैले दिखाई देते हैं॥ विषमालंकार।

दोहा। है अनिष्ट जहँ इष्ट को उदित विषम सुनि गोप।
भूषण पहिरत शोभ-हित सु वे बिगारत ओप॥

मूल। लौनेहूसाहससहस कीनेजतनहजार।
लोइनलोइनसिंधुतन पैरिनपावतपार ॥ ५२७ ॥

टीका।—नायक अथवा नायका का वचन सखी से। मन में धरे भी धीरज हजार औ किये यत्न सहस्र। नैन मेरे शरीर की शोभा-रूपी समुद्र में पैर कर पार नहीं पाते॥ छेकानुप्रास औ यमकालंकार।

दोहा। लौने कीने बार इक या तें छेकनुप्रास।
लोइन लोइन यमक इग लावनि अर्थ प्रकास॥

मूल। दीठिनपरतसमानदुति कनककनकसेगात।
भूखनकरकरकसलगत परसिपिछानेजात॥ ५२८ ॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। दृष्टि नहीं आते समान चमक से सौने की सौने से शरीर में। गहने हाथ में लगने से करकस लगें हैं, तब पहचाने जाते हैं॥ उन्मीलितालंकार। पूर्वोक्ति तें जानिये॥

मूल। अंगअंगनगजगमगत दीपसिखासीदेह।
दियाबढायेहूरहै बडौउजेरौगेह ॥ ५२९ ॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। अंग अंग नायका के सब मोती हीरे से चमकते हैं दीप-सिखा सी देह में। दिया बुझाये से भी रहता है बडा उजाला घर में॥ अनुगुण औ पूर्णोपमालंकार।

दोहा। निज गुण सिध परसंग अधिक अनगुण लखि निरधार।
दीप देह इक नग बहुरि सी तें उपमा धार॥

देह दीप-सिखा सी जगमगे। देह उपमेय, दीप उपमान, सी वाचक, जगमगाना धर्म॥

मूल। अंगअंगप्रतिबिंबपरि दरपनसेसबगात।
दुहरेतिहरेचौहरे भूखनजानेजात॥ ५३० ॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। अंग अंग का अंग अंग में प्रतिबिंब पड के दर्पण से सब गात में। नायका के दुहरे तिहरे चौहरे गहने जाने जाते हैं॥

लुप्तोत्प्रेक्षालंकार॥

दोहा। मनु दुहरे तिहरे अँगनि भूषण हैं दर्हिं भाइ।
उत्प्रेक्षा मनु लोप की वस्तु साँझ दरसाइ॥

मूल। अंगअंगछविकीलपट उपजतिजातिअछेह।
खरीपातरीऊतऊ लगैभरीसीदेह॥ ५३१ ॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। अंग अंग से छवि की छटा उपजती जाती है निरंतर नायका के। अति पतली है शरीर से, तौ भी लगै है भरी सी देह नायका की॥ लुप्तोत्प्रेक्षालंकार। मनो भरी सी देह पद से। मनो पद लोप॥

५३०। लुप्तास्पदवस्तूत्प्रेक्षा॥ इति हरिप्रकाशे॥
५३१। अनुक्तास्पदवस्तूत्प्रेक्षा॥ इति हरिप्रकाशे॥

मूल। रंचनलखियतपहरियौं कंचनसैतनबाल।
कुँभिलानीजानीपरै उरचंपेकीमाल ॥ ५३२ ॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। तनक नही देखते पहरने से सौने शरीर में नायका के। मुरझाई हुई जानी जाती है छाती में चंपे की माला॥ उन्मीलित अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। त्यौंत्यौंप्यासेईरहत ज्यौंज्यौंपियतअघाइ।
सगुनसलौनेरूपकौ जुनचखतृखाबुझाइ ॥ ५३३ ॥

टीका।—परकीया नायका का वचन सखी से। तौं तौं प्यासे-ही रहते हैं, जौं जौं पीते हैं तृप्त हो गुण सहित सलौने रूप को, जो नही नैनौं की प्यास बुझती है।

प्रश्न॥ दोहा। वस्तु सलौनी भच तैं प्यास नीर अति होइ।
ह्याँ सलौन सो रूप-ही पियत रूप-ही सोइ॥

उत्तर॥ दोहा। सगुण सलौने कौं कहा मीत सलौनी जानि।
सो उर में बसि कै रह्यौ रूप प्यास अति मानि॥

उक्तगुण-विशेषोक्ति अलंकार।

दोहा। होत न कारज हेतु जहँ विशेषोक्ति वह लेखि।
पियत हेतु है प्यास गत कारज होत न देखि॥

वार्त्ता। पर यहाँ गुण कह दिया। सलौने का गुण है। इस से उक्ति गुण। गुण-विशेषोक्ति हुआ॥

मूल। लिखनबैठिजाकीसबिहि गहिगहिगरबगरूर।
भयेनकेतेजगतके चतुरचितेरेकूर ॥ ५३४ ॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। लिखने की बैठे जिस का चित्र कर कर गर्व गरबीले, हुए नही कितने संसार के चतुर कूढ़ चितेरे॥

प्रश्न॥ दोहा। अर्थ सु गर्व गरूर को एकै सो पुनरुक्ति।
उत्तर॥ कहत सु किहूँ चितेर सौं है गरूर यह उक्ति॥

वार्ता। गरूर गर्वी को कहते हैं। यथा। गिरि तें न गरू रह्यो, गरूर ह्वो न याद्द-ह्र तें॥

विशेषोक्ति अलंकार। हेतु होय कारज न होय॥

मूल। केसरकैसिबक्यौंसकै चंपककितिकअनूप।
गातरूपलखिजातदुरि जातरूपकौरूप॥ ५३५॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। केसर कर बराबरी क्यौं सकै, औ चंपा कितना एक सुन्दर है। शरीर का रूप देख वो जाता है छिप के सोने का रूप, के रूप का रूप॥ प्रतीपालंकार।

दोहा। सो प्रतीप उपमेय लहि उपम अनादर होइ।
केसर चंपक स्वर्ण की निंदा इहिं थल जोइ॥

मूल। सो०। तोतनअवधिअनूप रूपलग्यौसबजगतकौ।
मोदृगलागेरूप दृगनिलगीअतिचटपटी॥५३६॥

टीका।—नायक वचन नायका से। तेरा शरीर महिमा की सीमा है, औ रूप लगा है सब संसार का। मेरे नैन लगे हैं रूप से, औ नैनों को लगी अति चटपटी॥ आधारमालालंकार।

दोहा। इक को इक आधार क्रम माल अधार सु चाहि।
तन में रूप सु रूप में दृग दृग चटपटि आहि॥

सुकुमारता वर्णन।

मूल। दो०। भूखनभारसँभारिहै क्यौंइहितनसुकुमार॥
सूधेपायनधरपरत सोभाईकेभार॥ ५३७॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। गहने का बोझ सभालेगी क्योंकर इस सुकुमार शरीर से नायका। सूधे पाँव नहीं भूमि में पड़ते शोभा-ही के बोझ से।

अथवा स्त्री की शोभा कुच नितंब हैं। तिन के बोझ से धरती में सूधे पाँव नही धर सकती॥ काकोक्ति (काकूक्ति) अलंकार। काकु-उक्ति, क्यौंकर सँभालेगी॥

मूल। नजकधरतहरिहियधरै नाजुककमलाबाल।
भजतभारभयभीतह्वै घनचंदनवनमाल॥ ५३८॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। नही चैन पडता, हे कृष्ण, छाती पर लगाने से सुकुमार लक्ष्मी सी नायका को। भाजती है, बोझ से भयमान हो, कपूर चंदन बनमाल से। ऐसी सुकुमार है॥

दूजा अर्थ। नायक-विरह। सखी का वचन नायका से।

सोरठा। हरि न धरत कल हीय धारत नाजुक बाल सुनि।
भजत भार लखि जीय मलय माल तें विरह कृस॥

वार्त्ता। धारन क्या कि, कपूर, चंदन, माला, इन के धारन करने से चैन नही पाते, हे नाजुक बाल। यह विशेषण साभिप्राय है कि, तू भी सुकुमार है, कृसता के दुख की भली भाँति जाने है॥ परिकरालंकार।

दोहा। परिकर साभिप्राय है कहै विशेषण धार।
नाजुक यह जु विशेषणै साभिप्राय निहार॥

तीजा अर्थ। नायका-विरह। सखी का वचन नायक से।

दोहा। हे हरि न जक धरत हिया नाजुक कमला बाल।
भजत भार भय लहि धरै घन रु मलय जल माल॥

भार के दो अर्थ।

दोहा। घन जल मानत भार सम भार उष्ण थल जानि।
मालहि जानति भार तुल महा बोझ सम मानि॥

व्याघातालंकार।

दोहा। कौन-हुँ एक प्रकार तें सुखद अहित व्याघात।
घन रु मलय जल माल ये भये दुखद विख्यात॥

चौथा अर्थ। धीराधीरा नायका का वचन नायक से।

दोहा। रति प्रस्वेद चंदन बयौ सुमन रहे.घन नाहिं।
तहाँ कहति कछु व्यंग सौं धीर अधीरत माहिं॥
हरि फल नहिं सु लखौ हिये नालुक दबै न बाल।
या तैं तनु चंदन सुमन भजत भार भय लाल॥

भजत का अर्थ अंगीकृत॥ लुप्तोत्प्रेचालंकार। मानों इस हेतु से दबै नहीं प्यारी। हलकी माला, पतला चंदन, अंगीकृत किया॥

पाँचवाँ अर्थ। परमारथ पक्ष।

दोहा। जे हरि हियहिं धरै सु तें जक न घरत श्री जोइ।
भजत मलय वन पंक्ति जहँ अहि भय जाय न कोइ॥

व्यतिरेकालंकार।

हरि को शरण अति सुखद है कमला (लक्ष्मी) से अरु तिय की प्रीति से। इस से इन की जक छोडी व्यतिरेक॥

मूल। छालेपरिबेकेडरन सकैनहाथछुवाइ।
झझकतिहियहिगुलाबकें झँवाँझँवावतिपाइ॥ ५३८॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। छाले पडने के डर से सकती नहीं हाथ छुला कर नाइन। झिझकती है मन में गुलाब के झाँवे से झँवावती हुई पाँव नायका॥

प्रश्न॥ दोहा। यह सु झँवैयत पद अथन सुतन झँवावत होइ।
अरु धर सेजादिक-हु तें कहा कठिन कर सोइ॥
उत्तर॥ बिरहिणि गुरु-जन सासना धावति पग किहुँ दाइ।
नाइनि छाले के डरनि कुसुमनि धोवति पाइ॥
सोरठा। गुरु-जन सासन पाइ पग सु झँवैयत पद बन्यौ।
अरु समेल पग भाइ बिरहिणि के यह संभवै॥

सुकुमारता का वर्ध है-ही, पर इस भाँति अति चमत्कार है॥ संबंधातिशयोक्ति अलंकार॥

दोहा । संबंधातिशयोक्ति जहँ योग अयोगहि देत ।
हाथ छुवत छाली परै पगहि योग नहिं हेत ॥

मूल । मैंवरजीकैवारतू इतकितलेतिकरौट ।
पखुरीगरैगुलावकी परिहैगातखरौट ॥ ५४० ॥

टीका ।—सखी अंतरंगिनी का वचन मानवती नायका से, सैन समें दंपती के । मैं ने बरजा कइ बार तू इधर क्यों लेती है करवट । पँखडी गडैगी गुलाव की । पडैगी शरीर में खरौंट ॥

प्रश्न ॥ दोहा । इत कित लेति करौट पद या में अर्थ बनै न ।
पखुरी तौ सब सैज पर होत अर्थ यह बैन ॥
उत्तर ॥ फूल गैंद खेलैं दुवौ पिय बच प्रथम दिखात ।
किम कर-औट बचायवौ पुनि तिय बच मृदु गात ॥
प्रश्न ॥ गातहि मृदु, कहँ कर नहीं ।
उत्तर ॥ तहँ सखि सौं तिय बैन ।
तू क्यौंकर-हि बचावई सखि-बच मृदु तन ऐन ॥

संबंधातिशयोक्ति अलंकार । पूर्वोक्ति तें जानिये ॥

कातनेवाली वर्णन ।

मूल । ज्यौंकरत्यौंचुहँटीचलै ज्यौंचुहँटीत्यौंनारि ।
छबिसौंगतिसौलैचलति चातुरकातनहारि ॥ ५४१ ॥

टीका ।—नायक वचन सखी से । जिस भाँति हाथ चलै है, तिसी भाँति चुटकी चलत है । जिस भाँति चुटकी चलै है, तिसी भाँति गरदन चलती है । शोभा से गति सी ले चलती है चतुरी कातनेवाली ॥

प्रश्न ॥ दोहा । चुहंटी के तौ चलत में कर चलवौ तहँ आहि ।
कर चुहंटी कछु भिन्न नहि कही भिन्न किम चाहि ॥
उत्तर ॥ महित घिरनी ज्यौं चलत तिय दछ कर युत भाइ ।
त्यौं यापैं चुहंटी चलति और ग्रीव तिहिं दाइ ॥

प्रथम आरंभ में स्त्री का दाहना हाथ चलता है। तैसे-ही फिर बाएँ हाथ की चुटकी चलती है। फिर तिसी भाँति ग्रीवा चलती है। सो गति की भाँति है॥ जाति अलंकार स्पष्ट है॥

गर्भिणी वर्णन।

मूल। दृगथिरकौंहैंअधखुले देहथकौंहैंढार।
सुरतसुखितसीदेखियत दुखितगरभकेभार॥ ५४२॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नैन चंचल अधखुले हैं नायका के, औ शरीर थके की भाँति है। सुरतांत में जैसे सुखी देखती हैं तैसे दुखी आधान के बोझ से देखती हैं हम नायका को॥ सुरति का सुख औ गर्भ का दुख समान किया॥ जाति अलंकार स्पष्ट है॥

गँवारी वर्णन।

मूल। गोरीगदकारीपरे हँसतकपोलनिगाड।
कैसीलसतिगँवारियह सुनकिरवाकीआड॥५४३॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। नायक को दिखावै है नायका सखी। गोरी गुदगुदी है औ पड़े है हँसते हुए गालों में गढा। कैसी शोभा देती है गँवारी यह सुनकिरवा की आड दिये। सुनकिरवा एक कीडा है। तिस का पर पन्ने के रंग होता है। उसी के पर को आड स्त्री लगाती हैं॥ जाति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। प्रफुलाहारहियेलसै सनकीवेंदीभाल।
राखतिखेतखरीखरी खरेउरोजनिबाल॥ ५४४॥

टीका।—सखी का वचन नायक से, कै नायक वचन सखी से। प्रफुला एक वृक्ष है। संस्कृत में उसे गण्डुल औ कुल कहते हैं। तिस के फूलों का हार छाती पर शोभा देता है, औ सन के फूल की बेंदी सिर पर शोभायमान है। रखती है खेत खडी खडी खडे कुचों से नायका। खेत रखना पद श्लेष है। मार रखना औ खेती की रखवाली करना॥ जाति औ श्लेषालंकार स्पष्ट है॥

रति-महिमा वर्णन ।

मूल । चमकतमकहाँसीसिसक मसकझपटलपटानि ।
एजिहिँरतिसोरतिमुकति औरमुकतिअतिहानि ॥५४५॥

टीका ।—सुरत समेँ नायका बल करै है। तिस से नायक वचन। चौंकना, क्रोध करना; हँसना, सिसकना, मसकना, झपट कर लिपटना। ये जिसे रति हैं, सोई रति मुक्ति है। औ मुक्ति मेँ रति की अति हानि है ॥ व्यतिरेकालंकार ।

दोहा । व्यतिरेक सु जहँ दुहुन मेँ इकहि अधिकता होइ ।
इती अधिक रति मुक्ति मेँ उहि सु मुक्ति तेँ जोइ ॥

मूल । तनकझूठनिसवादली कौनबातपरिजाइ ।
तियमुखरतिआरंभकी नहिझूठियहिमिठाइ ॥ ५४६ ॥

टीका ।—सखी का वचन सखी से, कै नायक से। तनक भी झूठ स्वाद नहीं क्या जानिये कौन सी बात जा पड़ै। नायका के मुख से रति के आरंभ की नहीं झूठी-ही मीठी लगती है॥ अयुक्तायुक्त अलंकार।

सोरठा । अशुभै शुभ ह्वै जाइ सु वहै अयुक्तायुक्त है ।
नहि झूठियै मिठाइ रति मेँ अनठाँ अशुभ है॥

मूल । जोनजुगतिपियमिलनकी धूरमुकतिमुहदीन ।
ज्यौंलहियैसँगसजनतौ धरकनरकहूकीन ॥ ५४७ ॥

टीका ।—नायका वचन सखी से। जो नहीं है युक्ति पी के मिलने की, तौ धूल मुक्ति के मुँह दी। जो पाइये संग सज्जन का, तौ डर नरक का भी अंगीकार-किया मैँने ॥

प्रश्न ॥ छंद। मुँह मुक्ति डारनि धूरि। यह युक्ति नहि शुभ मूरि ॥
विच नर्क सुख न मिलाप। ह्वाँ भोगवत फल पाप ॥

५४७। जुगति, उपाय ॥ इति हरिप्रकाशे ॥

उत्तर॥ सखि दूति उत्तर दीन। यह समुझि बात प्रवीन॥
जो मिलन पीय अयुक्त। यह धूरि तुम्ह तुव युक्ति॥
पर पुरुष हू न मति मानि। इन मिले दोष न जानि॥

अनुज्ञालंकार।

दोहा। दोष जाचियत किहुं सु-गुण लखे अनुज्ञ सु होत।
गुण बड पिय सँग को तनक दोष नरक यह होत॥

प्रभात वर्णन।

मूल। कुंजभौनतजभौनकौं चलियेनंदकिसोर।
फूलतिकलीगुलाबकी चटकाहटचहुँओर॥ ५.४८॥

टीका।—सखी का वचन नायक से। कुंज का मंदिर छोड़, मंदिर को चलिये, हे श्री-कृष्ण। फूलती है कली गुलाब की, औ चिड़ियाँ बोलती हैं चारों ओर॥

प्रश्न॥ दोहा। कुंज छुडावति सखि न रस अरु तज भवन जु अर्थ।
कुंज चलो घर तज शबद बनै न बुद्धि समर्थ॥

उत्तर॥ कह्यो कहूँ काहु सखी चलो भवन यह बैन।
सुनि वर सखि बोली सु जिन अपै यही मत-ऐन॥
ह्याँ काकोकति कुंज तजि कह चलिये सधि भौन।
देखो शोभ गुलाब की यह समयौ नहि गौन॥

काकूक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

हिंडोला वर्णन।

मूल। हेरिहिंडोरेगगनतें परीपरीसीटूटि।
धरीधायपियबीचही करीखरीरसलूटि॥ ५.४९॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। देख हिंडोले-रूपी आकाश से गिरी परी सी टूट के। पकडी दौड के नायक ने अधर-में-ही, और करी अति रस की लूट॥

प्रश्न॥ दोहा। रस की लूट करी सु तौ कही खरी कहँ आहि।
उत्तर॥ बाधक-हू साधक भये सबै मरातंत् आहि॥

दूजा अर्थ। वार्त्ता। नायका को गिरते हुए छाती से लगाई यही रस लूट के खडी करी। इस भाँति भी अर्थ है ॥

तहाँ प्रश्न॥ परी सी टूटी, यहाँ ऊँचे से गिरी जानिये। उस का खडा होना न जानिये। क्योँकि सुकुमारता-हीन है इस में॥ रूपक, यमक, श्री उपमेयलुप्तोपमालंकार॥

दोहा। रूपक-गगन हिंडोर तेँ यमक परी द्वै बार।
उपमा उपमेय लुप्त की संकर लखि निरधार॥

मूल। वरजेदूनीहैचढै नासकुचैनसँकाइ।
टूटतिकटिदुमचीमचक लचकिलचकिवचिजाइ ॥५५०॥

टीका।—सखी का वचन सखी से, कै नायक से। वरजने से दूनी ही चढती है हिंडोले पर नायका। न सकुचती है न डरती है। टूटती है कमर दोनौँ ओर के बोझ से (कहीँ नितंब श्री छाती के), झुक कर लचक लचक के वच जाती है। तृतीय विभावना श्री वीप्सालंकार।

दोहा। बाधक छत-ह्न काज जहँ होइ विभावन जानि।
वरजे वढति सु वीपसा लचकि लचकि मधि मानि॥

जल-विहार वर्णन।

मूल। लैचुभकीचलिजातितित जितजलकेलिअधीर।
कीजतकेसरनीरसे तिततितकेसरनीर ॥५५१॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। मार के गोता चली जाती है नायका तिधर, जिधर जल केलि का अधीर नायक है। करती है केसर का पानी सा तिधर के तालाव के पानी को॥ यमक श्री धर्मलुप्तोपमालंकार। केसर केसर यमक। केसर-नीर उपमान, सर-नीर उपमेय, से वाचक, रंग धर्म नहीं॥

मूल। विहमतिसकुचतिसीदिये कुचआँचरविचवाँह।
भीजिपटघरकौचली न्हायसरोवरमाँह ॥ ५५२ ॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। हँसती सकुचती सी मन में, छाती औ अंचल को बाँहों में दबा, भीगे कपड़ों घर को चली, न्हा के तालाव में, नायका॥ जाति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। मुखपखारिमुड़हरभिजै सीससजलकरछाइ।
मौरिउचैघूँटैनिनै नारिसरोवरन्हाइ॥ ५५३॥

टीका।—सखी का वचन सखी से, कै कवि की उक्ति। मुख धो, सिर का कपड़ा भिंगो, सिर पर पानी समेत हाथ छुला। जूड़ा ऊँचा कर घुटनों से झुका कर नायका तलाव में नहाती है॥ जाति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। छिरकेनाहनवोढ़दृग करपिचकीजलजोर।
रोचनरंगलालीभई वियतियलोचनकोर॥ ५५४॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। छिड़के नायक ने नवोढा के नैन हाथ की पिचकारी कर जल के बल। गोरोचन के रंग लाली हुई दूसरी नायका के नैन के कोयों में॥ असंगति अलंकार। छिड़के नैन नवोढा के, औ हुए सौति के दृग लाल इस से॥

वन-विहार वर्णन।

मूल। चलतललितश्रमस्वेदकन कलितअरुनमुखऐन।
वनविहारथाकीतरुनि खरेथकायेनैन॥ ५५५॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। चलते हुए सुंदर श्रम से पसीने की बूँदों सहित लाल मुँह घर शोभा का हुआ। औ वन में फिर कर, कै लीला कर के, थकी जो नायका, तिस के रूप ने नायक के नैनों को अति आसक्त किया॥ जाति अलंकार स्पष्ट है, औ विभावना भी संभवै, क्योंकि अकारण वस्तु से काज हुआ। थकी ने थकाये॥

मूल। बढ़तिनिकसिकुचकोरुचि बढ़तगोरभुजमूल।
मनलुटगोलोटनचढ़त चूँटतिऊँचेफूल॥५५६॥

टीका।—सखी का वचन सखी से, कै नायक वचन सखी से। बढ़ती आँगी से

निकाल कुच के किनारे की शोभा औ वस्त्र से उघडते गोरे खवौं के। मन लुट गया त्रिवली के चढते, तोडते ऊंचे फूल देखि नायका को॥ जाति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। अपनेकरगुहिआपहठि हियपहिराईलाल।
नौलसिरीऔरैचढी मौलसिरीकीमाल॥५५७॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। अपने हाथ से गूँध आप-ही हठ कर के छाती में पहनाई श्री-कृष्ण ने। नई शोभा और-ही चढी मौलछिरी की माला से नायका के सुख पर॥ भेदकातिशयोक्ति औ छेकानुप्रास अलंकार।

दोहा। औरै पद तें जानिये भेदकातिशयउक्ति।
नौल सिरी के प्रास तें छेकनुप्रास प्रयुक्ति॥

फागु वर्णन।

मूल। ज्यौंउभकिझाँपतिवदन झुकतिविहसिसतराइ।
तुल्यौंगुलालमुठीझुठी झझकावतुपियजाइ॥५५८॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। ज्यौं ज्यौं चौंक कर ढकती है मुख नायका, और निहुडती है, हंसती है, खिजलाती है, त्यौं त्यौं गुलाल की मूँठी झूठी से झिझका-वता है नायक॥ पर्यायोक्ति औ स्वभावोक्ति अलंकार। छल कर इष्ट साधना पर्यायोक्ति। नायक नायका की चेष्टा स्वभावोक्ति॥

मूल। पीठदियेंहीनेकुमुरि करघूँघटपटटारि।
भरिगुलालकीमूँठिसौं गईमूँठिसीमारि॥५५९॥

टीका।—नायक वचन सखी से। पीठ फेरे खडी थी नायका, सो तनक सुड़ कर हाथ से घूँघट का कपडा टाल के, भर के गुलाल की मुट्ठी से गई जादू सा कर के॥ मूँठ मारना, जादू कर मारना॥ जाति अलंकार, औ मूँठि मूँठि यमकालंकार स्पष्ट है॥

मूल। दियौजुपियलखिचखनिमें खेलतफागुखियाल।
वाढतहूअतिपीरसुन काढतवनतगुलाल॥५६०॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। दिया जो नायक ने देख के आँखों में खेलते हुए होली के खेल में। पढते हुए भी अति दुख के सो नहीं काढते बनता है गुलाल नायका को॥

प्रश्न॥ दोहा। प्रश्न इहाँ पिय हाथ की  दृग में पाय गुलाल।
काढति है अति पीर क्यौं  अर्थ न होतु रसाल॥
जो कहिहौ रज-कण परे  पीर होति दृग रीति।
तहँ दंद्री आधीन है  मन के मन पिय प्रीति॥
या तैं पीर जु चखन में  बढिबौ कहन न योग।
और तहाँ अति शब्द कौ  कौंन हेतु सु प्रयोग॥

उत्तर॥ नैननि परतु गुलाल तब  पिय कौ लखिबौ नाहिँ।
मूरति दृष्टि न आवई  यही पीर इहि माहिँ॥
जैसे ह्याँ अति अधिक पद  त्यौं लखि-हूं अधिकाइ।
दियौ जु पिय नै चखनि में  पूर्ण अर्थ इहिं भाइ॥
लखिबौ भाव सुनौ अबै  जा सौं रस सरसाइ।
लखि कौ अर्थ कियै सु अति  अर्थ वह्न लगि जाइ॥
पिय नै लखि कह चाव सौं  बडी धार जु निहारि।
डार्यौ चखनि गुलाल तिहिँ  बडी पीर हिय धारि॥
और समय सब के दृगनि  डारत हुते गुलाल।
क्रम सौं मेरे दृगन-हूँ  परत हुती तिहि काल॥
आज कछू लखि मो दृगनि  डार्यौ खेलत फाग।
वह लखिबौ पिय कौ भयौ  बंद सु अति दुख लाग॥

अनुज्ञालंकार।
दोहा। दोष जांचियत किहुं सुगुण  लखै अनुज्ञ सुधीर।
पीय मनोरथ करन बंड  लाभ दोष तनु पीर॥

मूल। छुटतसुठौंमगहौंछुटौ  लोकलाजकुलचाल।
लगैदुहुनिइकसंगही  चलिचितनैनगुलाल॥ ५६१॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। छुटते सुहियों के संग-ही छुटी लोक लाज औ कुल की रीति। लगैं हैं दोनों के, एक साथ-ही चल के, चित नैन औ गुलाल।

सहोक्ति अलंकार।

दोहा। सो सहोक्ति सह भाव जहँ मन-रंजन विधि होइ।
मुठी लाज मँगही छुटी ह्याँ यह विधि है सोइ॥

मूल। गिरेकंपिककुकछुरहे करपसीजिलपटाइ।
डारतमुठीगुलालकी छुटतझुठीह्वैजाइ॥५६२॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। गिरे है हाथ काँप के कुछ औ कुछ रहे हाथ पसीज लिपट कर। डालते हुए मूठी गुलाल की छुटते-ही झूठी हो जाती है।

तातपर्य यह कि, नायका को, कै नायक को, देखि सात्त्विक होता है। तिस से कंप औ स्वेद होता है॥ विशेषोक्ति अलंकार। मुठी गुलाल भर छोडना कारण है, औ लगना काज नही होता॥

मूल। ज्यौंज्यौंपटझटकतिहठति हँसतिनचावतिनैन।
त्यौंत्यौंनिपटउदारहू फगुआदेतवनैन॥५६३॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। जैसे जैसे नायका कपडा झटकती है, हठ करती है, हँसती है, नचाती है नैन। तैसे तैसे अति दानी नायक से भी फगुआ देते बनता नही।

तातपर्य यह कि, नायका चेष्टा करै है, सो नायक को अच्छी लगै है। तिस से फगुआ नही देता, कि देने से ये चेष्टा न करैगी॥ विशेषोक्ति अलंकार। उदारता कारण है। देना काज नही होता॥

मूल। रसभिजयेदोउदुहुनि तउठिकरहैंटरैंन।
छविसौंछिरकतप्रेमरँग भरपिचकारीनैन॥५६४॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। रस के दो अर्थ, प्रीति औ जल। रस से भिंगोये दंपती ने परस्पर, तौ भी जम रहे, टलते नही। शोभा से छिडकते हैं प्रेम का रंग, भर के नैनों से, औ छिडकते हैं भर पिचकारी रंग प्रेम से नैनों मैं॥ रूपकालंकार स्पष्ट है, नैनों की क्रिया होली से रूपक॥

वसंत-ऋतु वर्णन ।

मूल । ऋकिरसालसौरभसने मधुरमाधुरीगंध ।
ठौरठौरझौंरतझँपत भौंरझौंरमधुअंध ॥ ५६५ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से, कै कवि की उक्ति । ऋक के मौर की सुगंध से, औ सने मीठी माधुरी लता की गंध से, ठाँव ठाँव गूँजते झुकते हैं भौंरों के झुंड मकरंद मदिरा से अंधे हो ॥ जात्यलंकार स्पष्ट है ॥

मूल । दिसदिसकुसमितदेखियै उपवनविपिनसमाज ।
मनहुवियोगिनिकौंकियौ सरपंजररितुराज ॥५६६॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से, कै नायका वचन सखी से । दिसा दिसा में फूले देखे हैं वाग औ वन के समूह । मानो वियोगिनियों के लिये किया है सर-पंजर (कहैं तीरों का पिंजरा, जैसे बहेलिये पच्छियों के मारने को करते हैं, तैसे) वसंत ने । काम के वान हैं फूल । तिन का पिंजरा किया है विरहिणियों के मारने को । उत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट है मानो पद से ॥

मूल । फिरिघरकौंनूतनपथिक चलेचकितचितभागि ।
फूल्यौदेखिपलासवन समुहैंसमुझिदवागि॥५६७॥

टीका ।—कवि की उक्ति । फिर के घर की नये बटोही चले, चित में चौंक भाग के । फूला देख के ढाक का जंगल, साम्हने समझ के वन की आग । भ्रांत्यलंकार स्पष्ट है ॥

ग्रीष्म-ऋतु वर्णन ।

मूल । नाहिनयेपावकप्रबल लुएँचलितचहुँपास ।
मानौविरहवसंतकै ग्रीखमलेतिउसास ॥ ५६८॥

टीका ।—नायका वचन सखी से, कै कवि की उक्ति । नहीं है यह आग बलवान । लुएँ चलती हैं चारों ओर । मानो विरह से वसंत के, ग्रीषम लेती है लंबी साँसें ॥ हेतूत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट है ॥

मूल । कहलानेएकतरहत अहिमयूरमृगवाघ ।
जगततपोवनसोकियो दीरघदाघनिदाघ ॥ ५६९ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से, तौ अभिसार कराना हेतु । औ नायका वचन नायक से, तौ प्रवत्स्यत्प्रेयसी, गमन रोकना हेतु । औ कवि की उक्ति भी संभवै । दुख पा कर इकट्ठे रहते हैं साँप, मोर, हरिन, औ बाघ । संसार को तपोबन सा (कहैं तपस्वियों का बन कि जहाँ किसी का किसी से बैर नहीं) किया है निरबैर ग्रीषम की बडी गरमी ने ॥ पूर्णोपमालंकार ।

दोहा । जगत इहाँ उपमेय है तपवन है उपमान ।
सो वाचक, रिपुता तजी रिपु न धर्म सु बखान ॥

मूल । बैठिरहीअतिसघनवन पैठिसदनतनमाहिँ ।
देखिदुपहरीजेठकी छाँहौंचाहतिछाहिँ ॥ ५७० ॥

टीका ।—नायका वचन नायक से, तो स्वयंदूतिका, औ सखी का वचन नायक से, तौ विदेश जाना बारन, औ कवि की उक्ति भी संभवै । बैठ रही अति सघन बन में घुस शरीर-रूपी घर में । देख के दुपहरी जेठ महीने की छाँह भी चाहती छाँह । वृक्ष के तले छाँह आती है । सो मानो जेठ की दुपहरी देख के । हेतूत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट है ॥

पावस-ऋतु वर्णन ।

मूल । पावसघनअँधियारिमेँ रह्योभेदनहिँआन ।
रातिद्यौसजान्योपरै लखिचकईचकवान ॥ ५७१ ॥

टीका ।—सखी का वचन नायका से, कै कवि की उक्ति । बरषा के बादलों के अंधेरे में रहा भेद नहीं कुछ और । रात दिन जाना जाता है, देख के चकवी चकवों को ॥

तातपर्य यह कि, हे सखी, देख, रात दिन और भाँति नहीं जाना जाता । एक चकवा चकवी की बोली से जाना जाता है । क्योंकि दिन संयोग में नहीं बोलते, रात वियोग में बोलते हैं ॥ परिसंख्यालंकार ।

दोहा। अर्थ निषेधे एक थल दूजे थल ठहराइ।
निसि दिन ग्रान न किहुं सुहै इक चकई चका पाइ॥

मूल। तियतरसौंहैं चितकिये वारिसरसौंहैं नेह।
धरपरसौंहैंह्वैरहे करबरसौंहैं मेह॥ ५७२॥

टीका।—कवि की उक्ति। नायकाओं के तरसौंहैं मन किये नेह ने कार के जल की साम्हने। धरती को छूनेवाले हो रहे हैं हाथ से बरसनेवाले बादल॥

प्रश्न॥ वार्त्ता। जो नायकाओं के तरसौंहैं चित किये, तो क्या नायकों के चित तरसौंहैं नहीं करते बादल॥

उत्तर॥ तिय तरसौंहैं कहैं नायकाओं को तरसैं। ऐसे मन नायकों के किये बरसौंहैं बादलों ने। इस में दोनों अर्थ कढ़ते हैं नायका औ नायक के॥ वृत्त्यनुप्रास अलंकार स्पष्ट है तरसौंहैं बरसौंहैं शब्द से॥

मूल। कुढंगकोपतजिरँगरली करतिजुवतिजगजोइ।
पावसवातनगूढयह बूढनिहूँरँगहोइ॥ ५७३॥

टीका।—सखी का वचन मानवती नायका से। अहे, यह बुरी रीति का क्रोध छोड। देख। करती हैं रँग-रलियाँ जवान स्त्रीं जगत में। बरषा ऋतु में यह बात छिपी नहीं, बूढों को भी रंग होता है॥ काव्यलिंग औ श्लेषालंकार स्पष्ट है। रँगरली करना दृढ किया काव्यलिंग। बूढ पद श्लेष, बूढा औ वीरबहूटी॥

मूल। हठनहठीलीकरिसकै इहिंपावसऋतुपाइ।
आनगाँठिघुटिजायत्यौं मानगाँठिछुटिजाइ॥ ५७४॥

टीका।—सखी का वचन मानवती नायका से, कै कवि की उक्ति। हे हठीली स्त्री, हठ नहीं कर सकती, कै हठीली नायका हठ नहीं कर सकती, यह पावस की

५७२। धरपरसौंहैंह्वैरहे झरिबरसौंहैंमेह। इति पाठान्तरम्॥ मानी कौं राजी करि कैं, सखी नायक सौं कहति है। तिय नै तरसौंहैं (चाह-भरी) चित कियौ। तुम कौं तरसैं हैं, या कौ मधं चाहैं हैं। नेह कौं सरसौंहैं करि कैं (अधिक करि कैं)। झरि लगाय कैं बरिसौंहैं मेघ है (बरिसनवाली है)। तुम पराये घर के छौंहैं (साम्हने) हो रहे हो, औरि नायिका पांय आवै कौं चाहत हो॥ इति हरिप्रकाशे॥

ऋतु पा कर। ज्यौं और गाँठ घुट जाय है, त्यौं मान गाँठ छुट जाती है पावस में॥ विभावनालंकार। विरुद्ध से काज। घुटने के कारण से गाँठ छुटना काज हुआ॥

मूल। वेईचिरजीवोअमर निधरकफिरौकहाइ।
छिनबिछुरेंजिनकौनइहिँ पावसआयुसिराइ ॥५७५॥

टीका।—नायका वचन सखी से। वे ई चिरजीव औ अमर निधडक फिरौ कहा कर, छिन एक बिछडे जिन की नहीं इस बरषा ऋतु में मौत हो॥

प्रश्न॥ वार्त्ता। चिरजीवी अमर पुनरुक्ति है॥

उत्तर॥ चिरजीवी बहु काल जिये औ अमर सो जो न मरे॥

प्रश्न॥ दोहा। जो वियोगिनी के वचन तौ इहिँ जियत बनै न।
पावस बिछुरे नहि जियत कहै सु इमि किमि बैन॥

उत्तर॥ पावस पहिले आइबौ अवधि बदी हौ मित्त।
तहँ तिय की यह पत्रिका सोध देति पिय चित्त॥

तहाँ प्रश्न॥ दोहा। तिया लिखी जियहौँ नहीँ पिय दिय जियत बताइ।
तब इनि वे सु अमर कही दूरि भूमिका भाइ॥

अर्थ विधि॥ दोहा। यह सु प्रवत्स्यत्पतिका पियहि चलत तिहिँ बैन।
जे पावस बिछुरे जियैँ ते वे अमर सुखे न॥

वार्त्ता॥ धुनि यह कि मैं नहीं जियौंगी॥ मरणाक्षेप अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। अवतजनामउपायकौ आयौसावनमास।
खेलनरहिबौखेमसौं कैमकुसुमकीबास ॥ ५७६ ॥

टीका।—प्रोषितपतिका का वचन सखी से। अब छोड नाम उपाव करने का। आया सावन महीना। यह खेल मेरा न रहैगा कल्यान से कदंब के फूलौं की गंध के आगे॥ लोकोक्ति अलंकार। खेल अच्छा न रहैगा, यह लोक-कहनि है॥

शरद ऋतु वर्णन।

मूल। घनघेरौछुटिगौहरखि चलौचहूँदिसराह।
कियौसुचैनौआयजग सरदसूरनरनाह ॥ ५७७ ॥

टीका।—कवि की उक्ति। बादलों का घेरा, कै बहुत कटक का घेरा, छूटि गया। प्रसन्न हो लोक चले चारों दिसा की बाट से। किया सुचित आ के जगत को पावस-रूपी राजा को हटाय शरद-रूपी सूरमा राजा ने॥

दोहा। कुनृप गये नृप शीत बर तब यह विधि जग योग।
बहुतनि घेरा छुटत निज मग मग दिस दिस लोग॥

रूपकालंकार स्पष्ट है, शरद औ राजा से।

मूल। अरुनसरोरुहकरचरन दृगखंजनमुखचंद।
समैआयसुंदरिसरद. काहिनकरैअनंद॥ ५७८॥

टीका।—कवि की उक्ति। लाल जो है कमल सोई हैं हाथ पाँव, आँख खंजन, औ मुख चंद्रमा है। समय में आय के सुंदरी शरद ऋतु किस को नहीं करती आनंदित॥ रूपकालंकार स्पष्ट है, शरद ऋतु औ नायका के रूपक से॥

हेमंत-ऋतु वर्णन।

मूल। ज्योंज्योंबढतिविभावरी त्योंत्योंबढतुअनंत।
ओकओकसबलोकसुख कोकसोकहेमंत॥ ५७९॥

टीका।—कवि की उक्ति। जौं जौं बढती है रात, तौं तौं बढता है अनगिनत घर घर सब लोगों को सुख, औ चकवा चकवी को दुख हेमंत ऋतु में॥

तातपर्य यह कि, संयोगी जन को सुख बढता है, औ वियोगियों को दुख हेमंत में, क्या स्त्री क्या पुरुष॥ निदर्शनालंकार।

दोहा। सु निदरशण किहुँ हेतु करि सत अरु असत समान।
बढति निशा सुख लोक अरु कोक शोक परमान॥

मूल। मिलिविहरतबिछुरतमरत दंपतिअतिरसलीन।
नूतनविधिहेमंतकी जगतजुराफाकीन॥ ५८०॥

टीका।—सखी का वचन मानिनी नायका से, कै कवि की उक्ति। मिल के विहार करते हैं, औ बिछडते हैं, तौ दुख पाते हैं, नायक नायका अति अनुराग में लीन हो। और नई रीती हेमंत की देखो संसार को जुराफा कियो। जुराफा पद अरबी है।

अर्थ। ईरान की भूमि में एक पच्ची होता है। तिसे वहाँ के लोग गावपलंग कहते हैं। पाँव उस के गाय के से होते हैं, श्रौ रंग चीते का सा। तिस से हेतु यह कि, जैसा वह रंग बिरंग होता है, तैसे-ही जगत रंग बिरंग किया। हेतु यह कि, अगहन पूस में लोग जगत के रंग रंग की दुत्तो दुलाई रिजाई शाल बनात पट्टू दगले अँगरखे पहरते ओढते हैं॥ रूपकालंकार। जगत श्रौ जुराफे का रूपक॥

मूल। कियौसबैजगकामबस जीतेजितेश्रजेइ।
कुसुमसरहिंसरधनुखकर अगहनगहननदेइ॥ ५८१॥

टीका।—सखी का वचन मानवती से। किया सब जगत को काम के बस श्रौ जीते जितने अजीत थे तिन्हें, काम-देव को तीर कमान अगहन का जाड़ा पकडने नहीं देता।

प्रश्न॥ दोहा। कहौ सीत की प्रबलता गहि न सके धनु काम।
तौ हेमंत में चाहिये काम हीन जग धाम॥
ह्याँ तो काम अधिक-हि बढत इक यह प्रश्न सुजान।
कियौ जगत जो काम बस तौ अगहन प्रभुता न॥

उत्तर॥ दोहा। जग करि दीनौ स्वामि बस जीत अजित निज वास।
धनुष ग्रहन श्रम देतु नहि कामहि अगहन दास॥

परिकरांकुरालंकार।

दोहा। साभिप्राय विशेष जहँ परिकर-अंकुर गाय।
धनुषं गहन वृत्तांत में अगहन साभिप्राय॥

मूल। आवतजातनजानियै तजितेजहिंसियरान।
घरहिजमाईलौंघट्यौ खरौपूसदिनमान॥ ५८२॥

५८१। कुसुम-सर (काम) ता कों सर श्रौ धनुष कर में (हाथ में) अगहन गहने नहीं देत है॥ इति हरिप्रकाशे॥

५८२। दिनं दिनं दिन मानमिह पौषे परं चिणोति।
श्वशुरगृहे जामातुरिव मानः स्वयं मिनोति॥

इह पौषे मासि दिनं दिनं प्रति दिनस्य मान (प्रमाणं) परं यथा भवति तथा चिणोति (चयं प्राप्नोति)। श्वशुर-गृहे वर्तमानस्य जामातुरिव मानः (सम्मानं) यथा स्वयं मिनोति (हीयते) इत्यर्थः॥ इति भक्षार सप्तशतिकायाम॥

टीका।—सखी का वचन मानवती से। बाता जाता नहीं जानते, छोड कर तेज शीत सी की ठंढ से। घर में जमाई होय जैसे घति घटा हुआ, तैसे पूस का दिन मान भी पूस के दिन में मान॥ पूर्णोपमालंकार। मान उपमेय, जमाई उपमान, लौं वाचक, घटना धर्म॥

शिशिर-ऋतु वर्णन।

मूल। तपनतेजतपतातपन तूलतुलाईमाह।
सिसिरसीतक्यौंहुनघटै बिनलपटैतियनाह॥ ५८३॥

टीका।—सखी का वचन मानवती नायका से, कै कवि की उक्ति। सूरज के तेज से, भाग के तापने से, रुई की रिजाई निहाली भोढने से, माह महीने में, शिशिर-ऋतु की ठंट किसी भाँति नहीं घटती, हे तिय, बिना लिपटे नायक के, कै बिन लिपटे नायका के॥ परिसंख्यालंकार।

दोहा। इक थल भर्थ निषेध करि अन्य थलहि ठहराइ।
और भाँति सीत न घटै तिय लपटे-ही जाइ॥

मूल। लगतिसुभगसीतलकिरन निसिदिनसुखअवगाहि।
माहससीभ्रमसूरत्यौं रहतिचकोरीचाहि॥ ५८४॥

टीका।—कवि की उक्ति। लगती हैं सुंदर ठंढी किरनै रात की भाँति दिन में सुख विचार के। माह महीने में चंद्रमा के भ्रम से सूरज की तैसे रहती है चकोरी देख के॥ तातपर्य यह कि, सीत से सूरज का तेज नहीं जनाय॥ भ्रमालंकार स्पष्ट है॥

मूल। रहिनसकीसबजगतमें सिसिरसीतकैत्रास।
गरमिभाजगढवैभई तियकुचअचलमवास॥ ५८५॥

टीका।—सखी का वचन मानी नायक से, कै कवि की उक्ति। रह न सकी सब जगत में शिशिर-ऋतु के जाडे के डर से, गरमी भाग के गढ में बैठी है नायका के कुच पहाड से मवास में, कै कुच-रूपी गढ में अचल मवास कर रही है॥ लुप्तोत्प्रेक्षा भौ रूपक अलंकार। मानो गरमी भाग कुच-गढ-मवास में रही। कुच भौ गढ का रूपक॥

समीर वर्णन.।

मूल। रनितभृंगघँटावली भँरतदानमधुनीर।
मंदमंदआवतचल्यौ कुंजरकुंजसमीर ॥ ५८६ ॥

टीका।—पवन वर्णन। कवि की उक्ति। गूँजते हैं जो भौंर, सो घंटा की कतार है। फूल का रस जो टपकता है, सोई झड़ता है गज-मद। सहज सहज आता है चला पवन-रूपी हाथी कुंज में॥ रूपक अलंकार, पवन औ हाथी का रूपक स्पष्ट है॥

मूल। रुक्यौसाँकरेकुंजमग करतुझाँझझुकरात।
मंदमंदमारुततुरँग खूँदनआवतजात ॥ ५८७ ॥

टीका।—कवि की उक्ति। रुका हुआ सँकडे कुंज के पंथ में करता है झाँझ औ झुकता है। सहज सहज पवन-रूपी घोडा जमता आता जाता है॥ रूपकालंकार, पवन औ घोडे का रूपक स्पष्ट है॥

मूल। चुवतुस्वेदमकरंदकन तरुतरुतरविरमाय।
आवतुदच्छिनदेसतें थक्यौबटोहीवाय ॥ ५८८ ॥

टीका।—कवि की उक्ति। मकरंद की बूँदें जो चुऐं सोई हैं पसीने की बूँदें, औ पेड पेड के नीचे ठहरता, आता है दच्छिण देश से थका हुआ पथिक-रूपी पवन। मकरंद पुष्प रस॥ रूपकालंकार, बटोही औ वायु का रूपक स्पष्ट है॥

मूल। रह्यौरुक्यौक्यौंहूँसुचलि आधिकरातिपधारि।
हरतुतापसबद्यौसकौ उरलगियारबयारि ॥ ५८९ ॥

टीका।—नायका वचन, पुनि सखी वचन, पुनि नायका वचन, औ कवि

५८९। बयारि सोई यार है। सो उर (छाती) सों लागि कें संपूर्ण दिन को ताप (दुख, ता) कों हरति है। कहूं (कोई तरह सों) दिन में रोकी रही नायिका-गुरुजन के डर सों। आधी रात के पौन चलो, नायिका आधी राति कें पधारी। इति हरिप्रकाशे।

की उक्ति। रहा दिन भर रुका फिर चल के यहाँ आय। दूर करता है दुख दिन भर का, छाती से लग के। नायका वचन इतना। पुनि सखी वचन। यार। नायका वचन। पवन॥ छेकापह्नुति अलंकार।

दोहा। छेकापह्नुति कहि उनहिं वच मधि दुरवत धारि।
यार कह्यो पुनि सुकर के कह दिय अर्थ बयारि॥

मूल। लपटीपुहुपपरागपट सनीखेदमकरंद।
आवतिनारिनवोढलौं सुखदवायुगतिमंद॥५६०॥

टीका।—कवि की उक्ति। लपटी फूल के पराग में पवन, औ नायका लपटी वस्त्र में। नायका सनी है पसीने में, औ पवन सनी है मकरंद (कहैं फूल के रस) में। आवती है नायका नवोढा की भाँति सुखदाई पौन मंद गति से॥ पुहुप पद अधिक है। पराग पुष्परेणु॥ रूपक औ पूर्णोपमालंकार। नवोढा से पौन का रूपक। वायु उपमेय, नवोढ उपमान, लौं वाचक, मंद गति धर्म॥

इति श्री-कवि-लाल-विरचित-लाल-चन्द्रिकायां विहारि-सप्तशतिका-
टीकायां शिख-नख-ऋतु-वर्णनं नाम तृतीयं प्रकरणं
समाप्तम्। शुभम्॥ ३॥

अथ

# प्रस्ताविक-नवरस-इत्यादि-वर्णनं

नाम चतुर्थ प्रकरणम् ॥

सज्जन वर्णन।

मूल। घटतनछाँडतघटतह्र सज्जननेहगँभीर।
फीकौपरैनवरघटैं रँग्यौचोलरँगचीर ॥ ५८१ ॥

टीका।—कवि की उक्ति। मनरंजनता नही छोडता, बिन संपत्ति होने से भी सज्जन का नेह, ऐसा गहिरा है। जैसा फीका पडता नही, वल घटने से भी, मजीठ का रँगा कपडा ॥

प्रश्न ॥ दोहा। सज्जन में घटवी कहा घाट होत है दीन।

उत्तर ॥ घटत मित्र पै हित वही पट-रंग समता लीन ॥

वार्त्ता। पट जीर्ण होइ, तौ भी अपना रंग न छोडै ॥ अर्थांतरन्यास अलंकार।

दोहा। कह्यो अर्थ जहँ पोषिये अर्थ अर्थ सौं एह।
रँगे चोल रँग-चीर तें पोष्यौ सज्जन नेह ॥

दुर्जन वर्णन।

मूल। नयेविससियेअतिनये दुरजनदुसहसुभाव।
आँटेपरप्राननिहरत काँटेलौंलगिपाव ॥ ५८२ ॥

टीका।—कवि की उक्ति। हे मित्र, न विश्वास कीजिये अति नीचा होने से दुष्ट औ विश्वास घाती का। दाव पर दुख देते हैं, काँटे की भाँति लग के पाँव में ॥

पूर्णोपमालंकार। दुरजन उपमेय, काँटा उपमान, लौं वाचक, लगना धर्म॥

कृपण वर्णन।

मूल। जेतीसंपतिकृपनकै तेतीतूमतजोर।
बढतजातज्योंज्योंउरज त्योंत्योंहोतकठोर॥५८३॥

टीका।—कवि की उक्ति। जितनी लक्ष्मी सूम की है, तितनी तू मत इकठी कर। देख बढते जाते हैं ज्यौं ज्यौं कुच, त्यौं त्यौं होते हैं कठोर॥ दृष्टांतालंकार स्पष्ट है॥

नीच वर्णन।

मूल। नीचहियेहुलसरहैं गहेगेंदकोपोत।
ज्यौंज्यौंमाथेमारिये त्यौंत्यौंऊँचेहोत॥ ५८४॥

टीका।—कवि की उक्ति। नीच मनुष्य मन में प्रसन्न रहते हैं लिये हुये गेंद का गुण। जौं जौं उन के माथे में मारैं, तौं तौं ऊंचे होते हैं॥ दृष्टांतालंकार स्पष्ट है॥

मूल। कोरिजतनकोउकरै परैनप्रकृतिहिबीच।
नलबलजलऊँचेचढै अंतनीचकोनीच॥ ५८५॥

टीका।—कडोड़ उपाव कोई करै, सुभाव फिरता नहीं। जैसे नल के जोर से फुहारे का पानी ऊँचा चढता है, निदान नीच नीचे-ही आता है॥ दृष्टांतालंकार स्पष्ट है॥

प्रस्ताविक वर्णन।

मूल। गढरचनाबरुनीअलक चितवनभौंहकमान।
आघुबँकाईहीबढै तरुनितुरंगमतान॥ ५८६॥

टीका।—कवि की उक्ति। गढ की रचना, पपनी, जुलफ, दृष्टि, भौंह, औ कमान।

इन की महिमा बँकाई-ही से बढै है, जवान स्त्री, घोडे, और हाथ की ॥

दीपकालंकार।

उपमा अरु उपमेय कौं इक पद लागत होइ।
गढ आदिक सब ठाँ लख्यो आघु बँकाई सोइ ॥

मूल। तंत्रीनादकवित्तरस सरसरागरतिरंग।
अनवूडेवूडेतरे जेवूडेसवअंग ॥ ५६७ ॥

टीका।—प्रस्ताविक कवि की उक्ति। बीन की ध्वनि, औ कविता के नव रस शृंगारादि जो भगवत विषय लिये हैं अधिक राग के रंग में प्रीति से। नही डूबे, जो डूबे संसार-सागर में। औ डूबे, सो तरे सब भाँति संसार-समुद्र को ॥

प्रश्न॥ दोहा। नाद आदि जो रस कहे तिन तें तरिबौ नाहिं।
तरन होत इक भजन तें सो नहि दोहा माहिं ॥

उत्तर॥ तंत्री नारद कौं कहत तिन कौ नाद जु भक्ति।
जो या में बूडे नही बूडे भव आसक्ति ॥

विरोधाभास अलंकार।

दोहा। विरुधाभास विरुद्ध सौ भासे अविरुध शुद्ध।
अनबूडे बूडे विरुध भय बूडे अविरुद्ध॥

मूल। संपतिकेससुदेसनर नवनिदुहुनिइकवानि।
विभौसतरकुचनीचनर नरमविभौकीहानि ॥ ५६८ ॥

टीका।—प्रस्ताविक कवि की उक्ति। संपति के बढने से बाल औ अच्छे पुरुष नम्र होंय। दोनौं की एक रीति है। ऐश्वर्य में ऐंठै कुच औ नीच नर, नम्र होंय ऐश्वर्य जाने से ॥

प्रश्न॥ वार्त्ता। केस सुदेस नर कहे तहाँ दोनौं यह पद कहना वृथा। जो केस सुदेस नर विषै एक-ही भाव कहा, सो संपति विषै नवैं, और कुच नीच नर संपति विषै कठिन होंहि, संपति गये नरम होंहि। तहाँ केसौं में दोनौं भाव चाहिये ॥

दोनौं का उत्तर॥ कुच औ नीच नर संपति में कठिन होंहि, औ संपति गये नरम होंहि। केस औ सुदेस नर की दोनौं समय एक-ही बान है नवना-ही। नवने की वान दोनौं में है, क्या संपति हुए औ गये से॥ दीपकमालालंकार।

दोहा। जहँ उपमा उपमेय सौं लगै एक पद जाइ।
सो दीपकमाला कठिन लगै दुहूँ थल आइ॥

मूल। कैसेंछोटेनरनितें सरतवडनिकेकाम।
मढ्योदमामाजातक्यौं लैचूहेकेचाम॥ ५६६॥

टीका।—कवि को उक्ति। किस भाँति छोटे मनुष्यौं से होंय वडौं के काम। दमामा कैसे मंढा जायगा चूहे के चमडे को ले कर। दमामा ऊंट हाथी पर का नकारा॥ दृष्टांतालंकार स्पष्ट है॥

मूल। ओछियडेनह्वैसकैं लगिसतरौंहैवैन।
दीरघहौंहिननैकहू फारिनिहारेनैन॥ ६००॥

टीका।—कवि की उक्ति। छोटे वडे नही हो सकते टेढी वात सुन के। वडी होती नही आँख कहीं फाड के देखने मे नैन के॥ दृष्टांतालंकार स्पष्ट है।

मूल। प्यासेदुपहरजेठके थकेसवैजलसोधि।
मरुधरपायमतीरहू मारूकहतपयोधि॥ ६०१॥

टीका।—प्रस्ताविक कवि की उक्ति। प्यासे हो जेठ के दोपहर समैं पथिक सब थके जल ढूँढ के। माडवाड की धरती में पाय के वडे तरबूज को भी माडवाडियौं से कहते हैं बटोही कि, यह छीर-समुद्र है। पयोधि दूध के समुद्र को कहते हैं। इस मैं व्यंग यह कि, मतीरे से भूख प्यास पथिकौं की गई। इस हेतु पयोधि कहा॥

प्रश्न॥ दोहा। पथिक कहाँ जान्यौ परत शब्द माहिं इहिं ठौर।
इहाँ कह्यौ मारू कहत पयनिधि अर्थ न और॥

उत्तर॥ सब जल सोधि फिरे तहाँ मारू जन ते नाहिँ।
ये तो जल जानत वचन या तेँ पथिक लखाहिँ॥
महा प्यास मेँ विरस जल सोऊ सुखदा होइ।
इही देश की श्रेष्टता देत मधुर जल सोइ॥

द्वितीय प्रहर्षणालंकार।

दोहा। वंछत ते जहँ अधिक फल द्वितिय प्रहर्षण मानि।
जल सोधत है तहँ लह्यो मधुर मतीर सु मानि॥

मूल। बिखमवृखादितकीतृखा जियेमतीरनिसोधि।
अमितअपारअगाधजल मारौमूँडपयोधि॥ ६०२॥

टीका।—कवि की उक्ति। अन्योक्ति। वृष के सूर्य मेँ जेठ महीने की प्यास जो सही न जाय, तिस मेँ जो मनुष्य तरबूज की ढूँढ खाय पीजिये सो कहते हैँ बेहद अपार औँडा पानी कोई मारौ लि अपने सिर से, समुद्र का हमेँ कुछ काम नही पयोधि से॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है। किसी का काम छोटे-ही से सिद्ध होय, तहाँ कहेँ॥

मूल। अतिअगाधअतिऔथरौ नदीकूपसरवाय।
सोताकौँसागरजहाँ जाकौप्यासबुझाय॥६०३॥

टीका।—नायक की लगन किसी कमीनी स्त्री से लगी है। तहाँ सखी वचन नायका से। अति औँडा, कै अति उथला, पानी होय नदी कुए तलाव बावडी का। वह उसी समुद्र है जहाँ जिस की प्यास बुझे॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है। जहाँ छोटे राजा से किसी की बहुत प्राप्ति होय, औ बडे राजा से कुछ न मिलि, तहाँ कहिये॥

मूल। मीतननीतिगलीतहै जोधरियेधनजोरि।
खायेखरचेजोजुरै तौजोरियेकरोरि॥ ६०४॥

टीका।—प्रस्ताविक कवि की उक्ति। हे मित्र, यह नीति नही कि, अपनी

कुदशा वनाय जो रखिये धन जोड के। खाने खरचने से जो रहै, तौ इकट्ठे कीजे कडोड रुपये॥ संभावनालंकार स्पष्ट है, जौ तौ पद से॥

मूल। दुसहदुराजप्रजानिकौं क्यौंनकरैअतिदंद।
अधिकअँधेरौजगकरत मिलिमावसरविचंद॥६०५॥

टीका।—प्रस्ताविक कवि की उक्ति। दुराज का दुख ऐसा कि सहा न जाय प्रजा को, क्यौं न करै अति कलह। अधिक अँधेरा जग में करते हैं मिल के मावस को सूरज औ चंद्रमा॥ दृष्टांतालंकार स्पष्ट है॥

मूल। घरघरडोलतदीनह्वै जनजनजाचतजाइ।
दियेलोभचसमाचखनि लघुपुनिवडौलखाइ॥६०६॥

टीका।—प्रस्ताविक कवि की उक्ति। हे मन, तू घर घर फिरता है गरीब हो के, औ मनुष्य मनुष्य से माँगता है जा के। दिये हुये है लालच की ऐनक आँखौं में, इस से तुझे छोटा आदमी बडा दिखाई देता है॥ रूपकालंकार लोभ औ चशमे के रूपक से॥

मूल। बसैबुराईजासुतन ताहीकौसनमान।
भलौभलौकहिछोडिये खोटेग्रहजपदान॥६०७॥

टीका।—प्रस्ताविक कवि की उक्ति। रहती है बुराई जिस में, संसार में उसी का मान है। देखो, भले ग्रह को भला कह छोड देते हैं, औ खोटे ग्रह का जप दान करते हैं लोक॥ दृष्टांत औ लोकोक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। कहैंइहैस्रुतिसमृतिसो यहैसयानेलोग।
तीनदबावतनिसकहीं राजापातकरोग॥६०८॥

टीका।—प्रस्ताविक कवि की उक्ति। कहते हैं यही वेद औ धर्म-शास्त्र सोई, औ यही चतुर लोग भी। ये तीनौं दबाते हैं अशक्त को, राज्य, पाप, औ रोग॥

प्रश्न ॥ दोहा। नृप पापी अरु रोग तौ निसक दबावत रीति।
अघ तौ सबनि दबावई सुर मुनि नर यह नीति ॥
जौ पातकि नृप रोग अरु ह्वै-ही करहु बखान।
तौ तहँ तीन दबावहीं शब्द न बनै सुजान ॥

उत्तर ॥ सो०। तहाँ अर्थ इहिं भाइ जो ग्यानी तिन कौं नहीं।
पाप दबावत आइ जो लोकनि-हूँ संहरै ॥

दोहा। ग्यानी कौं पाप न लगै करै जु लोक संहार।
गीता में यह वचन है यहै अर्थ निरधार ॥

निसक बल-हीन को कहते हैं ॥

अर्थ। राजा पराक्रम-हीन को दबावै। रोग देह-बल-हीन को दबावै। पाप ज्ञान-बल-हीन को दबावै ॥ दीपकालंकार।

दोहा। उपमा अरु उपमेय कौं इक पद लागै आहिं।
तहँ दीपक सु दबाव पद लग्यौ सबहिं यल माहिं ॥

मूल। इकभींजेचहलेपरे बूडेबहेहजार।
कितेनऔगुनजगकरत नैवैचढतीबार ॥ ६०६ ॥

टीका।—कवि की उक्ति। एक भीगे, एक चहले में पडे, एक डूबे औ बहे हजार एक। कितने अवगुण संसार करता है वैस-रूपी नदी चढती बेर ॥

प्रश्न ॥ दो०। नदी चढे के पच्छ लग भींजे आदि प्रकार।
वय के चढे सु किमि तहाँ भींजनादि विधि चार ॥

उत्तर॥ दो०। भींजनादि के रूप तें कहे सु चार प्रकार।
तहाँ वैस को दरस सो चार प्रकार विचार ॥
श्रवण स्वप्न औ चित्र पुनि प्रतिछ लखन इहिं भाइ।
लगन लगत क्रम क्रम सु दुख पर तें पर अधिकाइ ॥
जिनि वय सुनी सु दुख भयौ भींजे कौ सौ वाहि।
जिहि सपने देखी सु छवि चहले परे सु चाहि ॥

चित्र देखि डुबे निसम दुख सु भयो तनु रूप ।
प्रतिक माहिँ बढ़िबो सु दुख है अपार जु सरूप ॥

उल्लासालंकार ।

दोहा । इक के गुण तेँ दोष जहँ सो उलास कवि भूप ।
नै-वे को बढ़िबो सु गुण औरहिँ दोष सरूप ॥

मूल । गुनीगुनीसबकोउकहत निगुनीगुनीनहोत ।
सुन्योकहूँतरुअर्कतेँ अर्कसमानउदोत ॥ ६१० ॥

टीका ।—कवि की उक्ति । गुणी गुणी सब किसी के कहे से निगुनी गुणी नही होता । सुना है कहीँ आक के पेड से होता सूरज के समान चाँदना । अर्थांतरन्यास अलंकार पूर्वोक्ति तेँ जानिये ॥

मूल ।. संगतिसुमतिनपावहीँ परेकुमतिकेधंध ।
राखोमेलकपूरमेँ हीँगनहोइसुगंध ॥ ६११ ॥

टीका ।—प्रस्ताविक कवि की उक्ति । मनुष्य संगति से सुमति नही पाता पडने से कुबुद्धि के काम मेँ । कोई रक्खे डाल के कपूर मेँ हीँग को, पर उस मेँ कपूर की सुगंध न होगी ॥ अतद्गुणालंकार । संगति का गुण न लगने से ॥

मूल । सबैहँसतकरतालदै नागरताकेनाँव ।
गयोगरबगुनकोसबै बसेगँवारेँगाँव ॥ ६१२ ॥

टीका ।—प्रस्ताविक कवि की उक्ति । सब-ही हँसते हैँ हाथ से ताली बजा के चतुर के नाम से । गया अभिमान गुण का सब-ही, बसने से गँवारोँ के गाँव मेँ ॥ लेशालंकार ।

छंद । गुण सु दोष आकार । कह लेशालंकार ॥

---

६१० । निगुनी कोँ सब कोऊ गुनी गुनी कहै, तौ गुनी नही होय जाय ॥ इति हरिप्रकाश ॥

मूल। सोहतसंगसमानसौं यहैकहैंसबलोग।
पानपीकओठनिबनी नैननिकाजरजोग ॥ ६१३ ॥

टीका।—प्रस्ताविक कवि की उक्ति। शोभा देता है साथ बराबरी का, यही कहते हैं सब लोग। पान की पीक लाल है, श्री होठ भी लाल हैं, इस से दोनों मिल शोभा पाते हैं, नैन स्याम श्री काजल स्याम, इस लिये दोनों शोभा योग्य हैं॥ समालंकार।

दोहा। जहाँ मिलै अनुरूप कछु सत असतै सम सोइ।
अधर पान अंजन सु दृग दोउ रँग सम जोइ ॥

मूल। जोसिरधरिमहिमामही लहियतराजाराउ।
प्रगटतजडताआपनी मुकुटसुपहिरतपाउ॥६१४॥

टीका।—कवि की उक्ति। जिस पदारथ को सिर धर रख कर बडाई संसार में पाते हैं राजा श्री राव, प्रसिद्ध करते हैं मूरखता अपनी सो मुकुट को पहिर के पाँव में।

तातपर्य यह कि, श्रेष्ट लोक, गुणी लोक, मुकुट समान हैं। सिर धरना आदर करना। जो आदर करते हैं संसार में बडाई पाते हैं। तिन का निरादर करते हैं, सो अपनी मूरखता प्रकाश करते हैं जगत में॥

अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। चरेपरेखोकोकरै तुहीविलोकिविचार।
किहिँनरकिहिँसरराखियौ खरेबढेपरपार॥६१५॥

टीका।—कवि का वचन अपने मन से। रे मन, पछतावा कौन करै। तू-ही देख के विचार। किस मनुष्य श्री किस तालाव ने अति बढे पर रक्खा पाड। पाड मर्याद॥ दीपकालंकार। रखना पद नर सर, दोनों शब्द से लगा॥

मूल। बुरौबुराईजोतजै तौमनखरौसकात।
ज्यौंनिकलंकमयंकलखि गनैलोकउतपात ॥६१६॥

टीका।—कवि की उक्ति। बुरा मनुष्य जो बुराई छोड दे, तो मन अति डरता है उस से। जैसे बिन कलंक चंद्रमा देख के; लोग कहते हैं कि अति उतपात होगा संसार में॥ दृष्टांतालंकार स्पष्ट है॥

मूल। भाँविरयनभाँवरिभरौ करौकोरिबकवाद।
अपनौअपनीभाँतिकौ छुटैनसहजसवाद ॥६१७॥

टीका।—प्रस्ताविक कवि की उक्ति, औ मानवती नायका की सखी का वचन नायक से। पहला अर्थ। कोई फिरो, कै न फिरो, और करो करोड बातें। अपनी अपनी रीति का छुटता नही, जो पडा सहज स्वाद (कहैं चसका)॥

* दूजा अर्थ। सखी का वचन नायक से। कि तुम करोड बकवाद करो, औ परिक्रमा दो, अपनी अपनी रीति का सहज सुभाव का स्वाद पडा, सो छुटता नही। तुम्हैं घर घर फिरने का स्वाद पडा, औ इसे मान करने का यह जायगा नही॥ विशेषोक्ति अलंकार।

दोहा। होत न कारज हेतु सब विशेषोक्ति कवि-राज।
कोर उपाय जु हेतु तें सहज छुटन नहि काज॥

अन्योक्ति वर्णन।

मूल। जाकेएकौएकहू जगव्यौसायनकोइ।
सोनिदाघफूलैफलै आकडहडहौहोइ ॥६१८॥

टीका।—अन्योक्ति कवि की उक्ति। जिस के जग में एक भी नही है। हेतु यह कि उस का कोई सहाय नही, औ न एक कोई सामर्थ है (व्यौसाइ का अर्थ संस्कृत में सामर्थ का है), सो वैसे को निदाघ (कहैं ग्रीषम की ऋतु में) आक को फूल फल औ डहडहापन ईश्वर देता है॥

दूजा अर्थ। जिस के बढने से जग में एक को भी लाभ न होइ। सो नर संसार में ऐसे हैं, जैसे ग्रीषम में फूल फल कर आक डहडहा होता है॥

प्रश्न॥ दोहा। एको इक पुनरुक्ति पद। तहँ इहिं विधि है अर्थ।

उत्तर॥ एकौ जन इक वस्तु करि नहि व्यौसाइ समर्थ॥

पुनि प्रश्न॥ दोहा। जग में तौ व्यौसात हैं वहुत आक तें जोय।
शिव-हित सुमन मृगादि दल फल पय औषधि होय॥

उत्तर॥ जा के एको-ए पुरुष काहुँ व्यौसाइ न कोइ।
(इक) अर्कहि हित सु निदाघ यह सुमन फलै दल होइ॥

वार्त्ता। तीनौं पदारथ की प्राप्ति एक आक-ही को होती है। जेठ-रूपी पुरुष से आक-रूपी पुरुष हो सोई व्यौसाय (कहैं लाभ) उठावै॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। कोकहिसकैवडेनिसौं लखेंबडीयौभूल।
दीनेदईगुलावकौं इनिडारनिवेफूल॥ ६१८॥

टीका।—अन्योक्ति कवि की उक्ति। कौन कह सकै वडौं से, देख कर भी उन की वडी भूल। दिये विधाता ने गुलाव को इन कँटीली डालियौं में वे सुरंग कोमल सुगंधित फूल॥ जहाँ दुष्ट मनुष्य वढै, तहाँ कहिये॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। सीतलतासुगंधकौ घटैनमहिमासूर।
पीनसवारेजोतज्यौ सोराजानिकपूर॥ ६२०॥

टीका।—अन्योक्ति कवि की उक्ति। शीतलता औ सुगंध (कहैं अच्छे गुण) की घटती नही वडाई कुछ भी। पीनसवाले ने जो छोडा सोरा समझ कर कपूर को॥ पीनस एक रोग नाक में होता है कि उस से नाक बैठ जाती है, औ रोगी को सुगंध दुर्गंध कुछ नही जनाती॥ कोई श्रीमान गुणी के गुण को न समझै, तहाँ कहिये॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल । चितदैचितैचकोरज्यौं तीजैभजैनभूख ।
चिनगीचुगैअँगारकी पियैकिचंदमयूख ॥ ६२१ ॥

टीका ।—पहला अर्थ । अन्योक्ति कवि की उक्ति । मन देकर, देख चकोर, जैसे तीजी भाँति उस की भूख नहीं जाती । कै तौ चिनगारी चुगता है आग की, कै पीता है चाँद की किरण से अमृत । जहाँ कोई एक-ही पर आसक्त होय, औ तिस के देखने से सुख पावै, औ न देखने से दुख, तहाँ कहिये ॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है ॥

दूजा अर्थ । सखी का वचन मानवती से ॥

दोहा । कै चिनगी कै चंद छवि पिय चकोर ज्यौं चाहि ।
कै तुव विरह सहारई कै तुव संगहि आहि ॥

दृष्टांतालंकार स्पष्ट है । चकोर जैसे, इस शब्द में ॥

मूल । चलेजाहुह्याँकोकरै हाथिनकौव्यौपार ।
नहिजानतइहिँपुरवसैं धोबीओडकुम्हार ॥ ६२२ ॥

टीका ।—अन्योक्ति कवि की उक्ति । चले जाओ, यहाँ कौन मोल लेता है हाथी को । तुम नहीं जानते इस नगर में बसते हैं धोबी वेलदार औ कुम्हार ॥

तातपर्य यह कि, इन के यहाँ गधौं की गाहकी है ॥ कोई गुणी कुनगर में रहा चाहै, तहाँ कहिये ॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है ॥

मूल । नरकीअरुनरनीरकी एकैगतिकरिजोइ ।
जेतौनीचौह्वैचलै तेतौऊँचौहोइ ॥ ६२३ ॥

टीका ।—कवि को उक्ति । मनुष्य की औ फुहारे के नल के पानी की एक-ही चाल देखिये । जितना नीचा हो के चलै, उतना ऊँचा होवै ॥ दृष्टांतालंकार स्पष्ट है ॥

मूल । बढतबढतसंपतिसलिल मनसरोजबढिजाइ ।
घटतघटतसुनपुनिघटै बरुसमूलकुम्हिलाइ ॥ ६२४ ॥

टीका।—कवि की उक्ति। बढने से धन के मन बढ जाता है। औ पानी के बढने से कमल बढ जाता है। फिर संपति के घटने से मन नही घटता, औ जल के घटने से कमल नही घटता, बल्कि मनुष्य मर जाता है औ कमल जड से कुम्हला जाता है॥ रूपकालंकार स्पष्ट है, संपति-सलिल औ मन-सरोज से॥

मूल। समैसमैसुंदरसबै रूपकुरूपनकोइ।
मनकीरुचिजेतीजितै तितैतितीरुचिहोइ॥ ६२५॥

टीका।—प्रस्ताविक कवि की उक्ति। समय समय में सुंदर सभी हैं, कोई रूप बुरा रूप नही। मन की इच्छा जितनी जिधर है, तिधर तितनी रुचि होती है॥

प्रश्न॥ दोहा। रूप कुरूप जु सम जहाँ तहँ अबूझ पिय आहि।
अरु निंदा है रूप की रूप रहत सच चाहि॥

उत्तर॥ दोहा। अपने अपने समय सब सुंदर रूप सु जानि।
नहि कुरूप पर पीय की जहँ रुचि अति रुचि मानि॥

परिसंख्यालंकार। एक थल निषेध कर के, दूजे थल ठहराना॥

मूल। गिरितेंऊँचेरसिकमन बूडेजहाँहजार।
वहैसदापसुनरनिकौं प्रेमपयोधिपगार॥ ६२६॥

टीका।—प्रस्ताविक कवि की उक्ति। पहाड से ऊँचे रसिकों के मन, डूबे जहाँ हजार, वही सदा पशु-मनुष्यों को प्रेम का समुद्र पगार है। पगार पाँव तक पानी आवे, तिसे कहते हैं॥

प्रश्न॥ दोहा। कह्यौ रसिक बूडन कठिन तरिबौ सिंधु सरूप।
सुगम कह्यौ पशु-नरनि कौं है पगार के रूप॥
यह असमंजस बात अरु कह पगार को भाउ।
कढत न नीकी भाँति ह्याँ अर्थ करौ कवि-राउ॥

उत्तर॥ दोहा। साधु गिरिमता उन्नता या तें गिरि उपमान।
मूढनि पशु उपमा प्रसिध जिन को अबुध बखान॥

गिरि सुभाव बूडन सु ज्यौं तरिबौ पशुनि सुभाव ।
सो तहँ प्रेम पयोधि मैं कहे दुहुनि के भाव ॥
ज्यौं बारिध के नीर पर धरै कोइ गिरि लाइ ।
सो निहचै बूडे लहै रतन संग तर जाइ ॥
जानै सिंधु महात मैं शीतल गति दुति देइ ।
जहाँ जु पशु जल मैं परै सो तरि तीरहि लेइ ॥
रतन संग महिमा जलधि नहि शीतलता ताहि ।
तैसैं रसिकनि प्रेम-रस लाभ बहुत विधि चाहि ॥
रतन संग ज्यौं साध संग प्रभु महिमा रस लीन ।
मूढ सु प्रेम बखानही रस न भिद्यौ हिय दीन ॥

रूपकालंकार स्पष्ट है, प्रेम औ समुद्र से ॥

मूल । संगतिदोखलगैसबनि कहैजुसाँचैबैन ।
कुटिलबंकभ्रुसंगभे कुटिलबंकगतिनैन ॥ ६२७ ॥

टीका ।—प्रस्ताविक कवि की उक्ति । संगति का दोष लगता है सब कौ। लोकौं ने जो क़ही है सो सच बात कही है । खोटी टेढी भौंह के साथ से हुए खोटे टेढी चाल के नैन ॥

प्रश्न ॥ दो० । कुटिल बंक पुनरुक्ति क्यौं कही सु यह आसंक ।
उत्तर ॥. दुखदाई सो कुटिल है दीसै बक्र सु बंक ॥

उल्लासालंकार ।

दोहा । इक के दोषहि तैं जहाँ औरहि दोष उल्लास ।
कुटिल बंक संग ते भये कुटिल बंक परकास ॥

मूल । मोरचंद्रिकास्यामसिर चढिकतकरतिगुमान ।
लखिबीपायनिपरलुटति सुनियतराधामान ॥६२८॥

६२८ । लखिबौ देखौगे । इति हरिप्रकाशे ।

टीका ।—पहला अर्थ । प्रस्ताविक कवि की उक्ति । हे मोर-पच की चंद्रिका, श्री-कृष्ण के सिर पर चढ के क्यौं करती है अभिमान । देखना है तुझे पावौं पर लोटते सुनते हैं किया राधा-जी ने मान । कोई छोटा मनुष्य बडी ठौर पा के गुमान करै, उस का मान भंग होता देख कहिये ॥

दूजा, शृंगार-पच, अर्थ ।

दोहा । प्रिया मान कीनो कहूँ सुधि न पियहि तिहिँ बार ।
कोउ सखि सुधि देति कहि लखि हरि सजन सिँगार ॥
निकट सखी तिहिँ सौँ कहति मोतहि वचन सुनाइ ।
गर्व करति किमि चंद्रिका लखिबी परसत पाइ ॥

प्रश्न ॥ दोहा । गर्व सु क्यौँ करि जानिये कहौ चंद्रिका माहिँ ।
उत्तर ॥ यही गर्व निज उच्चता मानति मो सम नाहिँ ॥

पर्यायोक्ति अलंकार ।

दोहा । पर्यायोक्ति सु जानि तिहिँ कछु रचना सौँ बात ।
सूधे मान कह्यो नही कह्यो रचन सरसात ॥

मूल । गोधनतूहरख्यौहियै घरिइकलेहुपुजाइ ।
समुभापरैगीसीसपर परतपसुनिकेपाइ ॥ ६२९ ॥

टीका ।—अन्योक्ति कवि की उक्ति । हे गोबर, तू प्रसन्न मन से घडी एक पुजा ले । समझ होगी तुझे तब जब सिर पर पडैंगे ढोरौं के पाँव । कोई छोटा मनुष्य बडा काम पा आप को पुजवावै, तहाँ कहिये, कि राजा के आने से काम छूट, कैसी सजा होगी, अब तू आज्ञा चला ले ॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है ॥

मूल । नहिपरागनहिमधुरमधु नहिविकासइहिकाल ।
अलीकलीहीतेंबँध्यौ आगेकौनहवाल ॥ ६३० ॥

टीका ।—अन्योक्ति शृंगार, नायक मुग्धा नायका से आसक्त हुआ, तहाँ कवि की उक्ति । नही है पराग ( कहैँ फूल की धूल जो भौँरा चाटता है ), नही है

६३० । आगे जब या मैँ पराग आदि होयगी, तब या की कहा दशा होयगी, नही जाने हैँ ॥ प्रसिद्ध बिहारी ने यही दोहा बनायौ, यौंहि महाराज जय सिंह कह्यौ सतसई बनावो ॥ इति हरिप्रकाशे ॥

मीठा मकरंद जो भौंरा पीता है, नही है प्रफुल्लता इस समैं। भौंरा कली ही से बंधा, आगे क्या हाल ( कहैं दशा ) होगी ॥

प्रश्न ॥ दोहा। अली कली सौं नहिं विधतु रसिक न शिशुता माहिं।
कहिये विधि समझाय ये दुवौं संभवत नाहि ॥

उत्तर ॥ दोहा। नहि पराग माधुर्य नहि मधु जो रस नहि सोइ।
है विकाश इहिं काल कछु तहाँ बिध्यौ अलि जोइ ॥
नहि रज-राजस रूप कौ तन छवि मधु बच हीन।
यौवन तनक विकाश कछु लखि भौ रसिक अधीन ॥

अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है ॥

मूल। जिनदिनदेखेवेकुसुम गईसुबीतवहार।
अबअलिरहीगुलाबमें अपतकटीलीडार ॥६३१॥

टीका।—अन्योक्ति कवि की उक्ति। जिन दिनौं में देखे थे वे फूल, गई वह बीत कर बहार (कहैं बसंत ऋतु)। अब, हे भ्रमर (कहैं, हे मन), रही गुलाब के पेड में बिन पत्ते की काँटौं भरी डाली। धन-यौवन-रूप-हीन जन होय, तहाँ कहिये ॥ अन्योक्ति अलंकार।

दोहा। अन्योकति जहँ और प्रति कहै और की बात।
'कुसुम सु बंर नर ते गये डार नीच सरसात ॥

मूल। इहीआसअटक्यौरहै अलिगुलाबकेमूल।
ह्वैहैंफेरिवसंतरितु इनडारनिवेफूल ॥६३२॥

टीका।—अन्योक्ति कवि की उक्ति। इसी आस से लगा रहा भौंरा गुलाब की जड से, होंगे वसंत ऋतु में इन डालियौं में वे फूल जो आगे थे ॥

प्रश्न ॥ दोहा। अलि गुलाब के मूल कहँ अटक्यौ रहत सु जान।
वे-ई फूल बनै न पद वैसे फूल प्रमान ॥

उत्तर॥ काकोकति करि कै कहत द्वैहैं नहि वे फूल।
कहा इहाँ आशा रहै अलि गुलाब के मूल।

काकूक्ति गर्वित अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। सरसकुसुममडरातअलि नझुकिझपटलपटात।
दरसतअतिसुकुमारतन परसतमननपत्यात॥६३३॥

टीका।—अन्योक्ति कवि की उक्ति, औ शृंगार अन्योक्ति में सखी का वचन सखी से। रस सहित फूल है तिस पर भौंरा मंडलाता है, औ नहीं झुक कर झपट के लिपटता है। दिखाई जो देता है अति कोमल शरीर, इस से छूते मन उस का नहीं पतियाता॥ शृंगार पक्ष। हेतु यह कि अलि-रूपी नायक मुग्धा नायका को अति कृश कोमल देख सरस नहीं करता, औ मन में ललचाता है॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। पटपाखैभखकाँकरे सफरपरेईसंग।
सुखीपरेवाजगतमें एकैतुहीविहंग॥ ६३४॥

टीका।—किसी बिदेसी को पराधीन देखि कवि की उक्ति, कै कोइ बिदेसी तन पेट के लिये कहीं आधीन होइ तिस का वचन। वस्त्र पर, औ भोजन कंकर, विदेस फिरना कबूतरी के संग, सुखी है कबूतर जगत में एक तू-ही, ए पक्षी। परिसंख्यालंकार। सुख जगत का निषेध कर, विहंग को सुखी ठहराया॥

मूल। दिनदसआदरपायकै कारलैआपवखान।
जौलगिकागसराधपछ तौलगितोसनमान॥ ६३५॥

टीका।—अन्योक्ति कवि की उक्ति। जहाँ कोई थोडे दिन की प्रभुता पा अपनी बडाई करै, तहाँ कहिये। दस दिन के लिये वडाई पा के, कर ले अपनी प्रभुता। जब तक, ए कौवे, कनागत है, तब तक तेरा आदर है॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मीठा मकरंद जो भौंरा पीता है, नही है प्रफुलता इस समैं। भौंरा कली ही से बंधा, आगे क्या हाल ( कहैं दशा ) होगी॥

प्रश्न॥ दोहा। अली कली सौं नहिं विधतु रसिक न शिशुता माहिं।
कहिये विधि समझाय ये दुवौं संभवत नाहि॥

उत्तर॥ दोहा। नहि पराग माधुर्य नहि मधु जो रस नहि सोइ।
है विकाश इहिँ काल कछु तहाँ विध्यौ अलि जोइ॥
नहि रज-राजस रूप कौ तन; छवि मधु बच हीन।
यौवन तनक विकाश कछु लखि भौ रसिक अधीन॥

अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। जिनदिनदेखेवेकुसुम गईसुवीतवहार।
अबअलिरहीगुलावमें अपतकटीलीडार॥६३१॥

टीका।—अन्योक्ति कवि की उक्ति। जिन दिनौं में देखे थे वे फूल, गई वह बीत कर बहार (कहैं बसंत ऋतु)। अब, हे भ्रमर (कहैं, हे मन), रही गुलाब के पेड में बिन: पत्ते की काँटौं भरी डाली। धन-यौवन-रूप-हीन जन होय, तहाँ कहिये॥ अन्योक्ति अलंकार।

दोहा। अन्योकति जहँ और प्रति कहै और की बात।
कुसुम सु बर नर ते गये डार नीच सरसात॥

मूल। इहींआसअटक्यौरहै अलिगुलावकेमूल।
ह्वैहैंफिरिवसंतरितु इनडारनिवेफूल॥६३२॥

टीका।—अन्योक्ति कवि की उक्ति। इसी आस से लगा रहा भौंरा गुलाब की जड से, होंगे बसंत ऋतु में इन डालियौं में वे फूल जो आगे थे॥

प्रश्न॥ दोहा। अलि गुलाब के मूल कहँ अटक्यौ रहत सु जान।
वे-ई फूल बनै न पद वैसे फूल प्रमान॥

उत्तर॥ काकोकति करि कै कहत छैहैं नहि वे फूल।
कहा इहाँ आशा रहे अलि गुलाब के मूल।

काकूक्ति गर्वित अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। सरसकुसुममंडरातअलि नझुकिझपटलपटात।
दरसतअतिसुकुमारतन परसतमनननपत्यात॥६३३॥

टीका।—अन्योक्ति कवि की उक्ति, औ शृंगार अन्योक्ति में सखी का वचन सखी से। रस सहित फूल है तिस पर भौंरा मँडलाता है, औ नही झुक कर झपट के लिपटता है। दिखाई जो देता है अति कोमल शरीर, इस से छूते मन उस का नही पतियाता॥ शृंगार पच्छ। हेतु यह कि अलि-रूपी नायक मुग्धा नायका को अति क्षय कोमल देख सरस नही करता, औ मन में ललचाता है॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। पटपाखैंभखकाँकरै सफरपरेईसंग।
सुखीपरेवाजगतमैं एकैतुहीविहंग॥ ६३४॥

टीका।—किसी विदेसी को पराधीन देखि कवि की उक्ति, कै कोइ विदेसी तन पेट के लिये कहीं आधीन होइ तिस का वचन। वख पर, औ भोजन कंकर, विदेस फिरना कबूतरी के संग, सुखी है कबूतर जगत में एक तू-ही, ए पची। परिसंख्यालंकार। सुख जगत का निषेध कर, विहंग को सुखी ठहराया॥

मूल। दिनदसआदरपायकै करलैआपवखान।
जौलगिकागसराधपछ तौलगितोसनमान॥ ६३५॥

टीका।—अन्योक्ति कवि की उक्ति। जहाँ कोई थोड़े दिन की प्रभुता पा अपनी बड़ाई करै, तहाँ कहिये। दस दिन के लिये बड़ाई पा के, कर ले अपनी प्रभुता। जब तक, ए कौवे, कनागत है, तब तक तेरा आदर है॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। स्वारथसुकृतनस्रमवृथा देखिविहंगविचार।
बाजपरायेपानिपरि तूपच्छीहिनमार ॥ ६३६ ॥

टीका—अन्योक्ति कवि की उक्ति, दुष्ट नर के चाकर पर। अपना काम नहीं, पुन्य भी नहीं, मिहनत झूठ मूठ की देख के, ए पची, तू निज मन में समझ। ए बाज, तू पराए बस हो के पच्छियों को मत मारे॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। मरतुप्यासपिँजरापरयो सुआसमैकेफेर।
आदरदैदैबोलियत वायसबलकीबेर ॥ ६३७॥

टीका।—अन्योक्ति कवि की उक्ति। जहाँ गुणवान दुख पावै, औ निर्गुणी का आदर होय, तहाँ कहिये। मरता है प्यासा पिंजरे में पड़ा तोता काल के फेर से। आज्ञा कर के बुलाते हैं कौवा काग-वास के समैं (कहैं काग-वलि की बिरियाँ)॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। कोछूट्योइहिंजालपरि मतकुरंगअकुलाय॥
ज्योंज्योंसुरझिभज्योचहै त्योंत्योंउरझतजाय ॥ ६३८॥

टीका।—अन्योक्ति कवि की उक्ति। जो कोई चाहै अपना मनोरथ पूरा कर के बैराग लूँ, तहाँ कहिये। कौन छूटा है इस संसार की माया-रूपी जाल में पड़ के। मत, हिरन, तू घबरावै। जैसे जैसे तू सुलझ कर भागा चाहता है, तैसे तैसे उलझता जाता है॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। नहिपावसरितुराजयह तजतरवरमतिभूल।
अपतभयेविनपाइहै क्योंनवदलफलफूल ॥ ६३९॥

टीका।—अन्योक्ति कवि की उक्ति। जहाँ कोई राजा की सेवा में अति दुख पावै, तहाँ कहिये। नहीं है वर्षा। बसंत है। यह छोड़, ए वृक्ष, मति की भूल। निपत्ते हुए बिना, पावैगा क्योंकर नये पात औ फूल फल॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल । अजौँ तग्यौनाहीरह्यौ सुतिसेवतइकअंग ।
नाकवासबेसरिलह्यौ बसिमुक्तनिकेसंग ॥ ६४० ॥

टीका ।—भक्त का वचन परमार्थ-पक्ष, कै प्रस्ताविक कवि की उक्ति । परमार्थ-पक्षार्थ ।

| | | |
|---|---|---|
| दोहा । | परमारथ के पक्ष में | अर्थ सु इहिँ विधि जानि । |
| | वेद पाठ तें साधकौं | संग सु बर करि मानि ॥ |
| | सु वह तर्यो नाही सु जिनि | श्रुति सेयो इक अंग । |
| | सुकृत जु साधु सु संग तिनि | लह्यौ नाक दिव संग ॥ |
| प्रश्न ॥ | सुनो अवज्ञा वेद की | करनी नाहिन योग । |
| | सबै पदारथ लाभ कौ | वेदहि तें संयोग ॥ |
| उत्तर ॥ | वेद अर्थ समझ्यो न कछु | नही मनन कौ भेव । |
| | इहाँ कह्यौ इक अंग कह | पाठ मात्र श्रुति सेव ॥ |
| प्रश्न ॥ | पाठ-हु कौनहि चाहिये | करी अवज्ञा जोइ । |
| उत्तर ॥ | अजौं तर्यो नाही यहाँ | यह ध्वनि तरिहै सोइ ॥ |
| और प्रश्न ॥ | सुकृतनि की सँग पाय कै | मुकुति चाहियै होइ । |
| | इहाँ नाक-धामहि लह्यौ | प्रश्न इहाँ-हुँ सोइ ॥ |
| उत्तर ॥ | सुकृतनि के सँग में बस्यौ | कहुँ तीरथनि जात । |
| | संभाषण रु कृपा नहीं | सँग फल कह्यौ विख्यात ॥ |
| प्रश्न ॥ | सँग-हु को फल तुच्छ क्यौं | तहँ उत्तर यह जोइ । |
| | स्वर्ग-हु में बेसर लह्यौ | वास जिहि न सम कोइ ॥ |

दूजा अर्थ । अब तक तरौना-ही रहा । तरौना उसे कहैं हैं जो बिन मढे मूढे को भाँति खौंसवे के नीचे रहता है । औ ढेढी कारण ( कान ) की सेवती है एक अंग । नाक पर वसी नय मोतियौं का संग पा के ॥

६४० । जीवन-मुक्त जी हैं भक्त, तिन की प्रशंसा । गुरु शिष्य सौं कहत है । अजौं ( अब भी ) तू नाही तर्यो । रह्यौ श्रुति सेवत इक अंग । अंग, तरह । एक तरह सौं श्रुति (वेद) कौं सेवत रह्यौ । किंवा, एक अंग विषैं श्रुति कौं सेवत रह्यौ । वाम मार्ग भी श्रुति में कह्यौ है । अक नाम दुख कौ, अक नाम पाप को । स्वर्ग में दैत्यनि सौं दुख कई बार होत है । नाही अक (दुख) जा विषैं, ऐसो जो नाक (वैकुंठ) ता कौ बास बेसरि नै पायौ । सरि कहिये बरोबरि । बे-सरि कहिये नहीं बरोबरि कौ ॥ इति हरिप्रकाशे ॥

प्रश्न॥ दोहा। इहाँ श्रवण की न्यूनता सुकृतनि कौ परभाव।
अंग तें अंग की श्रेष्टता चहिये वर्णन भाव॥

और प्रश्न॥ श्रुति संग पायौ नाम है सुकृतनि के सँग वास।
यह असमंजस एक विधि लाभ न लह्यौ प्रकास॥

और प्रश्न॥ अजौं तरौना-ही रह्यौ कहा सु ह्वैहै और।
यह न वर्णन प्रश्न त्रय सुनौ सु कवि सिरमौर॥

उत्तर॥ तहाँ कहत यह स्वर्ण कौं जस संगत तस नाम।
जिहिं श्रुति सेयौ नाम तिहिं लह्यौ तरौना ठाम॥
सु वह तरौना वस्तु इक जा पर राखत थार।
तरैं रहत सब पात्र के नाम कर्म अधढार॥
नाक बास बसि पद लह्यौ बेसरि असम समर्थ।
अरु सुकृतनि के संग है जा मैं जोट सु अर्थ।
इहाँ श्रवण की न्यूनता नासा की परभाव॥
या मैं अंग तें अंग वर वर्णन उत्तर भाव।

वार्त्ता॥ एक ने नाम पाया, एक ने बास लिया। इस का भी उत्तर॥

दोहा। दूजौ उत्तर उनि लह्यौ नाम तरौना सोइ।
उनि बेसरि नामहि लह्यौ जा की सरि नहि कोइ॥

तीजौ उत्तर अजौं पद का॥

दोहा। यह जु स्वर्ण जब लगि श्रवण तब लगि तरिवन नाम।
अजौं रह्यौ या तें कह्यौ तीजौ उत्तर ठाम॥

उल्लासालंकार।

दोहा। लहै दोष तें दोष इक गुण तें गुण उल्लास।
श्रुति सँग लह्यौ तखौन पद बेसर नाक सु बास॥

श्लेषालंकार स्पष्ट है। दूजा अर्थ निकला, इस से॥

मूल। जनमजलधिपानिपअमल भौजगआघुअपार।
रहैगुनीह्वैगरपर्‌यौ भलौनमुकुताहार ॥६४१॥

टीका।—अन्योक्ति कवि की उक्ति। कोई सब भाँति श्रेष्ट है, औ किसी के गले पड के रहै, तहाँ कहिये। जन्म तो तेरा समुद्र से है, औ रूप तेरा निर्मल है, औ हुआ संसार में तेरा मोल बडा के मर्याद बडी। रहता है गुणी (कहैं डोरी सहित, कै बुद्धिमान) हो कर, गले पडा। यह भला नही, हे-मोती। इस में तेरी हार है (कहैं हीनता है)॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। गहैनएकौगुनगरब हँसैसकलसंसार।
कुचउचपदलालचरहै गरेपरेहूहार ॥ ६४२ ॥

टीका।—अन्योक्ति कवि की उक्ति। मन में रखता नही गुण का अभिमान एक भी तू, इस से हँसते हैं सब संसार के लोग। गुण पद के दो अर्थ, डोरा औ विद्या। कुच-रूपी उच्च पद के लालच से रहै है पर गले पडे भी तेरी हीनता है। हार पद के दो अर्थ, माला औ हीनता। कोई गुणवान उच्च पद के लिये किसी राजा के पास गले पड रहै, औ राजा उसे न चाहै, तहाँ कहिये॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। मूँडचढायेतऊरहै परेपीठकचभार।
रह्यौगरेपरिराखियै तऊहियेपरहार ॥ ६४३ ॥

टीका।—अन्योक्ति कवि की उक्ति। किसी संबंध से कुटिल अज्ञानी तम-रूप को सिर चढाया, तो भी उस से हेत नही, औ गुणी ज्ञानी सत्त्व-रूप आप-ही से आया, तो प्रीतम हो, जैसे बाल औ हार की भाँति हो, तहाँ कहिये॥ सिर चढाये तो भी रहते हैं दूर पीठ पर बोझ दिये। रहा गले पड के, उसे रखिये तो भी छाती पर हार कर के॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

---

६४२। कुच जो है ऊँची थान, ता के लालच सौं गरे परे भी (अनादर सौं भी) हार रहत है॥ इति हरिप्रकाशे॥

मूल। पाइतनिकुचउच्चपद चिरमिठग्यौसवगाउँ।
छुटेठौररहिहैवहै जुहैमोलछविनाउँ ॥ ६४४ ॥

टीका।—अन्योक्ति कवि की उक्ति। शृंगार-पक्ष भी अर्थ है। पा कर जवान स्त्री के कुच पर ऊँची पदवी घुंघची ने ठगा सब गाँव। छुटने से ठिकाना रहैगा, वहीं जो है मोलछवि नाम। जहाँ कोई छोटा मनुष्य बडा ठिकाना पाय अभिमान करै, तहाँ कहिये॥

दूजा अर्थ ॥

प्रश्न॥ दोहा। ठग्यौ गाउँ कुलटा निरस।
उत्तर॥ देखत सबै लुभाहिं।
यह मन निश्चल नायका ठगी गये बच माहिं॥

वार्त्ता॥ जिन के मन-चाहना थी, सो न हुई। तिन के वचन हैं॥

प्रश्न॥ दोहा। मोल न छवि घटिहै सु तौ नाम घटनि किहिं भाइ।
उत्तर॥ गुंज-माल सँग गुंज पद चिरमि छुटे यह पाइ॥

उल्लासालंकार।

दोहा। इक के गुण सौं होइ जहँ औरहिं गुण उल्लासु।
कुच-सँग तें छविवंत पद मोहन गति लहि जासु॥

मूल। वेनइहाँनागरवडे जिनआदरतोआव।
फूल्यौअनफूल्यौभयौ गँवईगाँवगुलाव ॥ ६४५ ॥

टीका।—अन्योक्ति कवि की उक्ति। जहाँ गँवारौं के गाम में कोई गुणी जाय रहे, तहाँ कहिये। वे नहीं हैं चतुर बडे, जिन के मानने से तेरी शोभा बढैगी। फूला अनफूला हुआ तू, ए गुलाब, गँवारौं के गाम में॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

६४५। आब, पानिप, इज्जति। हे गुलाब, तू फूल्यौ सो, विना फूल्यौ सो भयौ॥ इति हरिप्रकाशे॥

मूल। करलैसूँघिसराहिकै सबैरहेगहिमौन।
गंधीअंधगुलाबकौ गँवईगाहककौन ॥ ६४६ ॥

टीका।—अन्योक्ति कवि की उक्ति। कोई गुणी मूरखौं में अपना गुण प्रकाश करै, तहाँ कहिये। हाथ में ले, सूंघ, वाह वाह कह, सब चुप रहे। रे गंधी अंधे, गुलाब का गँवारों में गाहक कौन है जो मोल लेगा॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। करिफुलेलकौआचमन मीठौकहतसराहि।
चुपरहिरेगंधीसुघर अतरदिखावतकाहि ॥ ६४७ ॥

टीका।—अन्योक्ति कवि की उक्ति। फुलेल को पी, अच्छा मीठा कहता है। चुपका रह, अरे चतुर गंधी। अतर दिखाता है किसे। मूरख को पहिचानि गुणवान उस के आगे गुण प्रकाश करै, तहाँ कहिये॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। कनककनकतैंसौगुनी मादिकताअधिकाइ।
उहिखायेबौराइजग इहिंपायेबौराइ ॥ ६४८ ॥

टीका।—प्रस्ताविक कवि की उक्ति। धतूरे से सौंने में सौ गुना अमल अधिक होता है। उस के खाने से बावले होते हैं, औ इस के पाने से बावले होते हैं जग के लोग॥ व्यतिरेकालंकार स्पष्ट है। दो सम में एक की विशेषता से॥

मूल। बडेनहूजेगुननिबिन बिरदबडाईपाइ।
कहतधतूरेसौंकनक गहनौंगढ्यौनजाइ ॥ ६४९ ॥

टीका।—प्रस्ताविक कवि की उक्ति। बडे न हूजिये बिन गुणौं के, यश औ बडाई पा के। कहते हैं धतूरे को सौंना, उस से गहना नहीं गढा जाता। कनक के दो अर्थ, सौंना औ धतूरा॥ अर्थांतरन्यास अलंकार पूर्वोक्त से जानिये॥

---

६४६। गुलाब कौं हाथ में ले कैं, सूंघि कैं, सब गंवार मौन गहि रहे। "यह क्या है?"। रे गंधी, तू अंध है (बुद्धि-हीन है, नहीं जानै है), गँवई में गुलाब कौ कौन गाहक है?॥ इति हरिप्रकाशे॥

हास्य-रस वर्णन।

मूल। रविबंदौकरजोरिकै सुनतस्यामकेबैन।
भयेहँसौंहैंसवनिकै अतिअनखौंहैंनैन ॥ ६५० ॥

टीका।—चीर-हरण लीला का प्रसंग। जिस समैं श्री-कृष्ण गोपियों की चीर चुराय कदंब पर जाय चढे, तिस काल नंद-लाल से उन्हों ने वस्त्र माँगे। इन्हों ने कहा, जल से बाहर आय चीर लो। इन के कहे से, वे कुच देह कर से छिपा, चीर माँगने लगीं। तब इन्हों ने कहा, सूरज को दंडौत करो, हाथ जोड कर। ये वचन श्याम के सुन के, हुए, जो गोपियों के हँसी भरे नैन थे, सो रिस भरे, औ रिस भरे थे सो हँसी भरे हुए॥ पर्यायालंकार स्पष्ट है, एक में अनेक आश्रम से॥

मूल। कानदेबौसौंप्योससुर बहूथुरहथीजानि।
रूपरहचटैलगिलग्यौ माँगनसबजगआनि॥ ६५१ ॥

टीका।—प्रस्ताविक कवि की उक्ति। अन्न देना सौंपा ससुरे ने बहू को, छोटे हाथ की जान के। उस के रूप के लालच से लगे माँगने सब जगत के लोक आन कर॥ विषादालंकार।

दोहा। विरध अर्थ की लाभ मधि चाह विषादहि लेखि।
इच्छ अल्प-दत कृपण मन सु-दत गयौ बढि लेखि॥

वार्त्ता॥ इस में विषमालंकार कहते हैं, सो ठीक नही। विषम सो जहाँ वस्त्वंतर भेद होय। कि जैसे चूहे को चाह खाने की थी। इस से पिटारी को काटा। उस में साँप था। तिस नें इसी को मार खाया। तो वस्तु भेद हुआ इष्ट में, चाह थी खाने की, पाई मौत अनिष्ट। और यहाँ सूम के मन में अन्न थोडा उठे, यह इष्ट था। सो अन्न-ही अधिक उठने लगा। यहाँ विरुद्ध हुआ। इस से विषाद-ही है॥

मूल। परतियदोषपुरानसुनि हँसमुखीसुखदानि।
कसिकरिराखीमिश्रहू मुखपाईमुसकानि॥ ६५२ ॥

टीका।—प्रस्ताविक कवि की उक्ति। पर-स्त्री-गमन का दोष पुराण में सुन के, हँसी मुसका के सुख देनेवाली नायका जिस से पौराणिक से प्रीति थी। खैंच के रक्खी मिश्र ने भी मुँह में आई हुई मुसकान को कहते हुए पुराण॥

प्रश्न॥ दो०। निंदा पौराणिक इहाँ　　नही करन इहिं भाइ।
　　जो यह प्रश्न तहाँ अरथ　　करिये अरु सुख-दाइ॥

उत्तर॥ नहिं पौराणिक निंद ह्याँ　　हैं शृंगार रस अर्थ।
　　सखि प्रति तिय के वच कहति　　पिय के दोष समर्थ॥
　　है पर-तिय अघ दोष सुनि　　इहिं पुराण जिहिं नाम।
　　इन को जो सुख दान सो　　हँसि मुलकी वह वाम॥
　　कसि करि राखी इन तबै　　आई जो मुसकानि।
　　जो पै मुलकनि मिश्रहू　　तऊ दुराई बानि॥

दोनों अर्थ में अनुमानालंकार। मुलकने में प्रीति पाई गई॥

**मूल। चितपितुघातकजोगलखि भयोभयेसुतसोग।**
**फिरहुलस्योजियजोयसी समभोजारजजोग॥६५२॥**

टीका।—कवि की उक्ति। किसी योतषी के बेटा हुआ, सो, लग्न साध, योग देखने लगा। सो मन में पितु-घातक (कहैं बाप के मारनेवाला) योग देख के, हुआ होंने से पुत्र के शोक योतषी को। फिर प्रसन्न हुआ वह योतषी समझ के जारज योग को। जारज उसे कहते हैं कि जो अपने बाप का बीज न होय॥ योतषी को निंदा भी न चाहिये, ह्याँ ऐसे अर्थ कीजे॥

दोहा। नही जोयसी निंद ह्याँ　　है परमारथ अर्थ।
　　मन के भयो प्रबोध सुत　　सो वह समय समर्थ।
　　नाटक में है यह कथा　　मन के सुत भो ज्ञान।
　　तब ता के भय भो कि यह　　पितु घातक बलवान।
　　फिर हुलस्यो मन देखि भो　　है ह्याँ इकरज योग।
　　ऐसो सुत मन के भयो　　तारण कहिहैं लोग॥

जोय-सी का अर्थ। देख सी, शोभा॥ दोनौं अर्थ में लेशालंकार।

दोहा। लेश जहाँ गुण दोष में दोष सुगुण आकार।
जारज दोष सु गुण भयौ टरी मृत्यु निरधार॥

मूल। बहुधनलैअहसानकै पारौदेतसराहि।
बैदवधूहँसिभेदसौं रहीनाहमुखचाहि॥ ६५४॥

टीका।—बैद्य की हाँसी। कवि की उक्ति। बहुत रुपये ले और अहसान कर के पारा देता है तारीफ कर। बैद की स्त्री हँस कर भेद से रही पति का मुख देख॥

भेद यह कि बैद नपुंसक था॥ अनुमान औ पर्यायोक्ति अलंकार। अनुमान यह कि, स्त्री के हँसनें से नपुंसकता जानी। औ बैद ने छल कर धन इष्ट साधा, यह पर्यायोक्ति॥

करुणा-रस वर्णन।

मूल। गोपिनकेअँसुवनिभरी सदाअसोसअपार।
डगरडगरनैह्वैरही बगरबगरकेवार॥ ६५५॥

टीका।—व्रज का विरह-निवेदन। उद्धव का वचन श्री-कृष्ण से। हे कृष्ण, गोपियों के आँसुओं से सदा अपार भरी रहै है न सूखनेवाली। व्रज की गली गली में नदी हो रही है घर घर के बाहर॥ अत्युक्त्यलंकार स्पष्ट है। पूर्वोक्ति तें जानिये॥

मूल। स्यामसुरतिकरिराधिका तकतितरनिजातीर।
अँसुवनिकरतितरौसकौ छिनेकखरौंहौंनीर॥ ६५६॥

टीका।—उद्धव का वचन श्री-कृष्ण से, कै सखी का वचन श्री-कृष्ण से। हे श्याम, तुम्हारी सुरति कर के श्री-राधा-जी देखती हैं यमुना के किनारे पर। आँसुओं से करती हैं तट का क्षण एक में खारा पानी यमुना का। तरौस तट को कहते हैं॥ उल्लासालंकार। जहाँ एक के दोष से दोष हो, सो उल्लास॥

(६४। भेद सौं, अभिप्राय सौं॥ इति हरिप्रकाशे॥

### रौद्र-रस वर्णन।

मूल। लोपेकोपेइंद्रलौं रोपेप्रलैअकाल।
गिरिधारीराखेसबै गोगोपीगोपाल ॥ ६५७ ॥

टीका।—गोपियों का वचन उद्दव से। गुण-कथन। पूजा मिटने से कोपे इंद्र तांहें औ रोपा (कहें करने चाहा) प्रलय-काल अकाल में। श्री-कृष्ण-चंद ने गिरि-धारन कर की रक्खे सभी, गाय, गोपी, औ गोपाल॥ परिकरांकुर औ हृत्यनुप्रास अलंकार।

दोहा। साभिप्राय विशेष जहं  परिकर अंकुर जानि।
गिरिधारी यह नाम ज्यौं  साभिप्राय बखानि॥
समता वर्ण अनेक की  बहु जहं हृत्यनुप्रास।
लोपे कोपे रोप-ही  अनुप्रास इहि भास॥

मूल। हमहारीकैकैहहा पायनपार्‌योप्यौर।
लेहुकहाअजहूँकिये तेहतरेरेत्योर ॥ ६५८ ॥

टीका।—सखी का वचन गुरु-मान-वती नायका से। हम सब सखियाँ हारीं हाहा खाय खाय के, औ पाओं में डाला नायक को। लेगी क्या जो अब भी क्रोध से फाड के आँख देख रही है॥ विशेषोक्ति अलंकार। हेतु होय काज न होय॥

### वीर-रस वर्णन।

मूल। अनीबडीउमडीलखै असिवाहकभटभूप।
मंगलकरिमान्यौहिये भौमुखमंगलरूप ॥ ६५९ ॥

टीका।—वीर रस। राजा जय शाह की सूरता वर्णन। कवि की उक्ति। शत्रु का कटक बडा चारौं ओर से उमडा देख के तरवरिये सूर वीर राजा जय शाह ने, शुभ कर के माना उसे, और हुआ मुख राजा का लाल रंग। अनी, सेना। असि, तरवार। मंगल का रंग लाल है। मुख लाल रंग हुआ सूरता की शोभा से॥ विभावनालंकार स्पष्ट है। विरुद्ध से काज। शत्रु की सेना देख मंगल उत्साह माना॥

मूल । नाहगरजनाहरगरज वचनसुनायोटेरि ।
फसीफौजमैंबंद्रविच हँसौसवनिमुखहेरि ॥ ६६० ॥

टीका ।—द्रौपदी कै रुक्मिणी हरण समय के प्रसंग में । कवि की उक्ति । मत गरजे नाहर की गरज से । यह वचन सुनाया प्रभु ने पुकार के । फसी राक्षसौं की सेना की कैद में, हँसी सब राक्षसौं का मुख देख के, इसी लिये कि देखूँ अब कौन उन के सनमुख होगा ॥ प्रहर्षणालंकार । विन यत्न इष्ट सिद्ध हुआ ॥

भयानक-रस वर्णन ।

मूल । डिगतपानिडिगलातगिरि लखिसवब्रजवेहाल ।
कंपकिसोरीदरसकै खरैलजानेलाल ॥ ६६१ ॥

टीका ।—सखी का वचन सखी से । डिगते हाथ के हिलता है गोवरधन परवत देख कर, सब ब्रज के लोक घबराये । कंप सात्त्विक हुआ राधिका को देख । इस से अति लज्जित हुए श्री-कृष्ण ॥

तातपर्य यह कि, राधिका को देख श्री-कृष्ण को सात्त्विक भाव हुआ । इस से अति लजाने कि कहीँ ऐसा न हो कि ब्रज के लोगौं पर प्रीति खुले ॥ हेतु अलंकार ।

दोहा । हेतु जहाँ कारण सहित काज कहैं कवि-राज ।
ब्रज विहाल अरु कंप ए कारण लाज सु काज ॥

मूल । प्रलयकरनवरखनलगे जुरिजलधरइकसाथ ।
सुरपतिगर्वहर्योहरखि गिरिधरगिरिधरिहाथ ॥ ६६२ ॥

टीका ।—वीर रस गोवर्द्धन-धारन समय का वर्णन । कवि की उक्ति । प्रलै करने को वरसने लगे इकट्ठे हो बादल एक साथ । इंद्र का गर्व दूर किया प्रसन्न हो श्री-कृष्ण, गोवर्द्धन परवत को उठा हाथ पै ॥

| | | |
|---|---|---|
| प्रश्न ॥ | जुरि कै अरु इक साथ को | एकै अर्थ प्रसिद्ध। |
| | इहाँ अर्थ पुनरुक्ति क्यौं | कह्यौ कह्यौ बुधि हद्द ॥ |
| उत्तर ॥ | प्रलय काल के मेघ बहु | बरषत तौ इक साथ। |
| | कहा कि इक-ही समय मैं | पाय सासना नाथ ॥ |
| | पै जुरि कै इकठे नही | ह्वै बरषत इक ठौर। |
| | क्यौंकि भूमि के बहुत थल | देस नगर बन और ॥ |
| | नास किये सब चाहिये | प्रलय मुहूरत माहिँ। |
| | या तैं बरषैं भिन्न ह्वै | जुरिवे बरषत नाहिँ ॥ |
| | व्हाँ ब्रज तौ है एक तहँ | अज्ञा दी सुर-नाथ। |
| | या तैं जुरि सब एकठे | बरषत हैं इक साथ ॥ |

काव्यलिंग अलंकार।

| | | |
|---|---|---|
| दोहा। | काव्यलिंग सामर्थता | जहँ दृढ़ करत जताइ। |
| | गर्व हरन सामर्थता | दृढ गिरि धरियौ भाइ ॥ |

बीभत्स-रस वर्णन।

मूल। यौंदलकाढेबलखतैं तैंजयसाहिभुवाल।
उदरअघासुरकैपरे ज्यौंहरिगायगुवाल ॥ ६६३ ॥

टीका।—राजा जय शाह की सूरता वर्णन। कवि की उक्ति। एक समैं बादशाह की फौज बलख बुखारे पर चढ गई, औ वहाँ घेरे मैं आई ऐसी कि निकालने की राह न थी। तब राजा जय शाह जाय, उस फौज को निकाल लाये। इस भाँति दल काढे बलख से तैं ने, हे जय शाह राजा। जैसे अघासुर के पेट में पडे श्री-कृष्ण-चंद ने निकाले ग्वाल और गायें॥ दृष्टांत अलंकार स्पष्ट है॥

अद्भुत-रस वर्णन।

मूल। मोहनमूरतिस्यामकी अतिअद्भुतगतिजोइ।
बसतमुचितअंतरतऊ प्रतिबिंबितजगहोइ ॥ ६६४ ॥

टीका।—यह अद्भुत रस भगवान की व्यापकता वर्णन। भक्त का वचन। हे मन,

मोहनी मूरति श्री-कृष्ण की है। इस की अति अद्भुत रीति देख तू। बसै है अच्छे मन में औ भीतर, तौ भी छाया इस की संसार में दृष्ट आती है॥

तातपर्य यह कि, जो ब्रह्म-रूप मन में सोई ब्रह्म-मय जगत दिखाई देता है॥

अर्थ॥ दोहा। मूरति जो है स्याम की ता में अद्भुत भाइ।
ता कौ अब वर्णन करतु सुनौं सु कवि कवि-राइ॥
चित के अंतर बसति है बाहिर आवति दृष्टि।
सकल जगत में देखिये कही सु अद्भुत सृष्टि॥
कोउ पदारथ किहूँ के अंतर धर्यौ जु होइ।
बाहिर नहिं दीसत सु तौ यह सु रीति जग जोइ॥
रीति छाँडि औरै कछू रीति सु अद्भुत जानि।
या तें यह अद्भुत कह्यौ दोहा मध्य बखानि॥
अद्भुत तौ यह अति कहा अति कौ सुनौ बखान।
स्याम वस्तु मोहै मनहिं यह अति अर्थ सु जान॥

प्रश्न॥ दोहा। कोऊ बात न संभवै दोऊ अर्थ सु नाहिँ।
कोऊ कोऊ वस्तु तौ ऐसैं-हीं जग माहिँ॥
बसै सु अंतर बाहिरै दीसति है सब ठौर।
ज्यौँ दीपक फानूस में मुख झीने पट और॥
झीने बादर चंद रवि निर्मल जल पाषान।
ऐसे तौ होत-हि सु क्यौँ अद्भुत कहत बखान॥
जो कदाचि कोऊ कहै ये सब अद्भुत पाइ।
सु तौ न अद्भुत तिहिं कहैं दूजी ठौर लखाइ॥
स्याम वस्तु मोहति नहीं यह सत्य नहिं बात।
कितियक वस्तु जु स्याम-ही मोहति मन विख्यात॥
नैन-पूतरी केस अरु अंजन तिल इत्यादि।
या तें दूजौ अर्थ वह अति कौ कियौ सु बादि॥

उत्तर॥ जो कदाचि ऐसैं कहौ फानूसादिक रीति।
एई क्यौं लीजै अवर क्यौं न लेहिँ कर नीति॥

ज्यौं संदूक में वस्त्र अरु　ज्यौं घट अंतर दीप।
संपुट में नग ए सु क्यौं　कहे न सु-कवि-महीप॥
गाढे गाढे आवरण　बहुत वस्तु संसार।
ते तज कौ लीजै सु क्यौं　फानूसादि विचार॥

प्रश्न॥
तहाँ सुनौं ह्याँ तौ कही　चित अंतर की बात।
चित तौ निर्मल रूप है　पवन-रूप विख्यात॥
ऐसे के भीतर जु है　बाहिर सो झलकाइ।
एते पर चित स्याम के　भक्तहि कौ यौं पाइ॥
संसारी कौ चित नही　जाहि जु कहौ मलीन।
संतन के मन हाँस ये　उज्जल कहैं प्रवीन॥
ता तैं दोऊ अर्थ नहि　समाधान किहिं भाइ।
अंतर की सो बाहिरैं　बहुत वस्तु दरसाइ॥

उत्तर॥
स्याम वस्तु मोहति नही　सोज लखि बहु ठौर।
या तैं या को प्रश्न-ही　रह्यौ सु कवि सिर-मौर॥

और प्रश्न॥
और प्रश्न इक भासई　यह जु अर्थ की रीति।
कही सु असमंजस लगै　दूजी न कवि की नीति॥
अंतर वस्तु जु लखि परै　सु तौ दरस आभास।
ता कौं प्रतिबिंब न कहैं　जे हैं बुद्धि-प्रकास॥
दूजी निर्मल वस्तु में　प्रतिबिंब परै जु आइ।
ता सौं प्रतिबिंबित कहैं　छाया परै लखाइ॥
यह तौ झीना वर्ण को　दरस न वर्ण्यौ सोइ।
या तैं या के अर्थ को　ग्रन्द समर्थ न होइ॥

उत्तर॥
तहाँ अर्थ अब यह कहत　जा में अद्भुत होइ।
अवर सु पुनि अति अद्भुतौ　भासै जहँ विधि दोइ॥
चित अंतर है स्याम की　मूरति यह सु वखान।
चित कौं निर्मलता सही　करी अर्थ विधि जान॥

जैसे मधि फानूस के दीप सु धार्यो आनि।
जगत रीति तें विधि नई सो अद्भुत गति जानि॥
पहिले सुनिये रीति जो जो दर्पण ढिग होइ।
तो फानूस दिया सहित दीसै उहि मधि सोइ॥
सो तो निर्मल वस्तु में दीसै प्रसिध प्रवीन।
ह्याँ तो जग में लखि परे सो जग महा मलीन॥
सब के मत संसार तो मैलो निर्मल नाहिं।
सु ह्याँ कह्यो प्रतिबिंब तिहिँ लखियत है जग माहिँ॥
यही सु अद्भुत गति भई नई रीति यह जानि।
जा में प्रतिबिंब न परै तहाँ पर्यो यह मानि॥
यह तो अद्भुत समुझिये कही जु रीति नवीन।
अब जो अति अद्भुत कह्यो सो अब सुनो प्रवीन॥
दर्पण में फानूस अरु दीपक दुवौ लखाहि।
यह न दियौ-ई दीसई फानुस दीसै नाहि॥
तहँ अधार फानूस है दीपक है आधेइ।
दोऊ तहँ दीसैँ प्रगट यह सु रीति जग भेइ॥
इहाँ कह्यो चित अंतरहिँ बसति जु मूरति स्याम।
तो चित है आधार ह्याँ मूरति आधिय नाम॥
चहिये दोऊ दीसहीँ इहाँ सु इहिँ विधि भाइ।
प्रतिबिंबित जग होति है मूरति इकहि लखाइ॥
इक-वाची-ही शब्द है "प्रतिबिंबित जग होइ"।
"होँहिँ" शब्द हो तो तहाँ चित-हू लेते सोइ॥
ता तें चित आधार सोँ नहि प्रतिबिंबित भेइ।
यह अद्भुत आधार बिन दीसै जहँ आधेइ॥
तऊ शब्द को अर्थ यह बसति जु मध्य अधार।
तऊ इकहि दीसति यहै अति अद्भुत सु विचार॥

विशेषालंकार।

दोहा। सो विशेष आधार बिन जहँ अधेय दुति देइ।
चित अधार दीसत नही मूरति दिपति अधेइ॥

मूल। याअनुरागीचित्तकी गतिसमुझैनहिकोइ।
ज्यौंज्यौंबूड़ैस्यामरंग त्यौंत्यौंउज्जलहोइ॥ ६६५॥

टीका।—भक्त का वचन कै नायका वचन सखी से। इस प्रेमी मन की रीति समझता नही कोइ। जैसे जैसे डूबता है क्षण-रंग में, तैसे तैसे शुचि होता है, कै शृंगार-मय होता है। शृंगार शुचि उज्जल ये तीनौं शब्द का एक-ही अर्थ है॥ विषमालंकार औ संभावना है।

दोहा। कारण कौ रँग और-ही कारज औरै रंग।
स्याम रंग गिरि सित भयौ लखौ विषम इहिँ ढंग॥

ज्यौँ त्यौँ पद से संभावन॥

शांति-रस वर्णन।

मूल। सो०। मैंसमझ्यौनिरधार यहजगकाचौकाचसौ।
एकैरूपअपार प्रतिबिंबितलखियतजहाँ॥६६६॥

टीका।—शांति-रस ब्रह्म-ज्ञानी का वचन। एक ब्रह्म-मय जगत देखते हैं।

प्रश्न॥ वार्त्ता। जग को काच की कचाई का दृष्टांत दिया। सो काँच को भली भाँति रखिये तौ बहुत दिन भी रहै, तौ कचा निश्चय नही। कचे और भी पदार्थ बहुत हैं। जैसे बालू की भीँत औ कचा घडा आदि॥

और प्रश्न॥ एक जो है ब्रह्म उस के रूप अपार। जिस में देखते हैं तौ तहाँ काच के टुकडे अनंत होहिँ, तौ बनैं। यहाँ काच सा कहा इस से एक काच जाना जाता है॥

तीजा प्रश्न॥ जो काच का मंदिर है यह भाव कहिये, तौ मंदिर में अनेक प्रतिबिंब दीसते हैं, दायें बायें ऊपर। तौ भी प्रश्न, क्यौंकि वह दीसे तौ एक-ही अनेक ठौर औ एक-ही आकार दीसे जग तौ नाना-रूप है नर पशु पक्षी रूप कर॥

उत्तर॥ यहाँ काच में दोनौं साम्यता हैं, कचाई भी, औ प्रतिबिंब का पडना भी। इस से काच-ही की साम्यता दी कचाई, तौ यह प्रगट लोकोक्ति है॥

यथा। शीशा-वासा यह प्रसिद्ध है। और प्रतिबिंब-स्थान दर्पण-समान कोई नही, ये दोनौं लक्षण, इस से काच-सा-ई कहा। और एक जो है, ईश्वर, तिस के रूप जो हैं अपार सो क्या। कि विराट स्वरूप में सब ब्रह्मांड है, सो विराट के रूप सब जगत में देखते हैं। इस से जग काच सा कहा। इस पद से एक-ही काच है, परंतु जग का प्रतिबिंब पडा है, सोई बहु रूप है। उस से बहु रूप दीसे है एक-ही काच में। और तीसरा उत्तर भी इसी में हुआ, क्यौंकि नाना आकार के स्वरूप विराट-ही में हैं। इस से नाना-रूप जग दीसे है, यह अर्थ॥ पूर्णोपमालंकार। जग उपमेय, काच उपमान, सौ वाचक, देखना धर्म॥

मूल। दो०। कोउकोरिकसंग्रहौ कोउलाखहजार।
मोसंपतिजदुपतिसदा विपतिविदारनहार॥६६७॥

टीका।—शांति रस। भक्त का वचन। कोई करोड रूपये इकट्ठे करो, कोई लाख हजार। मेरी संपति श्री-कृष्ण-चंद्र हैं। सदा जो विपत के दूर करनेवाले हैं॥

प्रश्न॥ दोहा। प्रथम कोरि कहि लख सहस कहनि सु दुःक्रम जानि।
उत्तर॥ तहाँ सु लाख हजार कौ अर्थ कोटि दस मानि॥
वार्त्ता॥ प्रभु-रूपी संपत्ति में यह अधिकाई है॥

दोहा। अरु संपति नहि विपति कौं सदा-विदारति हानि।
रोग इद्वता नहि नसति प्रभू समर्थ सुख दानि॥

व्यतिरेकालंकार। दो में एक को अधिकता से॥

चेतावनी वर्णन।

मूल। जमकरिमुँहतरहरपर्‌यौ इहिंधरहरिचितलाइ।
विखयंतिखापरिहरिअज्यौं नरहरिकेगुनगाइ॥६६८॥

---

६६८। जम जो, सो है करी (हाथी)। ता के मुँह के तरहरि (तरे) पर्‌यौ में हौं। यह बात मन में धारन करि कैं हरि विषैं चित्त लगाव, किंवा, यह जो धरहरि है (बचाव है), ता में चित्त लगाव। कौन धरहरि?। अब भी विषय (इंद्रिय) के सुख कौं परिहरि (छोडि कैं) नरहरि (नरसिंह जी, तिन) के गुण को गान कर। सिंह सौं हाथी भाजे है। किंवा, हे नर, हरि के गुण-गान करि सिंह-रूप जो भगवान है, ता को। इति हरिप्रकाशे।

टीका।—शांति रस में प्रस्ताविक। जम-रूपी हाथी के मुँह तले पड़ा है। इस समें धीरज कर के चित लगाव। संसार की तृष्णा छोड़ के, अब भी, हे नर, हरि के गुण गाव, के नृसिंह-जी के गुण गाव। नरहर तले को कहते हैं, औ धरहर धीरज औ छुडानेवाला॥ परिसंख्यालंकार।

दोहा। अर्थ निषेधि एक थल दूजे थल ठहराइ।
परिसंख्या तजि विषय कौं नरहरि गुण चित लाइ॥

नरहरि (नृसिंह जी) छुडानेवाले हैं। इस अर्थ में परिकरांकुर अलंकार। क्यौंकि साभिप्राय विशेष है। सिंह हाथी से बलवान है॥

मूल। जपमालाछापेतिलक सरैनएकौकाम।
मनकाचैनाचैवृथा साँचैराचैराम॥ ६६८॥

टीका।—कवि की उक्ति। जप की माला, छापे, औ तिलक से होय न एक भी काम। कच्चे मन से नाचे है वृथा, साँच से प्रसन्न हैं राम तो॥

प्रश्न॥ दोहा। जप-माला छापेन की क्यौं निंदा दरसाइ।
उत्तर॥ तहाँ अर्थ इहिं विधि सुनौं जा में यस्तुति भाइ॥
भक्त-भेष भाँडनि धर्यौ रहे सु भक्त-ही नाम।
नये हुते प्राचीन नहिं सर्यौ उन-हुँ कौ काम॥
यदपि नचे, काचे मनहिं प्रभु साँचे निज कीन।
जप-माला छापेन कौं प्रभुहि प्रतिष्ठा दीन॥

यह प्रसंग भक्त-माल में है। वे धन की इच्छा करि नाचे थे, भक्ति पाई॥ द्वितीय प्रहर्षणालंकार।

चौपाई। वांछित तें अधिकै फल होई। द्वितिय प्रहर्षण जानौ सोई॥
तीजा अर्थ।

दोहा। जप-माला तिन कौं कौऊ नए सरै तिहिं काम।
छाँडि कचाई चित्त की साँच धारि इहिं ठाम॥

परिसंख्यालंकार स्पष्ट है॥

६६८। जा कि जप-माला, छापा, तिलक हैं, वैष्णव को वेश धरे हैं। ता कौं भी नए हैं (नम्र भये हैं), तिन कौं जिनि प्रणाम कियौ है, ता को काम सरे (सिद्ध होत है, ता कौं मोक्ष मिले है)। इति हरिचरणः॥

मूल। जगतजनायौजिहिँसकल सोहरिजान्यौनाहिँ।
ज्यौँआँखनिसबदेखिये आँखनदेखीजाहिँ ॥६७०॥

टीका।—कवि की उक्ति। संसार को उपजाया, कै जनाया, जिस ने सब, उस हरि को जाना नही। जैसे आँखौँ से सब देखते हैँ, औ आँखेँ नही देखी जाती॥ दृष्टांतालंकार स्पष्ट है॥

मूल। भजनकह्यौतातैँभज्यौ भज्यौनएकौबार।
दूरभजनजातैँकह्यौ सोतैँभज्यौगँवार॥ ६७१ ॥

टीका।—भक्त का वचन मन से। भजने को कहा, तिस से भागा। औ जपा नही एक भी बार तू ने उसे। दूर भागना जिस से कहा, सोई तैँ ने जपा, ए गँवार मन॥

तातपर्य यह कि, भगवान को न भजा, औ बिषय को भजता रहा॥ यमकालंकार स्पष्ट है॥

मूल। पतवारीमालापकरि औरनकछूउपाव।
तरिसंसारपयोधकौँ हरिनामैँकरिनाव॥ ६७२ ॥

टीका।—भक्त का वचन मन से। पतवारि-रूपी जो माला है, तिसे तू पकड। और कुछ उपाव नही। पार हो संसार-रूपी समुद्र को, हरि नाम की नाव कर के॥ रूपक अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। यहबिरियानहिँऔरकी तूकिरियाउहिसोधि।
पाहननावचढायजिनि कीनौपारपयोधि ॥६७३॥

टीका।—भक्त का वचन मन से। यह समय नही और का। हे मन, तू उस किरिया (कहैँ पार उतारनेवाले माँझी) को ढूँढ, जिस ने अपने नाम से पत्थर पर चढाय कटक समुद्र पार किया॥

तातपर्य यह कि, राम नाम से पत्थर पर चढ सब रीछ बंदर का कटक समुद्र पार हुआ॥

---

६७०। दोहे ७२६ को देखिये।

छेकानुप्रास औ काव्यलिंग अलंकार। विरिया किरिया छेक॥ औ राम नाम दृढ समर्थन किया भव सागर पार होने को, सो काव्यलिंग॥

मूल। दूरिभजतप्रभुपीठिदे गुनविस्तारनकाल।
प्रगटतनिरगुननिकटरहि चंगरंगभूपाल॥ ६७४॥

टीका।—भक्त का वचन, कै कवि की उक्ति। चंग औ कलि के राजा को समान कर वर्णन किया। दूर भाजते हैं स्वामी के पास से (गुण शब्द के दो अर्थ डोर औ राजस) बढाने के समय। प्रगटते हैं निर्गुणता स्वामी के निकट रह के चंग औ राजा॥

तात्पर्य यह कि, जब चंग का प्रभु डोर बढावे है, तब चंग दूर जाय है। औ जब राजा को रजो-गुण की शक्ति प्रभु दे है, तब राजा प्रभु को भूलै है, विषय-भोग में पड के। औ प्रभु जब वह शक्ति-गुण-रूपी रजो-गुण खैंच ले है, तब आठ पहर प्रभु को मनावै है॥ श्लेषालंकार स्पष्ट है॥

दूजा अर्थ। पीठ देना लोकोक्ति। प्रभु के गुण विस्तारण समय विषय पीठ दे के भाजता है। तब गुण को खोजै है। कोई क्षीर समुद्र में, औ कोई वैकुंठ में बतावै है। जब निर्गुण रूप ठहरावै है, तब सब ठौर ब्रह्म-ही दृष्ट आवै है, औ चंग रंग (कहै चंग की भाँति) गोपाल हैं॥

तात्पर्य यह कि, जब राजस तामस बढै है, तब चंग की भाँति प्रभु से दूर भाजते हैं पीठ दे के, औ जब एक ब्रह्म समझै हैं, तब प्रभु के निकट होते हैं निर्गुण हो के। लुप्तोपमालंकार। चंग उपमान, रंग वाचक, भूपाल उपमेय, धर्म नहीं॥

तीजा अर्थ पाँच प्रकार से॥

दोहा। चंग रंग पुनि रंग को अर्थ अवर भूपाल।
चंगो रंग सु वंग अरु भुव औ पाल रसाल॥

चंग का वर्णन॥

दोहा। प्रभु सु उड़ायक चंग वह जब गुण-सुन अधिकाइ।
तब सु दूर भाजति रहति निकटहि निर्गुन भाइ॥

चंग में प्रश्न ॥

दोहा। भजत पीठि दै तहँ सु तौ उतै पीठि है चंग।

उत्तर ॥ पीठि दैन कौ अर्थ वह रहत न निज प्रभु संग ॥

और प्रश्न ॥ वार्त्ता। गुण का भाव क्या कि विस्तार है। उडायक विस्तारै है ॥

उत्तर ॥ तहाँ प्रभु पद है। प्रभु-ही सबको वढावै है विस्तारन काल। इस से कहा ॥

रंग-पक्ष अर्थ ॥

दोहा। रंग-कार के रंग बहु तव लौं नाँदिनि माहिं।
जब लौं गुण में प्रविस नहि गुण-युत ह्वै भजि जाहिं ॥

भूपाल-पक्ष अर्थ ॥

गुण साधनि प्रभु पद लगै रहै विपति के माहिँ।
संपति पाये मिलत नहि राजस मध्य लखाहिँ ॥

वंग-पक्ष-अर्थ ॥

दोहा। बैद जु प्रभु तिहि जात तजि जो सु वंग गुण-वान।
निगुण होइ फिर आवई भिषकहि गेह प्रमान. ॥

पाल-के-आँव-पक्ष अर्थ ॥

दोहा।, बाग-बान प्रभु के निकट जब लौं मधु गुण नाहिँ।
पाये गुण भाजत भलैं भोगिनि के-गृह माहिँ ॥

श्लेषालंकार स्पष्ट है ॥

मूल। लटुआलौंप्रभुकरगहै निगुनीगुनलपटाइ।
वहैगुनीकरतैंछुटै निगुनीयैह्वैजाइ ॥६७५ ॥

टीका।—कवि की उक्ति। लट्टू की भाँति जब प्रभु हाथ में पकडै है, तव निर्गुणी को गुण लिपटता है। वही गुणी हाथ से छुटने से निर्गुणी-ही हो जाता है ॥

तातपर्य यह कि, राजा जय ग्राह जिस निर्गुणी पुरुष को अपने पास रक्खे है, सो गुण-वान हो जाता है। औ जब उस से छुटै है, तव निर्गुणी होता है लट्टू की भाँति ॥

गुणी पद श्लेष। पूर्णोपमालंकार। निगुनी पुरुष उपमेय, लट्टू उपमान, लौं वाचक, निगुनी होना धर्म॥

मूल। जातजातवितहोतुहै ज्यौंजियमैंसंतोख।
होतहोतजोहोयतौ होयघरीमेंमोख॥ ६७६॥

टीका।—शांति-रस-व्यंग। कवि की उक्ति। जाते जाते धन होता है जैसे जीव में संतोष, होते होते भी धन जो संतोष होय, तौ होय घडी में मोच॥ संभावनालंकार स्पष्ट है॥

मूल। व्रजवासिनकौउचितधन सोधनरुचितनकोइ।
सुचितनआयौसुचितई कहौकहांतैहोइ॥ ६७७॥

टीका।—कवि की उक्ति। व्रज-वासियों को जो धन योग्य है (कहैं श्री-कृष्ण, कै श्री-कृष्ण का प्रेम) सो धन किसी के चित में न आया। तौ सुचितई (कहैं, स्थिरता, कै पवित्रता) कहौ कहाँ से होगी॥ द्वितीय पर्यायोक्ति, औ आवृत्ति-दीपक अलंकार। कुछ रचना से बात पर्यायोक्ति। धन धन पद आवृत्ति-दीपक॥

मूल। मनमोहनसौंमोहकरि तूघनस्यामसँभारि।
कुंजविहारीसौंविहरि गिरिधारीउरधारि॥ ६७८॥

टीका।—प्रश्न॥ दो०। वे-ई मन-मोहन सु तौ वे-ई हैं घन-श्याम।
अभिप्राय किहिं लखि धरे चार भाँति के नाम॥

उत्तर॥ सखी का वचन मानवती नायका से। तू मान से निर्मोही हो रही है। यह भला नहीं। मन-मोहन तेरे विरह से अति व्याकुल हैं। इन घन-श्यामों की समें उन को सँभाल। वे कुंज में बैठे हैं। तू गिरि-रूपी कुच को धारन किये है। उन्हें चल कर छाती से लगाय॥

तातपर्य यह कि, वे मन-मोहन सब का मन मोहते हैं। तू उन का मन मोह। वे घन-श्याम सब को सुख देते हैं। तू घन-श्याम से बचाय, उन्हें सुख दे। वे कुंज-विहारी हैं। तू विहार कर, उन्हें प्रसन्न कर। वे गिरि-धारी हैं, भय के रक्षक।

तू उन की रचा कर, छाती से लगा के। इस में तुझे यश है सब भाँति से। मेरा कहा मान, मान छोड दे॥

पुनरुक्तिवदाभास अलंकार।

दोहा। दिखै अर्थ पुनरुक्ति सौ पुनरुकतिवदाभास।
नाम इहाँ सब हरि-हि के किये भिन अर्थ प्रकास॥

परमार्थ-पच्च अर्थ॥

दोहा। चार पदारथ चार हरि इन-ही कौं तू सेइ।
तिन चारनि के भेव तू नामहि में लखि लेइ॥
मन-मोहन रूपहि रमा मोही रमा सु नाह।
अर्थ-दानि-यौं, धर्म-दत ज्यौं घन-श्याम निवाह॥

प्रश्न॥ दो०। धन तौ आप करत धरम धर्म दानि किहिं भाइ।
उत्तर॥ धन-क्षत लखि शिचा लहत छत्ति धर्म तिहिं दाइ॥
काम विहारी नाम तें लहि जे करत विहार।
गिरि-धर रचक मृत्यु तें मोच न पुनि संसार॥

परिकरांकुरालंकार।

दोहा। साभिप्राय विशेष्य जहँ परिकर-अंकुर जानि।
सब नामनि में ह्याँ कह्यो अभिप्राय वर दानि॥

मूल। तौलगियामनसदनमें हरिआवहिंकिहिंवाट।
निपटबिकटजवलगिजुटे खुटहिंनकपटकपाट॥६७९॥

टीका।—शांति-रस भक्त का वचन। तब तक इस मन-रूपी घर में हरि आवें किस बाट से, निपट कठिन जब तक भिडे हैं सो खुलें नही कपट-रूपी किवाड॥ रूपकालंकार स्पष्ट है मन औ घर शब्द से॥

मूल। बुधिअनुमानप्रमानस्रुति कियेनीठिठहराइ।
सूछमगतिपरब्रह्मकी अलखलखीनहिजाइ॥६८०॥

---

६७९। जौ लौं बिकट जौ निपट कठिन जडे औ कपट-रूप कपाट खूटे नही (छूटे नही)। इति हरिप्रकाशे॥

टीका।—शांति-रस-व्यंग। कवि की उक्ति, औ कटि वर्णन। बुद्धि से निश्चय किये नीठि ठहरे है मन में कि नायका की कटि है। औ वेद के प्रमाण से आवै है मन में कि ब्रह्म है। पर सूक्ष्म गति परब्रह्म की अलख है (लखी नहीं जाती)। कटि भी ऐसी सूक्ष्म है कि दिखाई नहीं देती॥ अनुमानालंकार स्पष्ट है॥

मूल। याभवपारावारकौं. उलघिपारकोजाय।
तियछबिछायाग्राहनी गहैबीचहीआय॥ ६८१॥

टीका।—कवि की उक्ति। इस संसार समुद्र को लाँघ के पार कौन जा सके। स्त्री की छवि छाया-ग्राहनी है, सो पकडै है बीच-ही आय के। छाया-ग्राहनी एक राक्षसी है, कि जिस ने हनुमान जी को पकडा था॥

तातपर्य यह कि, स्त्री से संसार में कोई जन मुक्त होता है॥ रूपकालंकार स्पष्ट है, स्त्री और ग्राहनी से॥

मूल। तजतीरथहरिराधिका तनदुतिकरअनुराग।
जिहिँब्रजकेलिनिकुंजमग पगपगहोतप्रयाग॥ ६८२॥

टीका।—युगल-किशोर की शोभा वर्णन। भक्त का वचन मन से। हे मन, अब तू तीरथ का भटकना छोड, श्री-कृष्ण औ श्री-राधिका-जी के शरीर की शोभा से प्रीति कर। क्योंकि जिस ब्रज की विहार कुंज के पंथ में डग डग में प्रयाग होता है। औ सब तीर्थों का राजा प्रयाग है। प्रयाग से अधिक फल और तीर्थ में न होगा। प्रयाग का रूपक। श्री-कृष्ण की शोभा श्याम, सोई यमुना। औ श्री-मती की शोभा गौर, सो गंगा। औ उन के पाँव की महावड के दोनों का अनुराग, सो सरस्वती। अनुज्ञालंकार॥

दोहा। किहुँ के वच तीरथ तजन तनक दोष यह काज।
बडो लाभ दंपति पगनि पग पग तीरथ राज॥
अलंकार ह्याँ जानियौं नाम अनुज्ञ विचार।
अंगीकृत तनु दोष जहँ बड गुण लाभ निहार॥

दूजा अर्थ। कोई पथिक यात्रा को ब्रज में सकुटुंब आया है। उस की स्त्री रथ में बैठी है, तिस से कहै है। हे तिय, रथ छोड। यह वृंदावन धाम है। हरि औ राधिका

के तन दुति से प्रीति कर। जिस ब्रज-विहार कुंज के पंथ में प्रयाग का फल होता है पेंड पेंड पर। आगे प्रयाग का रूपक वैसे-ही॥ काव्यलिंग अलंकार। प्रयाग के फल का दृढ समर्थन किया॥

मूल। अपनेअपनेमतलगे बादमचावतसोर।
ज्यौंत्यौंसबकौंसेइबौ एकैनंदकिसोर॥ ६८३॥

टीका।—भक्त का वचन मन से। अपने अपने मत (कहँ द्वैत अद्वैत विशिष्टाद्वैत) में लगे वाद कर, के वृथा, मचावते हैं शोर लोक। जैसे तैसे सब को सेवना, सो एक-ही नंद-किशोर को सेवना है। वाद को निषेध कर, एक नंद-किशोर को सेवना ठहराया इस से॥ परिसंख्यालंकार।

दोहा। अर्थ निषेधै एक थल दूजे थल ठहराइ।
मत निषेध किय सेव इक नँद-नंदन सुख-दाइ॥

मूल। तौअनेकअवगुनभरी चाहैयाहिबलाय।
जौपतिसंपतिहूबिना जदुपतिराखेजाय॥ ६८४॥

टीका।—कवि की उक्ति। कोई कहै संपति विना पति नहीं रहै, तहाँ कहिये प्रस्ताविक। संपति अनेक औगुण भरी है इसे चाहै हमारी बलाय। संपति विना भी जो पति रक्खैं जाय श्री-कृष्ण-चंद्र तो। संभावनालंकार, जो तो पद से स्पष्ट है॥

मूल। दीरघसाँसनलेहिदुख सुखसाईंहिनभूल।
दईदईक्यौंकरतुहै दईदईसुकबूल॥ ६८५॥

टीका।—भक्त का वचन मन से। लंबी साँसें दुख से न ले, औ भगवान के सुख को, के सुख-रूप भगवान को, मत भूल। दैया दैया क्यों करता है। दैव ने जो दिया, सो अंगीकार कर॥ यमकालंकार स्पष्ट है॥

मूल। दियौसुसीसचढायलै आछीभाँतिअएरि।
जापैचाहतसुखलयौ तावोदुखहिं [illegible] ॥६८६॥

टीका।—भक्त का वचन मन से, औ श्रृंगार में सखी का वचन नायका से। भगवान ने जो दिया, सो सिर चढा ले, औ अच्छी भाँति से अंगीकार कर। जिस से चाहता है सुख लिया, तिस के दुख को मत फेरे॥

दूजा अर्थ॥ नायक ने किसी और स्त्री से आसक्त हो, नायका को दुख दिया। तहाँ सखी की शिक्षा नायका से॥ विचित्रालंकार।

दोहा। सो विचित्र जहँ यतन तें इच्छा फल विपरीति।
दुख फेरन व्यवहार इत लें न चहत सुख प्रीति

वक्रोक्ति शांति-रस वर्णन।

मूल। नीकोदईअनाकानी फीकीपरीगुहारि।
मनौतज्यौतारनविरद वारिकवारनतारि॥६८७॥

टीका।—भक्त का वचन भगवान से। अच्छी दी आनाकानी तुम ने। इस से मेरी पुकार सुन के न सुनी गई। मानो छोडा तारने का यश, एक बार हाथी को तार के॥ हेतूत्प्रेचालंकार स्पष्ट है।

मूल। कौनभाँतिरहिहैविरद अवदेखिवीमुरारि।
वीधेमोसौंआयकै गीधेगीधहितारि॥६८८॥

टीका।—भक्त का वचन भगवान से। किस रीति से रहेगा यश तुम्हारा अब देखना है, हे मुरारि। अटके हो मुझ से आ के, औ परचे हो गिद्ध को तार के॥

तातपर्य यह कि, तुम को तो रस संबंधी बल है, क्योंकि मुर दैत्य को मारि सोलह सहस राज-कन्या व्याहीं। औ गिद्ध को तारा, इसी से पतित-तारन नाम का यश संसार में हो रहा है। अब मुझ महापतित से आ अटके हो। सो देखें कैसे तुम्हारा यश रहे॥ काव्यलिंग अलंकार, पतिताई का दृढ समर्थन किया॥

मूल। बंधुभयेकादीनके कोतार्योरघुराय।
तूठेतूठेफिरतहौ भूठेबिरद्‌कहाय॥ ६८८॥

टीका।—भक्त का वचन भगवान से। बंधू हुए किस दीन के, औ कौन तारा तुम ने, हे राम-चंद्र। प्रसन्न प्रसन्न फिरते हो भूठा यश लोकों में कहला के॥ काकूक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। थोरेईगुनरीभते बिसराईवहबानि।
तुमहूँकान्हमनौभये आजकालकेदानि॥ ६९०॥

टीका।—भक्त का वचन भगवान से। आगे थोड़े-ही गुण से रीझते। भुलाई अब वह बान। तुम भी हुए, हे कृष्ण, आज के समय में केदान (कहैं नट का ढोली)॥

तातपर्य यह कि, जैसे नट किसी रीति से बाजी करै, औ वह ढोल बजा कहै कि यह भी कला न बदी, तैसे तुम भी कोई कला नही मानते॥ उत्प्रेक्षालंकार मनौ पद से॥

मूल। कबकौटेरतदीनरट होतनस्यामसहाय।
तुमहूँलागीजगतगुरु जगनायकजगबाय॥ ६९१॥

टीका।—भक्त का वचन भगवान से। कब का पुकारता हूं दीनता कर रट लगाये। होते नही, हे श्याम, तुम सहाय। तुम्हैं भी लगी, हे जगत-गुरु, हे जग-नायक, क्या जगत की वायु॥

प्रश्न॥ श्याम, जगत-गुरु, जग-नायक, पुनरुक्ति है॥

उत्तर॥ परिकरांकुर से साभिप्राय नाम है, औ अर्थ भिन्न भिन्न हैं॥

तातपर्य यह कि, श्याम घन दाता हो, औ नही देते। औ कहिये कि कुछ कमी होइ, तौ जगत-पति हो, तुम्हारे किस वस्तु की कमी है। औ जो कहिये दान देना भूले हो, तौ तुम जगत के गुरु हो, और कौं शिक्षा देते हो, तुम कैसे भूलोगे॥ लुप्तोत्प्रेक्षालंकार, मानौ तुम्हैं भी जगत की लगी बयार, इस पद से॥

मूल । ज्यौंह्वैहौंत्यौंहौंहुंगो हौंहरिअपनीचाल ।
हठनकरौअतिकठिनहै मोतारिबोगुपाल ॥ ६८२ ॥

टीका ।—भक्त का वचन भगवान से । ज्यौं हूंगा त्यौं होऊंगा मैं, हे कृष्ण, अपनी रीति से । तुम हठ मत करो । मैं महापापी हूं । मेरा तारना अति कठिन है, हे गोपाल ॥ निषेधाभास औ आक्षेपालंकार । ऊपर से निषेध औ मन में चाह है इस से ॥

मूल । करौकुबतजगकुटिलता तजौंनदीनदयाल ।
दुखीहोहुगेसरलहिय वसतत्रिभंगीलाल ॥ ६८३ ॥

टीका ।—भक्त का वचन भगवान से । करे मेरी निंदा सब संसार, पर मैं कुटिलता न छोड़ूंगा, हे दीन-दयाल । क्यौंकि तुम दुखी होगे सोधे हृदे में बसते, हे त्रिभंगी लाल । तीन ठौर से टेढे हैं कृष्ण । पाँव, कमर, गले से, इस से त्रिभंगी कहा ॥

प्रश्न ॥ यह कुटिलता रक्खा चाहता है, औ कुटिल मन में ईश्वर न आवै । पुनि दीन-दयाल संबोधन दीन हो सो करै, यह कुटिल दीन कैसे होय ॥

उत्तर ॥ कुंवजा का वचन भगवान से । मेरी कुटिलता की निंदा जग करो । तुम दीन-दयाल हो । तुम को मैं न छोड़ूंगी । अंग-हीन को दीन जानिये । काकूक्ति कहती है, क्या दुखी होगे सरल हिय में बसते, हे प्रभु, मैं कुटिल, तुम त्रिभंगी ॥ समालंकार औ काव्यलिंग । यथा योग्य का संग सम, औ कुटिलता दृढ करी सो काव्यलिंग ॥

मूल । मोहितुम्हैंबाढीबहस कोजीतैंजदुराज ।
अपनेअपनेबिरदकी दुहूँनिवाहनिलाज ॥ ६८४ ॥

टीका ।—भक्त का वचन भगवान से । मुझ से तुम से बढा है विवाद, देखें कौन जीते, हे कृष्ण । अपने अपने नाम की दोनौं को निबाहनी है लाज ॥

तातपर्य यह कि, मैं पतित हूं अपनी पतिताई न छोड़ूंगा । तुम पतित-तारन हो । बिन तारे न रहौगे ॥ विरोधाभास अलंकार स्पष्ट है ॥

मूल। समैंपलटपलटैप्रकृति कौनतजैनिजचाल।
भौअकरुनकरुनाकरौ यहकपूतकलिकाल ॥६८५॥

टीका।—भक्त का वचन भगवान से, कै कवि की उक्ति। समय बदल कर बदले है सुभाव, औ कौन नही छोडै अपनी रीति। हे दीन-दयाल, तुम भी दया छोड निर्दई हुए। अब दया करो मुझ कपूत पर इस कलि-युग के समैं में॥ सहोक्ति अलंकार। इस कपूत कलि युग मे है जो करुनाकर हे निर्दई है

दोहा। सो सहोक्ति सब भाव जहँ मन रंजन विधि होइ।
समैं पलटि सँग प्रकृति-हू पलटति यह विधि जोइ॥

मूल। तौवलिएभलिएवनी नागरनंदकिसोर।
जौतुमनीकैकैलखौ मोकरनीकीओर॥ ६८६ ॥

टीका।—भक्त का वचन भगवान से। तो बलिहारी अच्छी बनी, हे चतुर नंद-कुमार। जो तुम भली रीति से कर के देखो मेरी करतूत-की ओरं तो॥

तातपर्य यह कि, तुम मेरी करनी को न देखो। मैं महा कुकरमी हूं। तुम पतित-तारन हो। उद्धार करो॥ संभावनालंकार स्पष्ट है, जौ तौ पद से॥

मूल। हरिकीजतुतुमसौंयहै विनतीवारहजार।
जिहिंतिहिंभाँतिडर्‌यौरह्यौं पर्‌यौरह्यौंदरवार॥ ६८७॥

टीका।—भक्त का वचन भगवाम से। हे हरि, करता हूँ तुम से यही विनती हजार वार। जिस तिस भाँति डरता हुआ पडा रहूँ तुम्हारे द्वार-वार पर॥ लोकोक्ति अलंकार।

दोहा। लोक कहन वर्णन जहाँ लोकोकति यह जान।
डर्‌यौ रह्यौं यह लोक की कहनावत पहिचान॥

मूल। निजकरनीसकुचौंहिकत सकुचावतिइहिचाल।
मोहूंसेअतिविमुखसौं सनमुखरहिगोपाल॥६८८॥

टीका।—भक्त का वचन भगवान से। एक तो अपनी करनी से सकुचता-ही-हूँ, और क्यौं सकुचाते हो इस रीति से, कि मुझ से भी अति विमुख से सन्मुख रह कर, हे गोपाल॥

तातपर्य यह कि, सकुचे को सन्मुख रह क्यौं सकुचाते हो॥ अनुगुण औ परिकरांकुरालंकार। सकुच पर सकुच बढ़ाना अनुगुण। औ गोपाल नाम साभिप्राय है, इस से परिकरांकुर। गो-पाल कहैं भू-पाल॥

मूल। कीजैचितसोईतरौं जिहिँपतितनकेसाथ।
मेरेगुनअवगुनगननि गनौंनगोपीनाथ॥ ६९९॥

टीका।—भक्त का वचन भगवान से। करिये चित्त में सोई जिस से मैं तरूँ पापियों के साथ। मेरे गुन और औगुन के समूह को गिनो मत, हे गोपी-नाथ॥ दीपकालंकार। गनो पद दो ठौर लगा, गुण औ अवगुण में, इस से॥

मूल। प्रगटभयेद्विजराजकुल बसेसुबसब्रजआय।
मेरेहरौकलेससब केसौकेसौराय॥ ७००॥

टीका।—कवि की उक्ति भगवान से। प्रगट हुए चंद्रवंश में और बसे सुबास कर ब्रज में आ के। मेरे दूर करो कलेश सब केशव, हे केशव-राय। केशव केशव पद श्लेष। केशव बिहारी के पिता का नाम, औ केशव-राय भगवान॥ श्लेषालंकार।

दोहा। श्लेष अर्थ केशव पिता अरु हरि केशव राय।
वे द्विज-कुल ये चंद्र-कुल प्रगटे अर्थ जताय॥

मू०। सो०। मोहूदीजैमोख ज्यौंअनेकअधमनिदियौ।
जौबाँधेहीतोख तौबाँधौअपनेगुननि॥७०१॥

टीका।—भक्त का वचन भगवान से। मुझे भी दीजे मुक्ति जैसे अनेक पापियों को दी। जो बाँधने-से-ई तुष्ट हो, तो बाँधो मुझे अपने गुणों से॥ श्लेषालंकार। गुण शब्द रस्सी औ स्नेह॥

नृप-स्तुति वर्णन।

मूल। दो०। चलतपायनिगुनीगुनी धनमनिमोतीमाल।
भेटभयेजयसाहिसौं भागचाहियतभाल ॥७०२॥

टीका।—कवि की उक्ति। चलते हैं पा कर निर्गुणी भी गुणी धन रत्न भी मोती की माला। भेट हुए राजा जय शाह से कपाल में भाग्य चाहिये है॥

प्रश्न॥ दोहा। भाग भाल-ही जौ भये कहा बडाई भूप।
उत्तर॥ कहा भाग कछु चाहियत काकोकति इहि रूप॥

काकूक्ति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। रहतिनरनजयसाहिमुख लखिलाखनकीफौज।
जाचिनिराखरऊचलैं लैलाखनकीमौज ॥ ७०३ ॥

टीका।—कवि की उक्ति। रहती नही रण में राजा जय शाह का मुख देख के लाख मनुष्य की फौज। भी मांग के मूरख भी ले जांय हैं लाखों का दान राजा जय शाह से॥ लाटानुप्रास अलंकार स्पष्ट है, लाख लाख शब्द से॥

मूल। प्रतिबिंबितजयसाहिदुति दीपतिदरपनधाम।
सबजगजीतनकौंकियौ कायव्यूहमनुकाम ॥ ७०४ ॥

टीका।—कवि की उक्ति। शीश-महल में राजा बैठा है। तिस का वर्णन। प्रतिबिंब पडा राजा जय शाह की छवि की जोति का शीश-महल में। सो सब जग के जीतने को किया है मानो अपनी काया का व्यूह काम-देव ने। व्यूह समूह की सैन्य रचना॥ हेतूत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट है॥

मूल। घरघरहिंदुनितुरकिनी देतिअसीससराहि।
पतिनुराखिचादरचुरी तैंराखीजयसाहि ॥ ७०५ ॥

टीका।—एक समैं दिल्ली-पति का कटक माडवाड के राजा अजीत सिंह पर चढि आया, औ इधर से राजा भी केशरिये वागे रंग चढ खडा हुआ। जब दोनौं दल से मुटभेड होने की हुई, तब राजा जय शाह ने आ बीच बिचाव कर दिया, औ लडने न दिया। दोनौंकटक जीते जागते पहुँचे अपने अपने स्थान पर। तिन की स्त्रियौं का वचन। कवि की उक्ति। घर घर में हिंदुनी औ तुरकिनी देती हैं असीस सराह कर। हमारे स्वामियौं को रख के पडदा औ सुहाग तैं ने रक्खा, ए जय शाह राजा॥ हेतूत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट है॥

मूल। सामासैनसयानकी सबैसाहिकेसाथ।
बाहुबलीजयसाहिजू फतेतिहारेहाथ॥ ७०६॥

टीका।—कवि की उक्ति। सामग्री फौज औ चतुराई की सभी दिल्ली-पति के साथ है। हे बाहु-बली जय शाह जी, जय तुम्हारे-ही हाथ है॥

तातपर्य यह कि, जहाँ तुम चढ जाते हो, तहाँ जीतते हो॥ असंगति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। हुकुमपायजयसाहिकौ हरिराधिकाप्रसाद।
करीबिहारीसतसई भरीअनेकसवाद॥ ७०७॥

टीका।—कवि की उक्ति। आज्ञा राजा जय शाह की पा, औ श्री-कृष्ण-चंद्र औ श्री-राधिका-जी के अनुग्रह से, बनाई बिहारी कवि ने सतसई भरी हुई अनेक स्वाद से॥

मूल। सम्वतग्रहससिजलधिछिति छठतिथिबासरचंद।
चैत्रमासपछ्छकृष्णमैं पूरनआनँदकंद॥ ७०८॥

टीका।—सम्वत १७१८, चैत्र वदी ६, चंद्रवार के दिन, ग्रंथ आनंद कंद पूरा किया कवि ने॥ इति॥

अथ परिशिष्ट यथा।

मूल। गुरुजनदूजैब्याहकौं निितउठिरुतबिसाय।
पतिकीपतराखतिबहू आपुनिबाँझकहाय॥ ७०९॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नायका स्वकीया सुर विवाहिता। सास ससुर अपने बेटे का दूसरा व्याह करने को बहू से निति रिसाये रहते हैं, इस लिये कि संतान नहीं होती। पति की पत रखती है बहू, आप बाँझ कहा के॥

तातपर्य यह कि, पति की नपुंसकता नहीं कहती। आप बाँझ कहाय रहती है॥ जाति अलंकार स्पष्ट है॥ यह दोहा प्राचीन टीकाओं में नहीं, इस से पीछे लिखा॥

मूल। अंतमरैंगेचलिजरैं चढिपलासकीडार।
फिरिनमरेमिलिहैंअली येनिरधूमअँगार॥ ७१०॥

टीका।—प्रलाप-दशा। नायका वचन सखी से। अंत तो हम मरैं-होंगे इस से चल जलैं चढ के ढाक की डाली पर। फिर मरने से न मिलैंगे, हे सखी, ये बिना धुएँ के अँगारे। भ्रांत्यलंकार स्पष्ट है। पलास फूल में अंगार का भ्रम॥ यह दोहा किसी प्राचीन टीकाकार ने नहीं लिखा। एक हरि प्रकाश टीका में हैं। इस से पीछे लिखा॥

मूल। अरेहंसयानगरमें जैयौआपविचारि।
कागनसौंजिनिप्रीतिकरि कोयलदईबिडारि॥ ७११॥

टीका।—कवि की उक्ति। अरे हंस, इस नगर में तू आप विचार कर के जैयौ, क्योंकि नगर निवासियों ने कौवों से प्रीति करि के कोयल को निकाल दी॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥ मूरखों के गाम में कोई गुणी जाया चाहै, तहाँ कहिये॥ यह भी दोहा हरि-प्रकाश टीका में है। और में नहीं। इस से पीछे लिखा॥

मूल। जदपिपुरानेबकतऊ सरवरनिपटकुचाल।
नयेभयेतुकहाभयौ येमनहरनमराल॥ ७१२॥

टीका।—कवि की उक्ति। जो भी पुराने बगले हैं, तो भी, हे सरोवर, ये निपट कुचाल हैं। नये हुए तो क्या हुआ, ये मन के हरनेवाले हंस हैं॥ अन्योक्ति अलंकार स्पष्ट है॥ कोई राजा पुराने मूरख चाकरों से प्रीति करे, औ नये गुणवान से प्रीति न करे, तहाँ कहिये॥ यह भी दोहा हरि-प्रकाश टीका में है। और में नहीं॥

मूल। सखीसिखावतिमानविधि सैंननिवरजतिवाल।
हरुयेकहिमोहियबसत सदाबिहारीलाल॥७१३॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। सखी सिखाती है मान की रीति, तब आँख से बरजती है नायका। हौले से कह मेरे हिये में बसते हैं सदा विहारी लाल। वे न सुनें॥ प्रेमालंकार स्पष्ट है॥ यह दोहा और टीकाओं में नहीं। अमर-चंद्रिका औ हरि-प्रकाश टीका में है। इस से पीछे लिखा॥

मूल। ठाढीमंदिरपैलखै मोहनदुतिसुकुमारि।
तनथाकेहूनाथकैं चखचितचतुरनिहारि॥७१४॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। खड़ी हुई कोठे पर देखै है श्री-कृष्ण-की शोभा सुकुमारी नायका। शरीर थकने से भी नहीं थके नैन औ मन। हे चतुर, तू देख॥ विशेषोक्ति अलंकार स्पष्ट है। तन थकने से भी मन नैन नहीं थकैं॥ यह दोहा भी हरि-प्रकाश औ अमर-चंद्रिका में है। और में नहीं। तिस से पीछे लिखा॥

मूल। ससिवदनीमोसौंकहत सोयहसाँचीबात।
नैननलिनयेरावरे न्यायनिरखिनैंजात॥७१५॥

टीका।—नायका वचन नायक से। नायका धीराधीरा। चंद्र-मुखी मुझे कहते हो, सो यह सच बात है। नैन-कमल ये आप के इसी लिये मेरा मुँह, देख झुके जा हैं॥ हेतूत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट है॥ यह दोहा भी हरि-प्रकाश औ अमर-चंद्रिका में है। और में नहीं॥

मूल। जामृगनयनीकीसदा बेनीपरसतिपाय।
ताहिदेखिमनतीरथनि बिकटनिजायबलाय॥७१६॥

टीका।—नायक वचन मन से, कै, नायका से। जिस मृग-लोचनी के सदा बेणी (यह श्लेष, चोटी औ त्रिवेणी) छूती है पाँव। तिसे देख, हे मन, विकट तीर्थों में तेरी बलाय जाय॥

तातपर्य यह कि, श्री-मती-राधिका-जी को देख, जिस से पाप जाय ॥

प्रश्न ॥ दोहा । मृग-नयनी सब-ही तरुणि　　यहाँ किहिं बल कौं पाय ।
　　　　तीरथ बेणी की करी　　अवज्ञा सु इहिं भाय ॥

उत्तर ॥ वृषभासुर के वध विषैं　　कही किन्हूं सखि आय ।
　　　　प्रिया कही तीरथ करौ　　तहाँ श्याम बच पाय ॥

काव्यलिंग अलंकार स्पष्ट है । वेणी में त्रिवेणी का दृढ किया ॥ यह दोहा भी अमर-चंद्रिका औ हरि-प्रकाश में है । और में नहीं । इस से शेष लिखा ॥

अथ टूट ।

मूल । तजतअठाननहठपर्यौ　सठमतिआठौंजाम ।
　　　रहैवामवामकौ　भयौकामबेकाम ॥ ७१७ ॥

टीका ।— सखी का वचन नायक से । विरह-निवेदन । छोडता नहीं अनकरनी वात । हठ पडा कूढ-मति आठौं पहर । रहता है बना हुआ वैरी उस नारी का काम बिन काम ॥

प्रश्न ॥ दो० । विरहिणि आरन काम इहि　　कह्यौ सु क्यौं बे-काम ।
उत्तर ॥　　सिधि कहा अबला-विजय　　जिन जीते गुण-धाम ॥

वार्त्ता ॥ अति सबल हो अबला पर यल करै आठौं पहर । इस से उस की कूढ मति का दृढ हुआ ॥ इस में काव्यलिंग अलंकार स्पष्ट है ॥
वाम शब्द वैरी औ स्त्री औ शिव ॥

तातपर्य यह कि, शिव के नाम संसर्ग से काम वैरी आठ पहर बना रहै है नायका का । यमकालंकार स्पष्ट है, वाम वाम शब्द से ॥

मूल । पायलपायलगीरहै　लगेअमोलकलाल ।
　　　भोडरहूकीभासिहै　बेंदीभामिनिभाल ॥ ७१८ ॥

टीका ।— शृंगार में अन्योक्ति । सखी का वचन नायक से, कै कवि की उक्ति ।

पाय जेव पॉव-ही में लगी रहैगी, जो अनमोल लाल लगी हैं तो भी। अभ्रक की शोभायमान होगी बिंदी नायका के माथे पर॥

अर्थ ॥ दोहा। उत्तम संपति-हीन-ह्व तउ उच आसन योग।
अधम नीच तौऊ रहै सेवक भाव संयोग॥

प्रश्न॥ पायल में कह नीचता बेंदी कह उच भाइ।
उत्तर॥ पायल पग हेतहि वनत बेंदी भालहि ताइ॥

अन्योक्ति अलंकार।

दोहा। अन्याकात अरु प्रति कहै अरु की बात विख्यात।
पायल बेंदी प्रति कही ऊँच नीच की बात॥

दूती-वचन कुलीन नायका की वडाई। रस से शृंगार॥

मूल। वामतमासिकाररही विवसवारुनीसिइ।
भुकतिहँसतिहँसिहँसिभुकति भुकिभुकिहँसिहँसिदेइ॥७१९॥

टीका।— मद-पान समय, सखी का वचन। नायका तमासे कर रही है। वे-वस हुई मदिरा पी के। खिजलाती है, हँसती है, हंस हँस, भुक भुक कर, खिजला खिजला, हँस हँस दे है॥ जाति अलंकार स्पष्ट है॥

मूल। भौयहएसोईसमौ जहांसुखददुखदेत।
चैतचांदकीचांदनी डारतिकियेअचेत॥ ७२०॥

टीका।—प्रोषितपतिका वचन सखी से। हुआ यह ऐसा-ही समाजिस में सुख-दाता दुख दे है। चैत के चंद्रमा की चाँदनी किये डालती है अचेत॥ व्याघात अलंकार।

छंद। सुखद दुखद ह्वै जात सो कहिये व्याघात॥

मूल। जदपिनाहिंनाहींनहीं बदनलगीजकजाति।
तदपिभौंहहांसीभरिनु हांसीयैठहराति॥ ७२१॥

टीका।—सखी का वचन सखी से, कै नायक से। जौ भी नहो नहो नही को नायका के मुख से रट लगी है। तौ भी हँसी भरी भौंहों में हाँसी-ही ठहरती है जो देखे उस के मन में॥ क्रिया क्रिया विरोधालंकार।

दोहा। नाहीं हाँ जैसी भई क्रिया क्रिया विरुद्ध।
अलंकार सु विरोध ह्वाँ जानत जे मति-शुद्ध॥

मूल। रूखरूखिमिसरोखमुख काहतिरूखौंहैंबैन।
रूखेकैसेंहोतये नेहचीकनेनैन॥ ७२२॥

टीका।—सखी का वचन नायका से। चहरा रूखा किया क्रोध के बहाने से, औ मुख से कहती भी है रुखाई लिये वचन। रूखे कैसें होंगे ये नेह से जो चिकने नैन हैं तेरे॥ काव्यलिंग अलंकार। चिकने नैनों ने प्रीति का दृढ समर्थन किया॥ नेह, तेल औ प्रीति॥

मूल। लग्यौसुमनह्वैहैसुफल आतपरोसनिवार।
बारीबारीआपनी सींचसुहृदतावार॥ ७२३॥

टीका।—स्वकीया नायका से सखी का वचन मान छुडाना हेतु। लगा है अच्छा मन (वौ अच्छा फूल)। होगा सो फल धूप-रूपी क्रोध से बचाव। हे वाली, बाडी के बारी अपनी को सींच अच्छे मन-रूपी पानी से॥

तातपर्य यह कि, मान न कर। नायक से प्रीति कर। अभिवार्य भिंवपद मिश्रित श्लेष, औ रूपक अलंकार स्पष्ट है। सुमन औ फल पद श्लेष, औ धूप औ क्रोध का रूपक॥

मूल। ललनचलनसुनिचुपरही बोलीआपनईठ।
राख्यौगहिगाढेगरौ मनौगलगलीदीठ॥ ७२४॥

टीका।—सखी का वचन सखी से। नायका मध्या प्रवत्स्यत्प्रेयसी। नायक का चलना सुन कर, चुप रही बोली आप नहीं प्रीतम से। रक्खा पकड कस कर गला मानो आँसू भरी दृष्टि नायका की ने नायक का॥ उत्प्रेक्षालंकार स्पष्ट है॥

मूल। सकैसतायनतमबिरह निसिदिनसरससनेह।
वहैरहैलागीदृगनि दीपसिखासीदेह ॥ ७२५ ॥

टीका।—मानी प्रोषित नायक का वचन सखी से। सकता नहीं सता कर तम-रूपी विरह रात दिन अधिक सनेह से। वही रहै है लगी आँखों से दीप-शिखा सी देह नायका की।

| | | |
|---|---|---|
| प्रश्न॥ दोहा। | जहाँ न विरह सतावई | तहाँ न पूरन प्रीति। |
| | पिय के तौ तिय हिय मिटी | पुरुष विरह की रीति॥ |
| | जो कहिहौ यह सुमृत तौ | स्मृति में नहि सुधि भाइ। |
| | ह्याँ तौ लखियत विरह है | पै नहि सकत सताइ॥ |
| उत्तर॥ सो०। | दीप-सिखा सी देह | नेह सहित हिय में बसै। |
| | देखौ अद्भुत एह | विरह-तमहि न सतावई॥ |

विशेषोक्ति अलंकार। दीपक है औ तम नहीं जाता।

मूल। जगतजनायौजिहिंसकल सोहरिजान्यौनाहिं।
ज्यौंआँखनिसबदेखियै आँखनदेखीजाहिं॥ ७२६ ॥

टीका।—शांति-रस। भक्त का वचन मन से। जगत को पैदा किया जिस ईश्वर ने, तिस ईश्वर को तैं ने जाना नहीं। ज्यौं आँखों से सब देखते हैं, औ आँख नहीं देखी जाती॥ दृष्टांतालंकार॥

इति श्री-कवि-लाल-विरचित-लाल-चंद्रिकायां विहारि-सतसतिका-टीकायां प्रस्ताविक-अन्योक्ति-नवरस-नृपस्तुति-परिशिष्ट-त्रुटित-वर्णनं नाम चतुर्थं प्रकरणं समाप्तम्॥ ४ ॥ श्री-राधा-कृष्ण-प्रसादात् संपूर्णो ग्रन्थो निर्विघ्नः समाप्तः॥
शुभमस्तु॥

---

७२६। दोहे ६७० को देखिये।

# ADDITIONAL NOTES.*

## दोहा ७६ ।

और सब प्रसब फिरती हैं आनंद से भरी गाती (हुई)। हे बहू, तू-ही देवर के व्याह में क्यों बिलखी फिरती है ?

बिलखना=शोक-मग्न होना और गंभीर भाव धारण करना, अर्थात हर्ष शोकादि का न प्रकाश करना। वि=विशेषरूप से, लखना=देखना वा दिखाई पडना॥

इस दोहे में 'बिलखी' का अर्थ शोकमग्ना नहीं है। गंभीरा है। अर्थात औरों की भाँति उत्साह से पूर्ण हो के गाती नहीं फिरती (देवर के व्याह से संबद्ध अनेक कार्यों के प्रबंध में संलग्न होने के कारण, न्योते में आई हुई निश्चिंत स्त्रियों की भाँति गाने बजाने चुहुल करने आदि का अवकाश नहीं पाती)। ऐसी दशा में उस (नायिका) से उस की भ्रातृ-तरुणि- (भौजाई) रस-ऐन (परिहास-पूर्ण) वचन कहती है कि, बहू, तू-ही क्यों मुंह लटकाए फिरती है।

भौजाई का ननद से परिहास करना इस देश की रीति है, और परिहास के अवसर पर जैसे-साला बहनोई को अपना साला बनाता है, वैसे-ही भावज ननद को अपनी भौजाई बनाती हैं, और भौजाई को संबोधन, वधू (बहू) शब्द से प्रसिद्ध है। व्याह के अवसर में सभी सब से परिहास (दिल्लगी) करते हैं। और देवर भौजाई तथा ननद भावज का सभी काल में परिहास हुआ करता है॥

किहिं तिय सों=किसी स्त्री से (नायिका से)। रस=हँसी। चुहुल=दिल्लगी। ऐन=घर। रस-ऐन=परिहास-पूर्ण। यह बैन (वचन) का विशेषण है। नायिका से (उस को) भ्रातृ-तरुणि के रस-ऐन बैन इत्यर्थः॥

---

*The Editor has to thank several learned native friends for supplying him with materials for these notes. He would specially mention his obligations to the late Paṇḍit Pratāpa-nārāyaṇa-miçra, to Paṇḍit Ambikā-datta-vyāsa, to Paṇḍit Sarayu-prasāda-miçra, and to Babu Rāma dīna-siṁha.

"बिलखी, बिलखि, बिलखना" आदि का गंभीरता सूचक अर्थ यदि संदिग्ध समझिए, तो रामायण के इस दोहे के अर्थ का विचार कीजिए कि,

सुनहु भरत भावी प्रबल
बिलखि कहा मुनि-नाथ।
लाभ हानि जीवन मरन
जस अपजस विधि-हाथ॥

मुनि-नाथ बसिष्ठ जी वेदांत शास्त्र के आचार्य हैं। उन को किसी के जन्म मरणादि में हर्ष-शोकादि के वश गाना रोना (बिलखना) शोभा नहीं देता। इस से यही अर्थ युक्ति युक्त होगा कि, मुनि-नाथ ने गंभीरता से (विशेषता से देख के=विचार के) कहा। क्योंकि लाभ हानि जीवन मरन जस अपजस ज्ञान-पूर्ण आश्वासन वाक्य है, जो बिलख कर (रो कर) कहना संभावित नहीं है॥

---

## ७१ दोहे की टीका।

दान-सूर किहु माहिँ=किसी दान-शूर (दान-वीर) के वर्णन में। दान के शूर के (वा ऐसे-ही) किसी के वर्णन में॥

कवि लोग बहुधा दानी वा वीरों-ही का वर्णन अत्युक्ति में करते हैं (संस्कृत और भाषा में अधिकतः ऐसे-ही स्थल पर इस अलंकार के उदाहरण मिलेंगे) इस से दान और शूर शब्द का विशेष उल्लेख कर के फिर किहुँ माहिँ (किसी में=किसी Subject में) कहा है। "अर्थ" किसी शब्द (वा किन्हीं शब्दों=किसी के वर्णन) ही में होता है, इस से "दान" "शूर" (वा "दान-शूर") और "किहुँ" शब्दों से दान वा शूर आदि का वर्णन समझना चाहिए॥

नैन लगाना वा मन लगना भी मनो-दान (दिल- देना, दिलदिही) के पर्याय हैं। और मन का देना भी एक प्रकार का दान-ही है। बरंच जिसे मन दे दिया जाता है, उसी को तन प्राण और धनादि भी प्रसन्नता पूर्वक दिए जाते हैं॥

ऊपर वाले दोहे के अर्थ में इतनी खींच खाँच केवल लाल कवि की टीका के अनुरोध से करनी पडती है। नहीं तो जब परकीयत्व मात्र-ही धर्म विरुद्ध है, देवर जेठ कैसा? सतसई धर्म-शास्त्र तो है-ही नहीं। कविता का ग्रंथ है। सो उस

म परकीया का वर्णन हुआ-ही करता है। वरंच देवर से प्रकाश्य रूप में हँसी जी लगी का नाता होने के कारण परकीयत्व में बडा सुभीता रहता है। इसी से बहुधा ऐसी स्त्रियाँ अपने उपपति को देवर-ही कहा भी करती हैं। अस्मात यदि टीकाकार के प्रश्न का अनुरोध न किया जाय, तो नायिका से अंतरंगिनी सखी का वचन और देवर शब्द को पति के भाई के अर्थ में न ले के, उपपति के अर्थ में मान लेने से, कोई हानि नहीं है। दयानंद स्वामी ने वेद भूमिका में, नियोग के प्रकरण में, देवर का अर्थ द्वितीय वर (पति) लिखा है॥

## ८७ दोहे की टीका।

नामादूषण। इस का तात्पर्य यह है, कि दोनों का कहना अधिक है और अधिकनामक दूषण भी है॥ (नामा-दूषण अर्थात उसी पूर्वोक्त नामवाला दूषण) "अधिक" नामक दूषण के लक्ष्य लक्षण प्रसिद्ध हैं।

लल्लू-जी-लाल संस्कृतज्ञ न थे। इस लिये संस्कृत ढङ्ग की लिखावट में गलती करते हैं। लिखना यों था "अधिक है और तन्नामक दूषण भी है"। पर उन ने पुंलिङ्ग तन्नामा के सदृश केवल नामा लिख मारा॥

## १२१ दोहे की टीका।

हुति-यै=थी-ही॥ अर्थात महावर देखने के कारण (एक तो) रिस थी-ही। (वह रिस) पय अँगुरिन लालो लखै (और भी बढ़ गई)॥

"यै" शब्द "ही=निश्चयार्थ"। बहुत प्रान्तों में बोला जाता है॥ यथा, पूर्व प्रान्त में "यह बात दैयै रची है," अर्थात यह बात दैव (दई) ही ने रची है॥

देव कवि, "चेती मरू करि कै चितई जब चारि घरी लौं मरी-यै धरी रही" अर्थात मरी-ही रक्खी रहे॥

केशव (उरछा-वाले), "मारन हार उबारन हार सु तौ सब के सिर ऊपर है-यै" अर्थात है-ही॥ इत्यादि बहुत प्रमाण मिल सकते हैं। और यही यहाँ पर पूरा अर्थ भी देता है॥

## १२४ दोहे की टीका।

जहाँ किसी कारण से दोष को गुण के रूप में प्रकाशित करें, वहाँ लेशालंकार होता है। यथा सौतियों का (नायक को) वश में रखने का ढंग टोना (जादू=वशी-करण आदि) दोष था। अर्थात मारण मोहन उच्चाटनादि बुरे प्रयोग हैं, पर जब तू ने (नायिका ने) नायक को अपने गुण रूपादि से अपने वश कर लिया, तो वही वशी-करण का दोष गुण हो गया। अर्थात ऐसी दशा में नायक बहुत स्त्रियों की आसक्ति छोड कर, एक स्त्री पर स्नेह करने लगा। सब और टोल शब्द से अनेक नारी सिद्ध होती हैं। नायिका नई और स्वकीया है। उस के पक्ष में पति का अनेक नारी अनुरक्त होना, उस के (नायिका के) रूपादि में न्यूनता का दोष, और नायक में कामुकता का दोष दिखाता था। पर जब नायिका ने उन्हीं कामों से (जिन से सौतें नायक पर वशी-करण सा किए थीं) नायक को अपने वश कर लिया, तो नायिका नायक के दोनों दोष मिट गए। अत: वशी-करण का दोष गुण हो गया॥

---

## १३८ दोहे की टीका।

बाल (नायिका) हृदय में सोच रही थी कि मैं (संयोग के समय नायक से) कहा करती थी कि, "(तुम्हारे) बिछडते-ही मर जाऊंगी" (और अब बिछोह हो गया, इस से मर कर अपनी बात को पूरा करना-ही उचित है)। (ऐसे दु:ख के अवसर की दशा) सब सखी खडी देख रही थीं (कि) क्षण क्षण पर (नायिका की) बिथा अधिक (विशाल) हो रही है। अर्थात नायिका मरने का दृढ संकल्प करने के कारण चित्त में धैर्य को स्थान नहीं देती, इस से विरह वेदना बढती-ही जाती है। जिस (वेदना) के (बाहरी) चिन्ह देख कर एक पडोसिन (सौत=नायक की दूसरी स्नेह-भागिनी*) ने (विचार किया) कि, अब यह (नायिका) देह छोडती है। इस से (पडोसिन) यह सोच कर बिलखने (रोने) लगी कि, "आहा, ऐसा (चढा बढा) स्नेह-युक्त विरह† कहाँ (बिरली-

---

* सौत विवाहिता और अविवाहिता दोनों प्रकार की होती है।

† विरह को बहुवचन (विरहन) कहना स्नेह की विकलता के कारण है। या विरह के अनेक स्पष्ट लक्षणों को भी विरह के नाम से पुकार सकते हैं। पूर्व प्रान्त में कई एक एकवचनवाले शब्दों को बहुवचन की भाँति बोलते भी हैं, यथा "इन भगतइन (भगतई=भक्ति का बहुवचन) में (से) गिरिस्ती (गृहस्थी काहे का (क्योंकर) रही (रहेगी)"। भक्ति में अनेक लक्षण होने से वा बोलचाल के ढंग से बहुवचन के रूप में बोलते हैं नहीं, भक्ती का बहुवचन कैसा॥

ही स्त्री में ) देखने में आता है"। अथवा यह अर्थ भी हो सकता है कि, इन नेह (के लक्षणों) से संयुक्त विरह कहीं-ही देख पडता है। "विरहन" के स्थान पर "विरहिनि" पाठ हो, अथवा विरहिन (विरही का बहु-वचन) हो, तौ भी "इन" शब्द को आदरार्थे बहुवचनं—वा—इन नेह-युक्त विरहियों (को कहुं लखी = किसी-ही ठौर देख सकते हैं) अर्थ हो सकता है। तब (सौत को बिलखते देख कर) (नायिका ने) जाना कि अब प्रेम का पूर्ण लक्षण (इस) तिय (स्त्री = सौत) में (पाया जाता है), क्योंकि मेरी विरह विथा यह भी नहीं सह सकती (इसी से बिलखती है)। किसी के दुःख से दुखी होना प्रेम का लक्षण है। जो हृदय का कोमल होता है, वही ऐसा करता है। और ऐसा न होगा वह प्रेम का निर्वाह क्या करेगा ? (यहाँ पूर्ण का अर्थ संपूर्ण न मान कर "भरा हुआ" मानें, तो इस प्रश्न को भी स्थान न रहेगा कि, नायिका अपनी सौत को प्रेम के पूर्ण लक्षणवाली कैसे मान लेगी ? अत: "लक्षण से पूरित प्रेम" यह अर्थ अधिक सुंदर जान पडता है। यह (पराई सहानुभूति नामक प्रेम का लक्षण) देख के नायका इस अनुमान से हर्षित हुई कि, सौत मुझ में मृत्यु के से चिह्न पा कर दुःख करती है (यहाँ नायिका अपने प्रेम में इतना प्रभाव देखती है कि सहज विरोधिनी तक के चित्त पर आधिपत्य कर लिया)। ऐसे स्थल पर दुःखी मुमूर्षु का हर्षित होना अयोग्य नहीं है। और पातिव्रत्य की अपेक्षा—सौति-साल की अधिकता—भी नहीं पाई जाती। वरंच प्रेम का आधिक्य सिद्ध होता है, जो नायिका के और दूसरे रूप से सौत के हृदय पर भी प्रभाव दिखा कर मरणोन्मुख व्यक्ति तक को हर्ष दान कर के सच्चे पातिव्रत्य की छटा दर्शाता है। रोते को बिना कारण हँसाना वा हँसते को रुलाना प्रेम-देव का सहज खेल है। और पातिव्रत्य भी प्रेम-ही का एक रूप है ॥

---

## १४३ दोहे की टीका।

औप (पानिप, आबदारी, शोभा)। अनूप, जिस की उपमा न हो (बे नजीर)। टीकाकार ने 'अनूप' का अर्थ नया लिखा है, सो यद्यपि अपूर्व शब्द का अर्थ है, तौ भी कभी कभी अनूप को भी अपूर्व के अर्थ में ले आते हैं ॥

---

## दोहा १६२।

भागन=भाग्य बल से (भाग्यों से वा भागों से)। ठाकुर कहते हैं "भागन भेंट भई कब-हूँ पै घरीक बिलोके अघैयत नाहीं", अर्थात कभी भागों से (उन के=नायक) के साथ भेंट हुई (भी) पर घरी भर देख के तृप्त नहीं होती हूँ॥

भाग (भाग्य) नसीब आदि को दिल्ली लखनऊ आदि के साधारण लोग तथा कवि भी एक-वचन बहु-वचन दोनों में प्रयोग करते हैं। यथा सौदा (दिल्ली के प्रसिद्ध कवि) "नसीबों से अगर आ जय शबरात"। इत्यादि बहुत प्रमाण हैं।

अर्थ यह है कि (संकेत स्थल के) आधे मार्ग में चंद्रमा (का उदय देख के नायिका को) छटपटी पड गई (कि कोई जाते हुए देख न ले), पर साथ के भ्रमरों ने भाग्य से (नायिका के) गली को (घिर कर) अंधकार पूर्ण कर दिया (बिना उपाय किए छटपटी जाती रही, यही भाग्यों की उत्तमता है)॥

## १७७ दोहे की टीका।

स्वकीया नायिका (नायक को अन्य स्त्री के पास से आया हुआ देख के) कहती है (कि), हे सखी, युक्त (ठीक बात) तो यह है कि, काम-देव इन्हें हाथी की भाँति घेर लाया है; नहीं तो (मेरे पास) इन का आना कैसे बनता, (पर) दिन को प्रिया (परकीया) नहीं मिल सकती (इस से काम-वेदना मिटाने को मेरे पास आए हैं)॥

युक्त=ठीक, सत्य, यथा "आप का कहना युक्त है"॥

## १७६ दोहे की टीका।

मूल में केवल "सबैकहाउरहैं" लिखा है। टीका-कार महाशय "तुम्हारा" शब्द न जाने कहाँ से ले आए। ठीक अर्थ यह जान पडता है कि, सभी कहाउ (कहाव="कहना" शब्द की संज्ञा, यथा "बत-कहाव") रहते हैं। अर्थात ऐसी (झूठी) बातें तो सभी बनी-ही रहती हैं, (पर) महाउर को लोक (प्रत्यक्ष हम) लखती हैं। फिर तुम्हारे कहने को सत्य और तुम्हें निर्दोष कैसे मान लें?

यदि टीका-कार के पक्ष से "उर" का अर्थ, "तुम्हारा मन मान लें", तो भी ध्वनि

से यह अभिप्राय निकलेगा कि, तुम्हारा ऐसा मन सब का नहीं है, कि प्रत्यक्ष दोष देख कर भी केवल बनावटी बातों पर रीझ जाय। अर्थात तुम प्रत्यक्ष देखते हो कि, यह पराई स्त्री है, तौ भी उस की मीठी मीठी बातों में आ कर, उसे अपनी स्त्री के तुल्य आदर देते हो॥

---

## १८६ दोहे की टीका।

दोनों (मेरे और अन्य स्त्री के) मुंह लगते हो, दोनों को दुःख देते हो, यह व्यर्थ हुआ। अर्थात वह भी झूठी बातों से क्या सुख पाती होगी। (जब कि) प्रिय की हिय-लाग (हार्दिक प्रीति=सच्चे जी से स्नेह) नहीं है, (तो) मुख मीठी (केवल मुख से मीठी मीठी बातें=मिठ-बोलापन) सब व्यर्थ है। अर्थात मन से प्रीति न हुई, तो मौखिक स्नेह में क्या रक्खा है। जिस में मुंह-लाग (अर्थात झूठ बोलना और निर्लज्जता करना) है, उसी को मुँह लगना (दुःख देना) कहते हैं। (तदनुसार) यह अनुराग दुःख देता है जो हृदय से न हो (केवल) ऊपर-ही से झलकता हो। मूल दोहे में "सनेह सौं पागि" शब्द है, और पागना कहते हैं किसी वस्तु को केवल ऊपर-ही ऊपर खटाई मिठाई आदि से युक्त कर देने को। अर्थात तुम में ऊपर-ही ऊपर का स्नेह है, भीतर (मन में) कुछ नहीं। इस से प्रीति में कचे हो, तिस पर भी मुँह लगते हो (धृष्टता करते हो), अतः सूरण की भाँति दुःख-दायक हो॥

मुंह लगना=झूठ बोलना, ढिठाई करना, और दुख देना॥

पागना मिठाई-ही आदि के साथ बोलते हैं, वो तेल आदि के साथ कोई कोई लोग अवसर विशेष पर ऐसे-ही बोल लेते हैं। जैसे प्रीति उठी (जाती रही), वा जग की प्रीति छुटा चाहती है। यहाँ उठना बैठना छुटना लगना आदि व्यक्ति वा वस्तु के कार्य प्रीति में युक्त नहीं हैं, तौ भी कभी कभी बोलने में आते हैं, पर और क्रियाओं (verbs) का प्रयोग इस प्रकार से नहीं होता॥

---

## २२६ दोहे की टीका।

पांचवें दोहे में कह आए हैं कि "भिन्न भिन्न की अधिकाई प्रीति अधिक तर

मानि" । छठें दोहे में उसी को पुष्ट करते हैं कि, जैसे राजा राजा और धनी धनी की मित्रता में (परस्पर) कौन नए सुख (प्राप्त होते हैं), जो स्नेह कर के (दोनों मित्र) चाहें ? (क्योंकि दोनों को) निज गेह-ही में एक से सुख (मिल सकते हैं), अर्थात एक को दूसरे की सहायता की आवश्यकता-ही क्या होती है ? (पर हाँ), एक महाधनी हो, औ दूसरा राजा हो, तो दिन दिन प्रीति बढ सकती है, (क्योंकि) एक (अर्थात राजा) अपनी आज्ञा के पुष्ट रूप से प्रचार होने का सुख चाहता है (सो जब एक प्रतिष्ठित धनी मित्रता के कारण सब प्रकार की आज्ञा मान लेगा, तो उस के अनुरोध से सर्व साधारण अवश्य-ही मानेंगे, और राजा के लिए यह बात बडे-ही संतोष का हेतु है)। तथा दूसरा (धनी) धन का सुख चाहता है (जिस की वृद्धि राजा की सहायता से सहज में हो सकती है)। रीति यही है (जिस से मित्रता के सुख की दिन दिन वृद्धि होती है)। इस दृष्टांत से तात्पर्य यह है कि, एक वृषभानु-जी की कन्या हैं, दूसरे हलधर-जी के भाई हैं, ऐसे भिन्न संबंध में आपस के प्रेम की अधिक संभावना है। एक को कन्या दूसरे को पुत्र, वा एक को किसी की भगिनी दूसरे को भाई कहने में, सम संबंध होने के कारण, स्नेह की पुष्टता का इतना संभव न होता॥

यहाँ भी केवल बात का बतंगड किया है। नहीं तो "वृषभानुजा" और "हलधर के बीर" कहने में सखी का सखी से परिहास भी अयुक्त न था॥

---

## २२८ दोहे की टीका।

इस (भाविक अलंकार) के उदाहरण का रूप कवि (लोग) यों वर्णन करते हैं। (नायक) विदेश में भी (प्रेम प्रावल्य के कारण) देखता है (अनुभव करता है) मानो प्रिया मुसकान समेत (मुसकिराती हुई, मुझे) पान दे रही है। तात्पर्य यह है कि, नायक विदेश में अपनी प्यारी से दूर रहने पर भी ऐसा अनुभव करता है। यहाँ दूर को निकट के रूप में माना है। इस से भाविक अलंकार हुआ। वर्तमान= निकटस्थ (समय, व्यक्ति, वस्तु आदि), और भूत भविष्य=दूरस्थ (पुरुष, पदार्थ, काल, कर्मादि)॥

स्मित-शब्द कठोर होने से भाषा के योग्य नहीं है, इस से "देत बिहँसि

मोहिं पान" वा " हँसो युत पान", ऐसा पाठ उत्तम होगा । स्मित मुसकिराहट को कहते हैं, पर संस्कृत-ही में अच्छा लगता है, भाषा में नहीं ॥

## २३१ दोहे की टीका ।

अन्योकति (अन्योक्ति) दूसरे पर ढाल कर किसी से कुछ कहने को अन्योक्ति कहते हैं। यथा—चील्ह के घोंसले में मास नहीं बच सकता—अर्थात दूती के पास रह कर तू (हे सुंदरि) नहीं बचेगो (अछूती न रहेगो)॥

वहिनापन वा वहिनापा=वास्तव में वहिन न हो, पर प्रोति के कारण वहिन बनती हो, उस का संबंध ॥

ऐसी वहिन को "वहिनेली" वा "मुंह बोली वहिन"। और उस के वर्ताव को "वहिनापन", "वहिनपन", "वहिनापा", "वहिनपौ", "वहिनाचार", वा "वहि-नियाचार" कहते हैं॥

दूती चतुर है । नायिका भोली है। इस से सखी नायिका को समझाती है कि, इस (दूती) के वहिनापे में न भूलो ॥

दोहे का अर्थ। यह (नायक) महा छबीला है, नगर में सुहले सुहले इस की चाह है। (इस से) जहाँ जायगा, वहीं की (नायिका) अपना-ही नाह (पति) कर लेगी ॥

अर्थात ऐसे सुंदर पुरुष और ऐसी चतुर दूती के मध्य, तेरे सतीत्व का विनाश-हो होगा ॥

## २६० दोहे की टीका ।

जु वे लगाये एक से इत्यादि॥ जो वे (वाण) एक (रीति से) लगाए जाने पर अबाधित रूप से आ कर लगें, अर्थात पवन अथवा (दो वाण संचालकों के अतिरिक्त) और किसी वीर के वाणों से बच कर (आपस में) मिल जायें, तो दो के दोनों (वाण) कट कर गिर पडते हैं (भूमि पर)। चलानेवालों पर बाधा नहीं आती (वाण-ही व्यर्थ जाते हैं)। पर नेत्र, लाज की बाधा को बचा कर, यदि लगें

या लगाए जायें, तो दोनों ओर के चलानेवालों को मूर्छित कर देते हैं। अर्थात नैन-वाण जिस पर चलाए जाते हैं उस पर तो चोट करते-ही हैं। वरंच जो चलाता है उस को भी विकल किए विना नहीं छोडते—नेत्रों के द्वारा स्नेह की पीडा दोनों (प्रेमी और प्रेम पात्र) के हृदय में उत्पन्न हो जाती है। (इस वात के उदाहरण अनेक हैं)। इन नैन वाण के संचार में विषमता यही है कि, वहाँ (युद्ध क्षेत्र में) आपस में टक्कर खाने (मिल जाने) से वाण गिर पडते हैं, और यहाँ (प्रेम-देव के विहार-स्थल में) नैन-वाण के स्वामी (प्रेमिक और प्रेमिणी—अवाधित रूप से नैन-वाण का संमेलन हो जाने पर) गिरते हैं—स्नेह से विकल (लोट पोट) हो जाते हैं। और खरी विषमता यह है कि, वाण (नेत्र) का रूप जैसा था वैसा-ही वना रहता है॥

तात्पर्य यह है कि, वाण जिस पर चलाया जाता है, उसी को घायल करता है, चलानेवाले को नहीं विधता। हाँ, जिस पर चलाया जाय वह भी अपना वाण छोडे तो दोनों के लगना संभव है, किंतु बीच में पवन या किसी तीसरे वाण आदि की वाधा से वच कर दोनों वाण आपस में मिल जाँय, तो किसी को भी दुःख नहीं देते (आप-ही गिर कर वे-काम हो जाते हैं)। पर नैन-वाण की गति महा विषम है। वह, जिस पर चलाए जाते हैं, उस को तो विकल करते-ही हैं, किंतु चलानेवाले का भी हृदय वेधे विना नहीं मानते (जो इन वाणों को चलाता है, वह पहिले-हो से स्नेह-वाण-विद्ध होता है, नहीं तो ऐसा कर-ही न सके), और यदि लोक-लज्जादि की वाधा न होने के कारण दोनों ओर के चलाए हुए वाणों का संघट्ट हो जाय, तो भी वाणों का कुछ नहीं विगडता, दोनों चलानेवाले-ही घायल होते हैं॥

---

## २७७ दोहे की टीका।

छकने का यथार्थ है कि नशा छूट के चैतन्य भाव होना। छिन छाकने का अर्थ है क्षणिक में नशा प्राप्त होना। क्षणिक में जहाँ नशा प्राप्त होती है, वहाँ (नशा) उतर जाती है। यहाँ पर छिन-हूँ के छके का अर्थ है, कि क्षण भर जो द्युति देखी, उस से नशा चढी, फिर वह नहीं उतरी। इस लिये काल विपाक से नशा नाश नहीं

होती है ऐसा कहा। तात्पर्य यह है कि, छिन भर में जो नशा चढी, वह उतर जानी चाहिये। पर वह नहीं उतरी। इस कारण काल के स्वभाव में व्यत्यय पडा। उसी व्यत्यय को "हरे न काल विपाक" यह इतना अंश जताता है। उस का हेतु, "वाक्यछिन छाके छके न फिर", यह है। इस कारण पुनरुक्त दोष नहीं॥

## ३०५ दोहे की टीका।

"हेतु समग्र न होय जहं" इत्यादि दोहाओं का अर्थ यह है, कि कारण तो हो, पर पूरा कारण न हो तो भी कार्य उत्पन्न हो, ऐसे स्थल में भी विभावनालङ्कार होता है। उस के दो उदाहरण देते हैं। एक तो, "तरुणी कटाच-रूपी बाण छोडती है", और दूसरा, "भूषण के विना भी भूषणवती देखी जाती है"। पहिले उदाहरण में, यद्यपि नेत्र कारण हैं, पर पूरे कारण नहीं हैं। पर चोट का लगना पूरा कार्य होता है। और जिह्वा मधुर-वाणी-रूपी भूषण से भूषित है। ऐसा तात्पर्य होने से, यद्यपि मधुर वाणी पूरा कारण नहीं है, तो भी जिह्वा का भूषित होना कार्य हुआ है। कारण किसी दूसरे कार्य का हो, और जो कार्य उत्पन्न होना हो, उस का जो प्रसिद्ध कारण हो अपने उस प्रसिद्ध कारण को छोड के, जहाँ दूसरे न्यारे किसी कार्य के कारण से, जहाँ कार्य की उत्पत्ति कही जाय, वहाँ भी विभावनालङ्कार होता है। इस का उदाहरण यथा, "देखो शङ्ख से वीणा का शब्द हो रहा है"। इस का तात्पर्य यह है कि कण्ठ शङ्ख के समान है। उस से वाणी का शब्द ऐसा निकल रहा है, मानो वीणा का शब्द हो रहा है, हे प्रवीण लोगो। यहाँ वीणा के शब्द का कारण शङ्ख नहीं है। तैसे-ही ज्वालामुखी के मध्य में, अग्नि की उत्पत्ति के कारण इन्धनादि नहीं हैं। वहाँ कारण न होने से, वह नियत स्थान-ही अग्नि का कारण जाना जाता है, क्योंकि न्यारे किसी स्थल में इन्धनादि के विना अग्नि उत्पन्न नहीं है। पर्वत पत्थर की उत्पत्ति का हेतु स्थान है, यह बात प्रसिद्ध है, परन्तु यहाँ पर अग्नि की उत्पत्ति देखने में आई, इस कारण यहाँ विभावनालङ्कार माना गया है। तैसे यहाँ प्रेम को अग्नि विचार के उपमा दी है। अग्नि के कारण काष्ठादि निश्चित, परन्तु प्रेम में काष्ठादि कारण नहीं हैं। प्रेम-रूपी अग्नि तो प्रेमियों के परस्पर नेत्रों के मिलाने से होता है। उस प्रेम-रूपी अग्नि की पहिचान भी प्रेमियों के परस्पर नयनों के मिलने से होता है। इस प्रकार से यहाँ विभावनालङ्कार प्रगट है॥

## ३१३ दोहे की टीका ।

भीर की खडी या के ओठों में हलकेपन से, अर्थात धीरे से, प्यारी प्यारे से जो बात कह के चली, वह बात खटकती है, यह कैसे हो सकता है। क्योंकि भीर में दूसरी ओर ताक के, धीरे धीरे ओठ हिला। जो बात कही जाती है, वह सुनाई नहीँ देती। जो सुनाई नहीँ दी, उस का अज्ञात आशय कैसे खटक सकता है। हरवाइ=हलकापन, अर्थात धीरे ॥

---

## ३३२ दोहे की टीका ।

तीज के त्योहार को जान, प्यारा विदेश से आ कर, जब ग्राम के समीप सीमा पर पहुँचा, तब सोचा, कि प्रथम किस नायिका से मिलूँ। ऐसा विचार चित-चुभी (जो नायिका चित में चुभी थी, अर्थात हृदय में प्रवेश कर रही थी), उस को, किसी बहाने से बोल (बुला कर), यह जान कर कि घर पहुँचने से कदापि इस से भेँट न होगी, निसि (रात को) सीमा-ही पर रह कर, और रति रंग कर कर, पठई (भेज दिया), पीछे से आप आया। नायिका पति के समागम के गर्व से, और सौतियोँ के अनख लगाने के लिये, अच्छे भूषण वसन साज के नहीँ सजे। उस नायिका की वैसी स्थिति देख के, सब सौतियाँ उदास हुईं, क्योंकि सौत की रति सौतोँ को दुःख-दाई होती है ॥

---

## ३४६ दोहे की टीका ।

देहली-दीपक का अर्थ है—जैसे देहली पर दीपक रक्खो, तो घर के भीतर बाहर प्रकाश होता है, तैसे एक शब्द जो बीच में रख दिया जाय, और वह दोनो ओर अन्वय पावे, तो वह देहली-दीपक न्याय होता है ॥

---

## दोहा ३६१ ।

मीठे स्वाद का एक काष्ठ विष, सौंठ-ही के आकार का, होता है। धोखे से सौंठों के सङ्ग वह बाजार में विकता है। सो जैसे सौंठ के भ्रम से खाये गये, मधुर विष से नाश होता है, तैसे।

इठलाना अच्छा नहीं है। इस लिये उसे सोंठ की उपमा दी। परन्तु वह पति को अच्छा लगा। इस कारण उस पर माधुरी की समाधि की। परन्तु अब जो नायक के हृदय में इठलाने से उत्कण्ठा से दुःख हो रहा है, उस से विष के परिणाम का भास हो रहा है॥

---

## ४५९ दोहे को टीका।

लखति पियहि जगि सँग तऊ सुकुरति सखि सौं प्रीति।
तहँ तिरविधि चयरँग सु मधि लख निलजनि यह रीति॥ १॥

अर्थ।—देखती है पिय के संग जागी, तौ भी सखी से प्रीति सुकुरती है। देखने का प्रमाण तीसरा रंग है, अर्थात आँखों का लाल होना। इस अर्थ में यह बात पाई गई, कि देखती है प्रीतम को जाग कर संग में, तौ भी सखी से प्रीति को छिपाती है। तहाँ तीन प्रकार के तीन रंग के बीच देख कर निरलज्जता करना यह रीति है। अर्थात लाल आँख कर सुकुरना तीसरे रंग का बोध करता है। परन्तु मेरी राय से ऊपर का अर्थ बहुत खींच कर होता है।

दोहा। सायक सम मायक नयन रँगे त्रिविधि रँग गात।
भखौं बिलखि दुरि जात जल लखि जलजात लजात॥

अर्थ।—तेरे नैन तीर के समान हैं, माया करनेवाले हैं। तीन प्रकार के रंग से रँगे हैं, अर्थात सेत, स्याम, और लाल हैं। एक दोहा यह भी इस के प्रमाण में है।

दोहा। अमी हलाहल मद भरे सेत स्याम रतनार।
जियत मरत झुकि झुकि परत जिहि चितवत इक बार॥

और भी एक कवित्त में लिखा है।

सितासित लोचन में लोहित लकीर कीधौं बाँधे जुग मीन लाल रेसम के जाल में॥

इस लिये मेरी राय में प्रीति सुकुर कर लाली को ढूंढ निकालना बहुत ही खींच-खाँच है॥

## ४६६ दोहे को टीका।

कोउ कहै जु दृगनि को- नहि पायक निरवाह।

इत्यादि।

जो कोई कहे कि आँखों का पायक (प्यादा) से निर्वाह नहीं होता, अर्थात प्यादे से समानता नहीं हो सकती, क्योंकि प्यादा चोरों से नहीं बचाता (सिवाय अपने विपच्छी के) देखा जाता है—तो यहाँ केवल शब्द की समानता कही गई है, भाव को नहीं। उदाहरण बहुत देख लीजिये।

मंगन के देखि पट देत बार बार है।

अर्थ।—याचकों को देख कर बार बार पट अर्थात वस्त्र देते हैं, अथवा पट अर्थात किवाड बार बार देते हैं, अर्थात किवाड बंद कर देते हैं।

फिर—मंगन लखि पट देत हैं दाता सूम समान।

अर्थ।—मंगनों (याचकों) को देख कर पट देते हैं, अर्थात कपडा और किवाड। यहाँ दाता और सूम बराबर हैं। दाता कपडा देते हैं। सूम किवाड देते हैं। इस में भाव की समानता नहीं है। केवल शब्द की समानता है। अर्थात पट दोनों देते हैं। पट का अर्थ कपडा और किवाड दोनों हैं॥

बिधि के समान है विमान-कृत-राजहंस

इत्यादि।

इस का आशय यह है, कि विमान-कृत राज-हंस, अर्थात ब्रह्मा का वाहन हंस है। और विमान, अर्थात विना मान का किया हुआ, राजा का हंस (जीव), सो ब्रह्मा का तुल्य है। अर्थात इस में शब्द की समानता है। भाव की नहीं। इस प्रकार से कहीं बनता है शब्द की समानता का श्लेष। इस प्रकार के अर्थ को विशेष बुद्धि, अर्थात बडे बुद्धिमान समझते हैं॥

---

## ४७८ दोहे की टीका।

चंद-मुखी नहि चाहिये संबोधन इहिँ ठौर।
चंद-मुखी जो हुती तऊ कियो भयो कछु और॥ १॥

अर्थ।—इस जगह चंद-मुखी संबोधन करना नहीँ चाहिये, क्योँकि चंद-मुखी जो थी-ही तब नया और क्या किया।

दोहा। कोउ कहै अब-ही भई चंद-मुखी यौं नाम।
सु तौ चंद-मुख ने कियौ कौन शब्द इहिँ ठाम।

अर्थ।—कोई कहे कि अब-हीँ भई है चंद-मुखी इस प्रकार का नाम। सो तो चंद्रमा समान मुख ने किया है, अर्थात चंद सम मुख होने से चंद्र-मुखी नाम पडा, क्योँकि इस जगह कौन शब्द है। इस का प्रश्नोत्तर देखने से साफ मालूम होगा जो लिखा है।

---

दोहा। जहँ उपमा उपमेय को दुहुँनि श्रेष्ठता आहि।

इत्यादि।

अर्थ।—जहाँ उपमा, उपमान उपमेय दोनोँ को श्रेष्ठता है। जहाँ प्रतीप (प्रतीप एक अलंकार है) है, तहाँ उपमेय-ही की श्रेष्ठता चाहिये। कैसा यह चंद्रमा? जैसा तेरा मुख अत्यंत छवि देता है। इस जगह तो यह प्रतीप है। उपमेय श्रेष्ठ शोभा पाता है। इस से दोनोँ प्रकार के मत से दोनोँ का नाम लिया। इस प्रकार के कहे हुए अर्थ में, हे गुण-धाम, किसी प्रकार का प्रश्न नहीँ है॥

---

दोहा। तहँ पिय मुख लखि हँसि कह्यौ, भलौ चंद तें आहि।
क्योँकि चंद सम कौ जु तू, भई चहति-ही चाहि॥

अर्थ।—तहाँ पिय ने मुख देख हँस कर कहा, तेरा मुख चंद्रमा से भला है। क्योँकि चंद्रमा के बराबर जो तू ने किया, सो चाही हुई चाह हुई, अर्थात चाही बात, अर्थात इच्छा, पूरी हुई, जो चाहती-ही थी॥

---

## ४८६ दोहे की टीका।

प्रश्न॥ ऊधो रहै दिन रैनि तो गह्यौ पुष्ट नहिँ होय।
उत्तर॥ परसै कर कहुँ चिबुक कौं सौच रहत निति सोइ॥

अर्थ ।— प्रश्न—दिन रात उंडा रहता है, तो गडना पुष्ट नहीं होता। उत्तर—परसे अर्थात छुए (स्पर्श करै) कभी हाथ मेरा चिबुक को, नित्य सोई सोच रहता है। अर्थात सोच से उडा रहता है। प्रश्न यह है, कि उडी हुई चीज गडी नहीं रह सकती। उत्तर देता है, कि उडने का अर्थ अभिलाषायुत रहने का है, कि किसी तरह हाथ चिबुक को छुए ॥

---

## ४९७ दोहे की टीका ।

दोहा। मैन त्रास अति यौं भयो, उलहत कुच ही त्रास।
अब उतंग कुच मैन है, या तें अति परकास ॥

अर्थ ।—काम का डर अत्यंत इस प्रकार हुआ, कि कुच उठते-ही काम का डर होता था, और अब तो उन्नत कुच में मैन (काम-देव) विद्यमान है। इस से अत्यंत प्रकाशित है (डर की अत्यंतता प्रकाशित है) ॥

---

## ५०२ दोहे की टीका ।

इसी मुकुर हम से जो डटती है तो घटती है, तेरे हग की जलन जो न देख कर है।

अर्थ ।—तू बहाना कर के हम से जो डटती है, अर्थात हठ करती है, तो तेरे आँख की जलन, जो प्रीतम के न देखने से है, घटती है। अर्थात यह कि यह मानिक की उरबसी, अर्थात हार, प्रीतम की दी हुई है, और तू करती है नहीं नहीं, अर्थात बार बार बहाना करने से उन की जैसे जैसे सुधि आती है, तेरे आँखों की जलन दूर होती है ॥

---

कहति सुभेद उपाय सखि लई जु निज कर मित्त ।

इत्यादि।

अर्थ ।—उपाय कर के सखी भेद की बात कहती है, जो प्यारे ने अपने हाथ में लिया (हार अर्थात उरबसी), उसी ने प्यारे से और तुझ से अत्यंत प्रीति जो है, है

तिय, तेरा चित्त कह कर हठ करता है। अर्थात तेरा चित्त कहता है हठ प्रीति है। हे युवती, मैं ने पहिचाना यह आँख की जलन, और तेरे हृदय में अत्यंत प्रीति बहुत भरी है। देखने से जब प्रीतम की सुधि होती है, तब दृग की जलन घटती है॥

---

## ५०९ दोहे की टीका ।

केलि माह विधि केलि तव  केलि-तरुनि दुख-दैन ॥

अर्थ।—केलि के समय केले के प्रकार हो जाते हैं, अर्थात उलट कर केले के सदृश हो जाते हैं। तब केलि-तरुन, अर्थात केले के बच्चों को, दुख देने-वाले हो जाते हैं। नि बहु-वचन का चिह्न है, तरुनि=बच्चों॥

---

## ५१० दोहे की टीका ।

या तें कहति प्रवीन  क्यों न लाल सौं ललचरी ।

अर्थ।—सखी प्रवीण कहती है, कि क्यों नहीं लाल से लालच कर के बात करती है, अथवा इस से प्रवीण कहते हैं, कि क्यों नहीं लाल की 'सौं', अर्थात "वह" ललचरी, अर्थात ललचावे घरी॥

---

## ५११ दोहे की टीका ।

| | |
|---|---|
| ऐसो मन सो हत कहा | सो तू मारि कुवाट । |
| अंग में ठाँ जो पाय कै | अनवट अन्य जु बाट ॥ १ ॥ |
| लख्यो अपनपो जारि वह | अब जीत्यो सुनि ताहि । |
| तरवनि दुति जो ढरि पर्यो | हृचनि गति लहि जाहि ॥ २ ॥ |
| ज्यौं ज्यौं फले नये सु त्यौं | तरनि तरे को भाउ । |
| सो मन जीत्यो पाय तू | या बातहिं करि चाउ ॥ ३ ॥ |

अर्थ।—ऐसो मन जो है उसे मार। वह क्या है, उसे तू कुवाट में, अर्थात जहाँ पावे, मार। अंग में जगह जो पाय कै, अर्थात पावे, अनवट, अर्थात दूसरा जो मार्ग।

भावार्थ, ऐसे मन को तू जहाँ पावे मार। जरो अपने तईं उसे जला, अर्थात जिस मन से जलता है उसे जला। अब जीवों का अर्थ सुन। तरनि दुति जो ढरि परो, तिसे वृक्षों की गति समझ—जैसे जैसे फूलते हैं तैसे तैसे नवते हैं वृक्ष नीचे की ओर। सो तू जीते हुए मन को पा कर इन बातों पर चाव कर। कुबाट=बुरा राह। अनवट=बुरा राह (बिना राह), और एक भूषण ॥

## ५३८ दोहे की टीका।

दोहा। यह सु भँवैयत पद अबन सुबन भँवावत होइ।
अब धर सेजादिक-हु तें कहा कठिन कर सोइ ॥ १ ॥

अर्थ।—यह जो भँवैयत पद है। सो अबन (अयुक्त) है। अबन अर्थात नहीं बनने योग्य। सो बनता है कि भँवावत पद होगा। और क्या पृथ्वी सेजादि से भी बढ कर कठोर होगा ॥

## ६४४ दोहे की टीका।

मोल न छवि घटि है सुतौ।

इत्यादि।

अर्थ।—प्रश्न यह है, कि न मोल घटो है और न छवि घटो है, तब नाम क्यों घटेगा। इस का उत्तर यह है, कि गुंज-माल संग गुंज पद (अर्थात गुंजा, जिसे घुँघुची और चिरमी भी कहते हैं, और बिहार प्रांत में करेजनी कहते हैं)। गुंज-माल के संग में तो गुंज पद है, और माला के छूटने पर अकेला चिरमी, अर्थात करेजनी, पद रहता है।

चिरमि का दो अर्थ लाल कवि ने लिखा है, कुलटा, और घुँघुची। तुलसी दास की दोहावली में एक दोहा ऐसा है कि—

दोहा। निज गुन घटत न नाग नग परखि परिहरत कोल।
तुलसी प्रभु भूखन किए गुँजा बढे न मोल॥

## ६७८ दोहे की टीका।

दोहा।

चार पदार्थ चार हरि इन-ही कों तू सेइ।

इत्यादि।

परमार्थ पच में ऐसा अर्थ है।

अर्थ, धर्म, काम, मोच। चार पदार्थ चार हरि भगवान के नाम से हैं। इन-ही, अर्थात इन्हीं को, तू सेवो। और उन चारों को भेव नाम-ही से लख लेना। मन-मोहन शब्द से रूप में रमा लक्ष्मी, मोही रमा सु नाह। यह अर्थ हुआ अर्थ-दानी यों। और घन-स्याम शब्द से धर्म का अर्थ कहते हैं। इस प्रकार धर्मदत्त जैसे घन-स्याम लिवार। इस में प्रश्न यह है कि घन तो आप धरम करता है, तब धर्म-दानी क्यों? इस का उत्तर यह है कि घन-कृत अर्थात घन (मेघ) की करनी से शिचा मिलता है। अतएव धर्मकृत उस को कहा। तृतीय पदार्थ काम। वह विहारी नाम से। क्योंकि विहार करता है। और चौथा पदार्थ मोच गिरि-धर नाम से। क्योंकि गिरि-धर रचक मृत्यु से। यह मोच हुआ, और पुनि संसार में मोच होने से आना जाना न होगा॥

---

## ६६० दोहे की टीका।

यह भी कला न वदो, तैसे तुम भी कोई कला नहीं मानते।

अर्थ।—नट लोग ढोलक बजा कर कहा करते हैं, कि यह कला अर्थात यह तमाशा न मानो तो और लो। कला तमाशा और वदी मानो। आल के समय में के दानी का अर्थ आज कल के दानी अर्थात कलियुगी दानी॥

---

G. I. C. P. O.--No 21 S. B F.—6-11-93.—300.—R.R.Misra.

